तब तौ स्वयं हरिभगवान् ब्रह्माजीते बोले–हे ब्रह्मन्! तुम अपनों वांछित वर दक्षिणा मांगौ तब ब्रह्माजी बोले कि, हे प्रभो! तुम मोकूं अपने चरणकमलकी भक्ति देउ यही दक्षिणा है ॥३७॥ तब तैसेंही होउ ऐसे कहते श्रीराधाकृष्णके चरणकमलकूं बेरबेर शिरसो प्रणाम करकें बडे प्रसन्न हैके ब्रह्माजी अपने लोककूं चलेगये ॥३८॥ तब तो निकुञ्जमें प्रियाजीके दिये भक्ष्य, भोज्य, लेह्य, चोष्य, चार प्रकारके सिद्धान्नकूं मन्द २ हँसते परात्मा श्रीकृष्णने भोजन कियौ और श्रीकृष्णनें राधिकाजीकूं चतुर्विधान्न भोजन कराय पानसुपारी बीडी खवाई ॥३९॥ फिर अपने हाथते प्रियाके हाथकूं पकडकें वृन्दावनके लता वृक्षानकूं और श्रीयमुनाजीकी शोभाकूं और वृंदावनकी शोभाकूं राधिकाजीकूं दिखावत यमुना किनारें विचरते २ मधुर २ बतरावते बोलते निकुञ्जमें पधारे हैं ॥ ४० ॥ जब श्रीमती लतानके कुंजमें जो निकुञ्ज है तामें आय दुबकगये हैं तब शाखाके अंतरमें छिपे और मन्द मुसकान कररहे जो श्रीकृष्ण तिनकौ श्रीराधिकाजी देखके आपके पीताम्बरकों पकड खडी हैगई ॥४१॥ फिर श्रीराधिकाजी श्रीकृष्णपैते हाथ छुटाय नूपुरनकी झनकार करती एक हाथके छेटे श्रीकृष्णके

उवाचतत्रैवविधिंहरिःस्वयंयथेप्सितंत्वंवदविप्रदक्षिणाम् ॥ तदाहरिंप्राहविधिःप्रभोमेदेहित्वदंघ्र्योर्निजभक्तिदक्षिणाम् ॥ ३७ ॥ तथास्तुवाक्यंवदतोविधिर्हरेःश्रीराधिकायाश्चपदद्वयंशुभम् ॥ नत्वाकराभ्यांशिरसापुनःपुनर्जगामगेहंप्रणतःप्रहर्षितः ॥ ३८ ॥ ततोनिकुंजेषुचतुर्विधान्नंदिव्यंमनोज्ञंप्रिययाप्रदत्तम् ॥ जघासकृष्णःप्रहसन्परात्माकृष्णेनदत्तंक्रमुकंचराधा ॥ ३९ ॥ ततःकरेणापिकरंप्रियायाहरिर्गृहीत्वाप्रचचालकुंजे ॥ जगामजल्पन्मधुरंप्रपश्यन्वृंदावनंश्रीयमुनालताश्च ॥ ४० ॥ श्रीमल्लताकुंजनिकुंजमध्येनिलीयमानंप्रहसंतमेव ॥ विलोक्यशाखांतरितंचराधाजग्राहपीतांबरमव्रजंती ॥ ४१ ॥ दुद्रावराधाहरिहस्तपद्माझंकारमंघ्र्योःप्रतिकुर्वतीकौ ॥ निलीयमानायमुनानिकुंजेपुनर्व्रजंतीहरिहस्तमात्रात् ॥ ४२ ॥ यथातमालःकलधौतवल्ल्याघनोयथाचंचलयाचकास्ति ॥ नीलोद्रिराजोनिकषाश्मखन्याश्रीराधयाद्यस्तुतथारमण्या ॥ ४३ ॥ श्रीरासरंगेजनवर्जितेपरेरेमेहरीरासरसेनराधया ॥ वृंदावनेभृंगमयूरकूजल्लतेचरत्येवरतीश्वरःपरः ॥ ४४ ॥ श्रीराधयाकृष्णहरिःपरात्माननर्तगोवर्द्धनकंदरासु ॥ मत्तालिषुप्रस्रवणैःसरोभिर्विराजितासुद्युतिमल्लतासु ॥ ४५ ॥ चकारकृष्णोयमुनांसमेत्यवरंविहारंवृषभानुपुत्र्या ॥ राधाकराल्लक्षदलंसपद्मंधावन्गृहीत्वायमुनाजलेषु ॥ ४६ ॥

आगे आगे यमुनाकी निकुंजमें दुबकबेको पधारी है तब दोडके पकडके नारमें प्रियाजीके गलबाई करलीनी ॥ ४२ ॥ तब जैसें तमालते लिपटी सुन्हैरी लता जैसें घनमें लिपटी बिजली और कसौटी की खानसो पन्नाको पहाड शोभित होयहै तैसी श्रीकृष्णके संग शोभितभई ॥ ४३ ॥ जनवर्जित एकांत रासमें श्रीकृष्ण राधाके संग रास रसते वृन्दावनमें रमतभये जा वृन्दावनमे मोर बोलरहे है, भौंरा गुँजारहे तामें रतिके संग जैसे साक्षात् कामदेव रमण करै तैसे प्रियाके संग आप रमें है ॥ ४४ ॥ मतवारे भौंरा जिनमें गुंजारे झरना और दिव्य सरोवरीनसो सुशोभित दिव्य स्वर्णलता जिनमें विद्यमान ऐसी गोवर्द्धनकी कन्दरानमें श्रीराधिकाजीसहित श्रीकृष्ण नृत्य करतेभये ॥ ४५ ॥ फिर श्रीकृष्ण यमुनाजीपै आयके श्रीराधिकाजीके संग सुन्दर विहार करतभये फिर श्रीराधिकाजीके हाथमेंते लाखदलके कमलके फूलकूं छुडायकें यमुनाजलमें छिपकगये ॥ ४६ ॥

तब श्रीराधाजीनें श्रीकृष्णकी बांसुरी, छड़ी, और पीतांबर लैके हँसती २ चलीगई जब श्रीकृष्णनें बांसुरी, छड़ी, और पीतांबर मांगें हैं तब श्रीराधाजीने कही कि, हे महाराज! आप हमें हमारो सहस्रदलकमलपुष्प देउ पुष्प देउगो तो मुरली पीतांबर मिलें नही तो नहीं मिलेंगे ॥ ४७ ॥ जब श्रीकृष्णने कमलको फूल देदीनो तब राधाजीने बन्शी, बेत, पीतांबर दीनो या प्रकारकी यमुनानटपे अनेक लीला पुनः होतीभई ॥ ४८ ॥ ताके अनंतर श्रीप्रभूने भांडीरवनमें प्यारीकौ अद्भुत मनमोहन शृंगार मुखमें पत्ररचना, पगतलीनमें महावर, नेत्रनमें कज्जल और दिव्य पुष्प तथा रत्ननसों कीनो है ॥ ४९ ॥ तब तो राधिकाजीहू श्रीकृष्णको शृंगार करवेको उद्यत भई तभी श्रीकृष्ण किशोररूप छोडि के बालकरूप हैगये ॥ ५० ॥ जैसे भयसे रोवते भूमिमें लुढकते बालकरूप नंदजीनें राधाकूं दीने हैं, तैसेही बालक हैगये तिने राधिकाजी देखकें रोमनलगी और यह बोली कि,

राधाहरेःपीतपटंचवंशींवेत्रंगृहीत्वासहसाहसंती ॥ देहीतिवंशींवदतोहरेश्चजगादराधाकमलंनुदेहि ॥ ४७ ॥ तस्यैददौदेववरोथपद्मंराधाददौ पीतपटंचवंशीम् ॥ वेत्रंचतस्मैहरयेतयोःपुनर्बभूवलीलायमुनातटेषु ॥ ४८ ॥ ततश्चभांडीरवनेप्रियायाश्चकारशृङ्गारमलंमनोज्ञम् ॥ पत्रावलीयावककज्जलाद्यैःपुष्पैःसुरत्नैर्व्रजगोपरत्नः ॥ ४९ ॥ हरेश्चशृंगारमलंप्रकर्तुःसमुद्यतातत्रयदाहिराधा ॥ तदैवकृष्णस्तुबभूववालोविहा यकैशोरवपुःस्वयंहि ॥ ५० ॥ नंदेनदत्तंशिशुमेवयादृशंभूमौलुठंतंप्ररुदंतमाभयात् ॥ हरिंविलोक्याशुरुरोदराधिकातनोपिमायांनुकथंहरे मयि ॥ ५१ ॥ इत्थंरुदंतींसहसाविषण्णामाकाशवागाहतदैवराधाम् ॥ शोचंनुराधेइहमाकुरुत्वंमनोरथस्तेभविताहिपश्चात् ॥ ५२ ॥ श्रुत्वाथराधाहिहरिंगृहीत्वागताशुगेहेव्रजराजपत्न्याः ॥ दत्त्वाचबालंकिलनंदपत्न्याउवाचदत्तंपथितेचभर्त्रा ॥ ५३ ॥ उवाचराधांनृपनंद गेहिनीधन्यासिराधेवृषभानुकन्यके ॥ त्वयाशिशुर्मेपरिरक्षितोभयान्मेघावृतेऽयोम्निभयातुरोवने ॥ ५४ ॥ संपूजितासद्गुणश्लाघितासासा नंदितासावृषभानुपुत्री ॥ यदाह्यनुज्ञाप्ययशोमतींसाशनैःस्वगेहंनिजगामराधा ॥ ५५ ॥ इत्थंहरेर्गुप्तकथाचवर्णिताराधाविवाहस्यसुमंग लावृता ॥ श्रुताचयैर्वापठिताचपाठितातान्पापवृंदानकदास्पृशंति ॥ ५६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखंडे श्रीनारदबहुलाश्वसंवादे श्रीराधिकाविवाहवर्णनंनामषोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

हे हरे! मात माया क्यो करौहौ ॥ ५१ ॥ ऐसे व्याकुल हैकें रोयरही श्रीराधाके प्रति आकाशवाणी भई हे राधे! तू शोच मति करै तेरो जो मनोरथ है, वो पीछे होयगौ ॥५२॥ ऐसे सुनके श्रीराधा श्रीकृष्णकूं लैके बडी शीघ्रतासों व्रजरानीके घरको गई श्रीकृष्णकूं नंदकी पत्नीको सोपकें बोली कि, इने रस्तामें व्रजराज मोकूं देगये है ॥ ५३ ॥ तब नंदरानी राधिकाते बोली हे वृषभानुनंदनी! तुम धन्यहौ तुमनें आज मेरे बालककी या मेहबूंदके भयते बड़ी रक्षा करी यह वनमें मेहतै बड़ो डरगयोहै ॥५४॥ ऐसें यशोदाजीने सन्मान और वाके उत्तम गुणन बड़ाई कीनी तब राधिकाजी प्रसन्न हैके यशोदासों आज्ञा लैकें हौलें २ अपने घरकूं चलीगई ॥ ५५ ॥ या प्रकार हरिकी बडी गुप्त राधिकाजीके विवाहकी मंगल करनवारी कथा वर्णन करीहै याकूं जो कोई सुनेहैं सुनावैहै पढ़े पढ़ावै ताकूं पापसमूह कबहू स्पर्श नही करै हैं ॥ ५६ ॥ इति श्रीमगर्ग्रसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां

नके दूर करिवेकूं तोकूं दान और गौ, ब्राह्मण, देवता, साधु, वेद इनको पूजन करिवानो चाहिये ॥ १२ ॥ नारदजी कहै हैं तब तो यशोदाजी रोहिणीजी बेटानके कल्याणके लिये वस्त्र, गहने, मोहर, गौ, और अन्न इनके नित्य दान करावती भई ॥ १३ ॥ फिर व्रजमें सिंहके बच्चाकीसी चितवन जिनकी ऐसे ये दोनों बालकरूप राम कृष्ण पांवन चलनलगे और दिन प्रतिदिन बड़े हौनलगे ॥ १४ ॥ श्रीदामा सुबलते आदिलैके जे बराबरके व्रजबालक तिनके संग यमुनाजीकी रेतीमें अनेकप्रकार खेल करते लोट्यौ करें है ॥ १५ ॥ फिर कालिंदीके किनारेके शाल, ताल, तमाल, और कदंबनकी निकुंजनकी शोभायुक्त बगीचानमें जायके रामकृष्ण विचरनलगे हैं ॥ १६ ॥ गोप गोपीनकूं बाललीलाते आनंद देते भगवान् बराबरके बालकनकै संग माखन चुरामनलगे ॥ १७ ॥ एकसमय उपनन्दकी स्त्री प्रभावती नंदके मंदिरमें आयकें यशोदाजीतें यह बोली

॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदायशोदारोहिण्यौसुतकल्याणहेतवे ॥ वस्त्ररत्नवान्नानांदानंनित्यंचचक्रतुः ॥ १३ ॥ अथव्रजेरामकृष्णौबाल सिंहावलोकनौ ॥ पद्भ्यांचलंतौघोषेषुवर्द्धमानौबभूवतुः ॥ १४ ॥ श्रीदामसुबलाद्यैश्चवयस्यैर्व्रजबालकैः ॥ यमुनासिकतेशुश्रेलुठंतौसकुतू हलौ ॥ १५ ॥ कालिंद्युपवनेश्यामैस्तमालैःसघनैर्वृते ॥ कदंबकुंजशोभाढ्येचेरतूरामकेशवौ ॥ १६ ॥ जनयन्गोपगोपीनामानंदंबालली लया ॥ वयस्यैश्चोरयामासनवनीतंघृतंहरिः ॥ १७ ॥ एकदाह्युपनंदस्यपत्नीनाम्नाप्रभावती ॥ श्रीनंदमंदिरंप्राप्तायशोदांप्राहगोपिका ॥ ॥ १८ ॥ ॥ प्रभावत्युवाच ॥ ॥ नवनीतंघृतंदुग्धंदधितक्रंयशोमति ॥ आवयोर्भेदरहितंत्वत्प्रसादाच्चमेभवत् ॥ १९ ॥ नाहंवदामिचाने नस्तेयंकुत्रापिशिक्षितम् ॥ शिक्षांकरोषिनसुतेनवनीतमुषिस्वतः ॥ २० ॥ यदामयाकृताशिक्षातदाधृष्टस्तवांगजः ॥ गालिप्रदानंदत्त्वायंद्र वतिप्रांगणान्मम ॥ २१ ॥ व्रजाधीशस्यपुत्रोयंभूत्वास्तेयंसमाचरेत् ॥ नमयाकथितंकिंचिद्यशोदेतवगौरवात् ॥ २२ ॥ ॥ श्रीनारद उवाच ॥ ॥ श्रुत्वाप्रभावतीवाक्यंयशोदानंदगेहिनी ॥ बालंनिर्भर्त्स्यतामाहसाम्नाप्रेमपरायणा ॥ २३ ॥ ॥ श्रीयशोदोवाच ॥ ॥ गवांकोटिर्गृहेमेस्तिगोरसैरार्द्रिताचला ॥ नजानेदधिमुड्बालंनात्तिसोत्रकदाचन ॥ २४ ॥ अनेनमुषितंगव्यंतत्समंत्वंगृहाणमे ॥ तेशिशौमे शिशोर्भेदोनास्तिकिंचित्प्रभावति ॥ २५ ॥

॥ १८ ॥ हे यशोमति ! दही, दूध, मठा, माखन, हमारो तुम्हारो सब एक है और तुम्हारीही कृपाते हमारे भयेहै ॥ १९ ॥ पन मैं नही जानूंहूं यानें चुरायबो कहांते सीख्यौ है तू या माखनचोर अपने बेटाकूं सीख नाहि देय है देख यह अच्छी बात नही है ॥ २० ॥ जब मैनें याकूं सीख दीनी तो देख ढीठ ये तेरोबेटा गारी दैकें मेरे आंगनमेते भाजआयो है ॥ २१ ॥ देख व्रजाधीशको बेटा हैके चोरी करेहै तेरे गौरवसुलायजेते हे यशोदे ! मैंने कछु नही कही ॥ २२ ॥ श्रीनारदजी कहे है नन्दकी रानी यशोदा प्रभावतीको वचन सुनिकें बालककूं ललकारिकें बडे प्रेमते प्रभावतीसों ये बोली ॥ २३ ॥ सुन री वीर ! प्रभावती मेरे घरमें एककिरोड गौ ऐसी है कि, जिनके दही दूध माखनते घरकी धरतीमें कीच रही आवै है पन मैं यह नही जानूंहूं कि, तेरौही दही दूध जाने कैसे चुरायलावैहै यहां तो नेंकहूभी कभी नाही खाय ॥ २४ ॥ सो यानें जितनों तेरो दही

माखन चुरायौ है वितनों तूं मोपैते लैजा और देख वीर ! तेरे बेटा मेरे बेटामें भेद नहीहै॥२५॥परन्तु देख जा काऊ दिन तू याकू खातमें पकड लावेगी ता दिन मै जानूंगी हे प्रभावती ! तवही याकूं ललकारूंगी और बाधूंगी ॥ २६ ॥ नारदजी कहें हैं ऐसे व्रजरानीके वचन सुनिकें प्रभावती प्रसन्न हैकें घरकूं चलीआई ॥ २७ ॥ फिर एक दिन श्रीकृष्ण वरा वरके बालकनकूं लेके याके घर चोरीकूं गये भीतके नीचें ठाढेभये हाथते हाथ पकडकें हौलें २ भीतर गये ॥ २८ ॥ तब छीकेपै धरो गोरस देख्यौ जहां हाथ न पहुंचे तब उलूखल धर्यौ वापै पीढा धर्यौ तापै गोपकूं ठाढौ कर ताके ऊपर आप चढगये ॥ २९ ॥ तौऊ ऊंचौ रह्यो शीकेपे हाथ न पोहुँचे तब श्रीदामा सुबलनें लकुटते फोर्यौ तब बासन फूटगयौ तामेते गोरस चुचाय निकस्यौ ॥ ३० ॥ धरतीपै पर्यौ ताकूँ श्रीकृष्ण खानलगे और बालकनकूं बन्दरन्कूंहूँ खवावनलगे ॥३१॥ फूटे बासनकी आहट सुनकें प्रभावती चलीआई तब

नवनीतमुखंचैनमत्रत्वंह्यानयिष्यसि ॥ तदाशिक्षांकरिष्यामिभर्त्सनंबंधनंतथा ॥ २६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वावाक्यंतदागोपीप्रसन्नागृहमागता ॥ एकदादधिचौर्यार्थंकृष्णस्तस्यागृहंगतः ॥२७॥ वयस्यैर्बालकैःसार्द्धंपार्श्वकुड्येगृहस्यच ॥ हस्ताद्धस्तंसंगृहीत्वाशनैःकृष्णोविवेशह ॥२८॥ शिक्यस्थंगोरसंदृष्ट्वाहस्ताग्राह्यंहरिःस्वयम् ॥ उलूखलेपीठकेचगोपान्स्थाप्यारुरोहतम् ॥२९॥ तदपिप्रांशुनालभ्यंगोरसंशिक्यसंस्थितम् ॥ श्रीदाम्नासुबलेनापिदंडेनापितताडच ॥ ३० ॥ भग्नभांडात्सर्वगव्यंवहद्भूमौमनोहरम् ॥ जघासससबलोमर्कैर्बालकैःसहमाधवः ॥ ३१ ॥ भग्नभांडस्वनंश्रुत्वाप्राप्तागोपीप्रभावती ॥ पलायितेषुबालेषुजग्राहश्रीकरंहरेः ॥ ३२ ॥ नीत्वामृषाश्रुंभीरुंचगच्छन्तीनन्दमंदिरम् ॥ अग्रेनन्दंस्थितंदृष्ट्वामुखेवस्त्रंचकारह ॥ ३३ ॥ हरिर्विचिंतयन्नित्थंमातादंडंप्रदास्यति ॥ दधारतद्बालरूपंस्वच्छन्दगतिरीश्वरः ॥ ॥ ३४ ॥ सायशोदांसमेत्याशुप्राहगोपीरुषान्विता ॥ भांडंभग्नीकृतंसर्वमुषितंदध्यनेनवै ॥३५॥ यशोदातत्सुतंवीक्ष्यहसंतीप्राहगोपिकाम् ॥ वस्त्रांतंचमुखाद्गोपिदूरीकृत्यवदांहसः ॥ ३६ ॥ अपवादोयदादेयोनिर्वासंकुरुमेपुरात् ॥ युष्मत्पुत्रकृतंचौर्यमस्मत्पुत्रकृतंभवेत् ॥ ३७ ॥ जनलज्जासमायुक्तादूरीकृत्यमुखांबरम् ॥ सापिप्राहनिजंबालंवीक्ष्यविस्मितमानसा ॥ ३८ ॥

और बालक तौ भाजगये श्रीकृष्णकौ हाथ पकडलीनों ॥ ३२ ॥ जब श्रीकृष्ण झूंटेईकूं रोमनलगे तिनकी बांह पकडकें वह गोपी नन्दमहलकूं लैचली, अगारी नन्दजीकूं बैठे देखकें घूँघट मारलीयौ ॥ ३३ ॥ श्रीकृष्णने चितमन कीनो कै मैया देखैगी तौ मारैगी तब स्वच्छन्दगति श्रीकृष्णनें वाके बेटाकौ रूप धरलीनों ॥ ३४ ॥ वह गोपी यशोदाके पास आयकें बडी रिसियायकें यह बोली ॥ ३५ ॥ कि, देख री वीर ! देखलै मेरो सबरौ दही खायौ और चुरायौ है और चीकनी हँडियाहू फोरडारी, तब यशोदा वाहीके बेटाकूं देखकर हँसके गोपीते बोली नेंक घूँघट तौ उघार ता पीछे दोषको कहियो ॥ ३६ ॥ देख री वीर ! जो तूं नाहककूं लालाको दोष देयहै तो मेरे गोकुलमेंते निकसजा जो अपने बेटाकी करी चोरीकौ मेरे बेटाकों लगावै है ॥ ३७ ॥ तब लाजके मारें ही जो घूँघट खोलकें. देखै तौ अपनोंही बालक है ताकूँ देखकें अचंभेमें आयके बोली ॥ ३८ ॥

अरे निगोडे तूं कहांते आयगयौ व्रजकौ सार तौ मेरे हाथ हो ऐसें कहतभई बालककूं लैकें नन्दमहलते खिसआयके चलीआई ॥ ३९ ॥ यशोदा, रोहिणी, नन्दजी, बलदेव, गोप, गोपी, हँसत हँसत यह बोले अरे भैयाऔ ! देखा व्रजमें ये बडौ अन्याय है ॥ ४० ॥ तब नंदनंदन भगवान् तौ बाहर गलीमे आयकें हँसत बडे ढीठ चंचलनेत्रवारे या प्रभावतीसो यह बोले ॥ ४१ ॥ हे गोपिके ! जो तूं मोकूं अब फिर पकडैगी तौ मैं तेरे खसमकौ रूप धारण करलेऊंगो यामें सन्देह मत समझियो ॥ ४२ ॥ नारदजी कहें हैं कि, हे मैथिल ! या बातकूं सुनिके वह गोपी विस्मित है अपने घरकूं चलीगई ॥ ४३ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखण्डे भाषाटीकायां बालचरित्रे दधिस्तेयवर्णनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ नारदजी कहें है माखनचोर गोपीनके घरनमें विचरै है श्यामसुन्दर मनोहर रूप नव कमल दललोचन बालचन्द्रमासे बढ़त नरनको चित्त हरत

निष्पदस्त्वंकुतःप्राप्तोव्रजसारोस्तिमेकरे ॥ वदन्तीत्थंचतंनीत्वानिर्गतानन्दमन्दिरात् ॥ ३९ ॥ यशोदारोहिणीनंदोरामोगोपाश्चगोपिकाः ॥ जहसुःकथयंतस्तेदृश्योन्यायोव्रजेमहान् ॥ ४० ॥ भगवांस्तुबहिर्वीथ्यांभूत्वाश्रीनन्दनन्दनः ॥ प्रहसन्गोपिकांप्राहधृष्टांगश्चंचलेक्षणः ॥ ॥ ४१ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ पुनर्मांयदिगृह्णासिकदाचित्त्वंहिगोपिके ॥ तेभर्तृरूपस्तुतदाभविष्यामिनसंशयः ॥ ४२ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वासाविस्मितागोपीगतागेहेथमैथिल ॥ तदासर्वगृहेगोप्योनगृह्णन्तिहरिंह्रिया ॥ ४३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीकृष्णबालचरित्रेदधिस्तेयवर्णनंनामसप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ गोपीगृहेषुविचरन्नवनीतचौरःश्यामोमनोहरवपुर्नवकंजनेत्रः ॥ श्रीबालचन्द्रइववृद्धिगतोनराणांचित्तंहरन्निवचकारव्रजेचशोभाम् ॥ १ ॥ श्रीनंदनंदनमतीवचलंगृहीत्वागेहेनिधायमुमुहुर्नवनंदगोपाः ॥ सत्कंदुकैश्चसततंपरिपालयंतेगायंतऊर्जितसुखानजगत्स्मरंतः ॥ २ ॥ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ नवोपनंदनामानिवददेवऋषेमम ॥ अहोभाग्यंतुयेषांवैतेपूर्वकेइहागताः ॥३॥ तथापङ्वृषभानूनांकर्माणिमंगलानिच ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ गयश्वविमलःश्रीशःश्रीधरोमंगलायनः ॥ ४ ॥ मंगलोरंगवल्लीशोरंगोजिर्देवनायकः ॥ नवनंदाश्चकथिताबभूवुर्गोकुलेव्रजे ॥ ५ ॥ वीतिहोत्रोग्निभुक्सांबः श्रीकरोगोपतिःश्रुतः ॥ व्रजेशःपावनःशांतउपनंदाःप्रकीर्तिताः ॥ ६ ॥

व्रजमें शोभा करतेभये ॥ १ ॥ अतिचंचल श्रीनंदनंदनकूं पकडके अपने घरमें बैठारिकें नौऔ नन्द अत्यंत मोहित हैगये सुन्दर गेद बनाय खिलामें हे गामे है घरके सुख छोड़िदिये है कृष्णके आनन्दमे काहूकी यादि नही करें है ॥ २ ॥ राजा प्रश्न करैहै कि, हे देवर्षे ! नौ नन्द और नौ उपनंदनके नाम मोते कहौ इनकौ बडौ भाग्य है ये पूर्वजन्मके कोन हे ॥ ३ ॥ तैसेई ये छे वृषभानु पूर्वजन्मके कौन हे इनके मङ्गलरूप कर्मनको कहौ तव नारदजी बोले कि, गय, विमल, श्रीश, श्रीधर, मंगलायन ॥ ४ ॥ मंगल, रंगवल्लीश, रंगौजि, देवनायक, ये नौ नंद है, ये व्रजमे जो गोकुल तामे होतेभये ॥ ५ ॥ और वीतिहोत्र, अग्निभुक, साम्ब,

॥ ४३ ॥

श्रीकर, गोपति, श्रुत, व्रजेश, पावन, और शांत, ये नौ उपनंद कहे हैं ॥ ६ ॥ और नीतिवित्, मार्गद, शुक्र, पतंग, दिव्यवाहन, गोपेष्ट, ये छः व्रजमें वृषभानु हैं ॥ ७ ॥ ये गोलोकमे निकुंजके द्वारनपै रहनवारे बेत लीये श्यामलअंग श्रीकृष्णकी निकुंजके रखवारे नौ नंद हैं ॥ ८ ॥ और निकुंजनमें जे किरोडन गौ हैं तिनके पालनमें तत्पर मोरपंख धरें है वांसुरी बजामें है ते ९ उपनंद है ॥ ९ ॥ और निकुंजरूप किलेकी रक्षाके लीये दंड पाशी इनकूं धारण करेंहैं छः दरवज्जेनपै रहै हैं वे छः वृषभानु कहे हैं ॥ १० ॥ ये श्रीकृष्णकी इच्छाते सबरे गोलोकते भूमिमें आयेहै तिनके प्रभाव वर्णन करिवेको ब्रह्माजीहू समर्थ नही हैं ॥ ११ ॥ मैं तिनके भाग्यनकौ महोदय कहा वर्णन करूं जिनकी गोदीमे बैठिकें श्रीकृष्ण बाललीला करें है ॥ १२ ॥ एकदिना यमुनाकिनारेपै श्रीकृष्णनें मट्टी खायलई तब बालकननें यशोदाजीते जाय कही कै तेरो बेटा मट्टी खायहै ॥

नीतिविन्मार्गदःशुक्रःपतंगोदिव्यवाहनः ॥ गोपेष्टश्चव्रजेराजञ्ज्ञाताःषड्वृषभानवः ॥ ७ ॥ गोलोकेकृष्णचंद्रस्यनिकुंजद्वारमाश्रिताः ॥ वेत्रहस्ताःश्यामलांगानवनंदाश्चतेस्मृताः ॥ ८ ॥ निकुंजेकोटिशोगावस्तासांपालनतत्पराः ॥ वंशीमयूरपक्षाढ्याउपनंदाश्चतेस्मृताः ॥ ९ ॥ निकुंजदुर्गरक्षायांदंडपाशधराःस्थिताः ॥ षड्द्वारमास्थिताःषड्वैकथितावृषभानवः ॥ १० ॥ श्रीकृष्णस्येच्छयासर्वेगोलोकादागताभुवि ॥ तेषांप्रभावंवक्तुंहिनसमर्थश्चतुर्मुखः ॥ ११ ॥ अहंकिमुवदिष्यामितेषांभाग्यंमहोदयम् ॥ येषामारोहमास्थायबालकेलिर्बभौहरिः ॥ १२ ॥ एकदा यमुनातीरेमृत्कृष्णेनावलीढिता ॥ यशोदांबालकाःप्राहुरत्तिबालोमृदंतव ॥ १३ ॥ बलभद्रेचवदतितदासानंदगेहिनी ॥ करेगृहीत्वास्वसुतंभीरुनेत्रमुवाचह ॥ १४ ॥ ॥ श्रीयशोदोवाच ॥ ॥ कस्मान्मृदंभक्षितवान्महाज्ञभवान्वयस्याश्चवदंतिसाक्षात् ॥ ज्यायान्बलोयंवदति प्रसिद्धंमाएवमर्थंनजहातिनेष्टम् ॥ १५ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ सर्वेमृषावादरताव्रजार्भकामातर्मयाक्वापिनमृत्प्रभक्षिता ॥ यदासमीचीनमनेनवाक्पथंतदामुखंपश्यमदीयमंजसा ॥ १६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथगोपीबालकस्यपश्यंतीसुन्दरंमुखम् ॥ प्रसारितंचददर्शब्रह्मांडरचितंगुणैः ॥ १७ ॥ सप्तद्वीपान्सप्तसिंधून्सखंडान्सगिरीन्द्रढान् ॥ आब्रह्मलोकाल्लोकांस्त्रीन्स्वात्मभिःसव्रजैःसह ॥ १८ ॥ दृष्ट्वानिमीलिताक्षीसाभूत्वाश्रीयमुनातटे ॥ बालोऽयंमेहरिःसाक्षादितिज्ञानमयीह्यभूत् ॥ १९ ॥

॥ १३ ॥ बलदेवजीहू कहन लगे तब नंदरानी बेटाकौ हाथ पकरिकें भयभीत नेत्र जाके ता बेटाते यह बोली ॥ १४ ॥ अरे तैनें माटी क्यों खाई तू बड़ौ अनसमझ है देखिये तेरे यार कहे हैं और सोई बात तेरौ बड़ौ भैया जो दाऊ है वोहू कहैहै ॥ १५ ॥ तब भगवान् बोले कि, अरी मैया ! ये व्रजके बालक सब झूंठा है मैनें कभी माटी नही खाई है जो तोकूं सांच नही आवै है और इन्हींके कहेको सांच माने है तौ मेरे मुखमें देखलै ॥ १६ ॥ नारदजी कहें हैं कि, इतनी कहके भगवान्ने मुख फारो तब गोपी यशोदा श्रीकृष्णके मुखमें देखनलगी तो वाके मुखमें त्रिगुणते रच्यो सबरौ ब्रह्मांड दीख्यौ ॥ १७ ॥ सातों द्वीप, सातों समुद्र, सबरे खंड, पर्वत, नदी, पातालते लैकें सत्यलोक ताई तीनों लोक और आपसमेत समग्र अपनों व्रजलालाके मुखमें देख्यौ ॥ १८ ॥ देखिकें भोरी यशोदानें यमुनाके किनारेपै आंख मीचिलई और यह बोली कि, ये मेरौ बेटा साक्षात् भगवान्

है ऐसे ज्ञानमयी हैगई ॥ १९ ॥ तब तौ श्रीकृष्ण अपनी मायाते मोह करावते हंसिदीने तब जो वैभव यशोदानें देख्यौ हो ताकी याद भूलगई ॥ २० ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां ब्रह्मांडदर्शनं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ नारदजी कहें है कि, एकसमे गोकुलमें गोपी सब दही मथरही ही तब घरघरमें परम मनोहर गोपालजीके चरित्र गायरही ॥ १ ॥ और श्रीयशोदाहू प्रातःकाल उठकें नंदमहलमें मांठमें रई पटकें सुन्दरी दही मथरही ॥ २ ॥ तबही बालक नंदनँदन माखनके लिये रईके शब्दके तमासेते झांझन बजावत नांचनलगे ॥ ३ ॥ तब बालकेलि भगवान् मैयाकी परिक्रमा देते सुंदर जामे शब्द ता कोधनीको बजावत मैयाके आगे नाचे है ॥ ४ ॥ मीठी २ बोलीते मैयापै मांखन मांगते है ता बेटाके हाथको पकरकें नंदरानीने हटायदीनौ और रिसके मारे माखनहू न दीनों तबही श्रीकृष्णने दहीकौ मांठ फोरडारचो

तदाजहासश्रीकृष्णोमोहयन्निवमायया ॥ यशोदावैभवंदृष्टंनसस्मारगतस्मृतिः ॥ २० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांगोलोकखंडेनारदबहुलाश्वसंवादेब्रह्मांडदर्शनंनामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एकदागोकुलेगोप्योममंथुर्दधिसर्वतः ॥ गृहेगृहेप्रगायन्त्योगोपालचरितंपरम् ॥ १ ॥ यशोदापिसमुत्थायप्रातःश्रीनंदमंदिरे ॥ भांडेरायंविनिक्षिप्यममंथदधिसुंदरी ॥ २ ॥ मंजीररावंसंकुर्वन्बालःश्रीनंदनंदनः ॥ ननर्त्तनवनीतार्थंरायशब्दकुतूहलात् ॥ ३ ॥ बालकेलिर्बभौनृत्यन्मातुःपार्श्वमनुभ्रमन् ॥ सुनादिकिंकिणीसंघझंकारंकारयन्मुहुः ॥ ४ ॥ हैयंगवीनंसततंनवीनंयाचन्समातुर्मधुरंब्रुवन्सः ॥ आदायहस्तेश्मसुतंरुषासुधीर्बिभेदकृष्णोदधिमंथपात्रम् ॥ ५ ॥ पलायमानंस्वसुतंयशोदाप्रधावतीप्रापनहस्तमात्रात् ॥ योगीश्वराणामपियोदुरापःकथंसमातुर्ग्रहणेप्रयाति ॥ ६ ॥ तथापिभक्तेषुचभक्तवश्यताप्रदर्शिताश्रीहरिणानृपेश्वर ॥ बालंगृहीत्वास्वसुतंयशोमतीबबंधरज्वाथरुषाह्युलूखले ॥ ७ ॥ आदाययद्यद्दहुदामतत्तत्स्वल्पंप्रभूतंस्वसुतेयशोदा ॥ गुणैर्नबद्धःप्रकृतेःपरोयःकथंसबद्धोभवतीहदाम्ना ॥ ८ ॥ यदायशोदागतबन्धनेच्छाखिन्नानिषण्णानृपछिन्नमानसा ॥ आसीत्तदायंकृपयास्वबंधेस्वच्छंदयानःस्ववशोपिकृष्णः ॥ ९ ॥ एवंप्रसादोनहिवीतकर्मणांनज्ञानिनांकर्मधियांकुतःपुनः ॥ मातुर्यथाभून्नृपएषुतस्मान्मुक्तिंव्यधाद्भक्तिमलंनमाधवः ॥ १० ॥

और भागे ॥ ५ ॥ तब भाजते बेटाके पीछें यशोदाहू भाजी पर हाथमे न आये एक हाथ दूर रहे नारदजी कहे है कि, हे राजन्! योगीश्वरनकेहू ध्यानमें नहीं मिले ताहि यशोदा कैसे पकड़ सकैहै ॥ ६ ॥ हे नृपेश्वर! तौऊ हरिने भक्तनमे अपनी भक्तवत्सलता दिखाई आपही मैयाके हाथ आयगये तब मैया बालकको पकरकें रोपकी भरी उलूखलते बांधनलगी ॥ ७ ॥ तब वो रस्सी दो अंगुल कमती भई तब और नेती जोड़ी तब वोहू रस्सी दो अंगुल कम हैगई ऐसे जो जो रस्सी जोड़े है वो २ सब दो अंगुल कमती होतीजांय है भलो राजन्! जो परमेश्वर प्रकृतिके गुणनतेऊ नहीं बँधे है सो रस्सीते कैसे बँधसकै है ॥ ८ ॥ जब और बडी दुःखी हैके बैठगई यशोदा बांधत २ थकित हैगई तब भक्तवत्सल अपने वश भगवान् आपही कृपा करकें यद्यपि कृष्ण स्ववशभी है पन तोभी बंधनमे आय गये ॥ ९ ॥ ऐसो प्रसाद कबहू वीतरागी ज्ञानीननेहू नहीं पायौ कहौ कर्मनमें बुद्धि राखनवारेन

को तो वो मिलही कैसे सके हैं सो प्रसाद मैय्या नें बाललीलामें पायौ याहीतें प्रसन्न हैके माधव मुक्ति तो दैदेय है पर कबहू भक्ति नही देय है ॥ १० ॥ तबही सब गोपी आयगईं उन्ने दहीको मांठौ तौ फूट्यो देख्यौ और लाला उलूखलते बँध्यौ डरप्यौसौ देख्यौ तब वे दयाकी मारी यशोदाजीतें यह बोली ॥ ११ ॥ कि, अरी वीर! हमारे घरनमें जायके ऐसी चीकनी २ हँड़ियानको यह नित्य फोरचौ करैहो हमनें तो एकहू दिन दयाकी मारीन्ने याते कभी कछू न कही हे नंदरानी ! तोकूं नेकहू दया नही आवै है ॥१२॥ हे व्रजेश्वरि !हे यशोदे! हे निर्दयिन ! देख तोको लालाके बांधेको लठियाते बालककूं मारेको नेकभी दुःख नही है कहूं बालकको तेरी तरह मारते ललकारते होंयगे जो एकही हंडियाके फोड़वेपै तैनें बांधि दीनों है और लकडिनसो मारो है ॥ १३ ॥ नारदजी कहें हैं ऐसे सुन यशोदा तो घरके कामनमें व्यग्र हैगई तब उलूखल खेंचते २ बालकनके संग श्रीकृष्ण जमुनाजीकूं चलेगये ॥ १४ ॥ तहां किनारेपै दो जोरुआ वृक्ष बडे पुराने हे यमलार्जुन नाम हो तिनके बीचमें हैकें हँसते २ दामोदर निकसे ॥ १५ ॥ उनके बीचमें

तदैवगोप्यस्तुसमागतास्त्वदंदृष्ट्वाथभग्नंदधिमंथभाजनम् ॥ उलूखलेबद्धमतीवदामभिर्भीतंशिशुंवीक्ष्यजगुर्घृणातुराः ॥ ११ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ अस्मद्गृहेषुपात्राणिभिनत्तिसततंशिशुः ॥ तदप्येनंनोवदामःकारुण्यान्नंदगेहिनि ॥ १२ ॥ गतव्यथेह्यकरुणेयशोदेहेव्रजेश्वरि ॥ यष्ट्यानिर्भर्त्सितोबालस्त्वयाबद्धोघटक्षयात् ॥ १३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्तायांयशोदायांव्यग्रायांगृहकर्मसु ॥ कर्षन्नुलूखलंकृष्णो बालैःश्रीयमुनांययौ ॥ १४ ॥ तत्तटेचमहावृक्षौपुराणौयमलार्जुनौ ॥ तयोर्मध्येगतःकृष्णोहसन्दामोदरःप्रभुः ॥ १५ ॥ चकर्षसहसाकृष्णस्तिर्य्यग्गतमुलूखलम् ॥ कर्षणेनसमूलौद्वौपेततुर्भूमिमंडले ॥ १६ ॥ पातनेनापिशब्दोभूत्प्रचंडोवज्रपातवत् ॥ विनिर्गतौचवृक्षाभ्यांदेवौ द्वावेधसोऽग्निवत् ॥ १७ ॥ दामोदरंपरिक्रम्यपादौस्पृष्ट्वास्वमौलिना ॥ कृतांजलीहरिंनत्वानतौतत्संमुखेस्थितौ ॥ १८ ॥ देवावूचतुः ॥ ॥ आवांमुक्तौब्रह्मदंडात्सद्यस्तेऽच्युतदर्शनात् ॥ माभूत्तेनिजभक्तानांहेलनंह्यावयोर्हरे ॥ १९ ॥ करुणानिधयेतुभ्यंजगन्मंगलशीलिने ॥ दामोदरायकृष्णायगोविंदायनमोनमः ॥ २० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिनत्वाहरिंतौद्वौउदीचींचदिशंगतौ ॥ तदैवह्यागताःसर्वेनंदाद्याभयकातराः ॥ २१ ॥ कथंवृक्षौप्रपतितौविनावातंव्रजार्भकाः ॥ वदताशुतदाबालाऊचुःसर्वेव्रजौकसः ॥ २२ ॥

तिरछो है उलूखल फसगयो कें श्रीकृष्णनें धरिखेंच्यो तबही जड़ते उखरिकें वे दोनों पेड़ आयपरे ॥ १६ ॥ उनके गिरनेमें ऐसो शब्द भयो मानों कही वज्र पडौ तब उनमेंते दो देवता निकसे जैसै इंधनमेंते अग्निसे निकसे ॥ १७ ॥ वे दामोदरकी परिक्रमा दैकें अपने मुकटनते चरण छी कै हाथ जोरि भगवान्के सन्मुख ठाड़े हैगये ॥ १८ ॥ और ये बोले हे अच्युत ! हे हरे ! तुमारे दर्शनते हम ब्रह्मशापते छूटगये अब येही प्रार्थना है कि, हम तुमारे भक्तनकौ अपराध कबहू न करै ॥ १९ ॥ करुणानिधि जगतकूं मंगलकर्ता दामोदर श्रीकृष्ण गौऊँनके इन्द्र तिनके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ २० ॥ नारदजी कहै हैं ऐसे दोनों देवता हरिकूं दंडोत करिकै उत्तर दिशाकूं चलेगये तबही नंदादिक गोप भयके मारे आये ॥ २१ ॥ उन्ने बालकनसो पूछी कि, हे व्रजबाल ! कहो आंधी विना ये दौनों पेड कैसें

आगगरं ये बताओ । ऐसें जब सब ब्रजवासी पूछनलगे तब ये बालक बोले ॥ २२ ॥ कि, या श्रीकृष्णनेंही ये दोनो पेड पटके हैं उन पेडनमेंते द्वै चमकते पुरुष निकसे सो याकूं दंडोत करिके अभी उत्तरकूं चलेगये हैं ॥ २३ ॥ नारदजी कहे हैं कि, ऐसें उनको वचन सुनिकें ब्रजवासीने उनको कह्यो सांच न मान्यो तब नंदजीनें उलूखलमें बंधे अपने बालककूं खोलिदीनो ॥२४॥ और या बालकको माथो सूंघिकें अपनी गोदीमें खिलावन लगे यशोदाजीकूं ललकारके ब्राह्मणनकूं बुलायके सौ गौदान देतभये ॥२५॥ बहुलाश्व राजा पूछे है हे देवऋषि । ये दोनों पुरुष कौन हैं कोनसे दोषते ये वृक्ष भये ॥ २६ ॥ नारदजी कहे हैं कि, ये नलकूबर मणिग्रीव दोनों कुबेरके बेटा हैं एकदिन ए मंदाकिनीके किनारेपे नंदन वनमें चलेगये ॥ २७ ॥ अप्सरा तो गुण गावें हीं ये मदिरा पी नंगे विचरनलगे कैसे हैं ये दोनों मदिराते उन्मत्त युवानस्थामें चकाचूर धनको बडो गर्व जिनकूं ॥ २८ ॥

॥ बालाऊचुः ॥ ॥ अनेनपातितौवृक्षौताभ्यांद्वौपुरुषौस्थितौ ॥ एनंनत्वागतावद्यतावुदीच्यांस्फुरत्प्रभौ ॥ २३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ इति श्रुत्वावचस्तेषांनतेश्रद्दधिरेततः ॥ मुमोचनंदःस्वंबालंदाम्नाबद्धमुलूखले ॥ २४ ॥ संलालयन्स्वांकदेशेसमाघ्रायशिशुंनृप ॥ निर्भर्त्स्य भामिनींनंदोविप्रेभ्योगोशतंददौ ॥ २५ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ काविमौपुरुषौदिव्यौवददेवर्षिसत्तम ॥ केनदोषेणवृक्षत्वंप्रापितौयमलार्जुनौ ॥ २६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ नलकूबरमणिग्रीवौराजराजसुतौपरौ ॥ जग्मतुर्नंदनवनंमंदाकिन्यास्तटेस्थितौ ॥ २७ ॥ अप्सरोभिर्गीयमानौचेरतुर्गतवाससौ ॥ वारुणीमदिरामत्तौयुवानौद्रव्यदर्पितौ ॥ २८ ॥ कदाचिद्देवलोनाममुनींद्रोवेदपारगः ॥ नग्नौदृष्ट्वाच तावाहदुष्टशीलौगतस्मृती ॥ २९ ॥ ॥ देवलउवाच ॥ ॥ युवांवृक्षसमौधृष्टौनिर्लज्जौद्रव्यदर्पितौ ॥ तस्माद्वृक्षौतुभूयास्तांवर्षाणांशत कंभुवि ॥ ३० ॥ द्वापरांतेभारतेचमाथुरेव्रजमंडले ॥ कलिंदनंदिनीतीरेमहावनसमीपतः ॥ ३१ ॥ परिपूर्णतमंसाक्षात्कृष्णंदामोदरंहरिम् ॥ गोलोकनाथंतंदृष्ट्वापूर्वरूपौभविष्यथः ॥ ३२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंदेवलशापेनवृक्षत्वंप्रापितौनृप ॥ नलकूबरमणिग्रीवौश्रीकृष्णेनविमोचितौ ॥ ३३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखण्ड उलूखलबंधनयमलार्जुनमोचनंनामैकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ ॥
॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एकदाकृष्णचन्द्रस्यदर्शनार्थंपरस्यच ॥ दुर्वासामुनिशार्दूलोव्रजमंडलमाययौ ॥ १ ॥

यहां काहू देवल नाम ऋषि वेदके पारगामी चलेआये दुष्टसुभाव नंगे येहोरा तिनकूं देखिकें ये बोले ॥ २९ ॥ अरे । तुम दोनों पेड़से जड बडे ढीठ हो द्रव्यके गर्वीले बेशरम हो ताते तुम पृथ्वीमें जायके सौवर्ष तलक वृक्ष हेजाओ ॥ ३० ॥ जब द्वापरके अंतमें भरतखंडमें मथुरा ब्रजमंडलमें यमुनाके किनारेपे महावनके पास ॥ ३१ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण दामोदर हरि गोलोकके नाथकूं देखिकें पहिले रूपकूं प्राप्त हेजाओगे ॥ ३२ ॥ नारदजी कहें हैं ऐसे देवलके शापतें ये वृक्ष हेगये ये कुबेरके पुत्र नलकूबर, मणिग्रीव हैं तिनको श्रीकृष्णनें छुडायदीनो ॥ ३३ ॥ इति श्रीगर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायामेकोनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥ एकसमेंपर श्रीकृष्णके दर्शनकूं मुनिनमें मुख्य दुर्वासा

मुनि व्रजमें आये ॥ १ ॥ उन्ने कालिंदीकें निकट अतिपवित्र रमणरेतीमें महावनके पास दूरितेई श्रीकृष्णकूं दर्शन कियो ॥२॥ शोभायमान कामकेऊ मोहन अति सुंदर बालकनके संग रेतीमे लोटिरहे आपुसमें बाललीलाते कुस्ती लडिरहेहें अति मनोहरमूर्ति ॥ ३ ॥ धूरिते धूसरो अंग जिनको घूंघरवारे केश नंगधड़गे बालकनके संग भागते डोलें तिनें देखि दुर्वासा अचंभेमें आयगये ॥ ४ ॥ दुर्वासा बोले–यह कैसो ईश्वर है बालकनके संग धूरिमे लोटेहै, यह तो श्रीकृष्ण नंदकोई बेटा है, परात्पर परब्रह्म नही है॥ ५ ॥ नारदजी कहें है, ऐसे दुर्वासा मुनि मोहमें आयेसन्ते श्रीकृष्ण आपही खेलत २ उनकी गोदीमें आयगये ॥ ६ ॥ फेर थोरी देरमैं गोदसो निकरिगये बालसिंहकीसी जिनकी चितवन हंसत २ मिठी बोली बोलत फिर दुर्वासाके सन्मुख आय ठाड़े भये ॥७॥तब हंसते जो श्रीकृष्ण तिनके मुखमें श्वासकी रस्ता दुर्वासा चलेगये तहां पेटमें औरही महा लोक देख्यौ वो बडे

कालिंदीनिकटेपुण्येसैकतेरमणस्थले ॥ महावनसमीपेचकृष्णमाराद्ददर्शह ॥ २ ॥ श्रीमन्मदनगोपालंलुठंतंबालकैःसह ॥ परस्परंप्रयुद्ध्यंतं बालकेलिमनोहरम् ॥ ३ ॥ धूलिधूसरसर्वांगंवक्रकेशंदिगंबरम् ॥ धावंतंबालकैःसार्द्धंहरिंवीक्ष्यसविस्मितः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीमुनिरुवाच ॥ ॥ सईश्वरोयंभगवान्कथंबालैर्लुठन्भुवि ॥ अयंतुनंदपुत्रोस्तिनश्रीकृष्णःपरात्परः ॥ ५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंमोहंगतेतत्रदुर्वाससिमहामुनौ ॥ क्रीडन्कृष्णस्तत्समीपेतदंकेह्यागतःस्वयम् ॥ ६ ॥ पुनर्विनिर्गतोह्यंकाद्बालसिंहावलोकनः ॥ हसन्कलंब्रुवन्कृष्णःसंमुखःपुनरागतः ॥ ७ ॥ हसतस्तस्यचमुखेप्रविष्टःश्वसनैर्मुनिः ॥ ददर्शान्यंमहालोकंसारण्यंजनवर्जितम् ॥ ८ ॥ अरण्येषुभ्रमंस्तत्रकुतःप्राप्तइतिब्रुवन् ॥ तदैवाजगरेणापिनिगीर्णोभून्महामुनिः ॥ ९ ॥ ब्रह्मांडंतत्रदद्दशेसलोकंसबिलंपरम् ॥ भ्रमन्द्वीपेषुसमुनिःस्थितोभूत्पर्वतेसिते ॥ १० ॥ तपस्ततापवर्षाणांशतकोटिप्रभुंभजन् ॥ नैमित्तिकाख्येप्रलयेप्राप्तेविश्वभयंकरे ॥ ११ ॥ आगच्छंतःसमुद्रास्तेप्लावयंतोधरातलम् ॥ वहंस्तेषुचदुर्वासानप्रापांतंजलस्यच ॥१२॥ व्यतीतेयुगसाहस्रेमग्नोभूद्विगतस्मृतिः ॥ पुनर्जलेषुविचरन्नंडमन्यंददर्शह ॥ १३ ॥ तच्छिद्रेचप्रविष्टोसौदिव्यांसृष्टिंगतस्ततः ॥ तदंडमूर्ध्निलोकेषुविधेरायुःसमंचरन् ॥ १४ ॥ एवंछिद्रंतत्रवीक्ष्यप्राविशत्सहरिंस्मरन् ॥ बहिर्विनिर्गतोह्यंडाद्ददर्शाशुमहाजलम् ॥ १५ ॥

भारी वनसहित है, और निर्जन है ॥ ८ ॥ वा वनमें भ्रमण करतेनें विचार कियो कि, रे में कहां आयगयो ऐसे कहते दुर्वासामुनिको एक अजगर सर्पनें ग्रसिलीने ॥ ९ ॥ तब इन्ने वहां वा अजगरके पेटमें एक औरही ब्रह्मांड देख्यौ पातालते सत्यलोकताई तामें सातों द्वीपनमें डोलत २ श्वेत पर्वतपे आयके ठाडेभये ॥ १० ॥ वहां प्रभूको स्मरण करते २ सौकिरोड़वर्ष तप कीनों जब विश्वकों भयंकर नैमित्तिक प्रलय आयो ॥ ११ ॥ तब भूमिकूं डुबावत चारोंओरतें समुद्र आये तिनमें बहते डोले दुर्वासाजीको जलको अंत न पायो॥ १२ ॥ फिर जलमें विचरते २ दुर्वासाको हजार युग बीते तब ये बेहोस हैगये दुर्वासाने और १ ब्रह्मांडको देखो ॥ १३ ॥ ऐसें बिचरते विचरते एक छेदमें चलेगये तहां दिव्यसृष्टि देखी तहां ऊपरले लोकनमें रहे ब्रह्माकी आयु भोगी ॥ १४ ॥ ऐसे फिर छेदकूं देखकें हरिकौ स्मरण करते धसगये फिर अंडाके बाहिर निकसे तहां बड़ौ भारी

जल देख्यौ ॥ १५ ॥ ता जलमें करोड़न ब्रह्मांड देखे फिर जलको देखत विरजा नदी देखी ॥ १६ ॥ ताके पार जायके मुनिने गोलोक देख्यौ ताके भीतर गये तामें वृंदावन गोवर्द्धन और यमुनाके पुलिन ये सब अति शुभ देखे ॥ १७ ॥ सो दुर्वासा ये सब देखकें बड़े प्रसन्न भये, फिर कुंजमें गये तहाँ गोप गोपीनके गण और किरोड़न गौ देखी ॥ ॥१८॥ जामें असंख्य किरोड़ सूर्यके प्रकाशमंडलमें लाखदलके कमलपै राधापतिकूं देख्यौ ॥ १९ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण असंख्य ब्रह्मांडनको पति जो अपनो गोलोक है सो गोलोक देख्यौ ॥ २० ॥ फिर श्रीकृष्णकूं हँसी आई सो मुनि श्रीकृष्णके मुखमें चलेगये फिर खांसीके संग बाहिर निकस परे तहां बालकरूप नंदनंदनकूं देख्यौ ॥ २१ ॥ कहाँ कि, कालिंदीके किनारेपै पवित्र रमणरेतीमें बालकनके संग महावनमें विचर रहे ऐसे कृष्णको देखकें ॥ २२ ॥ तब दंडवत् करकें दुर्वासा मुनि परात्पर श्रीकृष्णको ही जानके ये वही नंदनंदन है सौंबेर प्रणाम करकरके स्तुति करनलगे ॥२३ ॥ दुर्वासा मुनि कहें हैं कि, नंदनंदन जो श्रीकृष्ण तिनकूं मैं नमस्कार करूंहूं कैसे श्रीकृष्ण है कि,

तस्मिञ्जलेतुलक्ष्यंतेकोटिशोब्रह्मंडराशयः ॥ ततोमुनिर्जलंपश्यन्ददर्शविरजांनदीम् ॥ १६ ॥ तत्पारंप्रगतःसाक्षाद्गोलोकंप्राविशन्मुनिः ॥ वृंदावनंगोवर्द्धनंयमुनापुलिनंशुभम् ॥ १७ ॥ दृष्ट्वाप्रसन्नःसमुनिर्निकुंजंप्राविशत्तदा ॥ गोपगोपीगणवृतंगवांकोटिभिरन्वितम् ॥ १८ ॥ असंख्यकोटिमार्तंडज्योतिषांमंडलेततः ॥ दिव्येलक्षदलेपद्मेस्थितंराधापतिंहरिम् ॥ १९ ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंपुरुषोत्तमम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिंगोलोकंस्वंददर्शह ॥ २० ॥ श्रीकृष्णस्यापिहसतःप्रविष्टस्तन्मुखेमुनिः ॥ पुनर्विनिर्गतोपश्यद्बालंश्रीनंदनंदनम् ॥ २१ ॥ कालिंदीनिकटेपुण्येसैकतेरमणस्थले ॥ बालकैःसहितंकृष्णंविचरंतंमहावने ॥ २२ ॥ तदामुनिश्चदुर्वासाज्ञात्वाकृष्णंपरात्परम् ॥ श्रीनंदनंदनंनत्वानत्वाप्राहकृतांजलिः ॥ २३ ॥ ॥ श्रीमुनिरुवाच ॥ ॥ बालंनवीनशतपत्रविशालनेत्रंबिंबाधरंसजलमेघरुचिंमनोज्ञम् ॥ मंदस्मितंमधुरसुंदरमंदयानंश्रीनंदनंदनमहंमनसानमामि ॥ २४ ॥ मंजीरनूपुररणन्नवरत्नकांचीश्रीहारकेसरिनखप्रतियंत्रसंघम् ॥ दृष्ट्वार्तिहारिमषिबिंदुभिराजमानंवंदेकलिंदतनुजातटबालकेलिम् ॥ २५ ॥ पूर्णेन्दुसुन्दरमुखोपरिकुंचिताग्राःकेशानवीनघननीलनिभाःस्फुरंतः ॥ राजंतआनतशिरःकुमुदस्ययस्यनंदात्मजायसबलायनमोनमस्ते ॥ २६ ॥ श्रीनंदनदंनस्तोत्रंप्रातरुत्थाययःपठेत् ॥ तन्नेत्रगोचरोयातिसानंदंनंदनंदनः ॥ २७ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिप्रणम्यश्रीकृष्णंदुर्वासामुनिसत्तमः ॥ तंध्यायन्प्रजपन्प्रागाद्बदर्याश्रममुत्तमम् ॥ २८ ॥

श्यामसुंदर बालक है नवीन कमलदलकेसे विशाल जाके नेत्र हैं सजल श्याम घटाके समान मनोहर मंद मुसिक्यान जिनकी ललित मंदमंद चाल लाल२कदूरीसे होठ जिनके तिनकूं मैं नमस्कार करूंहूं ॥ २४ ॥ झांझन नूपुर बाजेनके संग बजें है कोंधनी जिनकी श्रीहार बघनखाको कठला और आर्तिकी हरनवारी श्यामबंदिनी लगरही है दृष्टि तेइ दुखियानकी पीड़ाके हरनहारे कालिंदीके तटपै बाललीला करें तिनकूं मेरी दंडवत् है ॥ २५ ॥ जाकौ पूर्णचन्द्रमासौ मुख तापै घूंघरवारी श्यामघटाके समान नीली अलकावली देदीप्यमान झुकरहीं है ऐसे नंदके बेटा श्रीकृष्णकूं बलदेवकूं मेरी नमस्कार है ॥ २६ ॥ यह श्रीनंदनंदनकौ स्तोत्र है जाकूं प्रातःकाल उठकें जो कोई पढ़ैगौ सो आनंदते श्रीकृष्णकौ साक्षात् दर्शन करैगौ ॥ २७ ॥ नारदजी कहे हैं ऐसें दुर्वासामुनि श्रीकृष्णकूं दंडवत करकें श्रीकृष्णकौही जप ध्यान करत उत्तम जो बदरिकाश्रम ताकूं चलेगये ॥ २८ ॥

गर्गजी बोले या प्रकार नारदजीने बहुलाश्व राजाते श्रीकृष्णको चरित्र वर्णन करो ॥२९॥ शौनकजी बोले-सोई हे शौनक ! मैने तुम्हारे आगे कृष्णचरित्र वर्णन कर्यो है, कलिमलको नाश करनहारो है, चतुर्वर्गनको दैनहारो है, आगे तुम कहा पूछो चाहो हो ! तब शौनकजी बोले ॥ ३० ॥ मैथिलदेशको इंद्र बहुलाश्वराजा बडे शांत और ज्ञानके दाता नारदजीने फिर कहा पूछतो भयौ सो हे तपोधन ! मेरे आगें कहौ ॥ ३१ ॥ गर्गजी बोले कि, मानको देनवारो बहुलाश्वराजा ज्ञान देनहारे नारदजीकूं नमस्कार करकें मंगलायतन भगवान श्रीकृष्णको आगेको चरित्र पूछन लग्यौ ॥ ३२ ॥ बहुलाश्व बोल्यौ कि, साक्षात् परमानंदस्वरूप श्रीकृष्ण आगें कहा २ विचित्र चरित्र करतभये सो कहौ ॥ ३३ ॥ पहले अवतारनमेंहू मंगलके स्थान चरित्र करे है, कृष्णावतारमें कौन २ से मंगल चरित्र करे तिनें कहो ॥ ३४ ॥ तब नारदजी बोले-स्यावासि हे राजा ! तैंने भलौ प्रश्न कर्यौ जो

॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ इत्थंदेवर्षिवर्येणनारदेनमहात्मना ॥ कथितंकृष्णचरितंबहुलाश्वायधीमते ॥ २९ ॥ मयातेकथितंब्रह्मन्यशःक लिमलापहम् ॥ चतुष्पदार्थदंदिव्यंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ३० ॥ ॥ शौनकउवाच ॥ ॥ बहुलाश्वोमैथिलेन्द्रःकिंप्रपच्छमहामुनिम् ॥ नारदंज्ञानदंशांतंतन्मेब्रूहितपोधन ॥ ३१ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ नारदंज्ञानदंनत्वामानदोमैथिलोनृपः ॥ पुनःप्रपच्छकृष्णस्यचरितं मंगलायनम् ॥ ३२ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णोभगवान्साक्षात्परमानंदविग्रहः ॥ परंचकारकिंचित्रंचरित्रंवदमेप्रभो ॥ ॥ ३३ ॥ पूर्वावतारैश्चरितंकृतंवैमंगलायनम् ॥ अपरंकिंतुकृष्णस्यपवित्रंकिमतःपरम् ॥ ३४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ साधुसाधुत्व यापृष्टंचरित्रंमंगलंहरेः ॥ तत्तेहंसंप्रवक्ष्यामिवृंदारण्येचयद्यशः ॥ ३५ ॥ इदंगोलोकखंडंचगुह्यंपरममद्भुतम् ॥ श्रीकृष्णेनप्रकथितंगोलोके रासमंडले ॥ ३६ ॥ निकुंजेराधिकायैचराधामह्यंददाविदम् ॥ मयातुभ्यंश्रावितंचदत्तंसर्वार्थदंपरम् ॥ ३७ ॥ इदंपठतिविप्रस्तुसर्वशा स्त्रार्थगोभवेत् ॥ श्रुत्वेदंचक्रवर्तीस्यात्क्षत्रियश्चंडविक्रमः ॥ ३८ ॥ वैश्योनिधिपतिर्भूयाच्छूद्रोमुच्येतबंधनात् ॥ निष्फलोयोपिजगतिजीव न्मुक्तःसजायते ॥ ३९ ॥ योनित्यंपठतेसम्यग्भक्तिभावसमन्वितः ॥ सगच्छेत्कृष्णचंद्रस्यगोलोकंप्रकृतेःपरम् ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्ग०गो० खंडेनारदबहु०संवादेभगवज्जन्मवर्णनंदुर्वाससोमायादर्शनंश्रीनंदनंदनस्तोत्रवर्णनंनामविंशोऽध्यायः ॥२०॥ समाप्तश्चायं गोलोकखण्डः॥१॥

तू मंगलकारी हरिचरित्रकूं पूछै हैं सो मैं तेरे अगारी कहूंगो जो वृंदावनमें लीला करी हैं ॥ ३५ ॥ यह गोलोकखंड बडो गुह्य और अद्भुत मेंनें तोते कह्यो है, पहिले श्रीकृष्णनें रासमंडलमें राधिकाते गोलोकमें निकुंजमंदिरमें जो कह्यो है ॥ ३६ ॥ राधिकाजीनें मोतें कह्यो मैंनें तोकूं सुनायौ यह सब मनोरथको देनहारो है ॥ ३७ ॥ जो ब्राह्मण याकूं पढ़ै तो सर्व शास्त्रको जाननवारो पंडित होय और क्षत्री सुनै तौ बडा प्रतापी चक्रवर्ती राजा होय ॥ ३८ ॥ वैश्य सुनै तौ धनी होय और शूद्र सुनै तो बंधनते छूटिजाय और जो कछू कामको न होय सोहू जीवन्मुक्त हैजाय ॥ ३९ ॥ जो याकूं भक्तिभावतें नित्य पाठकरै सो मनुष्य प्रकृतिते परे श्रीकृष्णके गोलोककूं प्राप्त होय ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गोलोकखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे दुर्वासोमायादर्शनं नाम विंशोऽध्यायः ॥ २० ॥ समाप्तोयं गोलोकखंडः ॥ १ ॥

इद पुस्तक क्षेमराज-श्रीकृष्णदासश्रेष्ठिना मुम्बय्यां ( खेतवाडी ७ वीं गली खम्बाटा लैन ) स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" ( स्टीम् ) मुद्रणयन्त्रालये मुद्रयित्वा प्रकाशितम् । संवत् १९६७, शके १८३२

श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ वृंदावनखंडम् ॥ ग्रन्थकर्त्ता कहै है कि, कोकिला तथा क्रीडाशुक जामें बोलरहे, गुंजा ( चिरमिटी ) के पुंज तथा कल्पवृक्षके पुष्पनको यमुना तटपे
जो निकुञ्ज तामें शंखकीसी जिनकी ग्रीवा परस्पर गलबाईं गेरे विचर रहे जे श्रीराधाकृष्ण वे दोनों मोकूं मङ्गलके करनवारे होउ ॥ १ ॥ अज्ञानरूपी अंधेरीतें आँधरो
जो मे ता मेरी आँख जिनने ज्ञानरूपी सलाईतें खोलदई तिन गुरूनकूं मैं नमस्कार करूंहूं ॥ २ ॥ नारदजी कहे हैं एक दिना श्रीनन्दराज, नौ नंद, नौ उपनन्द, छः
वृषभानु और वृषभानु तथा ॥ ३ ॥ और हू बूढे २ सब गोपनकूं बुलायके सभाके बीचमें यह बोले–क्यों भैया औ ! अब मैं कहा करे बोलो, महावनमें तो बडे २
उत्पात आमे हैं ॥ ४ ॥ नारदजी कहै हैं एक संनंदगोप सबनमें बूढो बडो समझवाल ज्ञानी हो सो वह सब गोपनको वचन सुनिके कृष्ण बलदेवकूं गोदीमें बैठारि

श्रीगणेशायनमः ॥ अथ वृन्दावनखण्डम् ॥ कृष्णातीरेकोकिलाकेलिकीरेगुंजापुंजेदेवपुष्पादिकुंजे ॥ कंबुग्रीवौक्षिप्तबाहूचलन्तीराधाकृष्णौ
मंगलंमेभवेताम् ॥ १ ॥ अज्ञानतिमिरान्धस्यज्ञानांजनशलाकया ॥ चक्षुरुन्मीलितंयेनतस्मैश्रीगुरवेनमः ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥
एकदोपद्रवंवीक्ष्यनंदोनन्दान्सहायकान् ॥ वृषभानूपनंदांश्चवृषभानुवरांस्तथा ॥ ३ ॥ समाहूयपरान्वृद्धान्सभायांतानुवाचह ॥ नंदउवाच ॥
किंकर्त्तव्यंतुवदतोत्पाताःसंतिमहावने ॥ ४ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तेषांश्रुत्वाथसन्नन्दोगोपीवृद्धोतिमंत्रवित् ॥ अंकेनीत्वारामकृष्णौ
नंदराजमुवाचह ॥ ५ ॥ ॥ सन्नंदउवाच ॥ ॥ उत्थातव्यमितोस्माभिःसर्वैःपरिकरैःसह ॥ गंतव्यंचान्यदेशेषुयत्रोत्पातानसंतिहि ॥
॥ ६ ॥ बालस्तेप्राणवत्कृष्णोजीवनंव्रजवासिनाम् ॥ व्रजेधनंकुलेदीपोमोहनोबाललीलया ॥ ७ ॥ हाबक्याशकटेनापितृणावर्तेनबालकः ॥
मुक्तोयंद्रुमपातेनह्युत्पातंकिमतःपरम् ॥ ८ ॥ तस्माद्वृंदावनंसर्वैर्गंतव्यंबालकैःसह ॥ उत्पातेषुव्यतीतेषुपुनरागमनंकुरु ॥ ९ ॥ ॥ नंदउ
वाच ॥ ॥ कतिक्रोशैर्विस्तृतंतद्वनंवृंदावनंव्रजात् ॥ तल्लक्षणंतत्सुखंचवदबुद्धिमतांवर ॥ १० ॥ ॥ सन्नंदउवाच ॥ ॥ प्रागुदीच्यां
बर्हिषदोदक्षिणस्यांयदोःपुरात् ॥ पश्चिमायांशोणपुरान्माथुरंमंडलंविदुः ॥ ११ ॥

नन्दराजतें यह बोल्यो ॥ ५ ॥ संनन्द बोले–अब हमकूं तो यहांतें सब परिकरकूं लेके कोई और स्थानको उठनो चाहिये जहां उत्पात कोई न होय, श्रीकृष्ण ॥६॥ तेरो
बालक प्राणसो प्यारो है और सब व्रजवासीनको जीवन है, व्रजको धन है, कुलको दीपक है, बाललीला करिके सबको मोहन करनवारे है ॥ ७ ॥ पहलेई तो पूतना आई, फिर
शकटासुर गिर्यो, फिर तृणावर्त्त उडाय ले गयो, फिर यमलार्जुनपैतें भगवानने बचायो जातें सिवाय कहा उत्पात आवैगो ॥ ८ ॥ तातें सबजने बालकनकूं संग लेके
वृन्दावनकूं चलो जब यहांके उत्पात जात रहै तब फिर आय जैयो ॥ ९ ॥ तब यह बात सुनिके नन्दराजा बोले–यहांतें वृंदावन कै कोश है ताके लक्षण कहो वहां
कौन कौनसो सुख है सो तुम कहो तुम बड़े बुद्धिमाननमें श्रेष्ठ हो तातें मैं पूछूं हूं ॥ १० ॥ तब संनन्द बोले–वर्हिषदतें तो पूर्व उत्तर ईशान कोणकूं है और मथुरातें

दक्षिणमें है, शोनहदते पश्चिममें है, जाकूं मथुरामण्डल कहैं हैं ॥ ११ ॥ जाको चोरासी कोशको विस्तार हे, याकूं ज्ञानी पुरुष व्रज कहें हैं वो मथुरामंडलमें ही हैं ॥ ॥ १२ ॥ मथुरामें वसुदेवके घरमें गर्गाचार्यके मुखते मैंने सुन्यौ है, यह मथुरामंडल प्रयागराजनेहू पूज्यौ हे ॥ १३ ॥ वा मथुरामंडलमें सब वननते वृंदावन उत्तम है, परिपूर्णतम श्रीकृष्णकी लीलाको आंगन है और बड़ो मनोहर है ॥ १४ ॥ वैकुंठते परे कोई लोक उत्तम न भयो न होयगो परन्तु ये वृंदावन वैकुंठतेऊ परेते परे है ॥ १५ ॥ यहां गोवर्द्धन पर्वतनको राजा विराजे है, जहां निकटही कालिंदीजी बहें हैं और मङ्गलकारी जहां पुलिन है ॥ १६ ॥ जहां बृहत्सानु पर्वत हैं, तहाँई नन्दीश्वर पर्वत है, जो पर्वत चौवीस कोशको है और बडे २ वननसो वृत है ॥ १७ ॥ पशूनकूं हितकारी है और गोप गोपी और गउनकूं सेवनकरिवेलायक है और लतानकी कुंजनसों युक्त है,

विंशद्योजनविस्तीर्णंसार्द्धयद्योजनेनवै ॥ माथुरंमंडलंदिव्यंव्रजमाहुर्मनीषिणः ॥ १२ ॥ मथुरायांशौरिगृहेगर्गाचार्यमुखाच्छ्रुतम् ॥ माथुरं मंडलंदिव्यंतीर्थराजेनपूजितम् ॥ १३ ॥ वनेभ्यस्तत्रसर्वेभ्योवनंवृंदावनंवरम् ॥ परिपूर्णतमस्यापिलीलाक्रीडंमनोहरम् ॥ १४ ॥ वैकुंठा न्नापरोलोकोनभूतोनभविष्यति ॥ एकंवृन्दावनंनामवैकुंठाच्चपरात्परम् ॥ १५ ॥ यत्रगोवर्द्धनोनामगिरिराजोविराजते ॥ कालिन्दीनिकटे यत्रपुलिनंमंगलायनम् ॥ १६ ॥ बृहत्सानुर्गिरिर्यत्रयत्रनन्दीश्वरोगिरिः ॥ क्रोशानांचचतुर्विंशद्भिस्तृतैःकाननैर्वृतम् ॥ १७ ॥ पशव्यंगोप गोपीनांगवांसेव्यंमनोहरम् ॥ लताकुंजावृतंतद्वैवनंवृन्दावनंस्मृतम् ॥ १८ ॥ ॥ नंदउवाच ॥ ॥ कदाव्रजोयंसन्नंदंतीर्थराजेनपूजितः ॥ एतद्वेदितुमिच्छामिपरंकौतूहलंहिमे ॥ १९ ॥ ॥ सन्नंदउवाच ॥ ॥ शंखासुरोमहादैत्यःपुरानैमित्तिकेलये ॥ स्वपतोब्रह्मणःसोपिवेद ध्रुग्दैत्यपुंगवः ॥ २० जित्वादेवान्ब्रह्मलोकाद्धृत्वावेदान्गतोर्णवे ॥ गतेषुयदिवेदेषुदेवानांचगतंवलम् ॥ २१ ॥ तदासाक्षाद्धरिःपूर्णोधृ त्वामात्स्यंवपुःपरम् ॥ नमित्तिकलयांभोधौयुयुधेतेनयज्ञराट् ॥ २२ ॥ शूलंचिक्षेपहरयेशंखोदैत्योमहाबलः ॥ स्वचक्रेणहरिःसाक्षात्तच्छू लंशतधाकरोत् ॥ २३ ॥ हरिंतताडशिरसाशंखोविष्णुमुरःस्थले ॥ तस्यमूर्द्धप्रहारेणनचचालपरात्परः ॥ २४ ॥ तदांगदांसमादायमत्स्य रूपधरोहरिः ॥ पृष्ठेजघानतंदैत्यंशंखरूपंमहाबलम् ॥ २५ ॥

वाहीको वृन्दावन नाम है ॥ १८ ॥ नन्दजी बोले कि, सन्नन्दजी यह व्रजमंडल प्रयागराजने कब पूज्यौ है ? या बातको मैं जाना चाहूंहूं मेरे मनमें बडौ आश्चर्य है ॥ १९ ॥ तब संनदन बोले पहले एक शंखासुर नामको दैत्य वेदनको द्रोही दैत्य नैमित्तिक प्रलयके समयमें भयो ॥ २० ॥ वह सब देवतानकूं जीतिके ब्रह्माजीके लोककूं गयो, ब्रह्माजीके सोयगये देखके तिनके वेदनकों चुरायके समुद्रमे चलोगयो तब वेदनके गयेपै देवतानको बल जातो रह्यो ॥ २१ ॥ तब साक्षात् हरि यज्ञनके ईश्वर पूर्ण भगवान् मत्स्यरूपधरि था नैमित्तिक प्रलयके समुद्रमे वा दैत्यते युद्ध करते गये ॥ २२ ॥ वा महाबली शंख दैत्यने भगवानपै त्रिशूल चलायो तब हरिने अपने चक्रते त्रिशूलके सौ टूक करडारे ॥ २३ ॥ फिर दैत्य अपने शिरते विष्णुकूं छातीमें मारतो भयो तब वाके शिरके प्रहारते परात्पर भगवान् चलायमान न भये ॥ २४ ॥ तब तो मत्स्य

रूपी भगवान्ने गदा लैके शंखरूपी महाबली दैत्यकी पीठमें मारी ॥ २५ ॥ तब गदाके प्रहारसों व्यथा जाके भई सो कुछ व्याकुलमन है फिर उठिके विष्णुके वक्षस्थलमें घूँसा मारतो भयो ॥ २६ ॥ तबही साक्षात् भगवान् कमललोचन अपने चक्रते शींगसमेत वाके दृढ शिरकूँ काटि लेतेभये ॥ २७ ॥ हे व्रजेश्वर ! ऐसे शंखासुरकूं जीतिके देवतानकूँ संग लैके विष्णुभगवान् प्रयागमे आयके ब्रह्माजीकूं वेद देतेभये ॥ २८ ॥ और सब देवतानके गणनके संग विधिसहित यज्ञ कीनो और प्रयागकूं बुलायके सब तीर्थनको राजा कीनो ॥ २९ ॥ तब साक्षात् अक्षयवटको लीला छत्रकीसी नाई बनायो और गंगा यमुनाकी लहरीरूप चमर ढुरैहै तिनसो प्रयागराज सुशोभित है ॥ ३० ॥ तबही जंबूद्वीपके सम्पूर्ण तीर्थ बलि भेंट लैलैके बुद्धिमान जो तीर्थराज प्रयाग ताके पास आवतभये ॥ ३१ ॥ सम्पूर्ण तीर्थन्ने तीर्थराज प्रयागको पूजन कियो जब हरिसहित सब ब्रह्मादिक

गदाप्रहारव्यथितःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ पुनरुत्थायसर्वेशंमुष्टिनासतताडह ॥ २६ ॥ तदाविष्णुःस्वचक्रेणसशृंगंतच्छिरोदृढम् ॥ जहारकुपितःसाक्षाद्भगवान्कमलेक्षणः ॥ २७ ॥ जित्वाशंखंदेववरैःसार्द्धविष्णुर्व्रजेश्वर ॥ प्रयागमेत्यसहरिर्वेदांस्तान्ब्रह्मणेददौ ॥ २८ ॥ यज्ञंचकारविधिवत्सर्वैर्देवगणैःसह ॥ प्रयागंचसमाहूयतीर्थराजंचकारह ॥ २९ ॥ तत्साक्षादक्षयवटःकृतोलीलातपत्रवत् ॥ सुनिभानुसुतेयोर्मिचामरैस्तंविरेजतुः ॥ ३० ॥ तदैवसर्वतीर्थानिजंबूद्वीपस्थितानिच ॥ नीत्वाबलिंसमाजग्मुस्तीर्थराजायधीमते ॥ ३१ ॥ तीर्थराजंचसंपूज्यनत्वातीर्थानिसर्वतः ॥ स्वधामानिययुर्नन्दहरौदेवैर्गतेसति ॥ ३२ ॥ तदैवनारदःप्राप्तोमुनीन्द्रःकलहप्रियः ॥ सिंहासनेभ्राजमानंतीर्थराजमुवाचह ॥ ३३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तीर्थैःप्रपूजितस्त्वंवैतीर्थराजमहातप ॥ तुभ्यंचसर्वतीर्थानिमुख्यानीहबलिंददुः ॥ ३४ ॥ व्रजाद्वृंदावनादीनिनागतानीहतेपुरः ॥ तीर्थानांराजराजस्त्वंप्रमत्तैस्तैस्तिरस्कृतः ॥ ३५ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ इतिप्रभाष्यवैसाक्षाद्गतेदेवर्षिसत्तमे ॥ तीर्थराजस्तदाक्रुद्धोहरिलोकंजगामह ॥ ३६ ॥ नत्वाहरिंपरिक्रम्यपुरःस्थित्वाकृतांजलिः ॥ सर्वतीर्थैःपरिवृतःश्रीनाथंप्राहतीर्थराट् ॥ ३७ ॥ ॥ तीर्थराजउवाच ॥ ॥ हेदेवदेवप्राप्तोहंतीर्थराजस्त्वयाकृतः ॥ बलिंददुर्मेतीर्थानिमथुरामंडलंविना ॥ ३८ ॥

देवता अपने अपने लोककूं चलेगये तब तीर्थहू सबरे अपने अपने स्थानकूं चलेआये ॥ ३२ ॥ तबही हे नंद ! वहां कलहप्रिय मुनींद्र नारदजी आये, सिंहासनपै बैठे, जो तीर्थनके राजा प्रयागकूं देखके बोले ॥ ३३ ॥ हे महातप ! हे तीर्थनके राजा ! सब मुखिया मुखिया तीर्थनने तुम्हारी पूजा कीनी और बलि(भेंट) दीनी ॥ ३४ ॥ पर व्रजते वृंदावनादिक तीर्थ तेरे आगे नहीं आये तू सब तीर्थनको राजा है पर मस्त जे व्रजके तीर्थ हैं तिनने तेरो तिरस्कार करदीनों तौ तू काहेको राजा है ॥ ३५ ॥ सन्नन्द नन्दजीते कहें हैं कि, ऐसे नारद कहिके जब चलेगये तब तीर्थराज प्रयागकूं बडो क्रोध आयो और तबही प्रयाग हरिके लोककूं चल्यौगयो ॥ ३६ ॥ हरिकी परिक्रमा देके, हरिकूं दंडौत करिके, हाथ जोडके, अगाड़ी ठाडो हैके सब तीर्थनकूं संग लेके तीर्थनको राजा श्रीभगवान् सो यह बोल्यो ॥ ३७ ॥ हे देवदेव ! मैं आपके पास आयो हूं, मोकूं आपने तीर्थनको राजा कीनों

सब तीर्थनने मोकूं बलि(भेंट) दीनी पर एक मथुरा मंडल नही आयौ ॥ ३८ ॥ बडे मतवारे व्रजके तीर्थनने मेरो तिरस्कार करिदीनों ताते तुमते कहिबेकूं तुम्हारे मंदिरमें मै प्राप्त भयौ हूं ॥ ३९ ॥ तब भगवान् तीर्थराज प्रयागते बोले अरे! मैने तोकूं सब तीर्थनको राजा कीन्हों है पर अपने घरको मालिक नही कीन्हो है ॥ ४० ॥ कहा तू मेरे घरकूंभी लियो चाहे है? अरे! मतवारेकी नाई कैसे बोलै है सो हे तीर्थनके राजा! जा अपने घरकूं चल्यौ जा और जो मै कहूं तो मेरे वचनकूंभी सुनले ॥ ४१ ॥ मथुरामंडल परात्पर साक्षात् मेरौ घर है तीनो लोकते परै है और यह प्रलयमेंभी कबहूं नष्ट नही होय है ॥ ४२ ॥ सन्नंद कहै है ऐसे सुनिके तीर्थनको राजा प्रयाग विस्मित है गयौ और गर्व सब जात रह्यो, यहां आयके व्रजमे दंडोत करिके मथुरामंडलकूं पूजिके ॥ ४३ ॥ फिर परिक्रमा देके फिर अपने धामकूं जातोभयो ये सब बात धराके मानभंगके अर्थ पहिलेई

प्रमत्तैर्व्रजतीर्थैश्चतैरहंतुतिरस्कृतः ॥ तस्मात्तुभ्यंचकथितंप्राप्तोऽहंतवमंदिरे ॥ ३९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ धरायांसर्वतीर्थानांत्वं कृतस्तीर्थराण्मया ॥ किंतुस्वस्यगृहस्यापिनकृतोराट्त्वमेवहि ॥ ४० ॥ किंत्वंमेमंदिरंलिप्सुर्मत्तवद्भाषसेकथम् ॥ तीर्थराजगृहंगच्छशृणु वाक्यंशुभंचमे ॥ ४१ ॥ मथुरामंडलंसाक्षान्मंदिरंमेपरात्परम् ॥ लोकत्रयात्परंदिव्यंप्रलयेपिनसहंतम् ॥ ४२ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वातीर्थराजोविस्मितोभूद्गतस्मयः ॥ आगत्यनत्वासंपूज्यमाथुरंव्रजमंडलम् ॥ ४३ ॥ ततःप्रदक्षिणीकृत्यस्वधामगतवान्पुनः ॥ धरायामानभंगार्थंपूर्वमेतत्प्रदर्शितम् ॥ मयातवाग्रेकथितंकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४४ ॥ ॥ नन्दउवाच ॥ ॥ धरायामानभंगार्थकेनपूर्वंप्रदर्शितम् ॥ एतन्मेवदगोपेशमाथुरंव्रजमंडलम् ॥ ४५ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ आदौवाराहकल्पेस्मिन्हरिर्वाराहरूपधृक् ॥ रसातलात्समुद्धृत्यगांबभौदंष्ट्रयाप्रभुः ॥ ४६ ॥ गच्छन्तंवारिवृन्देषुभगवन्तंरमेश्वरम् ॥ दंष्ट्राग्रेशोभितापृथ्वीप्राहदेवंजनार्दनम् ॥ ४७ ॥ ॥ धरोवाच ॥ देवकुत्रस्थलेत्वंवैस्थापनांमेकरिष्यसि ॥ जलपूर्णंजगत्सर्वंदृश्यतेवदहेप्रभो ॥ ४८ ॥ ॥ वाराहउवाच ॥ ॥ यदावृक्षाःप्रदृष्टाहिभवन्त्युद्वेगताजले ॥ तदातेस्थापनाभूयात्पश्यंतीगच्छभूरुहान् ॥ ४९ ॥ ॥ धरोवाच ॥ ॥ स्थावराणांतुरचनाममोपरिसमास्थिता ॥ अन्यास्तिकिंवाधरणीत्वहंहिधारणमयी ॥ ५० ॥

दिखायदीनी है ये सब हवाल मैंने तुम्हारे आगे कह्यौ है आगे कहौ तुमे कहा सुनिबेकी इच्छा है ॥४४॥ तब नदराज बोले कि, हे गोपेश! पृथ्वीके मानभंगके अर्थ पहले यह मथुरा मंडल कौनने कौनकूं दिखायो हो यह सब मेरे आगे कहौ ? ॥ ४५ ॥ अब सन्नंद गोप बोले कि, पहिले या वाराहकल्पमें हरिने वाराहरूप धरचो हौ, जब रसातलते पृथ्वीकूं डाढापै धरिके लाये तब प्रभूकी वडी शोभा भई ॥ ४६ ॥ जलनके समूहमे चले आमे जे भगवान् लक्ष्मीनाथ तिनके डाढाके अग्रपै बैठी जो पृथ्वी है वो भगवानते यह वचन बोली ॥ ४७ ॥ हे देव ! तुम मेरी कहाँ स्थापना करोगे, सब जगतमें जलही जल भरचो दीखे है, हे मभो ! मोंसे कहो ॥ ४८ ॥ तब श्रीवाराहजी बोले जहाँ वृक्ष दीखनलगेगे और जलमे उद्वेगता होयगी तहाँई तेरी स्थापना होयगी याते तु वृक्षनकूं देखत चल ॥ ४९ ॥ तब पृथ्वी बोली कि, स्थावरकी रचना तौ मेरेई

ऊपर है कोई औरहू पृथ्वी है कहा ? धारणमयी धरती तो एक मैं ही हूँ ॥ ५० ॥ सन्नंद कहें हैं कि, पृथ्वी वाराहजीते ऐसे कहत चली आवै है के जलके बीचमें बडे मनोहर वृक्ष देखे, लता फूली फूली देखी, तब तो पृथ्वीको सबरो गर्व जात रह्यो और पृथ्वी वाराहजीते ये बोली ॥ ५१ ॥ हे देव ! ये सुंदर २ वृक्ष, ये लता कोनसी जगह हैं, यह मेरे मनमें बडौ अचंभो है, हे यज्ञपति ! हे प्रभो ! सो तुम कहौ ॥ ५२ ॥ तब वाराहजी बोले हे नितंबिनी ! यह अगाडी दिव्य मेरो मथुरामंडल दीखे है, यह गोलोककी भूमि है, यह तो महाप्रलयहूमें नाश नही होय है ॥ ५३ ॥ संनंद कहे है ताकूं सुनिके पृथ्वी अचंभौ करनलगी अभिमान सब जात रह्यौ याते हे नंद ! हे महाबाहो यह व्रज सब तीर्थनते अधिक है ॥ ५४ ॥ या व्रजके महात्म्यकूं जो कोई मनुष्य सुनेगो सो जीवन्मुक्त होयगो, यह माथुर व्रजमंडल है सो एक तीर्थराज प्रयाग कहा जितने ब्रह्मांडमें तीर्थ हैं उन सबनतेऊ श्रेष्ठ है ॥ ५५ ॥

॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ वदंतीत्थंददर्शाग्रेजलेवृक्षान्मनोहरान् ॥ वीक्ष्यपृथ्वीहरिंप्राहसर्वतोविगतस्मया ॥ ५१ ॥ ॥ धरोवाच ॥ ॥ देवकस्मिंस्थलेवृक्षाः सन्तिह्येतेसपल्लवाः ॥ इदंमनसिमेचित्रंवदयज्ञपतेप्रभो ॥ ५२ ॥ ॥ वाराहउवाच ॥ ॥ माथुरंमंडलंदिव्यंदृश्यतेऽग्रेनितंबिनि ॥ गोलोकभूमिसंयुक्तंप्रलयेपिनसंहृतम् ॥ ५३ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ तच्छ्रुत्वाविस्मितापृथ्वीगतमानाबभूवह ॥ तस्मान्नन्दमहाबाहोव्रजोयंसर्वतोधिकः ॥ ५४ ॥ श्रुत्वेदंव्रजमाहात्म्यंजीवन्मुक्तोभवेन्नरः ॥ तीर्थराजात्परंविद्धिमाथुरंव्रजमंडलम् ॥ ५५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीवृन्दावनखंडेनन्दसन्नन्दसंवादेवृन्दावनागमनोद्योगवर्णनंनामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥नन्दउवाच॥ ॥ हेसन्नन्दमहाप्राज्ञसर्वज्ञोसिबहुश्रुतः ॥ व्रजमंडलमाहात्म्यंवदतस्तेमुखाच्छ्रुतम् ॥ १ ॥ गिरिर्गोवर्द्धनोनामतस्योत्पत्तिंचमेवद ॥ कस्मादेनंगिरिवरंगिरिराजंवदन्तिहि ॥ २ ॥ यमुनेयंनदीसाक्षात्कस्माल्लोकात्समागता ॥ तन्माहात्म्यंचवदमेत्वमसिज्ञानिनांवरः ॥ ३ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ एकदाहास्तिनपुरेभीष्मंधर्मभृतांवरम् ॥ पप्रच्छपांडुरित्थंतंजनानांचानुशृण्वताम् ॥ ४ ॥ परिपूर्णतमः साक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्गोलोकाधिपतिःप्रभुः ॥ ५ ॥ भुवोभारावतारायगच्छन्देवोजनार्दनः ॥ राधांप्राहप्रियेभीरुगच्छत्वमपिभूतले ॥ ६ ॥

इति श्रीमद्गर्गसंहितायां श्रीवृंदावनखण्डे भाषाटीकायां नंदसन्नंदसंवादे वृंदावनागमनोद्योगवर्णनं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ नंदजी अब सन्नंद गोपते पूछेहें हे सन्नंद ! तुम सर्वज्ञ हौ हे ! महाप्राज्ञ तुम बहुश्रुत हो, व्रजमंडलको माहात्म्य मैंने तुम्हारे मुखतेंई सुन्यौ है ॥ १ ॥ सो जो ये गोवर्धन पर्वत है ताकी उत्पत्ति मेरे आगे कहो कोनसे कारणते या गिरिराजको गिरिवर कहे हैं ॥ २ ॥ और यह जो साक्षात् यमुना नदी है सो कोनसे लोकते आई है ? याहूको माहात्म्य मेरे अगाड़ी वर्णन करो, तुम ज्ञानीनमें श्रेष्ठ हो ॥ ३ ॥ अब सन्नंद गोप बोले-एक समय हस्तिनापुरमें पांडुराजा सबके सुनत सुनत धर्मधारिनमें श्रेष्ठ जो भीष्मपितामह तिनते यही पूंछतभयो ॥ ४ ॥ हे पितामह ! परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्ण भगवान् आप असंख्य ब्रह्मांडनके पति और गोलोकके पति प्रभू ॥ ५ ॥ पृथ्वीकौ भार उतारिवेके लिये गमन करते जनार्दन राधिकाजीते यह बोले हे प्यारी ! हे भीरू ! तुमहू पृथ्वीतलपै

चलौ ॥ ६ ॥ तब राधिकाजी यह बोलीं कि, हे प्यारे ! जहां वृन्दावन नहीं , जहां यमुनानदी नहीं है, और जहाँ गोवर्द्धन नहीं तहाँ मेरे मनकूं सुख नहीं है ॥७॥ ऐसे नंदजीते सन्नंद कहैं हैं, श्रीकृष्ण ऐसे राधिकाजीकौ वचन सुनिके अपने धामते चौरासीकोस भूमिको पृथ्वीमें भेजते भये और गोवर्द्धधन पर्वतकूं और श्रीयमुनाजीकूं भेजत भये ॥ ८ ॥ तब सब जाकूं दंडोत करें ऐसी चौरासी कोश भूमि चौबीस वननकूं संग लेके यहां आई ॥ ९ ॥ और भरतखंडते पश्चिम दिशामें शाल्मलीद्वीपके वीचमें द्रोणाचल पर्वतकी स्त्रीमें गोवर्द्धनपर्वत जन्म लीनों ॥ १० ॥ तब तो देवता गोवर्द्धन पर्वतके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करते भये और हिमालय सुमेरुते आदि लेके सबरे पर्वत आवत भए ॥ ११ ॥ गोवर्द्धनकूं नमस्कार करिके परिक्रमा देके विधानते पूजा करिके सबरे बडे बडे पर्वत गोवर्द्धनकी परम स्तुति करनलगे ॥ १२ ॥ तुम साक्षात् परिपूर्णतम कृष्णचंद्रके गोलोकमें विराजो हो जा गोलोकमें सब गोपाल और गौअनके गण तथा गोपी विराजे हैं ॥ १३ ॥ तुम्हीं

॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ यत्रवृंदावनंनास्तिनयत्रयमुनानदी ॥ यत्रगोवर्द्धनोनास्तितत्रमेनमनःसुखम् ॥ ७ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ वेदनागक्रोशभूमिंस्वधाम्नःश्रीहरिः स्वयम् ॥ गोवर्द्धनंचयमुनांप्रेषयामासभूपरि ॥ ८ ॥ वेदनागक्रोशभूमिः सापिचात्रसमागता ॥ चतुर्विंशद्वनैर्युक्तासर्वलोकैश्चवन्दिता ॥ ९ ॥ भारतात्पश्चिमदिशिशाल्मलीद्वीपमध्यतः ॥ गोवर्द्धनोजन्मलेभेपत्न्यांद्रोणाचलस्यच ॥ १० ॥ गोवर्द्धनोपरिसुराःपुष्पवर्षप्रचक्रिरे ॥ हिमालयसुमेर्वाद्याःशैलाःसर्वेसमागताः ॥११॥ नत्वाप्रदक्षिणीकृत्यपूजांकृत्वाविधानतः ॥ गोवर्द्धनस्य परमांस्तुतिंचक्रुर्महाद्रयः ॥१२॥ ॥ शैलाऊचुः ॥ ॥ त्वंसाक्षात्कृष्णचंद्रस्यपरिपूर्णतमस्यच ॥ गोलोकेगोगणैर्युक्तेगोपीगोपालसंयुते॥१३॥ त्वंहिगोवर्द्धनोनामवृन्दारण्येविराजसे ॥ त्वन्नोगिरीणांसर्वेषांगिरिराजोसिसांप्रतम् ॥ १४ ॥ नमोवृन्दावनांकायतुभ्यंगोलोकमौलिने ॥ पूर्णब्रह्मातपत्रायनमोगोवर्द्धनायच ॥ १५ ॥ ॥ सन्नन्दउवाच ॥ ॥ इतिस्तुत्वाऽथगिरयोजग्मुःस्वंस्वंगृहंततः ॥ शैलोगिरिवरः साक्षाद्गिरिराजइतिस्मृतः ॥ १६ ॥ एकादातीर्थयायीचपुलस्त्योमुनिसत्तमः ॥ द्रोणाचलसुतंश्यामंगिरिगोवर्द्धनंवरम् ॥ १७ ॥ माधवीलतिकापुष्पफलभारसमन्वितम् ॥ निर्झरैर्नादितंशान्तंकंदरामंगलायनम् ॥ १८ ॥

या समय हमारे सब पर्वतनके राजा हो और तुमी गोवर्द्धन नामसो वृन्दावनमे विराजो हो ॥ १४ ॥ वृन्दावनके गोदीमें रहनहारे अथवा वृन्दावनके चिह्न अर्थात् वृन्दावन कोनसो कि, जामे गोवधन नाम पर्वत है यासो वृंदावनके तुम चिह्न हो और गोलोकके मुकुटरूप पूर्णब्रह्मके छत्र ऐसे अथवा पूर्णब्रह्म पुरुषोत्तम श्रीनंदनंदन है छत्रकी तरह रक्षक जाको ऐसे जो गोवर्द्धन हो तिनकूं हमारी नमस्कार है ॥ १५ ॥ फिर सन्नंद कहे हैं ऐसे सम्पूर्ण पर्वत गोवर्द्धनकी स्तुति करके अपने २ घरकूं चलेगये सन्नंदगोप नन्दजीतें कहे है तबते यह गोवर्द्धन पर्वत गिरिराज कहावै है ॥ १६ ॥ एक समय पुलस्त्य नाम मुनि तीर्थयात्राकूं आये हे, तहां द्रोणाचलको बेटा श्यामसुन्दररूप गोवर्द्धन पर्वत देख्यो ॥ १७ ॥ जामे माधवीकी लता फूलरही है, फूल फलनते झलमलाय रह्यो है, झरना जामें झरि रही है, तिनके शब्दसों युक्त है गुफा जाकी बड़ी मनोहर है,

प्राप्त हैरहे हैं ॥ २६ ॥ तहां मालतीके चंदोआनके जालते स्वतःसिद्ध झरना झरेंहें तिनके मकरन्दते सुगन्धित हैरह्योहै और मृदंग, ताल, वेणु, तिनके शब्द हैरहे हैं, सुंदर कंठके गानविद्या जामे हैरही तिनते अति मनोहर हैं ॥ २७ ॥ श्रीसुन्दरीनके रासके रससौं मनोहर है ताके बीचमें विराजमान किरोड़न कंदर्पकूं मोहनहारे ऐसे जो श्रीकृष्ण तिनते राधिकाजी कटाक्षरस देवेकी चतुराईते राजी करत अतिमनोहर वाणीते ये बोली ॥ २८ ॥ कि, हे प्यारे ! तुम मोपै रासमें मेरे प्रेमते प्रसन्न भयेहो तो हे जगत्के पति ! मेरे मनमें तुमते प्रार्थना करवेकी इच्छा हैं सो मै करूंहूं ॥ २९ ॥ तब श्रीकृष्ण बोले–हे सुन्दर ऊरूवारी ! जो तेरी इच्छा होय सो मांग जो न दैवेकी वस्तु होयगी सोऊ प्यारी तेरे प्रेमते मै देदऊंगो ॥ ३० ॥ तब राधिकाजी बोली–हे देवदेव ! मेरे लिये वृंदावनमें दिव्य निकुंजके पास यमुनाजीके किनारेपै कोई रासरसके योग्य सुन्दर एक

श्रीमालतीनांसुवितानजालतःस्वतःस्रवत्सन्मकरन्दगन्धिते ॥ मृदंगतालध्वनिवेणुनादितेसुकण्ठगीतादिमनोहरेपरे ॥ २७ ॥ श्रीसुन्दरीरासरसेमनोरमेमध्यस्थितंकोटिमनोजमोहनम् ॥ जगादराधापतिमूर्जयागिराकृत्वाकटाक्षंरसदानकौशलम् ॥ २८ ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ यदिरासेप्रसन्नोसिममप्रेम्णाजगत्पते ॥ तदहंप्रार्थनांत्वांतुकरोमिमनसिस्थिताम् ॥ २९ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ इच्छांवरयवामोरुयातेमनसिवर्त्तते ॥ नदेयंयदियद्वस्तुप्रेम्णादास्यामितत्प्रिये ॥ ३० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ वृन्दावनेदिव्यनिकुंजपार्श्वेकृष्णातटेरासरसाययोग्यम् ॥ रहःस्थलंत्वंकुरुतान्मनोज्ञंमनोरथोयंममदेवदेव ॥ ३१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तथास्तुचोक्त्वाभगवान्रहोयोग्यंविचिन्तयन् ॥ स्वंनेत्रपंकजाभ्यांतुहृदयंसंददर्शह ॥ ३२ ॥ तदैवकृष्णहृदयाद्गोपीव्यूहस्यपश्यतः ॥ निर्गतंसजलंतेजोऽनुरागस्येवचांकुरम् ॥ ३३ ॥ पतितंरासभूमौतद्ववृधेपर्वताकृति ॥ रत्नधातुमयंदिव्यंसुनिर्झरदरीवृतम् ॥ ३४ ॥ कदंबबकुलाशोकलताजालमनोहरम् ॥ मन्दारकुन्दवृन्दाढ्यंसुपक्षिगणसंकुलम् ॥ ३५ ॥ क्षणमात्रेणवैदेहलक्षयोजनविस्तृतम् ॥ शतकोटियोजनानांलंबितंशेषवत्पुनः ॥ ३६ ॥ ऊर्ध्वंसमुन्नतंजातंपंचाशत्कोटियोजनम् ॥ करीन्द्रवत्स्थितंशश्वत्पंचाशत्कोटिविस्तृतम् ॥ ३७ ॥ कोटियोजनदीर्घांगैःशृंगानांशतकैःस्फुरत् ॥ उच्चकैःस्वर्णकलशैःप्रासादमिवमैथिल ॥ ३८ ॥

एकांत मनको हरनवारो स्थल रचौ हे देवदेव ! मेरे या मनोरथको करौ ॥ ३१ ॥ नारदजी कहेहे–तैसेई होयगौ ऐसें भगवान् कहकें एकांतके योग्य स्थलको विचार करते अपने नेत्रनते अपनो हृदय देखनलगे ॥ ३२ ॥ ताही समय गोपीनके देखत २ श्रीकृष्णके हृदयते एक सजल तेज निकस्यो मानो स्नेहकौ अंकुरही है ॥ ३३ ॥ सो वह रासभूमिमें गिरयौ, फिर पर्वतके आकार बढ़नलग्यौ दिव्य रत्नमय धातुमय हैगयौ, झरना जिनमे झरें ऐसी गुहा बनगई ॥ ३४ ॥ कदम्ब, मौरछली, अशोक तिनकी लतानके जालनते मनोहर है, मंदार कुंदके वृक्षनके झुण्डते भरचौ और सुंदर पक्षीनके गणनकरके सेवित है ॥ ३५ ॥ फिर हे वैदेह ! वो एकही क्षणमें लाख योजनकौ विस्तीर्ण हैगयौ और सौ किरोड़ योजन शेषसो लम्बौ हैगयौ ॥ ३६ ॥ और पचास किरोड़ योजन ऊंचौ और हाथीकी तरह पचास किरोड़ योजन मोटो ऐसो ठाड़ो हैगयौ ॥ ३७ ॥ जामे किरोड़ २

योजनके सौ शिखर दीखनलगे और हे मैथिल! ऊँचे ऊँचे सोनेके कलशानसमेत वे शिखर महलसे दीखन लग्यौ ॥ ३८ ॥ कोई याकूं गोवर्द्धन कहेहैं और कोई याकूं शतशृंग कहैं हैं, या प्रकार जैसें मन बढैहै तैसें बढ़नलग्यौ ॥ ३९ ॥ तब तौ बड़ौ कोलाहल भयौ, गोलोक भयते विह्वल हैगयौ, तब तौ हरि देखकें उठे और वाके एक हाथसों एक थप्पड़ मार्यौ ॥ ४० ॥ और ये कही कि, अरे! क्यों बढ्यौई चल्यौजाय है लोकमैं गुप्त हैकें रह, अरे! और ये सब विश्वके जीव कहां बसेंगे ॥ ४१ ॥ तब वा गिरिवरकूं देखकें भगवान्की प्यारी राधा बड़ी प्रसन्न भई, ता गोवर्द्धनमें एकांत स्थलमें हे राजन्! हरिके संग विशेष करके राजती भई ॥ ४२ ॥ सो यह गिरिवर है ये साक्षात् श्रीकृष्णनें उदय कीनों है सब तीर्थमय है घनसों श्याम देवतानकौ प्यारौ है ॥४३॥ भरतखण्डते पश्चिम दिशामें शाल्मलीद्वीपके बीचमें द्रोणाचलकी स्त्रीकें याने जन्म लीनों है॥४४॥ तब पुलस्त्यजीनें भरतखंडमें व्रजमंडलमें

गोवर्धनाख्यंतत्त्वाहुःशतशृंगंतथापरे ॥ एवंभूतंतुतदपिवर्द्धितंमनसोत्सुकम् ॥ ३९ ॥ कोलाहलेतदाजातेगोलोकेभयविह्वले ॥ वीक्ष्योत्थाय हरिःसाक्षाद्धस्तेनाशुतताडतम् ॥ ४० ॥ किंवर्द्धसेभोप्रच्छन्नंलोकमाच्छाद्यतिष्ठसि ॥ किंवानचैतेवसितुंतच्छान्तिमकरोद्धरिः ॥ ४१ ॥ संवीक्ष्यतंगिरिवरंप्रसन्नाभगवत्प्रिया ॥ तस्मिन्रहःस्थलेराजन्रराजहरिणासह ॥ ४२ ॥ सोयंगिरिवरःसाक्षाच्छ्रीकृष्णेनप्रणोदितः ॥ सर्वतीर्थमयः श्यामोघनश्यामोसुरप्रियः ॥ ४३ ॥ भारतात्पश्चिमदिशिशाल्मलिद्वीपमध्यतः ॥ गोवर्द्धनोजन्मलेभेपत्न्यांद्रोणाचलस्यच ॥ ॥ ४४ ॥ पुलस्त्येनसमानीतोभारतेव्रजमण्डले ॥ वैदेहतस्यागमनंमयातुभ्यंपुरोदितम् ॥ ४५ ॥ यथापुरावर्द्धितुमुत्सुकोयंतथापिधानं भवितामुवोवा ॥ विचिन्त्यशापंमुनिनापरेशोद्रोणात्मजायेतिददौक्षयार्थम् ॥ ४६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखंडेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीगिरिराजोत्पत्तिवर्णनंनामनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अत्रैवोदाहरंतीममितिहासम्पुरातनम् ॥ यस्यश्रवणमात्रेणमहापापम्प्रणश्यति ॥ १ ॥ विजयोब्राह्मणःकश्चिद्गौतमीतीरवासकृत ॥ आययौस्वमृणंनेतुंमथुराम्पापनाशिनीम् ॥ २ ॥ कृत्वाकार्यंगृहंगच्छन्गोवर्द्धनतटींगतः ॥ वर्तुलंतत्रपाषाणंचैकंजग्राहमैथिल ॥ ३ ॥ शनैःशनैर्वनोद्देशेनिर्गतोव्रजमंडलात् ॥ अग्रेददर्शचायांतंराक्षसंघोररूपिणम् ॥ ४ ॥ हृदयेचमुखंयस्यत्रयःपादाभुजाश्चषट् ॥ हस्तत्रयंचस्थूलोष्ठोनासाहस्तसमुन्नता ॥ ५ ॥

लायके धर्यौ है, हे वैदेह! जाको आगमन मैंनें तोते पहलेंई वर्णन करिदीनों है ॥४५॥ जैसे पहले गोलोकमें बढ्यो है तैसेई अब यह बढ़कर भूमिको ढकना होयगो पुलस्त्यमुनि ऐसे चितमन करिकें गोवर्द्धनके क्षयके अर्थ शाप दीनो है ॥४६॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां गोवर्द्धनोत्पत्तिवर्णनं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ नारदजी कहैं हैं–कि, यहां एक पहलो इतिहास वर्णन करैं हैं जाके सुनेहीते महापाप नाशकूं प्राप्त होय हैं ॥ १ ॥ एक विजय नाम करिके ब्राह्मण हो वो गोमती नदीके तीरपै बसै हो, सो वो ऋषि अपनों ऋण लेवेकूँ पापनाशिनी मथुरामें आयौ ॥२॥ हे मैथिल! अपनों काम करिके घरकूं जातेमें गोवर्द्धनकी तरहटीमें आयौ, गोवर्द्धनकों एक गोल पत्थर वानें लैलीनों ॥ ३ ॥ वो होलें होलें व्रजमण्डलते निकसिकें एक वनमें आयो आगे देखें तो घोररूप एक राक्षस चल्यौ आवै है ॥ ४ ॥ हृदयमें तो वाको मुख है, तीन पांव हैं और छः भुजा हैं, तीन हाथ मोटो जाको

होठ हैं और एक हाथकी नाक है ॥ ५ ॥ सात हाथ लंबी जाकी जीभ लफलफाय रही है, कांटेसे काले जाके रोंगटा हैं, लाल २ आंख है और बडे लंबे भयंकर टेढे जाके दांत है ॥ ६ ॥ घुर्र घुर्र करै है और बडौ भूखो है, वह राक्षस ब्राह्मण बैठ्यौहो वाके सन्मुख आयो ॥ ७ ॥ तब वाके ब्राह्मणनें गिरिराजको पत्थर मान्यो तब तो गिरिराजके पत्थरके स्पर्शते वा राक्षसकी देह छूटगई दैवी देह मिलगई ॥ ८ ॥ कमलसे नेत्र, श्यामसुंदर रूप वनमाला पहिरें, पीतांबर ओढ़ें, मुकुट, कुण्डल, धारणकरें ॥ ९ ॥ वंशी धारणकरे बेंत लीये दूसरौ कामदेवसौ हाथ जोड़ ब्राह्मणकूं बेर २ दंडवत करनलग्यौ ॥ १० ॥ तब वह सिद्ध यह बोल्यौ–हे ब्राह्मणनमें श्रेष्ठ ! तुम धन्य हौ, पराई रक्षाके करनवारे, हे महा बुद्धि ! तुमने मेरी राक्षसी देह छुटायदीनी ॥ ११ ॥ पत्थरके स्पर्शते मेरौ कल्याण हैगयौ, तुम बिना और काहूकी सामार्थि मोकूं छुड़ायवेकी नहीं ही ॥ १२ ॥ तब ब्राह्मण

सप्तहस्ताललज्जिह्वाकंटकाभास्तनूरुहाः ॥ अरुणेअक्षिणीदीर्घेदंतावक्राभयंकराः ॥ ६ ॥ राक्षसोघुर्घुरंशब्दंकृत्वाचापिबुभुक्षितः ॥ आययौ संमुखेराजन्ब्राह्मणस्यस्थितस्यच ॥ ७ ॥ गिरिराजोद्भवेनासौपाषाणेनजघानतम् ॥ गिरिराजशिलास्पर्शात्त्यक्त्वासौराक्षसींतनुम् ॥ ८ ॥ पद्मपत्रविशालाक्षःश्यामसुन्दरविग्रहः ॥ वनमालीपीतवासामुकुटीकुंडलान्वितः ॥ ९ ॥ वंशीधरोवेत्रहस्तःकामदेवइवाऽपरः ॥ भूत्वाकृतांजलिर्विप्रंप्रणनाममुहुर्मुहुः ॥ १० ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ धन्यस्त्वंब्राह्मणश्रेष्ठपरत्राणपरायणः ॥ त्वयाविमोचितोहंवैराक्षसत्वान्महामते ॥ ११ ॥ पाषाणस्पर्शमात्रेणकल्याणंमेबभूवह ॥ नकोपिमांमोचयितुंसमर्थोहित्वयाविना ॥ १२ ॥ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ ॥ विस्मितस्तववाक्येऽहंनत्वांमोचयितुंक्षमः ॥ पाषाणस्पर्शनफलंनजानेवदसुव्रत ॥ १३ ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ गिरिराजोहरे रूपंश्रीमान्गोवर्द्धनोगिरिः ॥ तस्यदर्शनमात्रेणनरोयातिकृतार्थताम् ॥ १४ ॥ गन्धमादनयात्रायांयत्फलंलभतेनरः ॥ तस्मात्कोटिगुणंपुण्यंगिरिराजस्यदर्शने ॥ १५ ॥ पंचवर्षसहस्राणिकेदारेयत्तपःफलम् ॥ तच्चगोवर्द्धनेविप्रक्षणेनलभतेनरः ॥ १६ ॥ मलयाद्रौस्वर्णभारदानस्यापिचयत्फलम् ॥ तस्मात्कोटिगुणंपुण्यंगिरिराजेहिमासिकम् ॥ १७ ॥ पर्वतेमंगलप्रस्थेयोदद्याद्धेमदक्षिणाम् ॥ सयातिविष्णुसारूप्यंयुक्तःपापशतैरपि ॥ १८ ॥ तत्पदंहिनरोयातिगिरिराजस्यदर्शनात् ॥ गिरिराजसमंपुण्यमन्यत्तीर्थंनविद्यते ॥ १९ ॥

बोल्यो–तेरे वचन सुनके मोकूं अचंभौ आवै है, मेरी सामार्थि तौ तेरे छुड़ायवे लायक नही ही, पाषाणके स्पर्शकौ फल मै नहीं जानूंहूं हे सुव्रत ! तूं कहि ॥ १३ ॥ तब सिद्ध बोल्यो–यह गिरिराज हरिकौ रूप है, या गोवर्द्धनके स्पर्शमात्रते नर कृतार्थ हैजाय हैं ॥ १४ ॥ गन्धमादन पर्वतकी यात्रामें जो फल मनुष्यको होयहै ताते किरोड़गुनों पुण्य गिरिराजके दर्शनमें है ॥ १५ ॥ हे विप्र ! पांच हजार वर्षतक जो केदारमें तप करे ताकूं जो पुण्य होय सो गिरिराजमें एक क्षणमेंही प्राप्त होय है ॥ १६ ॥ मलयाचलमें एकभार सोनो पुण्य करेको जो फल होय है ताते किरोड़गुनो गिरिराजमें मासेहीभर सोनेकौ होय है ॥ १७ ॥ जो गिरिराजमे मंगलीशिलापे सुवर्णकी दक्षिणा देय सो विष्णुकी सायुज्य मुक्तिकूं प्राप्त होय, जो सैकड़नहूं पाप करेहोंय तोभी ऐसोही फल मिलै है ॥ १८ ॥ और जो मनुष्य श्रीगिरिराजके दर्शन करै वो भगवान्केही पदकूं प्राप्त होय है, गिरिराजके

समान पुण्य और तीर्थ नही है ॥ १९ ॥ ऋषभ पर्वतमें, कूटक पर्वतमें, कोलक पर्वतमें, जो मनुष्य सोनेके सींगनकी किरोड गौ दे ॥ २० ॥ भक्तिते ब्राह्मणनकूं पूजिकं जा महाफल प्राप्त होय ताहूते लाख गुनो पुण्य गोवर्द्धनमें मिले है ॥ २१ ॥ ऋष्यमूक पर्वतकी यात्रा करे, सह्याचल पर्वतकी यात्रा करै और सम्पूर्ण पृथ्वीकी यात्रा करै ॥ २२ ॥ विनको जो फल होय ताहूते किरोडगुनों गिरिराजकी यात्रामें फल होय है गिरिराजके समान कोई तीर्थ भयौ न होयगो ॥ २३ ॥ श्रीशैलमें दशवर्ष रहै और विद्याधरकुण्डमें स्नान करै वह सुकृती सौ यज्ञ करेके फलकूं प्राप्त होय है ॥ २४ ॥ गोवर्द्धनमे पूंछरीपै अप्सराकुण्डमें एकहू दिना स्नान करै तौ वो मनुष्य किरोड यज्ञ करेके फलकूं प्राप्त होय है यामें संदेह नहीं है ॥ २५ ॥ वेंकट पर्वतमें, वारिधार पर्वतमें, महेन्द्र पर्वतमे और विंध्याचलमें जो अश्वमेध यज्ञ करै तौ वह मनुष्य स्वर्गको पति होय है ॥ २६ ॥ जो मनुष्य या

ऋषभाद्रौकूटकाद्रौकोलकाद्रौतथानरः ॥ सुवर्णशृंगयुक्तानांगवांकोटीर्ददातियः ॥ २० ॥ महापुण्यंलभेत्सोपिविप्रान्संपूज्ययत्नतः ॥ तस्माल्लक्षगुणंपुण्यंगिरौगोवर्द्धनेद्विज ॥ २१ ॥ ऋष्यमूकस्यसह्यस्यतथादेवगिरेःपुनः ॥ यात्रायांलभतेपुण्यंसमस्तायाभुवःफलम् ॥ २२ ॥ गिरिराजस्ययात्रायांतस्मात्कोटिगुणम्फलम् ॥ गिरिराजसमंतीर्थंनभूतंनभविष्यति ॥ २३ ॥ श्रीशैलेदशवर्षाणिकुण्डेविद्याधरेनरः ॥ स्नानंकरोतिसुकृतीशतयज्ञफलंलभेत् ॥ २४ ॥ गोवर्द्धनेपुच्छकुण्डेदिनैकंस्नानकृन्नरः ॥ कोटियज्ञफलंसाक्षात्पुण्यमेतिनसंशयः ॥ २५ ॥ वेंकटाद्रौवारिधारेमहेन्द्रेविन्ध्यपर्वते ॥ यज्ञंकृत्वाह्यश्वमेधंनरोनाकपतिर्भवेत् ॥ २६ ॥ गोवर्द्धनेस्मिन्योयज्ञंकृत्वादत्त्वासुदक्षिणाम् ॥ नाकेपदंसंविधायसविष्णोःपदमाव्रजेत् ॥ २७ ॥ चित्रकूटेपयस्विन्यांश्रीरामनवमीदिने ॥ पारियात्रेतृतीयायांवैशाखस्यद्विजोत्तमः ॥२८॥ कुकुराद्रौचपूर्णायांनीलाद्रौद्वादशीदिने ॥ इन्द्रकीलेचसप्तम्यांस्नानंदानंतपःक्रियाः ॥ २९ ॥ तत्सर्वंकोटिगुणितंभवतीत्थंहिभारते ॥ गोवर्द्धनेतुतत्सर्वमनन्तंजायतेद्विज ॥ ३० ॥ गोदावर्यांगुरौसिंहेमायापुर्यांतुकुंभगे ॥ पुष्करेपुष्यनक्षत्रेकुरुक्षेत्रेरविग्रहे ॥ ३१ ॥ चन्द्रग्रहेतुकाश्यांवैफाल्गुनेनैमिषेतथा ॥ एकादश्यांशूकरेचकार्तिक्यांगणमुक्तिदे ॥ ३२ ॥ जन्माष्टम्यांमधोःपुर्यांखाण्डवेद्वादशीदिने ॥ कार्तिक्याम्पूर्णिमायांतुवटेश्वरमहावटे ॥ ३३ ॥

गोवर्द्धनमें यज्ञ करै और ब्राह्मणनकूं उत्तम दक्षिणा देय सो नर स्वर्गको राज्य करके विष्णुके पदकूं प्राप्त होयहै ॥ २७ ॥ रामनौमीके दिन चित्रकूट पर्वतमें पयस्विनी नदीमें जो स्नान करै और वैशाखमें अक्षयतृतीयाके दिन पारियात्र पर्वतमें जाय ॥ २८ ॥ पूर्णमासीकूँ कुकुट पर्वतमें जाय द्वादशीकूं नीलपर्वतमें जाय और सप्तमीकूं इन्द्रकील पर्वतमें स्नान, दान, तप करै ॥ २९ ॥ तौ वो सब किरोडगुनों होय है ऐसेही भरतखण्डके विषय गोवर्द्धनमें जाय गोवर्द्धनको दर्शन मानसीगंगामें स्नान करै तो अनन्तगुनों फल होय है॥ ३० ॥ सिंहकी बृहस्पतिमें गोदावरीमें स्नान दान तप करै, कुम्भकी बृहस्पतिमें हरिद्वारमें स्नान दान तप करै, पुष्य नक्षत्रमें पुष्करमें और सूर्यग्रहणमें कुरुक्षेत्रमें ॥ ३१ ॥ चन्द्रग्रहणमें काशीमें, फाल्गुणमें नैमिषारण्यमैं, एकादशीकूँ सोरोंमें, कार्तिककी पूर्णमासीकूं गढ़मुक्तेश्वरमें यज्ञ, दान, तप, स्नानादिक करै ताके जो पुण्य होय ॥ ३२ ॥ जन्माष्टमीकूं

मधुपुरीमें द्वादशीकूँ खाण्डववनमें और कार्तिककी पूर्णमासीकूँ वटेश्वरमें ॥ ३३ ॥ मकरके सूर्यमें माघके महीनामें प्रयागमें और वैधृतिमें बर्हिष्मतीपुरीमें, रामनौमीकूँ अयोध्यामें सरयूके तीर ॥ ३४ ॥ ऐसेही शिवचतुर्दशीकूँ बैजनाथकी झाड़ीमें, सोमवतीकूँ गंगासागरमें ॥ ३९ ॥ दशमीकूँ सेतुबन्ध रामेश्वरमे, सप्तमीकूँ रंगजीमें, इनमे जो पुरुष कछू स्नान, दान, जप, यज्ञ, तप देव ब्राह्मणपूजन करें सो सब ॥ ३६ ॥ हे द्विजोत्तम ! तिन सबकी बराबर पुण्यकौ पुंज होय तासौ किरोडगुनों पुण्य गोवर्द्धन पर्वतमें प्राप्त होयहै ॥ ३७ ॥ श्रीकृष्णमें मन लगायके जो कोई गोविदकुण्डमे स्नान करे सो श्रीकृष्णकी सारूप्य मुक्तिकूँ प्राप्त होय यामें संदेह नहीं है ॥ ३८ ॥ हजार अश्वमेध यज्ञ करेको जो फल, सौ राजसूय यज्ञ करेकौ जो फल होय सो एक बेरही मानसी गंगामे स्नान करेते वोही फल होय है ॥ ३९ ॥ हे ब्राह्मण ! तैने साक्षात् गिरिराजको दर्शन

मकरार्केप्रयागेतुबर्हिष्मत्यांहिवैधृतौ ॥ अयोध्यासरयूतीरेश्रीरामनवमीदिने ॥ ३४ ॥ एवंशिवचतुर्दश्यांवैजनाथशुभेवने ॥ तथादर्शेसोम वारेगंगासागरसंगमे ॥ ३५ ॥ दशम्यांसेतुबन्धेचश्रीरंगेसप्तमीदिने ॥ एषुदानंतपःस्नानंजपोदेवद्विजार्चनम् ॥ ३६ ॥ तत्सर्वकोटिगुणितं भवतीहद्विजोत्तम ॥ तत्तुल्यम्पुण्यमाप्नोतिगिरौगोवर्द्धनेपिहि ॥ ३७ ॥ गोविन्दकुण्डेविशदेयःस्नातिकृष्णमानसः ॥ प्राप्नोतिकृष्णसारूप्यं मैथिलेन्द्रनसंशयः ॥ ३८ ॥ अश्वमेधसहस्राणिराजसूयशतानिच ॥ मानसीगंगयातुल्यानभवंत्यत्रनोगिरौ ॥ ३९ ॥ त्वयाविप्रकृतंसा क्षाद्गिरिराजस्यदर्शनम् ॥ स्पर्शनंचततःस्नानंनत्वत्तोप्यधिकोभुवि ॥ ४० ॥ नमन्यसेचेन्मांपश्यमहापातकिनम्परम् ॥ गोवर्द्धनशिला स्पर्शात्कृष्णसारूप्यतांगतम् ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेश्रीगिरिराजमाहात्म्यंनामदशमोऽ ध्यायः ॥ १० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इति श्रुत्वासिद्धवाक्यंब्राह्मणोविस्मयंगतः ॥ पुनःपप्रच्छतंराजन्गिरिराजप्रभाववित् ॥ १ ॥ ॥ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ ॥ पुराजन्मनिकस्त्वंभोस्त्वयाकिंकलुषंकृतम् ॥ सर्ववदमहाभागत्वंसाक्षाद्दिव्यदर्शनः ॥ २ ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ पुराजन्मनिवैश्योहंधनीवैश्यसुतोमहान् ॥ आबाल्याद्द्यूतनिरतोविटगोष्ठीविशारदः ॥ ३ ॥

कर्यौ है, स्पर्श कर्यौ है, और स्नान कर्यौ है वासो तेरी बराबर पृथ्वीपे कोई नहीं है तू सबते बडो है ॥ ४० ॥ न माने तो तूं मोकूँ देखिले अरे ! मोसे महापापीकूँ गोवर्द्धनकी शिलाके स्पर्शते राक्षसी देह छूटि कृष्णकोसौ रूप मिलगयौ ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां गिरिराजमाहात्म्यं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ नारदजी कहै हैं–हे राजन् ! ऐसे सिद्धको वचन सुनिके वह ब्राह्मण बडे अचंभेमें आयगयो, गिरिराजके प्रभावकूँ जानिके फिर वाते यह पूछनलग्यौ ॥ १ ॥ ब्राह्मण बोलो कि, पहले जन्ममें तू कौन हो तैंने ऐसो कहा पाप कीनों, हे महाभाग ! तूं साक्षात् दिव्यदर्शन है सो मोते तू अपनो सब वृत्त कहि ॥ २ ॥ तब सिद्ध बोल्यो–पहिले जन्ममें मैं, वैश्य हो, बड़ो धनी हो, बालकपनेहीते जूआ खेल्यौ करैहो और विट नाम रंडीबाज रांडबाजनकी गोष्ठी ( सोबती ) में बडो मै चतुर

कहावैहो ॥ ३ ॥ वेश्यामें रत हो, कुमार्गी हो मदिराके मदमे विह्वल रहे हो, मा, बाप, स्त्री ये सब मोकूँ ललकारचौ करैही ॥ ४ ॥ हे ब्राह्मण ! एकसमय मैंनें विष दैकें अपने माता पिता मारडारे और मार्गमे मैंनें अपनी स्त्री खड्गते मारडारी ही ॥ ५ ॥ उनके सबरे धनकूं लैके वेश्याके संग खल मैं दक्षिण दिशाकूँ चल्यो गयौ, मेरे दया नहीं ही, मैं चोरी करचौ करै हौ ॥ ६ ॥ एकसमय वेश्याऊ मैने आंधरे कूआमें डारिदीनी, हे विप्र ! चोरने मैंने सैकरान मनुष्य फांसी दैकें मारिडारे ॥ ७ ॥ धनके लोभकरिके सौ ब्रह्महत्या मैंनें करी और क्षत्री वैश्य शूद्रनकी हजारन हत्या करी ॥ ८ ॥ एकसमय मांस लैवेकूँ मृगनकूं मारिवेके लिये वनमें गयो सो सांपपै मेरो पांव पडगयौ, तब सांप ने काटिखायौ सो मैं मरिगयौ ॥ ९ ॥ तबही यमके दूत आये सो दुष्ट जो मैंहूँ ताहि मुद्गरनैंते मारिके बांधिके महाखल पाप मोकूँ नरकमें लेगये खल मैंने बडे दुःख भोगे

वेश्यारतःकुमार्गोहंमदिरामदविह्वलः ॥ मात्रापित्राभार्ययाहिभर्त्सितोहंसदाद्विज ॥४॥ एकदातुमयाविप्रपितरौगरदानतः॥ मारितौचतथाभार्याखड्गेनपथिमारिता ॥ ५ ॥ गृहीत्वातद्धनंसर्वंवेश्ययासहितःखलः ॥ दक्षिणाशांचगतवान्दस्युकर्मातिनिर्दयः ॥ ६ ॥ एकदातुमयावेश्यानिःक्षिप्ताह्यंधकूपके ॥ दस्युनाहिमयापाशैर्मारिताःशतशोनराः ॥७॥ धनलोभेनभोविप्रब्रह्महत्याशतंकृतम् ॥ क्षत्रहत्यावैश्यहत्याःशूद्रहत्याःसहस्रशः ॥ ८ ॥ एकदामांसमानेतुंमृगान्हंतुंवनेगतम् ॥ सर्पोऽदशत्पदास्पृष्टोदुष्टंमांनिधनंगतम् ॥ ९ ॥ संताड्यमुद्गरैर्घोरैर्यमदूताभयंकराः ॥ बद्ध्वाचनरकंनिन्युर्महापातकिनंखलम् ॥ १० ॥ मन्वन्तरंतुपतितःकुंभीपाकेमहाखले ॥ कल्पैकंततसूर्मौचमहादुःखंगतःखलः ॥ ॥ ११ ॥ चतुरशीतिलक्षाणांनरकाणाम्पृथक्पृथक् ॥ वर्षंवर्षंनिपतितोनिर्गतोहंयमेच्छया ॥ १२ ॥ ततस्तुभारतेवर्षेप्रातोहंकर्मवासनाम् ॥ दशवारंसूकरोहंव्याघ्रोहंशतजन्मसु ॥ १३ ॥ उष्ट्रोहंजन्मशतकंमहिषःशतजन्मसु ॥ सर्पोहंजन्मसाहस्रंमारितोदुष्टमानवैः ॥ १४ ॥ एवंवर्षायुतांतेतुनिर्जलेविपिनेद्विज ॥ राक्षसश्चेदृशोजातोविकरालोमहाखलः ॥ १५ ॥ कस्यशूद्रस्यदेहंवैसमारुह्यव्रजंगतः ॥ वृन्दावनस्यनिकटेयमुनानिकटाच्छुभात् ॥ १६ ॥ समुत्थितायष्टिहस्ताःश्यामलाकृष्णपार्षदाः ॥ तैस्ताडितोधर्षितोहंव्रजभूमौपलायितः ॥ १७ ॥ बुभुक्षितोबहुदिनैस्त्वांखादितुमिहागतः ॥ तावत्त्वयाताडितोहंगिरिराजाश्मनामुने ॥ श्रीकृष्णकृपयासाक्षात्कल्याणंमेबभूवह ॥ १८ ॥

॥ १० ॥ एक मन्वन्तर तो महाउग्र कुम्भीपाकमें परचोरह्यो महादुःखी एक कल्प तप्तऊर्मीमें परचोरह्यो ॥ ११ ॥ चोरासीलाख नरकनमें एक एक वर्ष ताई रहि रहिके यहां आयौ यमराजकी इच्छाते ॥ १२ ॥ फिर यहां भरतखण्डमें अपनी कर्मवासनाते दशबेर तो सूकर भयो फिर सौ जन्म बघेरो भयो ॥ १३ ॥ सौ जन्म ऊंट भयौ, सौ जन्म भैंसा भयौ, हजार जन्म ताई सर्प भयों तब दुष्ट मनुष्यन्ने मोको मारिडारचौ ॥ १४ ॥ या प्रकार दश हजार वर्ष पापको भोग भोगके फिर दश हजार वर्ष पीछे मैं हे द्विज ! निर्जल वनमें ऐसो विकराल महादुष्ट राक्षस भयो ॥ १५ ॥ फिर काहू पथिक शूद्रकी देहपै बैठिके व्रजमें आयो तब वृन्दावनमें यमुनाके किनारेपैते ॥ १६ ॥ श्रीकृष्णके पार्षद श्याम जिनके रूप लठीया लै लैके मोको मारनलगे ललकारनलगे, तब मैं भाजि आयो ॥ १७ ॥ बहुत दिनाको भूखौ तोय खायवेकूँ यहां आयोहो तबतलक हे मुने ! तैंनें मेरे

गिरिराजकौ पत्थर मार्यौ साक्षात् श्रीकृष्णकी कृपाते मेरो कल्याण ह्वैगयौ ॥ १८ ॥ नारदजी कहैं हैं ऐसे कहिरह्यो हो कै तबही गोलोकसों हजार सूर्यकोसो जाको तेज ऐसो हजार घोडा जामें लगे ऐसो एक रथ ॥ १९ ॥ हजार पहियाकी ध्वनि जामें लाख पार्षद जामें बैठे मंजीरा किंकिणीको जाल जामें ऐसो अति मनोहर ॥ २० ॥ २१ ॥ वा ब्राह्मणके देखते देखते वा सिद्धकूं लेनेको आयो तब उन दोनोननें वा रथकूं नमस्कार करी ॥ २२ ॥ तदनन्तर वा रथमें बैठिके वह सिद्ध अपने तेजतें दिशानमें उजीतो करतो हे मैथिल ! परेतें परे श्रीकृष्णके लोककूं चल्यौ गयौ जामें मनोहर निकुंजलीला है ॥ २३ ॥ फिर तहांतें वह ब्राह्मण सब पर्वतनके देवता गोवर्द्धनकूं चल्यौ आयौ, फिर गोवर्द्धनकी परिक्रमा दैके दंडोत करिके अपने घरकूं चल्यो आयो, हे मैथिल ! गोवर्द्धनके प्रभावकूं वो जानिगयौ ॥ २४ ॥ यह मोक्षको देनवारो विचित्र गोवर्द्धनखण्ड मैंने तेरे अगारी

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंप्रवदतस्तस्यगोलोकाच्चमहारथः ॥ १९ ॥ सहस्रादित्यसंकाशोहयायुतसमन्वितः ॥ २० ॥ सहस्रचक्रध्वनिभृल्लक्षपार्षदमण्डितः ॥ मंजीरकिंकिणीजालीमनोहरतरोनृप ॥ २१ ॥ पश्यतस्तस्यविप्रस्यतमानेतुंसमागतः ॥ तमागतंरथंदिव्यंनेमतुर्विप्रनिर्जरौ ॥ २२ ॥ ततःसमारुह्यरथंससिद्धोविरंजयन्मैथिलमण्डलंदिशाम् ॥ श्रीकृष्णलोकंप्रययौपरात्परंनिकुंजलीलाललितंमनोहरम् ॥ २३ ॥ विप्रोपितस्मात्पुनरागतोगिरिंगोवर्द्धनंसर्वगिरीन्द्रदैवतम् ॥ प्रदक्षिणीकृत्यपुनःप्रणम्यतंययौगृहंमैथिलतत्प्रभाववित् ॥ २४ ॥ इदंमयातेकथितंप्रचण्डंसुमुक्तिदंश्रीगिरिराजखण्डम् ॥ श्रुत्वाजनःपाप्यपिनप्रचण्डंस्वप्नेपिपश्येद्यमसुग्रदण्डम् ॥ ॥ २५ ॥ यःशृणोतिगिरिराजयशस्यंगोपराजनवकेलिरहस्यम् ॥ देवराजइवसोत्रसमेतिनन्दराजइवशान्तिममुत्र ॥ २६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीगिरिराजखंडे श्रीनारदबहुलाश्वसंवादे श्रीगिरिराजप्रभावप्रस्तावर्णनेसिद्धमोक्षोनामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ इति श्रीगिरिराजखण्डःसमाप्तः ॥ ३ ॥ श्रीराधाकृष्णार्पणमस्तु ॥

वर्णन कर्यौ जाकूं जो मनुष्य सुने सो प्रचण्ड पापी होय तोभी यमराजके उग्रदण्डकूं कबहूं स्वप्नमेंभी नहीं देखे है ॥ २५ ॥ जो मनुष्य यशकी वृद्धि करनवारी श्रीगिरिराजकी इन गुप्त कथानकौ श्रवण करै है कैसी यह अद्भुत कथा है के जिनमें गोपराज जो श्रीकृष्ण तिनके नवीन गुप्त विहारनको वर्णन कियो है इन कथानको श्रवण करनहारो मनुष्य देवराज जो इन्द्र ताकी नाईं राज करे है और श्रीव्रजेश्वर नन्दराजकी नाईं परम शान्तिकूं प्राप्त करके या संसारमें अनन्त सुख भोगे है और परलोकमें योगीनकूं भी दुर्लभ जो मुक्ति पदार्थ ताकूं पावै है, यह बड़ौही अद्भुत चरित्र है ॥ २६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां गिरिराजखण्डे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे गोवर्द्धनमाहात्म्यं नामेकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ इति श्रीगिरिराजखण्डः समाप्तः ॥ ३ ॥

॥ अथ गर्गसंहितायां माधुर्य्यखण्डं भाषाटीकासहितं प्रारभ्यते ॥
( चतुर्थखण्डम् ४ )

श्रीगणेशाय नमः ॥ अथ माधुर्य्यखंडः प्रारभ्यते–वह वनमाली श्रीकृष्ण हमकूं मंगलनकूं करौ कैसो वनमाली है अलसीके फूलकीसी है कांति जाकी यमुनाके किनारेपे कदंववृक्षनके बीचमें विचरनवारौ, नई नई गोपवधूनमें विलास करिवेकौ सुभाव जाकौ सो हमकूं मगल करौ ॥ १ ॥ पीतांवरकी फेंट बांधे, मोरमुकुट सो झुकी ग्रीवाधारी, बांईओर वेणु वजायवेके लीये नवाईहै नाड़ जाने, लकुट बांसुरीकौ धरनहारौ, चंचल जाके कुंडल, नटवरकौ शृंगार धारणकरें व अति चतुर कृष्णकौ हम भजन करैंहे ॥ २ ॥ बहुलाश्व राजा नारदजीते पूछैहै हे मुनि ! श्रुतिरूपादिक गोपी पहलै प्राप्त भये वरत श्रीकृष्णके सग कैसे कैसे उनकौ मनोरथ पूर्ण होतोभयो ॥ ३ ॥ यह गोपालकृष्णकौ परम अद्भुत चरित्र है परम पवित्र है, हे महाबुद्धे ! ताहि कहो तुम परावरके जाननहारे हौ ॥ ४ ॥ अब नारदजी कहनलगे कि, श्रुतिरूपा जे गोपी हो वे व्रजमें गोपनके सुंदर कुलमें

श्रीगणेशायनमः ॥ श्रीसरस्वत्यैनमः ॥ अतसीकुसुमोपमेयकांतिर्यमुनाकूलकदम्बमध्यवर्ती ॥ नवगोपवधूविलासशालीवनमालीवितनोतुमंगलानि ॥ १ ॥ परिकरीकृतपीतपटंहरिंशिखिकिरीटनतीकृतकंधरम् ॥ लकुटवेणुकरंचलकुण्डलंपटुतरंनटवेषधरंभजे ॥ २ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ श्रुतिरूपादयोगोप्योभूतपूर्वावरान्मुने ॥ कथंश्रीकृष्णचन्द्रेणजाताःपूर्णमनोरथाः ॥ ३ ॥ गोपालकृष्णचरितंपवित्रंपरमाद्भुतम् ॥ एतद्वदमहाबुद्धेत्वम्परावरवित्तमः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुतिरूपाश्चयागोप्योगोपानांसुकुलेव्रजे ॥ लेभिरेजन्मवैदेहशेषशायिवराच्छ्रुतात् ॥ ५ ॥ कमनीयंनन्दसूनुंवीक्ष्यवृन्दावनेचताः ॥ वृन्दावनेश्वरींवृन्दांभेजिरेतद्वरेच्छया ॥ ६ ॥ वृन्दादत्ताद्वरादाशुप्रसन्नोभगवान्हरिः ॥ नित्यंतासांगृहेयातिरासार्थंभक्तवत्सलः ॥ ७ ॥ एकदातुनिशीथिन्याव्यतीतेप्रहरद्वये ॥ रासार्थंभगवान्कृष्णःप्राप्तवांस्तद्गृहेनृप ॥ ८ ॥ तदाउत्कंठितागोप्यःकृत्वाततपूजनम्परम् ॥ पप्रच्छुःपरयाभक्त्यागिरामधुरयाप्रभुम् ॥ ९ ॥ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ कथंनचागतःशीघ्रंनोगृहान्वृजिनार्दन ॥ उत्कंठितानांगोपीनांत्वयिचन्द्रेचकोरवत् ॥ १० ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ योयस्यचित्तेवसतिनसदूरेकदाचन ॥ खेसूर्यंकमलंभूमौदृष्ट्वेदंस्फुरतिप्रियाः ॥ ११ ॥

शेषशायी भगवान्के वरते हे वैदेह ! आयके जन्म लेती भई ॥ ५ ॥ मनोहर नंदके पुत्रकूं देखिकें वृंदावनमें वे कृष्णकी प्राप्ति होनेके वरकी इच्छासो वृंदावनकी इश्वरा वृंदादेवीकौ आराधन करतीभई ॥ ६ ॥ वृंदाके दिये वरते जलदी भगवान् प्रसन्न हैगये तव भक्तवत्सल कृष्ण रासकरिवेके लिये नित्यही उनके घर जायौ करेहे ॥ ७ ॥ एकदिना आधीरातिके विषय हे नृप ! भगवान् श्रीकृष्ण रास करिवेकूं उनके घरमें प्राप्त भये ॥ ८ ॥ तव उत्कंठित भई गोपी परम पूजन करिके परम भक्ति करिके मीठी वाणीते भगवानसो यह बोली ॥ ९ ॥ हे वृजिनार्दन ! कैसे आप जलदी नही आये उत्कंठित जो गोपी हैं ते आपुकी चाहना कसें करयौ हे जैसें चकोर चंद्रमाकूं देख्यो करैहें ॥ १० ॥ तव भगवान् बोले–जो जाके चित्तमें बसैहै सो वातें कवहू दूर नही होयहै, देखो सूर्य तो आकाशमें रहैहै और कमल सरोवरमें रहैहे पर हे प्रिया हो ! सूर्यकूं देखिके कमल

खिलैहे ॥११॥ भांडीर वनमें हमारे गुरू साक्षात् दुर्वासामुनि आये हैं, तिनकी शुश्रूषा करिवेकूं मै चल्योगयो हो सो हे प्यारीओ ! मै अब आयो हूं ॥ १२ ॥ गूरुही ब्रह्मा हे, गुरुही विष्णु है, गुरूही महेश्वर है, गुरूही साक्षात्परब्रह्म है, वा श्रीगुरूके अर्थ नमस्कार हे ॥१३॥ अज्ञानरूप अंधकारते आंधरी दृष्टि हेरहीही सो जिन गुरूने ज्ञानरुपीं सलाईते खोलि दई तिन गुरूनके अर्थ नमस्कार है ॥ १४ ॥ अपने गुरूनकूं भगवानही जाने, मनुष्यको चाहिये कभी अपमान न करे और मनुष्यबुद्धिते उनको सेवन न करे क्योंकि गुरूनके शरीरमे संपूर्ण देवता वसें हैं, ॥ १५ ॥ ताते विनको पूजन करकें विनके चरणनकौ दंडवत करके हे प्यारियौ ! आयौहूं याते तुम्हारे घर आयवेमे मोकूं देर लगगई हे ॥ १६ ॥ नारदजी कैहहै–ऐसे श्रीकृष्णकौ वचन सुनके गोपी विस्मित हैगई नाड़ नवाय हाथ जोड़ श्रीकृष्णते बोलीं ॥१७॥ तुम परिपूर्णतम भगवान् हौ जो तुमारेहू दुर्वासा गुरू है तौ उनकौ दर्शन हमें

भाण्डीरेमेगुरुःसाक्षाद्दुर्वासाभगवान्मुनिः ॥ आगतोद्यप्रियास्तस्यसेवार्थंगतवानहम् ॥ १२ ॥ गुरुर्ब्रह्मागुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवोमहेश्वरः ॥ गुरुःसाक्षात्परब्रह्मतस्मैश्रीगुरवेनमः ॥ १३ ॥ अज्ञानतिमिरांधस्यज्ञानांजनशलाकया ॥ चक्षुरुन्मीलितंयेनतस्मैश्रीगुरवेनमः ॥ १४ ॥ स्वगुरुंमांविजानीयान्नावमन्येतकर्हिचित् ॥ नमर्त्यबुद्ध्यासेवेतसर्वदेवमयोगुरुः ॥ १५ ॥ तस्मात्तत्पूजनंकृत्वानत्वातत्पादपंकजम् ॥ आगतोहंविलंबेनभवतीनांगृहान्प्रियाः ॥ १६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वातत्परमंवाक्यंगोप्यःसर्वास्तुविस्मिताः ॥ कृतांजलिपुटाऊचुःश्रीकृष्णंनम्रकंधराः ॥ १७ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ परिपूर्णतमस्यापिदुर्वासास्तेगुरुःस्मृतः ॥ अहोतद्दर्शनंकर्तुमनोनश्चोद्यतंप्रभो ॥ ॥ १८ ॥ अद्यदेवनिशीथिन्याव्यतीतेप्रहरद्वये ॥ कथंतद्दर्शनंभूयादस्माकम्परमेश्वर ॥ १९ ॥ तथामध्येदीर्घनदीयमुनाप्रतिबन्धिका ॥ कथंतत्तरणंनावमृतेदेवभविष्यति ॥ २० ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ अवश्यमेवगंतव्यंभवतीभिर्यदाप्रियाः ॥ यमुनामेत्यचैतद्वैवक्तव्यंमार्गहेतवे ॥ २१ ॥ यदिकृष्णोबालयतिःसर्वदोषविवर्जितः ॥ तर्हिनोदेहिमार्गंवैकालिन्दिसरितांवरे ॥ २२ ॥ इत्युक्तेवचनेकृष्णामार्गंवोदास्यतिस्वतः ॥ सुखेनतेनव्रजतयूयंसर्वाव्रजांगनाः ॥ २३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाथतद्वाक्यंपात्रैर्दीर्घैर्व्रजांगनाः ॥ षट्पंचाशत्तमान्भोगान्नीत्वासर्वाःपृथक्पृथक् ॥ २४ ॥

कराऔ हमारोहू मन उनके दर्शन करवेको उद्यत है ॥ १८ ॥ हे देव ! आज कैसे रात व्यतीत होय कैसे दोपहर निकसे हे परमेश्वर ! रात बीत कैसे हमकूं दर्शन होय ॥१९॥ हे परमेश्वर ! बीचमें तौ बड़ीभारी यमुना नदी पड़ै हैसो वह प्रतिबन्ध हे यह यमुना कहौ नावविना कैसे तरी जायगी ॥ २० ॥ तब भगवान् बोले–हे प्यारियो ! जो अवश्यही तुमकूं जानो हे तौ यमुनाजीकूं प्राप्त हैके रस्ताके लिये यह कह्यो ॥ २१ ॥ कि हे यमुने ! नदीनमे श्रेष्ठ ! जो श्रीकृष्ण सब दोषरहित बालब्रह्मचारी है तो हे कालिंदि ! हमकूं रस्ता देदेउ ॥ २२ ॥ ऐसें जब तुम कहौगी तब आपतेई यमुनाजी तुमे रस्ता देदेंयगी तब सुखते तुम सबरी व्रजसुंदरी चलीजाउगी ॥ २३ ॥ नारदजी कहेहे कि, या प्रकार विनको वाक्य सुनिके न्यारे २

बडे २ पात्रनमें छप्पनभोगकी न्यारी २ सामग्री करि हाथनमें लेकें यमुनाजीके पास पहुंची ॥ २४ ॥ यमुनाजीपै जायकें प्रणाम करिके जैसें श्रीकृष्णने कही हीं वैसेंही कही, हे मैथिलेश्वर ! तबही जमुनाजीने गोपीनकूं मार्ग देदीनो ॥ २५ ॥ ता मार्गमें हैके सबरी गोपी विस्मित हैकें भांडीरवनमें पहुंची तहां वो सब दुर्वासाकी परिक्रमा दैके ॥ २६ ॥ नमस्कार करिके ऋषिके दर्शन करतीभई फिर वे छप्पन भोग अगाड़ी धरिके बोली कि, हे मुने ! पहले मेरे या अपूर्व अन्नको भोजन करो ऐसेंई सब गोपी कहनलगीं ॥ २७ ॥ ऐसे सब गोपी विवाद करनलगी तिनकी भक्ति जानिके मुनिशार्दूल दुर्वासा ये निर्मल वचन बोले कै ॥ २८ ॥ हे गोपीयौ ! मैं परमहंस हूं, निष्क्रिय हूं, कर्म कछु नहीं करूं हूं क्योंकि मै कृतकृत्य हूँ ताते तुमही अपने हाथते अपने २ पदार्थनकों मेरे मुखमे डारिदेउ ॥ २९ ॥ ऐसे कहिके जब दुर्वासाने मुख फारयो तब गोपी अतिहर्षित हैकै अपने अपने

यमुनामेत्यहर्युक्तंजगुरानतकंधराः ॥ सद्यःकृष्णाददौमार्गंगोपीभ्योमैथिलेश्वर ॥ २५ ॥ तेनगोप्योगताःसर्वाभाण्डीरंचातिविस्मिताः ॥ ततःप्रदक्षिणीकृत्यमुनिंदुर्वाससंचताः ॥ २६ ॥ नत्वातद्दर्शनंचक्रुःपुरोधृत्वाऽशनम्बहु ॥ मेपूर्वंचापिमेपूर्वमन्नंभोज्यंत्वयामुने ॥ २७ ॥ एवंविवदमानानांगोपीनांभक्तिलक्षणम् ॥ विज्ञायमुनिशार्दूलःप्रोवाचविमलंवचः ॥ २८ ॥ ॥ मुनिरुवाच ॥ ॥ गोप्यःपरमहंसोहं कृतकृत्योहिनिष्क्रियः ॥ तस्मान्मुखेमेदातव्यंस्वंस्वंचाप्यशनंकरैः ॥ २९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंविदारितेतेनमुखेगोप्यो तिहर्षिताः ॥ षट्पंचाशत्तमान्भोगान्स्वान्स्वान्सर्वाःसमाक्षिपन् ॥ ३० ॥ क्षिपंतीनांचगोपीनांपश्यंतीनांमुनीश्वरः ॥ जघासकोटिशोभारा न्भोगान्सर्वान्क्षुधातुरः ॥ ३१ ॥ विस्मितानांचगोपीनांपश्यंतीनाम्परस्परम् ॥ इत्थंशून्यानिपात्राणिबभूवुर्नृपसत्तम ॥ ३२ ॥ अथगो प्योमुनिंशांतंनत्वातम्भक्तवत्सलम् ॥ विस्मिताःप्रणताःप्राहुःसर्वाःपूर्णमनोरथाः ॥ ३३ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ मुनेरागमनात्पूर्वंकृष्णो क्तवचसानदीम् ॥ तीर्त्वागतास्त्वत्समीपंदर्शनार्थंशुभेच्छया ॥ ३४ ॥ इतःकथंगमिष्यामःसन्देहोयंमहानभूत् ॥ तद्विधेहिनमस्तुभ्यंयेन पंथालघुर्भवेत् ॥ ३५ ॥ ॥ मुनिरुवाच ॥ ॥ सुखेनातःप्रगन्तव्यंभवतीभिर्यदास्वतः ॥ यमुनामेत्यचैतद्वैवक्तव्यंमार्गहेतवे ॥ ३६ ॥ यदि दूर्वारसंपीत्वादुर्वासाःकेवलंक्षितौ ॥ व्रतीनिरन्नोनिर्वारिर्वर्ततेपृथिवीतले ॥ ३७ ॥

छप्पन भोगनकूं दुर्वासाके मुखमें सब डारनलगी ॥ ३० ॥ गोपी सब देखत जायहैं और डारत जायहैं दुर्वासा मुनि किरोड़न भार सब भोगनकूं भूखके मारे खायगये ॥ ३१ ॥ विस्मित हैके गोपी सब परस्पर देखि रही हैं तब विनके वे सब पात्र सूने हैगये हे नृपसत्तम ! ॥ ३२ ॥ याके अनंतर वे भक्तवत्सल शांतिवृत्तिवाले मुनिकूं दंडोत करि विस्मित हैके बोली पूर्ण भये है मनोरथ जिनके ॥ ३३ ॥ कि हे महाराज ! अब हम इतते कैसें जायं क्योंकि पहले तो हम कृष्णके वचनते नदीकूं तरकें तुम्हारे पास आयगयी तुम्हारे दर्शनके अर्थ शुभकी इच्छाते ॥ ३४ ॥ अब इतते कैसें जायंगी यह हमें बड़ो संदेह है जाको उपाय बताओ हम तुमको प्रणाम करै हैं जाते सहजमें पहुंच जायं ये मार्ग हमें हलको हैजाय ॥ ३५ ॥ तब मुनि बोले कि, तुम सुखतेंई इतते चलजाउ यमुनाके पास जायकें रस्ताके लिये तुम ये कहियों ॥ ३६ ॥ कि जो दुर्वासामुनि

केवल दूबको रस पीके व्रत करें हैं और निराहार निजल पृथ्वीतलपै वर्ते है ॥ ३७ ॥ तो हे नदीनमें श्रेष्ठ ! ह कालिदी ! हमकूं तू रस्ता देदे ऐसे जब तुम कहोगी तब अपने आप कालिंदी नदी तुमकूं रस्ता दैदेयगी ॥ ३८ ॥ नारदजी कहैं हैं-ऐसें मुनिको वचन सुनिकें मुनिकूं दंडात करिके जमुनाजीपे आयके मुनिको कह्यो वचन कहिके कालिदीमें हैकें अपने अपने घरनकूं चलीआई ॥ ३९ ॥ तब अचंभेमें डूबी वे मगलरूप गोपी श्रीकृष्णके पास आइ ॥ ४० ॥ फिर रासमे सब गोपवधू मनमें उठे संदेहको एकांतमें हरिकूं देखिकें पूछनलगी कैसी गोपी हैं पूर्ण हैगये हैं मनोरथ जिनके ॥ ४१ ॥ कि ह प्रभो ! दुर्वासाको दर्शन हमनें कीनों तुम्हारे दोनोंनके वचनते हमकूं बडौ संदेह भयौ है ताहि आप दूरि करो ॥ ४२ ॥ जैसे गुरू तैसेई चेला दोनों मिथ्यावादी हौ यामें संदेह नहीं है तुम तौ गोपीनके जार हौ और बालकपनेहीते रसिक हौ ॥ ४३ ॥ फिर तुम

तर्हिनोदेहिमार्गंवैकालिंदिसरितांवरे ॥ इत्युक्तेवचनेकृष्णामार्गंनोदास्यतिस्वतः ॥ ३८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इति श्रुत्वावचोगोप्यो नत्वातंमुनिपुंगवम् ॥ यमुनामेत्यमुन्युक्तंचोक्तातीर्त्वानदींनृप ॥ ३९ ॥ श्रीकृष्णपार्श्वमाजग्मुर्विस्मितामंगलायनाः ॥ ४० ॥ अथरासे गोपवध्वःसन्देहंमनसोत्थितम् ॥ पप्रच्छुःश्रीहरिंवीक्ष्यरहःपूर्णमनोरथाः ॥ ४१ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ दुर्वाससोदर्शनंभोःकृतमस्मा भिरग्रतः ॥ युवयोर्वाक्यतश्चात्रसन्देहोयंप्रजायते ॥ ४२ ॥ यथागुरुस्तथाशिष्योमृषावादीनसंशयः ॥ जारस्त्वमसिगोपीनांरसिकोबाल्यतः प्रभो॥४३॥ कथंबालयतिस्त्वंवैवदतद्दुःखजिनार्दन ॥ कथंदूर्वारसंपीत्वादुर्वासाबहुभुङ्मुनिः ॥ ४४ ॥ नोजातएषसन्देहःपश्यंतीनांव्रजेश्वर ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ निर्ममोनिरहंकारःसमानःसर्वगःपरः ॥ सदावैषम्यरहितोनिर्गुणोहंनसंशयः ॥ ४५ ॥ तथापिभक्तान्भजतो भजेहंवैयथायथा ॥ तथैवसाधुर्ज्ञानीवैवैषम्यरहितःसदा ॥ ४६ ॥ नबुद्धिभेदंजनयेदज्ञानांकर्मसंगिनाम् ॥ ॥ जोषयेत्सर्वकर्माणिविद्वान्यु क्तःसमाचरेत् ॥ ४७ ॥ यस्यसर्वेसमारंभाःकामसंकल्पवर्जिताः ॥ ज्ञानाग्निदग्धकर्माणंतमाहुःपंडितंबुधाः ॥ ४८ ॥ निराशीर्यतचि त्तात्मात्यक्तसर्वपरिग्रहः ॥ शारीरंकेवलंकर्मकुर्वन्नाप्नोतिकिल्बिषम् ॥ ४९ ॥

बालयती कैसे हौ और हे दुःखके दूर करनहारे ! जो मुनि मननके खवैया है वो दुर्वासा दूबकौही रस पीकें कैसें बैठे हैं ॥ ४४ ॥ हे व्रजेश्वर ! हमारे देखत देखत यह संदेह उठ ठाड़ौ भयौ है ॥ तब भगवान् बोले कि, मेरे ममता नहीं है, अहंकार नही है, समान हूं, सबजगह हूं, सबते परे हूं, सदाई विषमताते रहित हूं, निर्गुण हूं, यामे संदेह नही है ॥ ४५ ॥ तौहू मै भजन करनवारे जो मेरे भक्त है तिनें मै भजूहूं तैसेई साधु जे ज्ञानी हैं ते सदाही विषमताते रहित है ॥ ४६ ॥ ताहीते जे कोई संसारमें कर्मनमे आसक्त हैरहे हैं तिनकी बुद्धिमें भेद न डारे उनकूं कर्मकौही सेवन करावे और जो ज्ञानी आप विद्वान् हो सब कर्म आचरण करतो सब प्राणिनको कर्मही सेवन करावै ॥ ४७ ॥ जाके सबरे आरंभ कामनाके संकल्प करकें वर्जित हैं और जानें ज्ञानकी अग्निते सब कर्म जरायदीने है वाहीकूं बुधजन पंडित कहै हैं ॥ ४८ ॥ जो कछू मनोरथ

नहीं करै है, रोकी है बुद्धि और चित्त जानें और संग्रह कछू नही करै है जो केवल शरीर निर्वाहकेही लिये केवल कर्म करै है तौ वो कर्मनको करनवारो हैकेहू शुभाशुभके फल पुण्य या पापकूं प्राप्त नहीं होयहै ॥ ४९ ॥ यो लोकमें ज्ञानकी बरावर और कोई पवित्र कर्म नही है सो योगके अभ्यासको करत करत वह अपने आत्माईमें ज्ञानकूं प्राप्त हैजायहै ॥ ५० ॥ आसक्ति छोड़कें ब्रह्मके अर्पण कर जो करैहै वो वा किये कर्मके पापते लिप्त नही होयहै जैसे कमलके फूल जलसो लिप्त नहीं होयहै ॥ ५१ ॥ ताते दुर्वासा ऋषि तौ तुम्हारे हित करवेके लिये वह भोक्ता हैगये ताकें भोजनकी कुछ इच्छा नहीं है दूर्वाईकौ रस पीमेंहें सोऊ प्रमाणते ॥ ५२ ॥ नारदजी कहैंहैं ऐसें श्रीकृष्णकौ वचन सुनके वे श्रुतिरूपा गोपी निःसंदेह हैगईं और हे मैथिलेश्वर ! वे ज्ञानमयी हैगईं ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां नारदबहु

नहिज्ञानेनसदृशंपवित्रमिहविद्यते ॥ तत्स्वयंयोगसंसिद्धःकालेनात्मनिविन्दति ॥ ५० ॥ ब्रह्मण्याधायकर्माणिसंगंत्यक्त्वाकरोतियः ॥ लिप्यतेनसपापेनपद्मपत्रमिवांभसा ॥ ५१ ॥ तस्मान्मुनिस्तुदुर्वासाबहुभुक्त्विदितेरतः ॥ नतस्यभोजनेच्छास्याद्दूर्वारसमिताशनः ॥ ५२ ॥ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वावचोगोप्यःसर्वास्ताश्छिन्नसंशयाः ॥ श्रुतिरूपाज्ञानमय्योबभूवुर्मैथिलेश्वर ॥ ५३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमाधुर्यखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेश्रुतिरूपोपाख्याननामप्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ गोपीनामृषिरूपाणामाख्यानंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरम्पुण्यंकृष्णभक्तिविवर्धनम् ॥ १ ॥ वंगेषुमंगलोनामगोपआसीन्महामनाः ॥ लक्ष्मीवाञ्छ्रुतसम्पन्नोनवलक्षगवाम्पतिः ॥ २ ॥ भार्याःपंचसहस्राणिबभूवुस्तस्यमैथिल ॥ कदाचिद्दैवयोगेनधनंसर्वंक्षयंगतम् ॥ ३ ॥ चौरैर्नीतास्तस्यगावःकाश्चिद्राज्ञाहृताबलात् ॥ एवंदैन्येचसंप्राप्तेदुःखितोमंगलोऽभवत् ॥ ४ ॥ तदाश्रीरामस्यवराद्दण्डकारण्यवासिनः ॥ ऋषयःस्त्रीत्वमापन्नाबभूवुस्तस्यकन्यकाः ॥ ५ ॥ दृष्ट्वाकन्यासमूहंसदुःखीगोपोथमंगलः ॥ उवाचचैतद्दुःखाढ्यआधिव्याधिसमाकुलः ॥ ६ ॥ ॥ मंगल उवाच ॥ ॥ किंकरोमिक्वगच्छामिकोमेदुःखंव्यपोहति ॥ श्रीर्नभूतिर्नाभिजनंनबलंमेस्तिसाम्प्रतम् ॥ ७ ॥

लाश्वसंवादे श्रुतिरूपोपाख्यानं नाम प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥ नारदजी कहैंहैं–हे राजन् ! श्रुतिरूपा जे गोपी हैं तिनकौ आख्यान सुनवो सब पापनकौ हरनहारौ और कृष्णकी भक्तिकौ बढ़ायवेवारौ है ॥ १ ॥ एक वंगदेशमें मंगलनाम गोप होतभयौ वो लक्ष्मीवान् हो, श्रुतिसपन्न हो, और नौ लाख गौवनकौ पति हो ॥ २ ॥ हे मैथिल ! ताकें पांचहजार स्त्री हीं, ताकौ काही समय दैवयोगते सब धन नाश हैगयौ ॥ ३ ॥ वाकी गौनकूं कछू तौ चोर लैगये, कछू राजानें हरलई, ऐसें वा मंगलको दीनता प्राप्त हैवेसों ये दुःखी हैगयौ ॥ ४ ॥ तब रामचंद्रके वरते जे दंडकारण्यवासी मुनि स्त्रीभावकूं प्राप्त भयीही वो मंगल गोपकी बेटी भई ॥ ५ ॥ कन्यानके समूहकूं देखिकें मंगल गोप दुःखी हैगयो और उनी कन्यानके दुःखकी आधि व्याधिसे ग्रस्त हैकें यह बोल्यौ ॥ ६ ॥ तब मंगल बोल्यौ–मैं कहा करूं कहां जाऊं मेरे दुःखकूं कौन दूर करै न तौ मेरे पास माया लक्ष्मी है न मेरे

वैभव है न मेरे भैया बंधु हैं न मेरे बल है ॥ ७ ॥ धन विना हाय इन बेटीनको विवाह कैसें होयगो देखौ जहां भोजनमेंहूं संदेह रहैहै तहां धनकी आशा कैसी ॥ ८ ॥ देखौ या दीनतामें काकतालीय न्याय हैगयो जैसें एक तालको फल पकके गिरैंही रह्योहो इतनेहीमें एक कौआ वाके नीचे हैके निकस्यो सोई वो फल वा कौआके ऊपर गिरपऱ्यौ जैसें वो कौआ मरगयो ऐसेंही मेरे दरिद्र तो आमनहार होई पर इन कन्यानके शिरपऱ्यो अब मै काहू राजाकूं जो धनी बली होयगो ॥ ९ ॥ ताकूं ये अपनी कन्या देदेऊंगो तौ कन्यानकूं तो सुख होयगो नारदजी कहैहै कि, ऐसैं विन कन्यानकी कुवड़ाई करकें स्थिर हैगयौ तवही मथुराते एक गोप आयो ॥ १० ॥ वो तीर्थयात्राकूं जानवारौ बडौ बूढ़ौ महाबुद्धिमान् जय नामको हौ, ताके मुखते नंदराजकौ अद्भुत वैभव सुन्यौ ॥ ११ ॥ दीनताके मारे वा मंगलने नन्दराजके महलनमें सुन्दर नेत्रवारी वे कन्या सब भेजदईं ॥

धनंविनाकथंचासांविवाहोहाभविष्यति ॥ भोजनेयत्रसंदेहोधनाशातत्रकीदृशी ॥ ८ ॥ सतिदैन्येकन्यकाःस्युःकाकतालीयवद्गृहे ॥ तस्मात्कस्यापिराज्ञस्तुधनिनोबलिनस्त्वहम् ॥ ९ ॥ दास्याम्येताःकन्यकाश्चकन्यानांसौख्यहेतवे ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ कदर्थीकृत्यताःकन्याएवंबुद्ध्यास्थितोभवत् ॥ तदैवमाथुरादेशाद्गोपश्चैकःसमागतः ॥ १० ॥ तीर्थयायीजयोनामवृद्धोबुद्धिमतांवरः ॥ तन्मुखान्नन्दराजस्यश्रुतंवैभवमद्भुतम् ॥ ११ ॥ नन्दराजस्यवलयेमंगलोदैन्यपीडितः ॥ विचिन्त्यप्रेषयामासकन्यकाश्चारुलोचनाः ॥ १२ ॥ तानन्दराजस्यगृहेकन्यकारत्नभूषिताः ॥ गवांगोमयहारिण्योबभूवुर्गोव्रजेषुच ॥१३॥ श्रीकृष्णंसुन्दरंदृष्ट्वाकन्याजातिस्मराश्चताः ॥ कालिन्दीसेवनंचक्रुर्नित्यंश्रीकृष्णहेतवे ॥ १४ ॥ अथैकदाश्यामलांगीकालिन्दीदीर्घलोचना ॥ ताभ्यःस्वदर्शनंदत्त्वावरंदातुंसमुद्यता ॥ १५ ॥ तावव्रिरेव्रजेशस्यपुत्रोभूयात्पतिश्चनः ॥ तथास्तुचोक्त्वाकालिन्दीतत्रैवांतरधीयत ॥१६॥ ताःप्राप्तावृन्दकारण्येकार्तिक्यांरासमण्डले ॥ ताभिःसार्द्धंहरीरेमेसुरीभिःसुराडिव ॥ १७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डे श्रीनारदबहुलाश्वसंवादे ऋषिरूपोपाख्यानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ मैथिलीनांगोपिकानामाख्यानंशृणुमैथिल ॥ दशाश्वमेधतीर्थस्यफलदंभक्तिवर्धनम् ॥ १ ॥

॥ १२ ॥ वे कन्या नन्दराजके घरमें रत्नके गहनेंते भूषित गौवनके गोवर लायौकरे और थाप्योकरें ऐसी भई ॥ १३ ॥ पूर्वजन्मको स्मरण जिनको ऐसी वे सुन्दर श्रीकृष्णकूं देखके कामदेवके वश भयी तब तौ वे श्रीकृष्णकी प्राप्तिके लिये नित्य कालिंदीकौ सेवन करनलगी ॥ १४ ॥ याके अनंतर एक दिना कमलसे नेत्र जाके ऐसी श्यामसुन्दरी बड़े नेत्रवारी कालिंदी ताने दर्शन दीनों और वर दैवेकूं उद्यत भई ॥ १५ ॥ तब उन गोपीननें यही वर मांग्यौ कि, नंदराजकौ बेटा श्रीकृष्ण हमारौ पति होय तब कालिंदीजी बोली तैसेंई होयगौ ऐसें कहके अंतर्धान हैगई ॥ १६ ॥ ते गोपी वृन्दावनके रासमण्डलमें कार्तिककी पूर्णमासीकूं प्राप्तभई तिनके संग भगवान् रमण करते भये जैसें अप्सरानते इन्द्र रमे है ॥ १७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायामृषिरूपोपाख्यानं नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ नारदजी कहैहैं हे ! मैथिल अब तुम मैथिल

( १ ) काकागमनमिव तालपतनमिव काकतालं काकतालमिव काकतालीयम्—समासाच्च तद्विषयादिति छः प्रत्ययः तेन काकतालीयमिति सिद्धम् ॥

देशवासी जे गोपी भईहैं तिनको उपाख्यान सुन याके सुनेते दश अश्वमेध तीर्थको फल होयहै और भक्ति बढ़ैहै ॥ १ ॥ श्रीरामजीके वरते जे नौ नंदनके घरमें भई वे मनोहर नंदसुतकूं देखकें मोहित हैगई ॥ २ ॥ विनने मार्गशिरके महीनामें कात्यायनी देवीको व्रत कीनों और वाहीकी मृत्तिकाकी प्रतिमा बनायकें षोडशोपचार पूजा करतीभई ॥ ३ ॥ अरुणोदय वेलाके समय नित्य उठकें यमुनाजलमें न्हाय २ के इकट्ठी हैकें भगवान्के गुण गावत नित्य यमुनाजीपे आतीहीं ॥ ४ ॥ एक समय वो सबरी व्रजांगना तीरपै अपने वस्त्रनकूं धरकें जमुनामें हाथनसों जलको आपसमें सींचती विहार करनलगी ॥ ५ ॥ तब प्रातःकालके समय भगवान् श्रीकृष्ण आयगये उनके वस्त्र लैके कदंबपै चढ़िगये और चोरकी नाई चुप्प है बैठगये ॥ ६ ॥ जब अपने वस्त्रनकूं नही देखे तब वे गोपकन्या विस्मित हैगई, वस्त्र लिये कदंबपै चढे श्रीकृष्णकूं देखिकें हँसनलगीं और लज्जित भई

श्रीरामस्यवराज्जातानवनन्दगृहेषुयाः ॥ कमनीयंनन्दसूनुंदृष्ट्वातामोहमास्थिताः ॥ २ ॥ मार्गशीर्षेशुभेमासिचक्रुःकात्यायनीव्रतम् ॥ उपचारैःषोडशभिःकृत्वादेवींमहीमयीम् ॥ ३ ॥ अरुणोदयवेलायांस्नाताःश्रीयमुनाजले ॥ नित्यंसमेताआजग्मुर्गायन्त्योभगवद्गुणान् ॥ ४ ॥ एकदाताःस्ववस्त्राणितीरेन्यस्यव्रजांगनाः ॥ विजह्रुर्यमुनातोयेकराभ्यांसिंचतीर्मिथः ॥ ५ ॥ तासांवासांसिसंनीत्वाभगवान्प्रातरागतः ॥ त्वरंकदम्बमारुह्यचौरवन्मौनमास्थितः ॥ ६ ॥ तानवीक्ष्यस्ववासांसिविस्मितागोपकन्यकाः ॥ नीपस्थितंविलोक्याथसलज्जाजहसुर्नृप ॥ ॥ ७ ॥ प्रतीच्छंत्यःस्ववासांसिसर्वाआगत्यचात्रवै ॥ अन्यथानहिदास्यामिवृक्षात्कृष्णउवाचह ॥ ८ ॥ राजंत्यस्ताःशीतजलेहसंत्यःप्राहुरानताः ॥ ९ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ हेनंदनंदनमनोहरगोपरत्नगोपालवंशनवहंसमहार्तिहारिन् ॥ श्रीश्यामसुन्दरतवोदितमद्यवाक्यंकुर्मःकथंविवसनाःकिलतेपिदास्यः ॥ १० ॥ गोपांगनावसनमुण्नवनीतहारीजातोव्रजेऽतिरसिकःकिलनिर्भयोसि ॥ वासांसिदेहिनहिचेन्मथुराधिपायवक्ष्यामहेऽनयमतीवकृतंत्वयात्र ॥ ११ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ दास्योममैवयदिसुन्दरमन्दहासाइत्थंतुवैत्यकिलचात्रकदम्बमूले ॥ नोचेत्समस्तवसनानिनयामिगेहांस्तस्मात्करिष्यथममैववचोविलंबात् ॥ १२ ॥

॥ ७ ॥ तब वृक्षपें बैठ श्रीकृष्ण उन गोपीनते बोले कि, जो तुम वस्त्र लियोचाहोहौ तो तुम यहां कदंबके नीचे आयकें अपने अपने वस्त्रनकूँ लैजाउ औरतरह नहीं देऊंगो ॥ ८ ॥ तब वे शीतल जलमें खड़ी हंसिकें हाथ जोड़के यह बोली ॥ ९ ॥ हे नन्दनन्दन ! हे मनोहर ! हे गोपरत्न ! हे गोपालवंशके नवीन हंस ! हे बड़ी पीडाके हरनहारे ! हे श्रीश्याम सुन्दर ! हे प्रभो ! हम तुम्हारी दासी हैं जो आप कहोगे सोई करेंगी पर नंगी हम जलमेंते कैसे निकसें ॥ १० ॥ हे गोपीनके वस्त्रनके हरनहारे ! हे माखनके चुरामनहारे ! हे व्रजके अतिरसिक ! तुम बड़े निर्भय हो, हमारे वस्त्र दैदेउ जो न देउगे तो हम कंसते जायकें कहि देयँगी, तुम तो अब बड़ोही अन्याय करौहो ॥ ११ ॥ तब तो भगवान् बोले हे सुन्दर मन्द हँसनहारीहौ ! जो तुम मेरी दासी हौ तो या कदंबके नीचे आयके अपने २ वस्त्रनकूँ लेजाऔ जो तुम

देर लगाऔगी तो तुम्हारे वस्त्रनकूं लैके मैं घर चल्यौ जाऊंगो यासों तुम मेरे कहेको जलदी करो ॥ १२ ॥ नारदजी कहै हैं–तब अति कांपति भई गोपी लाजकी मारी अति नीची हैकें दोनों हाथनते योनीनकूं ढकिके बाहिर निकसी ॥ १३ ॥ तब श्रीकृष्णने वस्त्र देदीने तब उनकूं पहरकें व्रजांगना मोहित हैकें ठाड़ी रही श्रीकृष्णके माऊं लज्योंही चितवनते देखें हैं ॥ १४ ॥ तब परम प्रेमकौ लक्षण तिनको अभिप्राय जानिके सब ओर देखत मन्द मुसिक्यान करते भगवान् यह बोले ॥ १५ ॥ श्रीकृष्ण बोले–तुमने मार्गशिरके महीनामें कात्यायनीको व्रत कीनों है वो मेरे लिये कियो है सो सफल होयगौ यामें सन्देह नहीं है ॥ १६ ॥ परसोंके दिन कालिंदीके तीर मनोहर स्थानमे तुम्हारे संगमें रास करूंगो या रासमें तुम्हारो मनोरथ पूर्ण होयगो ॥ १७ ॥ ऐसे कहिकें परिपूर्णतम हरि चलेगये तब सब गोपी प्रसन्न हैके

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदातानिर्गताःसर्वाजलाद्वोप्योतिवेपिताः ॥ आनतायोनिमाच्छाद्यपाणिभ्यांशीतकर्शिताः ॥ १३ ॥ कृष्णदत्तानिवासांसिदधुःसर्वाव्रजांगनाः ॥ मोहिताश्चास्थितास्तत्रकृष्णेलज्जायितेक्षणाः ॥ १४ ॥ ज्ञात्वातासामभिप्रायंपरमप्रेमलक्षणम् ॥ आहमन्दस्मितःकृष्णःसमंताद्वीक्ष्यतावचः ॥ १५ ॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ भवतीभिर्मार्गशीर्षेकृतंकात्यायनीव्रतम् ॥ मदर्थंतच्चसफलंभविष्यतिनसंशयः ॥ १६ ॥ परश्वोहनिचाटव्यांकृष्णातीरेमनोहरे ॥ युष्माभिश्चकरिष्यामिरासंपूर्णमनोरथम् ॥ १७ ॥ इत्युक्त्वाथगतेकृष्णेपरिपूर्णतमेहरौ ॥ प्राप्तानन्दामंदहासागोप्यःसर्वागृहान्ययुः ॥ १८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेमैथिल्युपाख्यानंनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ कौशलानांगोपिकानांवर्णनंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरम्पुण्यंश्रीकृष्णचरितामृतम ॥ १ ॥ नवोपनन्दगेहेषुजातारामवराद्व्रजे ॥ परिणीतागोपजनैरत्नभूपणभूषिताः ॥ २ ॥ पूर्णचन्द्रप्रतीकाशानवयौवनसंयुताः ॥ पद्मिन्योहंसगमनाःपद्मपत्रविलोचनाः ॥ ३ ॥ जारधर्मेणसुस्नेहंसुदृढंसर्वतोधिकम् ॥ चक्रुःकृष्णेनन्दसुतेकमनीयेमहात्मनि ॥ ४ ॥ ताभिःसार्द्धंसदाहास्यंव्रजवीथीषुमाधवः ॥ स्मितैःपीतपटादानैःकर्षणैःसचकारह ॥ ५ ॥

मन्द २ हँसती अपने अपने घरकूं चलीगई ॥ १८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखण्डे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे मैथिल्युपाख्यानं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ नारदजी कहैं है अब कौशलदेशवासिनी गोपीनकौ वर्णन हे मैथिल ! तूं सुन यह श्रीकृष्णको चरितामृत मनुष्यनके सब पापनकौ हरनहारो है पवित्र है ॥ १ ॥ जनकनगरकी रहनवारी स्त्री ही वे सब श्रीरामके वरते नौ उपनन्दनके घरमे उनने जन्म लीनो वे रत्ननके गहनेन करके भूषित ही वे गोपनने व्याहीं ॥ २ ॥ पूर्णचन्द्रमाकोसो जिनको तेज, नयो जिनको यौवन, पद्मिनी नायिकानकेसे लक्षणवारी, कमलसे नेत्र, हंसिनीकीसी जिनकी चाल वे सब व्रजमें व्याहीगई ॥ ३ ॥ उनने जारधर्म करकें नंदके पुत्र श्रीकृष्णमें दृढ़ स्नेह कीनों जो अति मनोहर और महात्मा हो ॥ ४ ॥ तिनके संग व्रजकी गलीनमे सदाई श्रीकृष्ण हंसी करोकरे, मन्द मुसिक्यान पीताम्बरको उतारलेनो और परस्पर खेंचाखेंची भयो

करती ही॥५॥जब ये दधि बेचवेकूँ जायँ तब दही लेउ दही लेउ यह तो भूलजांय और कृष्ण लेउ कृष्ण लेउ ऐसे कहती श्रीकृष्णमें जिनको प्रेम ऐसी ये गोपी कुञ्जमण्डलमें डोल्यौ करती ही॥६॥ आकाशमें, पवनमें, जलमें, पृथ्वीमें, तेजमे, दिशानमें, वृक्षनमें और जननके समूहमें इनको श्रीकृष्णही दीखते हैं ॥७॥ प्रेमलक्षण करिके संयुक्तभई श्रीकृष्णने हरौहै मन जिनकौ ऐसी जे गोपी वे आठ जे सात्त्विकभाव तिनकारिकें युक्त होती भई ॥८॥ प्रेम करिकें परमहंसनकी पदवीकूं प्राप्त हैगईइँ कृष्णकौ आनंद जिनकूं प्रकाशवारी व्रजकी गलीनमें ॥९॥ जड अजड़कूं नहीं जानती जड़सी उन्मत्तसी भूतलगीसी कबहूं बोलेहैं कबहूं नहीं बोले, गई है लाज और व्यथा जिनकी ऐसी हैके रहती ही॥१०॥ऐसे कृतार्थताकूं प्राप्तभई तन्मय भई ये गोपी जोरावरी पकड़के श्रीकृष्णकें मुखको चुम्बन करें हैं ॥ ११ ॥ हे राजन् ! तिनके तपकौ मै कहा वर्णन करों जे इन्द्रियादिकते लोकके व्यवहार लोकके मार्ग सबकूं छोड़िकें

दधिविक्रयार्थंयान्त्यःकृष्णकृष्णेतिचाब्रुवन् ॥ कृष्णेहिप्रेमसंसक्ताभ्रमंत्यःकुंजमंडले ॥ ६ ॥ खेवायौचाग्निजलयोर्मह्यांज्योतिर्दिशासुच ॥ द्रुमेषुजनवृन्देषुतासांकृष्णोहिलक्ष्यते ॥ ७ ॥ प्रेमलक्षणसंयुक्ताःश्रीकृष्णहतमानसाः ॥ अष्टभिःसात्त्विकैर्भावैःसम्पन्नास्ताश्चयोपितः ॥ ८ ॥ प्रेम्णापरमहंसानांपदवींसमुपागताः ॥ कृष्णानन्दाःप्रभावन्त्योव्रजवीथीषुतान्नृप ॥ ९ ॥ जडाजडंनजानंत्योजडोन्मत्तपिशाचवत् ॥ अब्रुवंत्योब्रुवंत्योवागतलज्जागतव्यथाः ॥ १० ॥ एवंकृतार्थतांप्राप्तास्तन्मयायाश्चगोपिकाः ॥ बलादाकृष्यकृष्णस्यचुचुंबुर्मुखपंकजम् ॥११॥ तासांतपःकिंकथयामिराजन्पूर्णेपरेब्रह्मणिवासुदेवे ॥ याश्चक्रिरेप्रेमहृदिंद्रियाद्यैर्विसृज्यलोकव्यवहारमार्गम् ॥ १२ ॥ यारासरंगेविनिधाय बाहुंकृष्णांसयोःप्रेमविभिन्नचित्ताः ॥ चक्रुर्वशेकृष्णमलंतपस्तद्वक्तुंनशक्तोवदनैःफणीन्द्रः ॥ १३ ॥ योगेनसांख्येनशुभेनकर्मणान्यायादिवैशेषिकतत्त्ववित्तमैः ॥ यत्प्राप्यतेतच्चपदंविदेहराट्संप्राप्यतेकेवलभक्तिभावतः ॥ १४ ॥ भक्त्यैववश्योहरिरादिदेवःसदाप्रमाणंकिलचात्रगोप्यः ॥ सांख्यंचयोगंनकृतंकदापिप्रेम्णैवयस्यप्रकृतिंगताःस्युः ॥ १५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादे कौशलोपाख्यानंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अयोध्यावासिनीनांतुगोपीनांवर्णनंशृणु ॥ चतुष्पदार्थदंसाक्षात्कृष्णप्रातिकरंपरम् ॥ १ ॥ सिन्धुदेशेषुनगरीचंपकानाममैथिल ॥ बभूवतस्यांविमलोराजाधर्मपरायणः ॥ २ ॥

परिपूर्ण परब्रह्म वासुदेवमें प्रेम करतींभई ॥१२॥जे रासके रंगमे श्रीकृष्णके कंधापै अपनी भुजा धरिकें प्रेमते भिन्न है चित जिनकौ ते श्रीकृष्णकूं अत्यंत वश करतभई, तिनकौ तप हजार मुखते शेषजीहू नही वर्णन करसकें हैं ॥१३॥ योग करिकें, सांख्य करिकें, शुभ कर्म करिकें,न्यायते आदि लैकें जे वैशेषिक तत्त्वके वेत्ता हैं तिन करिकें जो पद प्राप्त होयहै हे विदेहराज! सो पद केवल भक्तिभावते प्राप्त होय है ॥ १४ ॥ आदिदेव हरि तौ भक्तिहीते वश होयहैं यामे गोपीही सदा प्रमाण है जिनने न कबहूं सांख्य पढौ न जिनने योगको अभ्यास कियो ऐसी ए गोपी देखो एक केवल भक्तिहीते वाके रूपकूं प्राप्त हैगई ॥ १५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां कौशलोपाख्यानं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ नारदजी कहेहै-अब अयोध्यावासिनीनको वर्णन सुनौ जो धर्म, अर्थ, काम, मोक्षकौ दैनहारो और श्रीकृष्णकी प्रातिकौ करनहारो है ॥ १ ॥ सिंधुदेशमें एक चंपका नाम नगरी ही हे

मैथिल ! तामें बड़ौ धर्मात्मा विमल नाम राजा हौ जो अपने धर्ममें तत्पर हो ॥ २ ॥ कुबेरकोसो तो वाके खजानौ हौ, सिंहकोसो बडो मन हौ, विष्णुकौ भक्त हौ, साक्षात् प्रह्लादके समान हो और शांत जाको चित्त हो ॥ ३ ॥ ता राजाके छः हजार स्त्री ही वे रूपवती और कमलसे नेत्र जिनके ऐसी हीं पर वे सब वंध्या ही ॥ ४ ॥ कौनसे पुण्यत मेरे शुभ बेटा होय हे नृप ! या चिंताकूं करत करत राजाकूं बहुत वर्ष व्यतीत हैगये ॥ ५ ॥ एक समय याके घर याज्ञवल्क्य मुनींद्र चलेआये, तिनकौ पूजन करिकें दंडोत कर राजा इनके सन्मुख बैठिगयौ ॥ ६ ॥ चिन्तामें व्याकुल राजाकूं देखकें सर्वज्ञ महामुनि याज्ञवल्क्य सब जानवेवारे बड़े शांत या उत्तम राजाते यह बोले ॥ ७ ॥ राजा तूं कैसे दुर्बल हैरह्यौ है ? कौनसी चिता तेरे चित्तमे हे ? तेरे सातों अंगनमें तौ या समय कुशल दीखै है ॥ ८ ॥ तब राजा विमल बोल्यौ—हे ब्रह्मन् ! आप अपने तपोबल और दिव्य चक्षुते कहा नहीं जानोंहौ

कुबेरइवकोशाढ्योमनस्वीमृगराडिव ॥ विष्णुभक्तःप्रशांतात्माप्रह्लादइवमूर्तिमान् ॥ ३ ॥ भार्याणांषट्सहस्राणिबभूवुस्तस्यभूपतेः ॥ रूपवत्यःकंजनेत्रावंध्यात्वंताःसमागताः ॥ ४ ॥ अपत्यंकेनपुण्येनभूयान्मेत्रशुभंनृप ॥ एवंचिन्तयतस्तस्यबहवोवत्सरागताः ॥ ५ ॥ एकदायाज्ञवल्क्यस्तुमुनीन्द्रस्तमुपागतः ॥ तंनत्वाभ्यर्च्यविधिवन्नृपस्तत्संमुखेस्थितः ॥ ६ ॥ चिंताकुलंनृपंवीक्ष्ययाज्ञवल्क्योमहामुनिः ॥ सर्वज्ञःसर्वविच्छांतःप्रत्युवाचनृपोत्तमम् ॥ ७ ॥ ॥ याज्ञवल्क्यउवाच ॥ ॥ राजन्कृशोसिकस्मात्त्वंकाचिंतातेहृदिस्थिता ॥ सप्तस्वंगेषुकुशलंदृश्यतेसांप्रतंतव ॥ ८ ॥ ॥ विमलउवाच ॥ ॥ ब्रह्मस्त्वंकिंनजानासितपसादिव्यचक्षुषा ॥ तथाप्यहंवदिष्यामिभवतोवाक्यगौरवात् ॥ ९ ॥ अनपत्येनदुःखेनव्याप्तोऽहंमुनिसत्तम ॥ किंकरोमितपोदानंवदयेनभवेत्प्रजा ॥ १० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वायाज्ञवल्क्योध्यानस्तिमितलोचनः ॥ दीर्घंदध्यौमुनिश्रेष्ठोभूतंभव्यंविचिंतयन् ॥ ११ ॥ ॥ याज्ञवल्क्यउवाच ॥ अस्मिन्जन्मनिराजेन्द्रपुत्रोनैवचनैवच ॥ पुत्र्यस्तवभविष्यंतिकोटिशोनृपसत्तम ॥ १२ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ पुत्रंविनापूर्वऋणान्नकोपिप्रमुच्यतेभूमितलेमुनीन्द्र ॥ सदाह्यपुत्रस्यगृहव्यथास्यात्परंत्विहामुत्रसुखंनकिंचित् ॥ १३ ॥ ॥ याज्ञवल्क्यउवाच ॥ ॥ माखेदंकुरुराजेन्द्रपुत्र्योदेयास्त्वयाखलु ॥ श्रीकृष्णायभविष्यायपरंदायादिकैःसह ॥ १४ ॥ तेनैवकर्मणात्वंवैदेवर्षिपितृणामृणात् ॥ विमुक्तोनृपशार्दूलपरंमोक्षमवाप्स्यसि ॥ १५ ॥

तौहू मैं आपकें वाक्यके बड़प्पनसो कहूंहूं ॥ ९ ॥ मेरे बेटा नहीं है याते हे मुनिसत्तम ! मोकूं दुःख है सो मैं कहा करूं ऐसो तप, दान, जप, यज्ञ कछू बताऔ जाते मेरे संतान होय सो करूं ॥ १० ॥ नारदजी कहें है ऐसें याज्ञवल्क्य सुनके ध्यान करनलगे नेत्र मीचके बहुत देरतलक मुनीश्वर भूतभव्यकूं सोचनलगे, फिर राजाते बोले ॥ ११ ॥ हे राजन् ! पुत्र तौ तेरे या जन्ममे नहीं होयगो नहीं होयगो परन्तु हे नृपसत्तम ! बेटी तेरे किरोड़न होंयगी ॥ १२ ॥ तब राजा बोलौ कि, हे मुनींद्र ! बेटा विना तौ कोई या पृथ्वीपे पित्रीश्वरनके ऋणते छूटै नहीं है, अपुत्रीके घरमें तौ सदाही दुःख रहै है और परलोकमेंहू कछू सुख नहीं है ॥ १३ ॥ तब फिर याज्ञवल्क्य बोले—राजा तूं शोच मत करै तूं सब बेटीनकूं भविष्य (अगारी होनवारे) श्रीकृष्णके अर्थ बहुतसे दायज सहित दैदीजियौ ॥ १४ ॥ ताही कर्मते तूं देव, ऋषि, पितृनके ऋणते छूट जायगो और नृपशार्दूल ! याही सो

तेरी मुक्ति हैजायगी ॥१५॥ नारदजी कहेहें ऐसें याज्ञवल्क्य मुनिकौ वचन सुनके राजा बड़ौ प्रसन्न हैगयौ, फिर अपने मनकौ संदेह महामुनि याज्ञवल्क्यते पूछनलग्यौ ॥ १६ ॥ कि, मुनिजी कौनसे कुलमें कौनसे देशमें श्रीहरि स्वयं जन्म लेंयगे, कैसो रूप होयगौ, कैसौ वर्ण होयगो और कितने वर्षनमें होयगौ ॥ १७ ॥ तब याज्ञवल्क्य बोले कि, महाभुज ! याँ द्वापरयुगके जब तेरे राज्यते एकसौ पन्द्रह वर्ष बाकी रहेंगे ॥ १८ ॥ ताही वर्षमें यदुकुलमें मथुरापुरी यदुपुरमें भादोंवदी अष्टमी बुधवारकूं रोहिणी नक्षत्र हर्षणनामके योग बव करणमं ॥ १९ ॥ अँधेरी आधीरातमें चंद्रमाके उदयभये ये वसुदेवकी स्त्री देवकीमें वसुदेवके घरमें ॥ २० ॥ साक्षात् हरि यज्ञकी अरनीमें अग्नि जैसें तैसें प्रगट होंयगे वे घनसे श्यामसुन्दर वनमालाकूं धारण करें लक्ष्मीके चिह्न सहित ॥ २१ ॥ पीताम्बर ओढ़ें, कमलसे नेत्र और चतुर्भुज होंयगे तिनकूं तूं अपनी कन्या दीजो तेरी अवही वड़ी उमर है

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदातिहर्षितोराजाश्रुत्वावाक्यंमहामुनेः ॥ पुनःपप्रच्छसंदेहंयाज्ञवल्क्यंमहामुनिम् ॥ १६ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ कस्मिन्कुलेकुत्रदेशेभविताश्रीहरिःस्वयम् ॥ कीदृग्रूपश्चकिंवर्णोवर्षैश्चकतिभिर्गतैः ॥ १७ ॥ ॥ याज्ञवल्क्यउवाच ॥ ॥ द्वापरस्ययुगस्यास्यतवराज्यान्महाभुज ॥ अवशेषेवर्षशतेतथापंचदशेनृप ॥ १८ ॥ तस्मिन्वर्षेयदुकुलेमथुरायांयदोःपुरे ॥ भाद्रेबुधेकृष्णपक्षेधात्रर्क्षेहर्षणेवृषे ॥ १९ ॥ बवेऽष्टम्यामर्द्धरात्रेनक्षत्रेशमहोदये ॥ अंधकारावृतेकालेदेवक्यांशौरिमन्दिरे ॥ २० ॥ भविष्यतिहरिःसाक्षादरण्यामध्वरेऽग्निवत् ॥ श्रीवत्सांकोघनश्यामोवनमाल्यतिसुन्दरः ॥ २१ ॥ पीतांबरःपद्मनेत्रोभविष्यतिचतुर्भुजः ॥ तस्मैदेयात्वयाकन्याआयुस्तेस्तिनसंशयः ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेऽयोध्यापुरवासिन्युपाख्यानंनामपंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वागतेसाक्षाद्याज्ञवल्क्येमहामुनौ ॥ अतीवहर्षमापन्नोविमलश्चंपकापतिः ॥ १ ॥ अयोध्यापुरवासिन्यःश्रीरामस्यवराच्चयाः ॥ बभूवुस्तस्यभार्यासुताःसर्वाःकन्यकाःशुभाः ॥ २ ॥ विवाहयोग्यास्ताहृष्ट्वाचिन्तयंश्चंपकापतिः ॥ याज्ञवल्क्यवचःस्मृत्वादूतमाहनृपेश्वरः ॥ ३ ॥ ॥ विमलउवाच ॥ ॥ मथुरांगच्छदूतत्वंगत्वाशौरिगृहंशुभम् ॥ दर्शनीयस्त्वयापुत्रोवसुदेवस्यसुन्दरः ॥ ४ ॥ श्रीवत्सांकोघनश्यामोवनमालीचतुर्भुजः ॥ यदिस्यात्तर्हिदास्यामितस्मैसर्वाःसुकन्यकाः ॥ ५ ॥

यामें संदेह नही है ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायामयोध्यावासिन्युपाख्यानं नाम पञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ नारदजी कहें हैं ऐसें कहकें महामुनि याज्ञवल्क्य जब चलेगये तब चंपकापुरीकौ पति विमलराजा बड़े हर्षकूं प्राप्त हैगयो ॥ १ ॥ अयोध्यापुरवासिनी जे स्त्री ही रामके वरते वे सबरी वा विमलनाम राजाकी स्त्रीनमें होतीभई ॥ २ ॥ विमल राजानें जब विवाहके लायक कन्या देखी तब याज्ञवल्क्यके वचनको याद करकें चंपकानगरीको पति नृप राजदूतते ये बोल्यौ ॥ ३ ॥ हे दूत ! तूं मथुरापुरीमें शुभ जो वसुदेवकौ घर तहां जायकें वहां वसुदेवके सुन्दर बेटाकूं देखियो ॥ ४ ॥ श्रीवत्सकौ चिह्न होय, घनसो श्याम सुंदर

वनमाला पहिरें जो चतुर्भुज होय तौ वाकूं मैं अपनी सबरी कन्या देऊंगो ॥ ५ ॥ नारदजी कैहहै–ऐसे राजाको वचन सुनिके दूत मथुरामें आयो मथुरामें आयके मथुरावासी महाजननते सबरो अभिप्राय पूछतोभयो ॥ ६ ॥ ता दूतको वचन सुनिके कंसके डरके मारे सुबुद्धी पुरुप एकांतमें जायकें वा दूतते कानमें बडे धीरेसो यह वचन बोले ॥ ७ ॥ कि, वसुदेवके जो २ बेटा भये सोई २ बहुतसे कंसने मारडारे एक कन्या बचीही सोभी स्वर्गकूं चलीगई ॥ ८ ॥ वसुदेव तो दीन मन अपुत्र है, यहाँ मथुरामें है, पन ये बात तूं काहूते मत कहियौ क्योंकि यहाँ नगरमें कंसको डर है, ॥ ९ ॥ वसुदेवकी जो कोई संतानकी चर्चा मथुरामे करे है तिनकूं कंस दंड देयहै क्योंकि वसुदेवको जो अष्टमपुत्र है, वो कंसको शत्रु यानी मारनवारो है ॥ १० ॥ नारदजी कैहहै–जननकौ वचन सुनके वो दूत चंपापुरीकूं चल्यौगयो जायके राजाते वह अद्भुत कारण सब कह्यौ ॥ ११ ॥

॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिवाक्यंततःश्रुत्वादूतोसौमथुरांगतः ॥ पप्रच्छसर्वाभिप्रायंमाथुरांश्चमहाजनान् ॥ ६ ॥ तद्वाक्यंमाथुराःश्रुत्वाकंसभीताःसुबुद्धयः ॥ तंदूतंरहसिप्राहुःकर्णांतेमंदवाग्यथा ॥७॥ ॥ माथुराऊचुः ॥ ॥ वसुदेवस्ययेपुत्राःकंसेनबहवोहताः ॥ एकावशिष्टावरजाकन्यासापिदिवंगता ॥ ८ ॥ वसुदेवोस्ति चात्रैवह्यपुत्रोदीनमानसः ॥ इदंनकथनीयंहित्वयाकंसभयंपुरे ॥ ९ ॥ शौरिसंतानवार्तायोवक्तिचेन्मथुरापुरे ॥ तंदंडयतिकंसोसौशौर्यष्टमशिशोरिपुः ॥ १० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ जनवाक्यंततःश्रुत्वादूतोवैचम्पकापुरीम् ॥ गत्वाथकथयामासराज्ञेकारणमद्भुतम् ॥ ११ ॥ ॥ दूतउवाच ॥ ॥ मथुरायामस्तिशौरिरनपत्योऽतिदीनवत् ॥ तत्पुत्रास्तु पुराजाताःकंसेननिहताःश्रुतम् ॥ १२ ॥ एकावशिष्टाकन्यापिखंगताकंसहस्ततः ॥ एवंश्रुत्वायदुपुरान्निर्गतोहंशनैःशनैः ॥ १३ ॥ चरन्वृंदावनेरम्येकालिन्दीनिकटेशुभे ॥ अकस्माल्लतिकावृन्देदृष्टःकश्चिच्छिशुर्मया ॥ १४ ॥ तल्लक्षणसमोराजन्नोगोपगणमध्यतः ॥ श्रीवत्सांकोघनश्यामोवनमाल्यतिसुन्दरः ॥ १५ ॥ द्विभुजोगोपसूनुश्चपरंत्वेतद्विलक्षणम् ॥ त्वयाचतुर्भजश्चोक्तोवसुदेवात्मजोहरिः ॥ १६ ॥ किंकर्त्तव्यंवदनन‍ृपमुनिवाक्यंमृषानहि ॥ यत्रयत्रयथेच्छातेतत्रमांप्रेषयप्रभो ॥ १७ ॥

दूत बोलौ कि, महाराजजी मथुरामें वसुदेव तौ रहै है परन्तु वाके तौ बेटा नही है अति दीनकीसी नाईं रहैहै, ताकें बेटा तौ पहिलें भयेहे पर कंसने मारडारे मैं यह चर्चा सुनआयौहूं ॥ १२ ॥ एक कन्या बची ही सोहू आकाशकूं उड़गई, ऐसें मथुरापुरीमें सुनके मै हौलें हौलें चल्यौआयो हूं ॥ १३ ॥ पन मनोहर वृन्दावनमें विचरतेने मैंने कालिंदीके निकट अकस्मात् लतानके समूहनमें एक बालक देख्यौ है ॥ १४ ॥ हे राजन् ! वाके लक्षणके समान कोई गोप नही है, जो घनसौ श्यामसुन्दर, श्रीवत्सकौ जाके चिह्न, वनमालाको पहिरें, अति सुन्दर ॥ १५ ॥ दो भुजावारो, गोपकौ बेटा हो पन एक यह विलक्षणताही कि, तुमनें तो चतुर्भुज वसुदेवकौ बेटा बतायौ हो पन वाके तो भुजा दोंहीं ही ॥ १६ ॥ हे राजन् ! ये कहौ अब कहा करनों चाहिये क्योंकि ऋषिको वचन तो झूंठो होय नहीं सो हे प्रभो ! जहां जहां तेरी इच्छा होय तहां तहां मोकूं भेजदे ॥ १७ ॥

नारदजी कैहैहै–ऐसे चितमन कर रह्योहौ और बडौ विस्मित चित्त जाकौ ता राजाके विचार करतेमें हस्तिनापुरते सिंधुदेशके राजानकूं जीतवेकूं भीष्मजी आये ॥ १८ ॥ विनकों देखिके विमल राजा भीष्मजीते बोल्यौ कि, महाराज याज्ञवल्क्यने यह, कहीही कि, मथुरामें आप भगवान् वसुदेवकी स्त्री देवकीमें जन्म लेंगे यामें संदेह नही है ॥ १९ ॥ सो वो पर भगवान् वसुदेवकें नही भये ऋषिकौ वचन तौ झूठौ है नही सकै कहौ अब मैं इन कन्यानकूं कौनकूं देऊं ॥ २० ॥ हे भीष्म ! तुम महाभागवत हो और भूत भविष्यके जाननवारेनमे मुख्य हो बालकपनेते तुमने इंद्री जीती हैं, वीर हो, धनुर्धारी हो, वसुनमें उत्तम हो, सो आप यह कहो कि, अब मोकूं कहा कर्तव्य है ॥ २१ ॥ नारदजी कैहैहै विमल राजाकौ वचन सुनकें भीष्मजी वह बेटा महाभागवत ज्ञानी दिव्यदृष्टि धर्मके तत्त्वकूं जाननहारे भगवान्के प्रभावकूं जाननवारे भीष्मजी राजाते यह बोले ॥ २२ ॥

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिचिन्तयतस्तस्यविस्मितस्यनृपस्यच ॥ गजाह्वयात्सिन्धुदेशाञ्जेतुंभीष्मःसमागतः ॥ १८ ॥ ॥ विमल उवाच ॥ ॥ याज्ञवल्क्येनपूर्वोक्तोमथुरायांहरिःस्वयम् ॥ वसुदेवस्यदेवक्यांभविष्यतिनसंशयः ॥ १९ ॥ नजातोवसुदेवस्यसकाशेह्यहरिः परः ॥ ऋषिवाक्यंमृषानस्यात्कस्मैदास्यामिकन्यकाः ॥ २० ॥ महाभागवतःसाक्षात्त्वंपरावरवित्तमः ॥ जितेन्द्रियोबाल्यभावाद्वीरोधन्वी वसूत्तमः ॥ एतद्वदमहाबुद्धेकिंकर्त्तव्यंमयात्रवै ॥ २१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ विमलम्प्राहगांगेयोमहाभागवतःकविः ॥ दिव्यदृग्धर्म तत्त्वज्ञःश्रीकृष्णस्यप्रभाववित् ॥ २२ ॥ ॥ भीष्मउवाच ॥ ॥ हेराजन्गुप्तमाख्यानंवेदव्यासमुखाच्छुतम् ॥ सर्वपापहरंपुण्यंशृणुहर्षवि वर्द्धनम् ॥ २३ ॥ देवानांरक्षणार्थायदैत्यानांहिवधायच ॥ वसुदेवगृहेजातःपरिपूर्णतमोहरिः ॥ २४ ॥ अर्धरात्रेकंसभयान्नीत्वाशौरिश्चतं त्वरम् ॥ गत्वाचगोकुलेपुत्रंनिधायशयनेनृप ॥ २५ ॥ यशोदानन्दयोःपुत्रींमायांनीत्वापुरंययौ ॥ ववृधेगोकुलेकृष्णोगुप्तोज्ञातोनकैर्नृभिः ॥ ॥ २६ ॥ सोद्यैवंवृन्दकारण्येहरिर्गोपालवेषधृक् ॥ एकादशसमास्तत्रगूढोवासंकरिष्यति ॥ दैत्यंकंसंघातयित्वाप्रकटःसभविष्यति ॥ २७ ॥ अयोध्यापुरवासिन्यःश्रीरामस्यवराज्ञयाः ॥ ताःसर्वास्तवभार्यासुबभूवुःकन्यकाःशुभाः ॥ २८ ॥ गूढायदेवदेवायदेयाःकन्यास्त्वया खलु ॥ नविलम्बःक्वचित्कार्योदेहःकालवशोह्ययम् ॥ २९ ॥

हे राजन् ! एक गुप्त आख्यान है, वेदव्यासजीके मुखते मैंने सुन्यो है, सब पापनकौ हरनहारौ है, हर्षको बढायवेवारौ है, ताहि तूं सुन ॥ २३ ॥ देवतानकी रक्षाके लिये दैत्यनके मारवेकूं परिपूर्णतम भगवान् हरिनें वसुदेवके घरमें जन्म लै लीनो हो ॥ २४ ॥ वाकूं वसुदेव आधीरातकूं कंसके भयसो बालककूं लैकें नंदके गोकुलमे ॥ २५ ॥ जायके यशोदाकी सेजपै स्वायके नंद यशोदाकी कन्या मायाकूं लैकें मधुपुरीकूं चलेआये ताके पीछे वो बालक नंदके गोकुलमे ही बढ्यौ ये बात काऊनें नही जानी ॥ २६ ॥ सो वो हरि ऐसै वृन्दावनमे गोपालरूप धरें ग्यारह वर्ष व्रजमे गुप्त वास करेंगो फिर कंसदैत्यकूं मारकें प्रगट होंयगो सो वो वृंदावनमें हैं ॥ २७ ॥ सो हे राजन् ! जे अयोध्यावासिनी स्त्री ही विन्ने रामचन्द्रके वरते तेरी स्त्रीनमें कन्यारूपसो जन्म लीनों है ॥ २८ ॥ सो वे देवतानके देवता भगवान् गूढ वसें हैं तिनके अर्थ

तुमे अपनी कन्या देनी योग्य है, निश्चयही तूं देर मत करै क्योंकि यह देह कालके वश है ॥ २९ ॥ ऐसे कहके सर्वज्ञ भीष्मजी जब हस्तिनापुरकूं चलेगये तब या विमल राजाने श्रीकृष्णके पास अपनो दूत भेज्यो ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायामयोध्यापुरवासिन्युपाख्यानं नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ नारदजी कहै हैं वह राजाकौ भेज्यौ दूत सिंधुदेशतें फिर मथुरामें आयौ तब वाके वृन्दावनमे विचरनेको एकदिन कालिंदीके तीरपे श्रीकृष्णकौ दर्शन भयौ ॥ १ ॥ तब वाने हाथ जोड़ श्रीकृष्णकूं दंडवत करी और परिक्रमा देकें हौले हौले विमल राजाकी प्रार्थना करी ॥ २ ॥ कि, आप तो स्वयं ब्रह्म परम परमेश्वर हो, ब्रह्मादिकनके ईश्वर हो, सबते परे हो, सबकूं अदृश्य हो, परिपूर्ण हो, जो पुण्यके समूह तेऊ सदा दूरि हो, सज्जननकूं दर्शन देऔ हौ तिनको मेरी प्रणाम है ॥ ३ ॥ गौ, ब्राह्मण, देवता, वेद, साधु, धर्म

इत्युक्त्वाथगतेभीष्मेसर्वज्ञेहस्तिनापुरम् ॥ दूतंस्वंप्रेषयामासविमलोनन्दसूनवे ॥ ३० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमाधुर्यखण्डेऽयोध्यापुरवासिन्युपाख्यानंनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथदूतःसिन्धुदेशान्माथुरान्पुनरागतः ॥ चरन्वृन्दावने कृष्णातीरेकृष्णंददर्शह ॥ १ ॥ कृष्णंप्रणम्यरहसिकृतांजलिपुटःशनैः ॥ प्रदक्षिणीकृत्यदूतोविमलोक्तमुवाचसः ॥ २ ॥ ॥ दूतउवाच ॥ ॥ स्वयम्परंब्रह्मपरःपरेशःपरैरदृश्यःपरिपूर्णदेवः ॥ यःपुण्यसंघैःसततंहिदूरस्तस्मैनमःसज्जनगोचराय ॥ ३ ॥ गोविप्रदेवश्रुतिसाधुधर्मरक्षार्थमद्यैवयदोःकुलेऽजः ॥ जातोसिकंसादिवधाययोसौतस्मैनमोऽनंतगुणार्णवाय॥ ४ ॥ अहोपरंभाग्यमलंव्रजौकसांधन्यंकुलंनन्दवरस्यतेपितुः ॥ धन्योव्रजोधन्यमरण्यमेतद्यत्रैवसाक्षात्प्रकटःपरोहरिः ॥ ५ ॥ यद्राधिकासुन्दरकण्ठरत्नंकस्तूरिकामोदइवप्रसिद्धः ॥ यशश्चतेनिर्मलमाशुशुक्लीकरोतिसर्वत्रगतंत्रिलोकीम् ॥ ६ ॥ जानासिसर्वंजनचैत्यभावंक्षेत्रज्ञआत्माकृतवृन्दसाक्षी ॥ तथापिवक्ष्येनृपवाक्यमुक्तंपरंरहस्यंरहसिस्वधर्मम् ॥ ७ ॥ यासिन्धुदेशेषुपुरीप्रसिद्धाश्रीचम्पकानामशुभाथथैन्द्री ॥ तत्पालकोसौविमलोयथेन्द्रस्त्वत्पादपद्मेकृतचित्तवृत्तिः ॥ ८ ॥ सदाकृतंयज्ञशतंत्वदर्थंदानंतपोब्राह्मणसेवनंच ॥ तीर्थंजपंयेनसुसाधनेनतस्मैपरंदर्शनमेवदेहि ॥ ९ ॥

इनकी रक्षाके अर्थ अजन्मा तुमने यदुकुलमे कंसादिकनके वधके लीये जन्म लीनो है वा अनन्तगुणके समुद्रके अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ ४ ॥ अहो व्रजवासीनको अत्यन्त बड़ौ भाग्य है तुम्हारे पिता नन्दरायजीकौ कुल धन्य है, यह व्रज धन्य है, यह वृन्दावन धन्य है, जहां साक्षात् हरि तुम प्रगट भये हौ ॥ ५ ॥ जो राधिकाके सुन्दर कण्ठके आभूषण हौ, कस्तूरीकी सुगंधिकी नाई सर्वत्र प्रसिद्ध हौ, आपको ये निर्मल यश सर्वत्र वर्तमान है जा तेरे यशसो ये त्रिलोकी उज्ज्वल है रही है ॥ ६ ॥ तुम सब जननके चित्तके भाव (अभिप्राय) को जानो हो, क्षेत्रज्ञ हो, सब जीवनके किये कर्मनके साक्षी हो तोऊ राजाने जो धर्मको वचन कह्यो है ताकूं एकांतमे सुनों ॥ ७ ॥ जो सिन्धुदेशमै चम्पापुरी नामसों प्रसिद्ध है वो इन्द्रकीसी है ताको राजा विमल वो इन्द्रके समान है ताने तुम्हारे चरण कमलमें चित्तकी वृत्ति धरी है ॥ ८ ॥ तुम्हारे अर्थ सौ यज्ञ कीने है और दान, तप,

ब्राह्मणनको सेवन, तीर्थ, जप, तप, साधन, तुमारे लिये किये हैं ताके अर्थ आप दर्शन देउ ॥ ९ ॥ ताकी कन्या हैं कमलसे जिनके नेत्र हैं वे पूर्ण जे आप हौ तिने पतिकी चाहना करै हैं आपके निमित्त नेम व्रतमें स्थित हैं और तुम्हारे चरणकमलकी सेवाते निर्मल कीने हैं अंग जिननने ऐसी हैं ॥ १० ॥ सो हे व्रजदेव ! आप विनको पाणिग्रहण करो आप विनको अपनो उत्तम दर्शन देउ सिंधुदेशकूं चलो ये सब आपको करनोंही है सो विचार करके जो विशद होय सो करौ ॥ ११ ॥ नारदजी कहैं हैं दूतको ये वचन सुनिके भगवान् हरि प्रसन्न हैगये सो दूतकूं संग लैकें एकही क्षणमें चंपकापुरीमें आये ॥ १२ ॥ वेदकी ध्वनि करिके आकुल जो विमल राजाको यज्ञ तामे भगवान् जो श्रीकृष्ण सो दूतको संग लेके आकाशते उतरिकें आयें ॥ १३ ॥ श्रीवत्सांक हैं घनसे श्यामसुन्दर है, वनमालाकूँ धारण करैं हैं, पीतांबर ओढे और कमलसे जिनके नेत्र हैं सो आप

तत्कन्यकाःपद्मविशालनेत्राःपूर्णपतिंत्वांमृगयंत्यआरात् ॥ सदात्वदर्थंनियमव्रतस्थास्त्वत्पादसेवाविमलीकृतांगाः ॥ १० ॥ गृहाणतासां व्रजदेवपाणीन्दत्त्वापरंदर्शनमद्भुतंस्वम् ॥ गच्छाशुसिन्धून्विशदीकुरुत्वंविमृश्यकर्तव्यमिदंत्वयाहि ॥ ११ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ दूत वाक्यंचतच्छ्रुत्वाप्रसन्नोभगवान्हरिः ॥ क्षणमात्रेणगतवान्सदूतश्चंपकांपुरीम् ॥ १२ ॥ विमलस्यमहायज्ञेवेदध्वनिसमाकुले ॥ सदूतःकृष्ण आकाशात्सहसाऽवततारह ॥ १३ ॥ श्रीवत्सांकंघनश्यामंसुन्दरंवनमालिनम् ॥ पीतांबरंपद्मनेत्रंयज्ञवाटागतंहरिम् ॥ १४ ॥ तंदृष्ट्वासहसो त्थायविमलःप्रेमविह्वलः ॥ पपातचरणोपांतेरोमांचीसकृतांजलिः ॥ १५ ॥ संस्थाप्यपीठकेदिव्येरत्नहेमखचितपदे ॥ स्तुत्वासम्पूज्यविधिवद्रा जातत्संमुखेस्थितः ॥ १६ ॥ गवाक्षेभ्यःप्रपश्यंतीःसुन्दरीर्वीक्ष्यमाधवः ॥ उवाचविमलंकृष्णोमेघगंभीरयागिरा ॥ १७ ॥ ॥ श्रीभगवानु वाच ॥ ॥ महामतेवरंब्रूहियत्तेमनसिवर्त्तते ॥ याज्ञवल्क्यस्यवचसाजातंमद्दर्शनंतव ॥ १८ ॥ ॥ विमलउवाच ॥ ॥ मनोमेभ्रमरीभूतं सदात्वत्पादपंकजे ॥ वासं कुर्याद्देवदेवनान्येच्छामेकदाचन ॥ १९ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाविमलोराजासर्वंकोशधनंमहत् ॥ द्विपवाजिरथैःसार्द्धचक्रआत्मनिवेदनम् ॥ २० ॥ समर्प्यविधिनासर्वाःकन्यकाहरयेनृप ॥ नमश्चकारकृष्णायविमलोभक्तिविह्वलः ॥ २१ ॥

यज्ञवाटमे आये ॥ १४ ॥ ऐसे श्रीकृष्णकूं देखिकें विमल उठके ठाडौ भयो, प्रेममें विह्वल हैगयो, हाथ जोड़ चरणनमें जाय पर्यो और रोंगटा अंगमें ठाड़े हैगये ॥ १५ ॥ सुवर्णके रत्नजटित दिव्य सिहासनपै बैठारिके विधिपूर्वक पूजन करिके स्तुति करिके फेर सन्मुख बैठिगयो ॥ १६ ॥ झरोखानमेंते देखरही ऐसी सुन्दरीनकूं देखिकें भगवान् मेघकीसी गम्भीर वाणीते विमल राजाते ये बोले ॥ १७ ॥ हे महामति ! तूँ वर मांग जो तेरी इच्छामें होय सोई, याज्ञवल्क्यके वचनते मेरो दर्शन तोकूँ भयौ है ॥ १८ ॥ तब राजा विमल बोल्यौ कि, मेरो मन भौंराकी तरह तुम्हारे चरणकमलमें सदाही रम्यौ करै हे देवदेव ! येही आपसों मैं वर मागोंहौ और मेरी कछू इच्छा नहीं है ॥ १९ ॥ नारदजी कहें हैं कि, ऐसैं ये विमल राजा कहिकें सब खजानो, घोड़ा, हाथी, रथ, सहित और अपनों आत्मा ये सब श्रीकृष्णके निवेदन करतोभयो ॥ २० ॥ और विधिपूर्वक

सबरी कन्या भगवान्को समर्पण करके भक्तिमें विह्वल भयो विमलराजा श्रीकृष्णकूं साष्टांग दंडवत करतोभयौ ॥ २१ ॥ तब तौ जननके मण्डलमें जय २ शब्द भयौ और स्वर्गके देवता आकाशमे ठाड़े हैकें पुष्पनकी वर्षा करनलगगये ॥ २२ ॥ ताही समय विमलराजा कामदेवके मम दिव्यांगद्युति हैके श्रीकृष्णकी सारूप्यताकूँ प्राप्त हैगयौ तब याको सौ सूर्यकौसौ तेज झलमलाय उठ्यौ, दिशानमें उजीतौ हैगयौ ॥ २३ ॥ गरुड़पै चढ़कें सब मनुष्यके देखते देखते गरुडध्वजकूं नमस्कार करकें अपनी स्त्रीन सहित विमलराजा वैकुंठकूं चल्यौगयौ ॥ २४ ॥ तब श्रीकृष्ण स्वयं भगवान् राजाकूं मुक्ति दैकें ताकी सुन्दरी जे बेटी है तिने व्याहिके व्रजमण्डलकूँ आयगये ॥ २५ ॥ तहां मनोहर जो कामवन है जो दिव्य मन्दिरसों युक्त है तामें गेंदनते खेले वे स्त्री सौभाग्यवती कृष्णकी प्यारी रहती भई ॥ २६ ॥ तब जितनी भगवान्की मुख्य प्यारी स्त्री ही उतनेई रूप अपने धारण करिकें तिनके मनकूं राजी करते श्रीव्रजराज रासमें उन सबनके मनको रंजन करते आप राजते भये ॥ २७ ॥ रासमें जो विमल राजाकी बेटीनके

तदाजयजयारावोबभूवजनमण्डले ॥ ववृषुःपुष्पवर्षाणिदेवतागगनस्थिताः ॥ २२ ॥ तदैवकृष्णसारूप्यंप्रातोनंगस्फुरद्युतिः ॥ शतसूर्यप्रतीकाशोद्योतयन्मंडलंदिशाम् ॥ २३ ॥ वैनतेयंसमारुह्यनत्वाश्रीगरुडध्वजम् ॥ सभार्यःपश्यतांनृणांवैकुण्ठंविमलोययौ ॥ २४ ॥ दत्त्वामुक्तिंनृपतयेश्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ तत्सुताःसुन्दरीर्नीत्वाव्रजमंडलमाययौ ॥ २५ ॥ तत्रकामवनेरम्येदिव्यमन्दिरसंयुते ॥ क्रीडन्त्यःकंदुकैःसर्वास्तस्थुःकृष्णप्रियाःशुभाः ॥२६॥ यावतीश्चप्रियासख्यस्तावद्रूपधरोहरिः ॥ रराजरासेव्रजराड्रंजयंस्तन्मनःशुभः ॥ २७ ॥ रासेविमलपुत्रीणामानन्दजलबिन्दुभिः ॥ च्युतैर्विमलकुण्डेऽभूत्तीर्थानांतीर्थमुत्तमम् ॥ २८ ॥ दृष्ट्वापीत्वाचतंस्नात्वापूजयित्वानृपेश्वर ॥ छित्त्वामेरुसमंपापंगोलोकंयातिमानवः ॥ २९ ॥ अयोध्यावासिनीनांतुकथांयःशृणुयान्नरः ॥ सव्रजेद्धामपरमंगोलोकंयोगिदुर्लभम् ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेऽयोध्यापुरवासिन्युपाख्यानंनामसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ गोपीनांयज्ञसीतानामाख्यानंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरंपुण्यंकामदंमंगलायनम् ॥ १ ॥ उशीनरोनामदेशोदक्षिणस्यांदिशिस्थितः ॥ एकदा यत्रपर्जन्योनववर्षसमादश ॥ २ ॥

आनन्दके पसीनानकी जलकी बूंद गिरी तिनते विमलकुंड नाम तीर्थनमें उत्तम तीर्थ होतोभयो ॥ २८ ॥ जो मनुष्य विमलकुंडमें स्नान करै दर्शन करै जल पीवै या वाकौ पूजन करै तो हे नृपेश्वर ! वो मनुष्य सुमेरुकी बराबरहू पाप होय तिन्है काटिक गोलोककूं प्राप्त होय ॥ २९ ॥ जो नर अयोध्यावासिनी जे गोपी तिनकी कथाकूं सुने सो योगीनकूं दुर्लभ जो गोलोक धाम ताकूं प्राप्त होय ॥ ३० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे अयोध्यावासिन्युपाख्यानं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नारदजी कहें हैं हे मैथिल ! जे रामचंद्रजीने यज्ञनमें सीताजी जब पृथ्वीमे समाय गईही तब पीछे जो यज्ञ रचे तिनमे सोनेकी सीता बनाय बनायकें बैठारिलीनी तिनमें सीताको अंश आयगयो हो वेहू व्रजमे गोपी भई तिनकौ उपाख्यान सुनिये वो पापकौ हरनहारो कामदाता और मंगलकर्त्ता है ॥ १ ॥ दक्षिणमें एक उशीनर नामको देश हो तामे एक

समय दश वर्षताईं मेह नहीं वर्षो ॥ २ ॥ तहांके बहुतसे धनी जे गऊवारे गोप हैं ते सब अपने अपने कुटुंबसमेत गौनकूं लैंके व्रजमंडलमें आयगये ॥ ३ ॥ वे पवित्र वृंदावनमें रमणीय कालिंदीके निकट नंदरायकी सहायताते हे नृप ! वे सब गोप निवास करतेभये ॥ ४ ॥ तिनके घरमें यज्ञकी सीता ही वे गोपीरूप हैकैं जन्मी, विनको रामके वरते दिव्य ही तो रूप भयो और दिव्यही विनकौ यौवन भयो ॥ ५ ॥ हे राजन् ! वे श्रीकृष्णकूं सुंदर देखिके मोहित हैगईं, तब वे कृष्णकी प्रसन्नताके अर्थ व्रत पूछिवेकूं राधाजीके पास आईं ॥ ६ ॥ और बोली-हे वृषभानुसुते ! हे दिव्ये ! हे राधे ! हे कंजलोचने ! आप श्रीकृष्णकी प्रसन्नताके लिये हमें कुछ शुभ व्रत बताऔ ॥ ७ ॥ देवतानहूकूं दुर्लभ जो नन्दकौ बेटा है सो तेरे वशीभूत है, हे राधे ! तूं जगतकूं मोहवेवारी है और सम्पूर्ण शास्त्रनकी पारगामिनी है ॥ ८ ॥ तब राधिकाजी बोली कि, भैना हौ ! तुम श्रीकृष्णकी

धंनवंतस्तत्रगोपाअनावृष्टिभयातुराः ॥ सकुटुम्बागोधनैश्चव्रजमण्डलमाययुः ॥ ३ ॥ पुण्येवृन्दावनेरम्येकालिन्दीनिकटेशुभे ॥ नन्दराजसहायेनवासंतेचक्रिरेनृप ॥ ४ ॥ तेषांगृहेषुसंजातायज्ञसीताश्चगोपिकाः ॥ श्रीरामस्यवराद्दिव्यादिव्ययौवनभूषिताः ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णंसुन्दरंदृष्ट्वामोहितास्तानृपेश्वर ॥ व्रतंकृष्णप्रसादार्थप्रष्टुंराधांसमाययुः ॥ ६ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ वृषभानुसुतेदिव्येहेराधेकंजलोचने ॥ श्रीकृष्णस्यप्रसादार्थंवदकिंचिद्व्रतंशुभम् ॥ ७ ॥ तववश्योनन्दसूनुर्देवैरपिसुदुर्गमः ॥ त्वंजगन्मोहिनीराधेसर्वशास्त्रार्थपारगा ॥ ८ ॥ ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णस्यप्रसादार्थंकुरुतैकादशीव्रतम् ॥ तेनवश्योहरिःसाक्षाद्भविष्यतिनसंशयः ॥ ९ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ संवत्सरस्यद्वादश्यानामानिवदराधिके ॥ मासेमासेव्रतंतस्याःकर्तव्यंकेनभावतः ॥ १० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ मार्गशीर्षेकृष्णपक्षेउत्पन्नाविष्णुदेहतः ॥ मुखेसुरवधार्थायतिथिरेकादशीवरा ॥ ११ ॥ मासेमासेपृथग्भूतासैवसर्वव्रतोत्तमा ॥ तस्याःषड्विंशतिंनाम्नांवक्ष्यामिहितकाम्यया ॥ १२ ॥ उत्पत्तिश्चतथामोक्षासफलाचततःपरम् ॥ पुत्रदाषट्तिलाचैवजयाचविजयातथा ॥ १३ ॥ आमलकीततःपश्चान्नाम्नावैपापमोचनी ॥ कामदाचततःपश्चात्कथितावैवरूथिनी ॥ १४ ॥

प्रीतिके अर्थ एकादशीको व्रत करौ या व्रतते साक्षात् हरि प्रसन्न होंयगे और तुमारे वश होंयगे यामें संदेह नहीं है ॥ ९ ॥ तब गोपी बोलीं कि हे राधिके ! संवत्की वर्षरोजकी एकादशीनके नाम तुम हमें बताओ महीना महीनोंमें कौनसी विधिते उनको व्रत करनो चाहिये ॥ १० ॥ राधिकाजी बोलीं कि, सुनो सखी हो ! मार्गशिरके कृष्णपक्षकी एकादशी विष्णुकी देहते मुखमेंते उत्पन्न भई है असुरके वधके अर्थ याहीते ये एकादशी सब तिथिनमें उत्तमा भई है ॥ ११ ॥ वो महीना महीनामें न्यारी न्यारी है वोही सब व्रतनमें उत्तम व्रत हैं ता एकादशीके छब्बीस नाम हैं उनकूं मैं हितकी इच्छाते कहूं हूं ॥ १२ ॥ उत्पन्ना १, मोक्षा २, सफला ३, पुत्रदा ४, षट्तिला ५, जया ६, विजया ७, ॥१३॥ आमलकी८,

(१) धन गोधनवित्तयो. इत्यमरः ।

पापमोचनी ९, कामदा १०, वरूथिनी ११, ॥ १४ ॥ मोहिनी १२, अपरा १३, निर्जला १४, योगिनी १५, देवशयनी १६, कामिनी १७, ॥ १५ ॥ पवित्रा १८, अजा १९, पद्मा २०, इंदिरा २१, पाशांकुशा २२, रमा २३, प्रवोधनी २४, ॥ १६ ॥ दो मलमासकी हैं उन दोनोंनको सर्वसंपत्प्रदा नाम है वे सर्वसंपत्तिकी दैनहारी है, जो एकादशीनके इन छब्बीसनको नाम लेय है सोऊ वर्षकी एकादशीके व्रतनके फलकूं प्राप्त होयहै ॥ १७ ॥ हे व्रजांगना हो ! अव तुम एकादशीनको नियम सुनो दशमीकूं एकवेर भोजन करे, धरतीमें सोवे, जितेंद्री रहै ॥ १८ ॥ एकवेर जल पीवे, धुवे वस्त्र पहरे, अति निर्मल रहै, एकादशीकूं हरिकूं दंडोत करे, चारघडीके तरके उठे ॥ १९ ॥ एकादशीके व्रत करनवारेको कूआको स्नान तो अधम है, वावरीको मध्यम, तालावको उत्तम, नदीकों उत्तमोत्तम है ॥ २० ॥ ऐसे क्रोध लोभकूं छोडकै स्नान करै और वो दिन नीचनते

मोहिनीचापराप्रोक्तानिर्जलाकथिताततः ॥ योगिनीदेवशयनीकामिनीचततःपरम् ॥ १५ ॥ पवित्राचाप्यजापद्माइंदिराचततःपरम् ॥ पाशांकुशारमाचैवततःपश्चात्प्रबोधिनी ॥ १६ ॥ सर्वसंपत्प्रदाचैवद्वेप्रोक्तेमलमासजे ॥ एवंषड्विंशतिंनाम्नामेकादश्याःपठेच्चयः ॥ १७ ॥ संवत्सरद्वादशीनांफलमाप्नोतिसोपिहि ॥ एकादश्याश्चनियमंशृणुताथव्रजांगनाः ॥ भूमिशायीदशम्यांतुचैकभुक्तोजितेन्द्रियः ॥ १८ ॥ एकवारंजलंपीत्वाधौतवस्त्रोतिनिर्मलः ॥ ब्राह्मेमुहूर्त्तउत्थायचैकादश्यांहरिंनतः ॥ १९ ॥ अधमंकूपिकास्नानंवाप्यांस्नानंतुमध्यमम् ॥ तडागेचोत्तमंस्नानंनद्याःस्नानंततःपरम् ॥२०॥ एवंस्नात्वानरवरःक्रोधलोभविवर्जितः ॥ नलपेत्तद्दिनेनीचांस्तथापाखंडिनोनरान् ॥ २१ ॥ मिथ्यावादरतांश्चैवतथाब्राह्मणनिन्दकान् ॥ अन्यांश्चैवदुराचारानगम्यागमनेरतान् ॥ २२ ॥ परद्रव्यापहारांश्चपरदाराभिगामिनः ॥ दुर्वृत्तान्भिन्नमर्यादान्नालपेत्सव्रतीनरः ॥ २३ ॥ केशवंपूजयित्वातुनैवेद्यंतत्रकारयेत् ॥ दीपंदद्याद्बहूतत्रभक्तियुक्तेनचेतसा ॥ २४ ॥ कथांश्रुत्वाब्राह्मणेभ्योदद्यात्सदक्षिणांपुनः ॥ रात्रौजागरणंकुर्याद्गायन्कृष्णपदानिच ॥ २५ ॥ कांस्यंमांसंमसूरांश्चकोद्रवंचणकंतथा ॥ शाकंमधुपरान्नंचपुनर्भोजनमैथुने ॥ २६ ॥ विष्णुव्रतेचकर्तव्येदशम्यांदशवर्जयेत् ॥ द्यूतंक्रीडांचनिद्रांचताम्बूलंदन्तधावनम् ॥ २७ ॥ परापवादंपैशुन्यंस्तेयंहिंसांतथारतिम् ॥ क्रोधाढ्यंह्यनृतंवाक्यमेकादश्यांविवर्जयेत् ॥ २८ ॥

पाखंडीनते संभाषण न करै ॥ २१ ॥ झूठानते ब्राह्मणके निंदकनते अगम्यागमनीनते या दुराचारीनते औरभी जे दुराचारी हैं उनते वात न करै ॥ २२ ॥ पराई द्रव्य, पराई स्त्री इनके हरनहारे परस्त्रीगामीनते खोटी जीविका करनवारेनते भिन्नमर्यादी व्रती मनुष्य वोले नहीं ॥ २३ ॥ केशवको पूजन करके नैवेद्य धरे दीपक जोडै भोग धरे भक्तियुक्तचित्ते ॥ २४ ॥ एकादशीमाहात्म्यकी कथा सुने ब्राह्मणकूं दक्षिणा देय रात्रिकूं जागरण करै, हरिके पदनको गान करै ॥ २५ ॥ दशमीके दिन दश काम न करै कांसेके पात्रमे भोजन १, उरद २, मसूर ३, कोदो ४, चनाहरो ५, शाग ६, सहत ७, परायो अन्न ८, दूसरीवेर भोजन ९, स्त्रीसंग १०, इन दश चीजनको त्याग करै ॥ २६ ॥ विष्णुके व्रतकों धरनहारो दशमीकूं ये दश न करै, एकादशीकूं जूआ खेलनो १, निद्रा २, पान ३, दातन ४ ॥ २७ ॥ परनिंदा ५, चुगली, ६, चोरी ७,

हिंसा ८, रति ९, क्रोध १०, झूँठ ११, एकादशीकूँ ये ग्यारह बात न करै ॥ २८ ॥ कास्यपात्र १, उरद २, सहत ३, तेल, ४, मसूर ५, पिष्ठी ६, साठीचांवल ७, काम ८, क्रोध ९, झूंठ १०, परान्न ११, मैथुन १२, द्वादशीकूं बारह नेम करै ॥ २९ ॥ या विधितै एकादशीको उत्तम व्रत करै ॥ ३० ॥ तब गोपी पूछें हैं कि, एकादशीके व्रतकौ समयको निर्णय बताऔ और याकौ फल कहा है और माहात्म्य कहा है ये कहौ ॥ ३१ ॥ अब राधिकाजी कहैं हैं जो दशमी पचपनघड़ी होय तो एकादशीकूँ छोड़िके द्वादशीको व्रत करै ॥ ३२ ॥ दशमीको एकपलकौऊ वेध होय तो एकादशी छोड़ि द्वादशी व्रत करै जैसें गङ्गाजलकौ भरौ कलशा है और जो एकहू बूंद वामें मदिराकी जायपड़े तो वाहि छोड़ि देयहै ॥ ३३ ॥ जो एकादशी दो हैजायके द्वादशी बढ़िजाय तौऊ द्वादशीके व्रतमें पिछिली करै पहली न करै ॥ ३४ ॥ हे व्रजांगनाओ ! या एका

कांस्यंमांसंचक्षौद्रंचतैलंवितथभोजनम् ॥ पिष्टिषष्टिमसूरांश्चद्वादश्यांपरिवर्जयेत् ॥ २९ ॥ अनेनविधिनाकुर्याद्द्वादशीव्रतमुत्तमम् ॥ ३० ॥ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ एकादशीव्रतस्यास्यकालंवदमहामते ॥ किंफलंवदतस्यास्तुमाहात्म्यंवदतत्त्वतः ॥ ३१ ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ दशमीपंचपंचाशद्घटिकाचेत्प्रदृश्यते ॥ तर्हिचैकादशीत्याज्याद्द्वादशींसमुपोषयेत् ॥ ३२ ॥ दशमीपलमात्रेणत्याज्याचैकादशीतिथिः ॥ मदिराबिंदुपातेनत्याज्योगंगाघटोयथा ॥ ३३ ॥ एकादशीयदावृद्धिंद्वादशीचयदागता ॥ तदापराह्युपोष्यास्यान्नपूर्वाद्द्वादशीव्रते ॥ ३४ ॥ एकादशीव्रतस्यास्यफलंवक्ष्येव्रजांगनाः ॥ यस्यश्रवणमात्रेणवाजपेयफलंलभेत् ॥ ३५ ॥ अष्टाशीतिसहस्राणिद्विजान्भोजयतेतुयः ॥ तत्कृतं फलमाप्नोतिद्वादशीव्रतकृन्नरः ॥ ३६ ॥ ससागरवनोपेतांयोददातिवसुन्धराम् ॥ तत्सहस्रगुणंपुण्यमेकादश्यामहाव्रते ॥ ३७ ॥ येसंसारार्णवे मग्नाःपापपंकसमाकुले ॥ तेषामुद्धरणार्थायद्वादशीव्रतमुत्तमम् ॥ ३८ ॥ रात्रौजागरणंकृत्वैकादशीव्रतकृन्नरः ॥ नपश्यतियमंरौद्रंयुक्तःपाप शतैरपि ॥ ३९ ॥ पूजयेद्योहरिंभक्त्याद्वादश्यांतुलसीदलैः ॥ लिप्यतेनसपापेनपद्मपत्रमिवांभसा ॥ ४० ॥ अश्वमेधसहस्राणिराजसूयशता निच ॥ एकादश्युपवासस्यकलांनार्हंतिषोडशीम् ॥ ४१ ॥ दशवैमातृकेपक्षेतथावैदशपैतृके ॥ प्रियायादशपक्षेतुपुरुषानुद्धरेन्नरः ॥ ४२ ॥

दशीके व्रतको फल कहूंहूं जाके श्रवणमात्रहीतें वाजपेय यज्ञको फल होयहै ॥ ३५ ॥ जो कोई अट्ठासीहजार ब्राह्मण भोजन करावे वाको जो फल मिले सो एकादशी व्रत करनवारेको फल प्राप्त होयहै ॥ ३६ ॥ सातों समुद्र सहित जो या पृथ्वीको दान करै ताते हजारगुनो पुण्य एकादशीके व्रतते होयहै ॥ ३७ ॥ पाप रूपी कीच जामें ऐसे संसार रूपी समुद्रमें जे फसिरहेहै तिनके उद्धारके लिये तो एकादशीको व्रत उत्तम है ॥ ३८ ॥ जो एकादशीको व्रत करिकें जागरण करें तौ कैसौ भी पापी होय तोभी वो भयंकर जो यमराज है ताकौ दर्शन नही करै है ॥ ३९ ॥ जो द्वादशीके दिन तुलसीदलते भगवान्कौ पूजन करै तो पाप वाकूं स्पर्श नहीं करै कमलके पत्ताकूं जल जैसे स्पर्श नहीं करै है ॥ ४० ॥ हजार अश्वमेध यज्ञ करै और सौ राजसूय यज्ञ करे तो भी एकादशीके उपवासकी सोलहवी कलाकूं भी नही प्राप्त होयहे ॥ ४१ ॥ जो एकादशीको व्रत

करै है सो दश पीढी तो पिताके पक्षकी और दश पीढी माताके पक्षकी दशपीढी स्त्रीके पक्षकीनकूं उद्धार करै है ॥ ४२ ॥ जैसेई कृष्णपक्षकी एकादशी तैसेई शुक्लपक्षकी दोनोनको बराबर फल है जैसे काली गौ और श्वेत गौ इन दोनोंनको दूध एकसोही होयहै ॥ ४३ ॥ हे गोपीहो ! मेरुमन्दिरके समानहू जो सौजन्मके पाप होयँ तौहू एकही एकादशी सबकूँ भस्म करै है कैसे जैसे सौमनहूं रुई है पर अग्निको नेकसोई किनका भस्म करिसकै है ॥ ४४ ॥ विधिते अथवा विना विधिते जो द्वादशीकूँ थोडौऊसो दान सुकृत करै तो हे गोपीहो ! सुमेरुकी तुल्य होयहै ॥ ४५ ॥ एकादशीके दिन जो कोई हरिकी कथा सुने तो वाकूं सप्तद्वीपवती पृथ्वीको दान करेको फल होयहै ॥ ४६ ॥ जो मनुष्य शंखोद्धार तीर्थमे स्नान करै और गदाधरके दर्शन करै तोऊ एकादशीकी सोलवी कलाहूकूँ प्राप्त नही होयहै ॥ ४७ ॥ प्रभासमें, कुरुक्षेत्रमें, केदारनाथमें, बदरिकाश्रममें,

यथाशुक्लातथाकृष्णाद्वयोश्चसदृशंफलम् ॥ धेनुःश्वेतायथाकृष्णाउभयोःसदृशंपयः ॥ ४३ ॥ मेरुमन्दरमात्राणिपापानिशतजन्मसु ॥ एकाचै कादशीगोप्योदहतेतूलराशिवत् ॥ ४४ ॥ विधिवद्विधिहीनंवाद्वादश्यांदानमेवच ॥ स्वल्पंवासुकृतंगोप्योमेरुतुल्यंभवेच्चतत् ॥ ४५ ॥ एकादशीदिनेविष्णोःशृणुतेयोहरेःकथाम् ॥ सप्तद्वीपवतीदानेयत्फलंलभतेचसः ॥ ४६ ॥ शंखोद्धारेनरःस्नात्वादृष्ट्वादेवंगदाधरम् ॥ एकादश्युप वासस्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ ४७ ॥ प्रभासेचकुरुक्षेत्रेकेदारेबद्रिकाश्रमे ॥ काश्यांचशूकरक्षेत्रेग्रहणेचन्द्रसूर्ययोः ॥ ४८ ॥ संक्रांतीनांचतु र्लक्षंदानंदत्तंचयन्नरैः ॥ एकादश्युपवासस्यकलांनार्हतिषोडशीम् ॥ ४९ ॥ नागानांचयथाशेषःपक्षिणांगरुडोयथा ॥ देवानांचयथाविष्णु र्वर्णानांब्राह्मणोयथा ॥ ५० ॥ वृक्षाणांचयथाऽश्वत्थःपत्राणांतुलसीयथा ॥ व्रतानांचतथागोप्योवराचैकादशीतिथिः ॥ ५१ ॥ दशवर्षसहस्रा णितपस्तप्यतियोनरः ॥ तत्तुल्यंफलमाप्नोतिद्वादशीव्रतकृन्नरः ॥ ५२ ॥ इत्थमेकादशीनांचफलमुक्तंव्रजांगनाः ॥ कुरुताशुव्रतंयूयंकिंभूयःश्रो तुमिच्छथ ॥ ५३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेयज्ञसीतोपाख्यानएकादशीमाहात्म्यंनामाष्टमोऽध्यायः ॥८॥ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ वृषभानुसुतेसुभ्रुसर्वशास्त्रार्थपारगे ॥ बिडंबयंतीत्वंवाचावाचंवाचस्पतेर्मुनेः ॥ १ ॥

काशीमें, सोरोमे, सूर्यचन्द्रमाके ग्रहणमें ॥ ४८ ॥ और चारिलाख संक्रांतिनमे जो दान करे तोऊ एकादशीकी सोलवी कलाकूँ प्राप्त नही होयहै ॥ ४९ ॥ नागनमें शेष जैसे पक्षीनमें गरुड़, देवतानमें जैसे विष्णु, वर्णनमें जैसे ब्राह्मण ॥ ५० ॥ वृक्षनमें जैसे पीपल, पत्रनमें जैसे तुलसी तैसेंही हे गोपीहो ! व्रतनमें एकादशी श्रेष्ठ है ॥ ५१ ॥ जाते तुम एकादशीके व्रतकूं करो जो दशहजार वर्ष तपस्या करै ताकी बराबर एकादशीके व्रतकौ फल है ॥ ५२ ॥ हे व्रजांगनाओ ! यह मैनें एकादशीनके व्रतनकौ फल वर्णन कर्यौ याते जल्दी तुम एकादशीको व्रत करौ, अगाड़ी कहा सुनिवेकी इच्छा करोहौ ॥ ५३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां यज्ञसीतोपाख्यान एकादशी व्रतमाहात्म्यं नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ अब गोपी बोली–हे वृषभानुसुते ! हे सुभ्रु ! हे सर्वशास्त्रार्थपारगे ! तुम अपनी वाणीसों बृहस्पति मुनिकी वाणीकीहू हांसी

करौहौ अर्थात् कहनेमें आपके अगारी बृहस्पतिको कहनो बराबर नहीं है सकै है ॥ १ ॥ हे राधे ! एकादशीको व्रत आगें कौन कौननें कीनों है यह तुम विशेष करिकें कहो, तुम साक्षात् ज्ञानकी निधि हो ॥ २ ॥ तब राधिकाजी बोली–आगे पहलेई देवतानँनें एकादशीको व्रत कर्‍यौ है भ्रष्टभये राज्यके लाभके लीये और दैत्यनके नाशके लीये ॥ ३ ॥ वैशंतराजानें पहले अपने पिताके यमलोकसों उद्धारके लिये ये एकादशीको व्रत कर्‍यो है क्यों कि वाको पिता अपने कर्मनसो यम लोकमें गयो हो ॥ ४ ॥ और जातिके लोगननें जाकों त्यागिदीनौ ऐसे लुंपकनेंहू अकस्मात् एकादशीको व्रत कियोहो जा व्रत करेंपै वा लुंपककूं राज्य मिल्यौ हो ॥ ५ ॥ ऐसे ही भद्रावतीपुरीमें केतुमान् राजानें एकादशीको व्रत कर्‍यौ हौ तब सन्तनके वाक्यते पुत्रहीन राजा केतुमानकूं पुत्र प्राप्त भयौ हौ ॥ ६ ॥ ब्राह्मणीकूं देवतानकी स्त्रीनने

एकादशीव्रतंराधेकेनकेनपुराकृतम् ॥ तद्ब्रूहिनोविशेषेणत्वंसाक्षाज्ज्ञानशेवधिः ॥ २ ॥ ॥ श्रीराधोवाच ॥ ॥ आदौदेवैःकृतंगोप्योवरमेकादशीव्रतम् ॥ भ्रष्टराज्यस्यलाभार्थंदैत्यानांनाशनायच ॥ ३ ॥ वैशंतेनपुराराज्ञाकृतमेकादशीव्रतम् ॥ स्वपितुस्तारणार्थाययमलोकगतस्यच ॥ ४ ॥ अकस्माल्लुंपकेनापिज्ञातित्यक्तेनपापिना ॥ एकादशीकृतायेनराज्यंलेभेसलुंपकः ॥ ५ ॥ भद्रावत्यांकेतुमताकृतमेकादशीव्रतम् ॥ पुत्रहीनेनसद्वाक्यात्पुत्रंलेभेसमानवः ॥ ६ ॥ ब्राह्मण्यैदेवपत्नीभिर्दत्तमेकादशीव्रतम् ॥ तेनलेभेस्वर्गसौख्यंधनधान्यंचमानुषी ॥ ७ ॥ पुष्पदंतीमाल्यवंतौशक्रशापात्पिशाचताम् ॥ प्राप्तौकृतंव्रतंताभ्यांपुनर्गन्धर्वतांगतौ ॥ ८ ॥ पुराश्रीरामचन्द्रेणकृतमेकादशीव्रतम् ॥ समुद्रेसेतुबंधार्थंरावणस्यवधायच ॥ ९ ॥ लयांतेचसमुत्पन्नधात्रीवृक्षतलेसुराः ॥ एकादशीव्रतंचक्रुःसर्वकल्याणहेतवे ॥ १० ॥ व्रतंचकारमेधावीद्वादश्याःपितृवाक्यतः ॥ अप्सरःस्पर्शदोषेणमुक्तोभून्निर्मलद्युतिः ॥ ११ ॥ गंधर्वोललितःपत्न्यागतःशापात्सरक्षताम् ॥ एकादशीव्रतेनापिपुनर्गंधर्वतांगतः ॥ १२ ॥ एकादशीव्रतेनापिमांधातास्वर्गतिंगतः ॥ सगरश्चककुत्स्थश्चमुचकुन्दोमहामतिः ॥ १३ ॥

एकादशी व्रत दीनों है ताते वा मानुषीकौ स्वर्गकौ सुख और धनधान्य मिल्यौ हौ ॥ ७ ॥ और माल्यवान् गन्धर्व पुष्पदन्ती अप्सरा दोनों इन्द्रके शापते पिशाच हेगये हैं विनको एकादशीके व्रतते अप्सरापन गंधर्वपनो प्राप्त हैगयो ॥ ८ ॥ और पहले रामचन्द्रनें समुद्रके सेतु बांधवेके लिये और रावणके मारवेके लिये एकादशीकौ व्रत कर्‍यौ हौ ॥ ९ ॥ और प्रलयके अन्तमें उत्पन्नभयौ जो धात्रीकौ वृक्ष ताके नीचे बैठ देवतान्ने कल्याणके लीये एकादशीकों व्रत कर्‍यौ हौ ॥ १० ॥ ऐसेही पिताके वचनते मेधावी ऋषिने एकादशी करी तब वो अप्सराके स्पर्शके दोषते छूटगयो और निर्मल द्युतिमान् हैगयौ हो ॥ ११ ॥ और ललित नामको गंधर्व शापसों स्त्री सहित राक्षस हैगयौ हो सो एकादशीके व्रतके प्रभावते फिरहू गंधर्वताकूं प्राप्त हैगयौ ॥ १२ ॥ और एकादशीहीके व्रतसों मांधाता राजाहू स्वर्गकूं गयौ और सगर, ककुत्स्थ महामति

---

१ निधिर्ना शेवधिर्भेदा इत्यमरः ।

मुचकुंद, येहू स्वर्गकूं गये ॥ १३ ॥ तैसेही धुंधुमारते आदि लैकें बहुतसे राजा स्वर्गकूं गये और एकादशीके प्रभावते महादेवहू ब्रह्मकपालते छूटे ॥ १४ ॥ दुष्टबुद्धि वैश्यकौ बेटा महादुष्ट जातकेननें त्यागदीनों एकादशीको व्रत करके वैकुंठकूं चल्यौगयौ ॥ १५ ॥ राजा रुक्मांगदनेहू एकादशीको व्रतकरयौ हो सो वो या लोकके सुखकूं भोगि अपने पुरसमेत वैकुंठकूं चल्यौगयौ ॥ १६ ॥ अंबरीष राजानेहू एकादशीकौ व्रत कीनों हो जाकूं दुर्वासाकी शापरूप कृत्याकौ करतब न लग्यौ जो ब्राह्मणको शाप आजतकहि नष्ट नहीं भयो ॥ १७ ॥ हेममाली यक्ष कुबेरके शापते कोढ़ी हैगयो हो सो एकादसीके व्रतको करके चन्द्रमासौ हैगयौ ॥ १८ ॥ महीजित राजानेंहू एकादशीको व्रत कीनों सो सुंदर पुत्रकूं पायकें वैकुंठकूं चल्योगयौ ॥ १९ ॥ और हरिश्चंद्र राजानेंहू कीनो ताकूं मही मिली राज्य मिल्यौ और अन्तमें वो वैकुंठपुरकूं प्राप्त भयौ ॥ २० ॥ पहलै सत

धुंधुमारादयश्चान्येराजानोबहवस्तथा ॥ ब्रह्मकपालनिर्मुक्तोबभूवभगवान्भवः ॥ १४ ॥ धृष्टबुद्धिर्वैश्यपुत्रोज्ञातित्यक्तोमहाखलः ॥ एकादशीव्रतंकृत्वावैकुण्ठंसंजगामह ॥ १५ ॥ राज्ञारुक्मांगदेनापिकृतमेकादशीव्रतम् ॥ तेनभूमण्डलंभुक्त्वावैकुंठंसपुरोययौ ॥ १६ ॥ अंबरीषेणराज्ञापिकृतमेकादशीव्रतम् ॥ नास्पृशद्ब्रह्मशापोपियोनप्रतिहतःक्वचित् ॥ १७ ॥ हेममालीनामयक्षःकुष्ठीधनदशापतः ॥ एकादशीव्रतंकृत्वाचन्द्रतुल्योबभूवह ॥ १८ ॥ महीजितानृपेणापिकृतमेकादशीव्रतम् ॥ तेनपुत्रंशुभंलब्ध्वावैकुंठंसजगामह ॥१९॥ हरिश्चन्द्रेणराज्ञापिकृतमेकादशीव्रतम् ॥ तेनलब्ध्वामहीराज्यंवैकुण्ठंसपुरोययौ ॥ २० ॥ श्रीशोभनोनामपुराकृतेयुगेजामातृकोभून्मुचकुन्दभूभृतः ॥ एकादशींयःसमुपोष्यभारतेप्राप्तःसदेवैःकिलमंदराचले ॥ २१ ॥ अद्यापिराज्यंकुरुतेकुबेरवद्राज्ञ्यायुतोसौकिलचन्द्रभागया ॥ एकादशींसर्वतिथीश्वरींपरांजानीथगोप्योनहितत्समान्या ॥ २२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इतिराधामुखाच्छ्रुत्वायज्ञसीताश्चगोपिकाः ॥ एकादशीव्रतंचक्रुर्विधिवत्कृष्णलालसाः ॥ २३ ॥ एकादशीदिनेनापिप्रसन्नःश्रीहरिःस्वयम् ॥ मार्गशीर्षेपूर्णिमायांरासंताभिश्चकारह ॥ २४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेयज्ञसीतोपाख्यानएकादशीमाहात्म्यंनामनवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ पुलिंदकानांगोपीनांकरिष्येवर्णनंह्यतः ॥ सर्वपापहरंपुण्यमद्भुतंभक्तिवर्द्धनम् ॥ १ ॥

युगमें मुचकुंदको जमाई शोभन नामको हो वो एकादशीके व्रतकों या भारतखंडमें उपवास करके वाके प्रभावते देवतान सहित मंदराचलकूं प्राप्त भयौ ॥ २१ ॥ सो शोभन चन्द्रभागा स्त्री करिके सहित अबतलक मंदराचलपे कुबेरकी तरह राज्य करैहै, सो एकादशी सब तिथिनकी ईश्वरी है, हे गोपीहो ! याकी बराबर कोई तिथि नही है ऐसे तुम जानो ॥ २२ ॥ नारदजी कैहेहे ऐसे राधाजीके मुखते यज्ञसीता गोपी सुनके विधिपूर्वक एकादशीको व्रत करतीभई श्रीकृष्णकी है लालसा जिनकें ॥ २३ ॥ एकादशीके दिनते भगवान् आपही प्रसन्न हैके मार्गशीरकी पूर्णमासीकूं तिनके संग रास करतेभये ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां यज्ञसीतोपाख्यान एकादशीमाहात्म्यं नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ नारदजी कैहेहे अब यहांसो अगारी पुलिदजा गोपीनकौ वर्णन करूंगो, हे राजन् ! ताहि तूं सुन जो सब पापनकौ हरनवारो अद्भुत पुण्यरूप और भक्तिको

बढामनवारो है ॥ १ ॥ कितने विध्याचलवासी पुलिंद बड़े उद्धट हैं वे राजाके धनकूं लूट्यौ करते हैं पन गरीबनकूं नहीं सतावें हैं ॥ २ ॥ तब विन्ध्यदेशकौ बलवान् राजा उनपै कोप करके दो अक्षौहिणी फौज लैके उनके ऊपर चढ़िआयौ वा बलीने वे पुलिंद सब रोकलीने ॥ ३ ॥ तब वे पुलिंदहू वा राजाके संग खड्ग, भाला, कुंत, त्रिशूल, फरसा, बरछी, पोलादी, भुशुंडी, तीरनते कई दिनतलक बड़ौ युद्ध करतेभये ॥४॥ तब उन भीलनने यदुनके राजा कंसराजाकूं चिट्ठी भेजी कंसके भेजो बली जो प्रलंबासुर हो सो आयो ये कैसो हो कि ॥ ५ ॥ आठ कोस ऊंचौ कालीघटाकैसौ जाको अंग हो, किरीट कुंडल पहिरें सर्पनके हार धारणकरै ॥ ६ ॥ पावनमें सौनेके सांकड़ा गदा हाथमें लीये कालसौ जीभकूं लफलफावत, घोररूप पेड़नकूं पर्वतनकूं उखाड़त आवै है ॥ ७ ॥ अपने वेगते धरतीकूं कंपावत दुष्ट मद जाकूं सो चल्यौ आवैहै, ताकूं देख राजा धर्षित हैगयौ ॥ ८ ॥

पुलिंदाउद्भटाःकेचिद्विंध्याद्रिवनवासिनः॥ विलुंपंतोराजवसुदीनानांनकदाचन ॥२॥ कुपितस्तेषुबलवान्विन्ध्यदेशाधिपोबली ॥ अक्षौहिणीभ्यांतान्सर्वान्पुलिं दान्सरुरोधह ॥ ३ ॥ युयुधुस्तेपिखड्गैश्चकुन्तैःशूलैःपरश्वधैः ॥ शक्त्यृष्टिभिर्भुशुंडीभिःशरैःकतिदिनानि च ॥ ४ ॥ पत्रंतेप्रेषयामासुःकंसाययदुभूभृते ॥ कंसप्रणोदितोदैत्यःप्रलंबोबलवांस्तदा ॥ ५ ॥ योजनद्वयमुच्चांगंकालमेघसमद्युतिम् ॥ किरीटकुंडलधरंसर्पहारविभूषितम् ॥ ६ ॥ पादयोःशृंखलायुक्तंगदापाणिंकृतांतवत् ॥ ललज्जिह्वंघोररूपंपातयन्तंगिरीन्द्रुमान् ॥ ७ ॥ कंपयंतंभुवंवेगात्प्रलंबंयुद्धदुर्मदम् ॥ दृष्ट्वाप्रधर्षितोराजाससैन्योरणमंडलम् ॥ ८ ॥ त्यक्त्वादुद्रावसहसासिंहंवीक्ष्यगजोयथा ॥ प्रलंबस्तान्समानीयमथुरामाययौपुनः ॥ ॥ ९ ॥ पुलिन्दास्तेपिकंसस्यभृत्यत्वंसमुपागताः ॥ सकुटुंबाः कामगिरौवासंचक्रुर्नृपेश्वर ॥ १० ॥ तेषांगृहेषुसंजाताःश्रीरामस्यवरात्परात् ॥ पुलिंद्यःकन्यकादिव्यारूपिण्यःश्रीरिवार्चिताः ॥ ११ ॥ तद्दर्शनस्मररुजःपुलिंद्यःप्रेमविह्वलाः ॥ श्रीमत्पादरजोधृत्वाध्यायंत्यस्तमहर्निशम् ॥ १२ ॥ ताश्चापिरासेसंप्राप्ताःश्रीकृष्णंपरमेश्वरम् ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाद्गोलोकाधिपतिंप्रभुम् ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णचरणांभोजरजोदेवैःसुदुर्लभम् ॥ अहोभाग्यंपुलिंदीनांतासांप्राप्तंविशेषतः ॥ १४ ॥ यःपारमेष्ठ्यमखिलंनमहेन्द्रधिष्ण्यंनोसार्वभौममनिशंनरसाधिपत्यम् ॥ नोयोगसिद्धिमभितोनपुनर्भवंवावांछत्यलंपरमपादरजःसुभक्तः ॥ १५ ॥

तब ये राजा सेनासहित रणकूं छोड़कें भाजगयौ सिंहकूं देखके हाथी जैसें भाजै है तब ये प्रलंबासुर उन पुलिंदनकूं संग लैके मथुरामें आयौ ॥ ९ ॥ वे पुलिंद मथुरामें आयकें सकुटुंब कंसके चाकर हैगये और हे नृपेश्वर ! कामवनमें वास करतेभये ॥ १० ॥ तिनके घरमें पर श्रीरामके वरते वे पुलिंदी उनके कन्या आयकें भई विन पुलिंदिनीनके दिव्य रूप लक्ष्मीसी सुन्दर भई ॥ ११ ॥ विन पुलिंदीनकूं श्रीकृष्णके दर्शनते कामदेवकौ रोग उठ्यौ और वे प्रेममें विह्वल हैगई, वाके चरणकमलकी रज धारण करती रात दिन ध्यान करन लगीं ॥ १२ ॥ तेऊ रासमें परिपूर्णतम साक्षात् गोलोकके पति श्रीकृष्णकूं प्राप्तभई ॥ १३ ॥ श्रीकृष्णके चरणकमलकी रज देवतानकूंहू दुर्लभ है अहोभाग्य पुलिंदीनकौ है तिनकूं विशेष करके वह रज प्राप्त भई ॥ १४ ॥ जे भगवान्की चरणरजकूं प्राप्त हैगये ऐसे जे भक्त हैं वे कबहू काहीकी इच्छा नहीं करैहै न चक्रवर्ती राज्य न स्वर्गकौ राज्य

न रसातलकौ राज्य न ब्रह्माकी पदवी न योगकी अणिमादिक सिद्धि न मुक्तिकी चाहना करेंहैं ॥ १५ ॥ जे निष्किंचन सुकृत अपने कीये कर्म फलसों वैराग्यवारे है वे वा पदको सेवन करेंहे जा पदको हरिजन महात्मा मुनि हरिपद रजके सेवाके करनवारे भक्त सेवन करेंहैं वाहीको निरपेक्ष सुख कहैंहे जे और है वे नैरपेक्ष्यको सुख नही बतावैहै ॥ १६ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां पुलिंद्युपाख्यानं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ नारदजी कहैहैं औरहू गोपीनकौ जो उपाख्यान है ताहि तूं सुन जो सब पापनकौ हरनहारौ और हरिकी भक्तिकौ बढ़ावनहारौ है ॥ १ ॥ नीतिके वेत्ता, मार्गके दाता, गौरवर्ण, सूर्यके तुल्य दिव्य सवारी ये तौ जिनके गुण अब नाम कहैहैं नीतिवित् १, मार्गद २, शुक्ल ३, पतग ४, दिव्यवाहन ५, गोपेष्ट ६, ये छः वृषभानु व्रजमें भये ॥२॥ तिनके घरनमें लक्ष्मीपतिके वरतेई जे पुत्रीभइ वे कोई रमा वैकुंठवासिनी लक्ष्मीकी सखी समुद्रते जिनकौ जन्म

निष्किंचनाःस्वकृतकर्मफलैर्विरागायत्तत्पदंहरिजनामुनयोमहांतः ॥ भक्ताजुषंतिहरिपादरजःप्रसक्ताअन्येवदंतिनसुखंकिलनैरपेक्ष्यम् ॥ १६ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखंडेनारदबहुलाश्वसंवादेपुलिंद्युपाख्यानंनामदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अन्यासांचैवगोपीनांवर्णनंशृणुमैथिल ॥ सर्वपापहरंपुण्यंहरिभक्तिविवर्द्धनम् ॥ १ ॥ नीतिविन्मार्गदःशुक्लःपतंगोदिव्यवाहनः ॥ गोपेष्टश्च व्रजेराजञ्जाताषड्वृषभानवः ॥ २ ॥ तेषांगृहेषुसंजातालक्ष्मीपतिवरात्प्रजाः ॥ रमावैकुंठवासिन्यःश्रीसख्योपिसमुद्रजाः ॥ ३ ॥ ऊर्ध्ववैकुंठवासिन्यस्तदाजनपदाश्रिताः ॥ श्रीलोकाचलवासिन्यःश्रीसख्योपिसमुद्रजाः ॥ ४ ॥ चिन्तयन्त्यःसदाश्रीमद्गोविन्दचरणांबुजम् ॥ श्रीकृष्णस्यप्रसादार्थताभिर्माघव्रतंकृतम् ॥ ५ ॥ माघस्यशुक्लपंचम्यांवसन्तादौहरिःस्वयम् ॥ तासांप्रेमपरीक्षार्थंकृष्णोवैतद्गृहान्गतः ॥ ६ ॥ व्याघ्रचर्मांबरंबिभ्रज्जटामुकुटमंडितः ॥ विभूतिधूसरोवेणुंवादयन्मोहयञ्जगत् ॥ ७ ॥ तासांवीथीषुसंप्राप्तिंवीक्ष्यगोप्योपिसर्वतः ॥ आययुर्दर्शनंकर्तुंमोहिताःप्रेमविह्वलाः ॥ ८ ॥ अतीवसुंदरंदृष्ट्वायोगिनंगोपकन्यकाः ॥ ऊचुःपरस्परंसर्वाःप्रेमानन्दसमाकुलाः ॥ ९ ॥ ॥ गोप्य ऊचुः ॥ ॥ कोयंशिशुर्नंदसुताकृतिर्वाकस्यापिपुत्रोधनिनोनृपस्य ॥ नारीकुवाग्बाणविभिन्नमर्माजातोविरक्तोगतकृत्यकर्मा ॥ १० ॥

॥३॥और ऊर्ध्व वैकुंठवासिनी और उनी देशवासिनी लोकालोकाचलवासिनी सबभई॥४॥ये सदाही गोविंदके चरणकमलकौ चिन्तमन करैंही, श्रीकृष्णकी प्रसन्नताके अर्थ तिननेंहू सबननें माह महिनाकौ व्रत कन्या है ॥५॥ माघके शुक्लपक्षकी पंचमीके दिन वसंतऋतुकी आदिमें उनके प्रेमकी परीक्षाके अर्थ आप श्रीकृष्ण उनके घरनमें योगीकौ रूप धरकें गये है ॥६॥ भस्म रमायके बाघम्बर ओढ़के जटाकौ मुकुट बांधिके वेणु बजावत जगत्कूँ मोहित करते गये ॥ ७ ॥ तिनकी गलीनमें प्राप्त भये वा जोगीको गोपी देखकें सब बगलते दर्शन करबेकूँ आई प्रेममें मोहीभई विह्वल हैरही हैं ॥ ८ ॥ और गोपकन्याहू अतिसुन्दर वा योगीकूँ देखके प्रेमके आनन्दमे व्याकुल हैरही है सो आपसमे यह बोली ॥ ९ ॥ यह बालक कौन है यह तौ नन्दके बेटाकौ सदृश है, काहू बड़े धनाढ्यकौ या राजाको बेटा है काहीं खोटी स्त्रीके कुवाक्यरूप बाणकौ मारयौ विरक्त हैगयौ है, सब कृत्यकर्म छोड़दीये है ॥ १० ॥

अतिही मनोहर है, कैसौ सुकुमार देह है, कामदेवसौ सुन्दर है, विश्वकूं मोहेंई डारै है, हाय! याके विना याकी भैया कैसें जीवत होयगी, याकौ पिता याकी स्त्री याकी वहन याके विना कैसें जीवत होयगी ॥ ११ ॥ ऐसें चारों बगलते झुंडकेझुंड आय गये, व्रजकी स्त्री अचंभेमें आयरही, प्रेममें विह्वलभई वे सब वा योगीते पूछनलगी ॥ १२ ॥ हे योगीजी ! तुम कौन हौ ? तुम्हारौ कहा नाम है ? तुम्हारो कहां स्थान है ? कहा तुम्हारी जीविका है ? हे मुनि ! तुमको सिद्धि कहांहै हे कहनवारेनमें श्रेष्ठ ! हमते कहौ ॥ १३ ॥ तब सिद्ध बोले हम योगेश्वर है, हमारौ निवास सदा मानसरोवरमे है, स्वयं प्रकाश हमारौ नाम है, अपने पराक्रमसों अन्नको सदाही नही खायँ हैं ॥ १४ ॥ हे व्रजांगनाओ ! हम अपने स्वार्थमें परमहंस है, हम दिव्य दर्शी है, भूत भविष्यत वर्त्तमानकूं जाने है ॥ १५ ॥ मन्त्रविद्याहू हम जानें है, मारण, द्वेषण, उच्चाटन, मोहन, वशीकरण, स्तंभन ये सब

अतीवरम्यःसुकुमारदेहोमनोजवद्विश्वमनोहरोयम् ॥ अहोकथंजीवतिचास्यमातापिताचभार्याभगिनीविनैनम् ॥ ११ ॥ एवंताःसर्वतोयूथीभूत्वासर्वाव्रजांगनाः ॥ पप्रच्छुस्तंयोगिवरंविस्मिताःप्रेमविह्वलाः ॥ १२ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ कस्त्वंयोगिन्नामकिंतेकुत्रवासस्तुतेमुने ॥ कावृत्तिस्तवकासिद्धिर्वदनोवदतांवर ॥ ॥ १३ ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ योगेश्वरोहंमेवासःसदामानसरोवरे ॥ नाम्नास्वयंप्रकाशोऽहंनिरन्नःस्वबलात्सदा ॥ १४ ॥ स्वार्थेपरमहंसानांयाम्यहंहेव्रजांगनाः ॥ भूतंभव्यंवर्तमानंवेद्म्यहंदिव्यदर्शनः ॥ १५ ॥ उच्चाटनंमारणंचमोहनंस्तंभनंतथा ॥ जानामिमंत्रविद्याभिर्वशीकरणमेवच ॥ १६ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ यदिजानासियोगिंस्त्वंवार्ताकालत्रयोद्भवाम् ॥ किंवर्ततेनोमनसिवदतर्हिमहामते ॥ १७ ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ भवतीनांचकर्णांतेकथनीयमिदंवचः ॥ युष्मदाज्ञयावावक्ष्येसर्वेषांशृण्वतामिह ॥ १८ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ सत्यंयोगेश्वरोसित्वंत्रिकालज्ञोनसंशयः ॥ वशीकरणमंत्रेणसद्यःपठनमात्रतः ॥ १९ ॥ यदिसोत्रैवचायातिचिंतितोयोस्तिवैमुने ॥ तदामन्यामहेत्वांवैमंत्रिणांप्रवरंपरम् ॥ २० ॥ ॥ सिद्धउवाच ॥ ॥ दुर्लभोदुर्घटोभावोयुष्माभिर्गदितःस्त्रियः ॥ तथाप्यहंकरिष्यामिवाक्यंनचलतेसताम् ॥ २१ ॥ निमीलयतनेत्राणिमाशोचंकुरुतस्त्रियः ॥ भविष्यतिनसंदेहोयुष्माकंकार्यमेवच ॥ २२ ॥

जाने है ॥ १६ ॥ तब गोपी बोली हे योगिन् ! जो तुम सब विद्याकूँ जानोंहौ और त्रिकालज्ञ हौ तौ हे महामते ! बताऔ हमारे मनमें कहा है ॥ १७ ॥ तब सिद्धिजी बोले कि, ये बात तौ तुम्हारे कानमें कहिवे लायक है और जो तुम्हारी मरजी होयतौ सबके सुनत सुनत कहदेऊं ॥ १८ ॥ तब गोपी बोली तुम साँचेहू योगेश्वर हौ और निःसँदेह तुम त्रिकालज्ञ हौ पन सांचौ मन्त्रशास्त्री हम तौ तुमें तब जानें जब तुम्हारे वशीकरण मन्त्रके पढ़वेईते ॥ १९ ॥ जाकूँ हम चितमन करें सोई यहां तत्कालही आयजाय तभी हम हे मुनिजी ! तुमकूं मंत्रशास्त्रीनमें श्रेष्ठ जानें ॥ २० ॥ तब सिद्धजी बोले हे स्त्रियौ ! यह तो तुमनें बड़ी दुलभ बड़ी दुर्घट बात कही है तौहू मैं तुमकूं करदिखाऊंगो क्योकि सतपुरुषनकौ वचन झूंठौ नहीं परै है ॥ २१ ॥ हे स्त्रियौ ! अब तुम आंख मीचलेउ सोच कछू मत करौ तुम्हारौ काम

निःसंदेह हैजायगो यामें कछू विलम्ब नहीं है ॥ २२ ॥ नारदजी कहैं है कि, बहुत ठीक ऐसे कहिके जो गोपीननें आंख मीची सोई भगवान् जोगीके रूपकूं छोडिकै जलदीही नंदनंदन हैगये ॥ २३ ॥ जो नेत्रनको खोलके गोपी देखै सोई आनन्दपूर्वक नन्दनन्दनकूं देखत भई ताके प्रभावकूं जानिकें विस्मित हेगई और अति हर्षित है मोहकूं प्राप्त हैगई ॥ २४ ॥ तब माघमासमें महारासके विषय वा पवित्र वृंदावनमें विनके संग हरि विहार करतेभये, अप्सरानते इन्द्र जैसे विहार करै हैं ॥ २५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडे भाषाटीकायां रमावैकुंठश्वेतद्वीपोर्ध्ववैकुंठाजितपदश्रीलोकाचलवासिनीनामुपाख्यानं नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ नारदजी कहैं हैं यह मैंने गोपीनकी शुभ चरित्र तेरे आगे कह्यौ अब हे मैथिल ! औरहू गोपीनके चारित्र हैं तिने मै तेरे अगारी कहूंहूं सो तू सुन ॥ १ ॥ वीतिहोत्र १, अग्निभुक् २, सांबु ३, श्रीकर ४,

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ तथेतिमीलिताक्षीषुगोपीषुभगवान्हरिः ॥ विहायतद्योगिरूपंबभौश्रीनन्दनन्दनः ॥ २३ ॥ नेत्राण्युन्मील्यद दृशुःसानन्दंनन्दनन्दनम् ॥ विस्मितास्तत्प्रभावज्ञाहर्षितामोहमागताः ॥ २४ ॥ माघमासेमहारासेपुण्येवृन्दावनेवने ॥ ताभिःसार्द्धंहरीरे मेसुरीभिःसुरराडिव ॥ २५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेरमावैकुण्ठश्वेतद्वीपोर्ध्ववैकुंठाजितपदश्रीलोकाचल वासिनीश्रीसखीनामुपाख्यानंनामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इदंमयातेकथितंगोपीनांचरितंशुभम् ॥ अन्या सांचैवगोपीनांवर्णनंशृणुमैथिल ॥ १ ॥ वीतिहोत्राग्निभुक्सांबुःश्रीकरोगोपतिःश्रुतः ॥ व्रजेशःपावनःशांतउपनन्दाव्रजेभवाः ॥ २ ॥ धनवंतोरूपवंतः पुत्रवंतोबहुश्रुताः ॥ शीलादिगुणसंपन्नाःसर्वेदानपरायणाः ॥ ३ ॥ तेषांगृहेषुसंजाताःकन्यकादेववाक्यतः ॥ काश्चिद्दिव्या अदिव्याश्चतथात्रिगुणवृत्तयः ॥ ४ ॥ भूमिगोप्यश्चसंजाताःपुण्यैर्नानाविधैःकृतैः ॥ ताराधिकासहचर्यःसख्योऽभूवन्विदेहराट् ॥ ५ ॥ एकदामानिनींराधांताःसर्वाव्रजगोपिकाः ॥ ऊचुर्वीक्ष्यहरिंप्राप्तंहोलिकायामहोत्सवे ॥ ६ ॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ रंभोरुचन्द्रवदनेमधु मानिनीशेराधेवचःसुललितंललनेशृणुत्वम् ॥ श्रीहोलिकोत्सवविहारमलंविधातुमायातितेपुरवनेव्रजभूषणोयम् ॥ ७ ॥ श्रीयौवनोन्मदविघू र्णितलोचनोसौनीलालकालिकलितांसकपोलगोलः ॥ सत्पीतकंचुकघनांतमशेषमारादाचालयन्ध्वनिमतास्वपदारुणेन ॥ ८ ॥

गोपति ५, श्रुत ६, व्रजेश ७, पवन ८, शांत ९, ये नौ उपनन्द व्रजमें भये हैं ॥ २ ॥ ये सब बडे धनवारे, रूपवारे, पुत्रवारे, बहुश्रुत, शीलादिगुणसम्पन्न और सबही दानी भये ॥ ३ ॥ तिनके घरनमे देवतानके वचनते जे बेटी भई वे सब कोई दिव्या हैं, कोई अदिव्या है और कोई त्रिगुणवृत्तिकी भईहैं ॥ ४ ॥ ये भूमिकी गोपी भई हैं, वे अनेकन किये पुण्यनके प्रभावते, हे विदेह भई है जे सब राधिकाकी सहेली होतीभई ॥ ५ ॥ एक समय राधिकाजी मानिनी भई तब होलीके उत्सवमें भगवान्को आये देखके वे सबरी व्रजकी स्त्री राधिकाजीते बोली ॥ ६ ॥ कि, हे रंभोरु ! हे चन्द्रवदने ! हे व्रजसुन्दरीशे ! हे राधे ! हे ललने ! हमारो सुन्दर मनोहर वचन तुम सुनौ कि, होलीके उत्सवकौ विहार करिवेकूं ये व्रजके भूषण हरि आपके नगरमें आये हे ॥ ७ ॥ शोभायमान यौवनके मद करिके जाके नेत्र घूमरहेहैं, नीली अलकावलीनते

शोभित हैं कन्धा और गोल कपोल जिनके, पीलौ जामा पहरि रहे है, दूरतेही जाके चरणकमलके नूपुर बजत आमें हैं ॥ ८ ॥ बालक सूर्यकीसी कांति जाकी ता मुकुटकूं धारणकरें उज्ज्वल बाजू कंकण धारण करें हैं बिजलीकी चमककूं फीकी करनहारे हैं काननमें कुण्डल जाके और पीतांबरसो बिजलीको मात करे है अवीर कुंकुमाके रसते लिपरही है देह जाकी नवीन रंगकौ भरौ पिचकारी जिनके हाथमें है दूरतेही तुम्हारी निकुञ्जपै चलाय रहे हैं पीतांबरते कैसी शोभा हैरही है मानौ बिजलीमें लिपटी इन्द्रधनुष सहित नवीन घटाही बरस रही है ॥ ९ ॥ तुम्हारे रासरंगके खेलमें स्थित है रहे हैं, तुमारे निकसवेकी वाटको देखरहे हैं ॥ १० ॥ सो तुम फागुनके मिष करिकें निकसो मानकू त्यागिये आज या होलीकौ जस देउ अब तौ आपकूँ अपने मन्दिरमें रंगकौ रंगीलौ जल और अतर, चन्दन, चोवा, अबीर, केशर, गुलाल, कुंकुमाकी कींचते सुगंधित मंदिर करनो योग्यहै ॥ ११ ॥ सो हे प्यारीजी ! उठौ और अपनी मण्डलीको संग लैके जहां वे हैं तहां निकसो श्रीकृष्णके पास जल्दी चलिये, हे महामते ! ऐसौ वखत कभूं फिर न मिलैगौ

बालार्कमौलिविमलांगदहारमुद्यद्विद्युत्क्षिपन्मकरकुंडलमादधानः ॥ पीतांबरेणजयतिद्युतिमण्डलोसौभूमण्डलेसधनुषेवघनोदिविस्थः ॥ ९ ॥
आबीरकुंकुमरसैश्चविलिप्तदेहोहस्तेगृहीतनवसेचनयंत्रआरात् ॥ प्रेक्षंस्तवाशुसखिवाटमतीवराधेत्वद्रासरंगरसेकेलिरतःस्थितःसः ॥ १० ॥
निर्गच्छफाल्गुनमिषेणविहायमानंदातव्यमद्यचयशःकिलहोलिकायै ॥ कर्तव्यमाशुनिजमन्दिररंगवारिपाटीरपंकमकरन्दचयंचतूर्णम् ॥ ११ ॥
उत्तिष्ठगच्छसहसानिजमण्डलीभिर्यत्रास्तिसोपिकिलतत्रमहामतेत्वम् ॥ एतादृशोपिसमयोनकदापिलभ्यःप्रक्षालितंकरतलंविदितंप्रवाहे ॥
॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ अथमानवतीराधामानंत्यक्त्वासमुत्थिता ॥ सखीसंघैःपरिवृताप्रकर्तुंहोलिकोत्सवम् ॥ १३ ॥
श्रीखंडागुरुकस्तूरीहरिद्राकुंकुमद्रुमैः ॥ पूरिताभिर्दृतीभिश्चसंयुक्तास्ताव्रजांगनाः ॥ १४ ॥ रक्तहस्ताःपीतवस्त्राःकूजन्नूपुरमेखलाः ॥ गायं
त्योहोलिकागीतीर्गालीभिर्हास्यसंधिभिः ॥ १५ ॥ आबीरारुणचूर्णानांमुष्टिभिस्ताइतस्ततः ॥ कुर्वंत्यश्चारुणंभूमिंदिगंतंचांबरंतथा ॥ १६ ॥
कोटिशःकोटिशस्तत्रस्फुरंत्याबीरमुष्टयः ॥ सुगंधारुणचूर्णानांकोटिशःकोटिशस्तथा ॥ १७ ॥ सर्वतोजगृहुःकृष्णंकराभ्यांव्रजगोपिकाः ॥
यथामेघंचदामिन्यःसंध्यायांश्रावणस्यच ॥ १८ ॥ तन्मुखंचविलिंपंत्योऽथाबीरारुणवृष्टिभिः ॥ कुंकुमाक्तदृतीभिस्तमार्द्रीचक्रुर्विधानतः ॥ १९ ॥

बहती नदीमें हाथ पखारलेउ ॥ १२ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, ऐसें सुनकें मानवती राधा मान छोड़के उठकें सखीनकूं संग लैकें होलीकौ उत्सव करवेकूँ चलीं ॥ १३ ॥ चन्दन, अगर, कस्तूरी, हलदी, केशर, इनके रंगसों भरी पिचकारी और गुलाल भरी पोटरीनको हाथनमें लिये वे सखी इनके संगमें हैं ॥ १४ ॥ लाल जिनके हाथ हैं पीले जिनके वस्त्र जिनके नूपुर और कोंधनी बजें हैं, कोकिल कैसे कण्ठते होलीके गीत हँसीकी गारीनको गामती ॥ १५ ॥ अवीर गुलालकी मुट्ठी फेंकती धरतीकूँ और आकाशकूँ दिशानकूं लाल करती ॥ १६ ॥ अवीर और सुगंधित लाल गुलालनकी किरोड़न मुट्ठी चलावत चली आई गोपीन्रे ॥ १७ ॥ चारों बगलते श्रीकृष्णकूँ घेरलीनों जैसे सामनकी सन्ध्यामें बिजली श्यामघटाते लिपट जायहै ॥ १८ ॥ श्रीकृष्णके मुखकूं मीडती अवीर गुलालनकी वर्षा करतीं कुंकुमा और रंगकी भरी पिचकारीनसों श्रीकृष्णको लालरंगते भिंजोयके तरवतर करदेती भई ॥ १९ ॥

भगवान् हूं तहां जितनी गोपी ही वितनेई अपने रूप धारण करके हे नृपेश्वर ! विहार करते भये ॥ २० ॥ वा होलीके महोत्सवमें राधा करके सहित श्रीकृष्णकी बड़ी शोभा होती भई बिजली करके श्याम घटाकी जैसी शोभा होयहै ॥ २१ ॥ तब श्रीकृष्णहू राधिकाके हस्तकमलसों अंजनसों अंजेहैं नेत्रकमल जाके सो अपने नवीन पीतांबररूप अपनी निसानी गोपीनके लिये देके देवतानके पुष्पनकी वर्षा करते सन्ते आप नन्दमहलकूँ पधारें हैं ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखण्डे भाषाटीकायां होलिकोत्सवे दिव्यात्रिगुणवृत्तिभूमिगोप्युपाख्यानं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ नारदजी कहें है अब देवतानकी कन्या जे गोपी भई हैं तिनकौ उपाख्यान है ताहि सुनों जो मनुष्यनके लिये धर्म, अर्थ, काम, मोक्षको देनहारौ और भक्तिको बढ़ावनहारौ है॥१॥ मालवदेशमे एक दिवस्पति नामसो विख्यात नन्दको गोप भया हजार जाकें स्त्री भई बड़ा धनी और अत्यंत नीतिमान्

भगवानपितत्रैवयावतीर्व्रजयोपितः ॥ धृत्त्वारूपाणितावंतिविजहारनृपेश्वर ॥ २० ॥ राधयाशुशुभेतत्रहोलिकायामहोत्सवे ॥ वर्षासंध्याक्षणेकृष्णःसौदामिन्याघनोयथा ॥ २१ ॥ कृष्णोपितद्धस्तकृताक्तनेत्रोदत्त्वास्वकीयंनवमुत्तरीयम् ॥ ताभ्योययौनन्दगृहंपरेशोदेवेषुवर्षत्सुच पुष्पवर्षम् ॥ २२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांश्रीमाधुर्यखण्डे नारदबहुलाश्वसंवादे होलिकोत्सवेदिव्यात्रिगुणवृत्तिभूमिगोप्युपाख्यानंनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथदेवांगनानांचगोपीनांवर्णनंशृणु ॥ चतुष्पदार्थदंनृणांभक्तिवर्धनमुत्तमम् ॥ १ ॥ बभूवमालवेदेशेगोपोनन्दोदिवस्पतिः ॥ भार्यासहस्रसंयुक्तोधनवान्नीतिमान्परः ॥ २ ॥ तीर्थयात्राप्रसंगेनमथुरायांसमागतः ॥ नन्दराजंव्रजाधीशंश्रुत्वाश्रीगोकुलंययौ ॥ ३ ॥ मिलित्वागोपराजंसदृष्ट्वावृन्दावनश्रियम् ॥ नन्दराजाज्ञयातत्रवासंचक्रेमहामनाः ॥ ४ ॥ योजनद्वयमाश्रित्यघोषंचक्रेगवांपुनः ॥ मुदंप्रापव्रजेराजञ्ज्ञातिभिःसदिवस्पतिः ॥ ५ ॥ तस्यदेवलवाक्येनसर्वादेवजनस्त्रियः ॥ जाताःकन्यामहादिव्याज्वलदग्निशिखोपमाः ॥ ६ ॥ श्रीकृष्णंसुन्दरंदृष्ट्वामोहिताःकन्यकाश्चताः ॥ दामोदरस्यप्राप्त्यर्थचक्रुर्माघव्रतंपरम् ॥ ७ ॥ अर्धोदयेर्केयमुनानित्यंस्नात्वाव्रजांगनाः ॥ उच्चैर्जगुःकृष्णलीलांप्रेमास्पदसमाकुलाः ॥ ८ ॥ तासांप्रसन्नःश्रीकृष्णोवरंब्रूहीत्युवाचह ॥ ताऊचुस्तंपरंनत्वा कृतांजलिपुटाःशनैः ॥ ९ ॥

भयौ ॥ २ ॥ वो तीर्थयात्राके प्रसंगते मथुरामे आयौ तब व्रजके राजा नन्दरायकूं सुनके गोकुलमें आयौ ॥ ३ ॥ नन्दरायते मिलकें वृन्दावनकी शोभा देखकें नन्दरायकी आज्ञाते बडे उदारमनवारो वो दिवस्पति व्रजमेंही निवास करतभयो ॥ ४ ॥ वाने दो योजनमे अपनो गऊनकौ घोष बनायो जातिकेनमें बड़े आनंदते रह्यौ जैसे स्वर्गमे इंद्र रहै हैं ॥ ५ ॥ वाके देवलऋपिके वचनतें वाकी स्त्रीनके गर्भमे देवतानकी स्त्री जलती अग्निके समान जिनके तेज ऐसी दिव्य देवांगना कन्या भई॥६॥ सुंदर श्रीकृष्णकूँ देखिकें वे कन्या मोहित हैगई, तब वे दामोदरकी प्राप्तिके लिये माघमहीनाकौ स्नान व्रत करतीभई ॥ ७ ॥ अर्द्धउदय जब सूर्य होय तब यमुनाजीपै स्नान करिवेकूं आमें प्रेममें आकुल ऊंचे स्वरते श्रीकृष्णकी लीलाकूं गायौकरें ॥ ८ ॥ तिनपै प्रसन्न हैके श्रीकृष्ण यह बोले मै प्रसन्न भयौ हूं तुम वर मांगौ तब हाथ जोड़कें हौलेसो वे यह बोली ॥ ९ ॥

हे प्रभो!आप तो योगीश्वरनकूंहू दुर्लभ हो, सर्वेश्वर हो, कारणकेहू कारण हो, तुम वंशीधर हो, हमारी आंखिनके अगाड़ी सदा रहौ, कामदेवके मनकेभी मथनहारे तुमारे अंग हैं॥१०॥ तथास्तु तैसेही होउ ऐसें कहिकें आदिदेव हरि तिनकूं दर्शन देतोभयो, नारदजी कहेहे कि, हे राजन् ! वोही भगवान् सदाही तुमारे नेत्रगोचर होउ और जब स्मरण करे तबही बुलाये भयेकी तरह चित्तमें आयजाउ ॥ ११ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् श्रीकृष्णही है और कोई अवतार परिपूर्ण नहीहै, कैसे कि जो आप एक कामकूं आये और करोड़न काम करे ॥ १२ ॥ बांधी है पीतांबरकी फेंट जिननें, मोर चंद्रिकाको मुकुट धरवेसो नवी है नाड़ जिनकी, लकुट और बांसुरी है हाथमें जिनके, हालें हैं मकराकृत कुंडल जाके, नटवर वेषके धरनहारे अति चतुर शिरोमणि श्रीकृष्णकूं मैं भजूंहूं ॥ १३ ॥ आदिदेव भगवान् भक्तिहीतें वश होंयहै यहां गोपीही प्रमाण हैं जिन गोपीननें न तो सांख्य पढौ और न

॥ ॥ गोप्यऊचुः ॥ ॥ योगीश्वराणांकिलदुर्लभस्त्वंसर्वेश्वरःकारणकारणोसि ॥ त्वंनेत्रगामीभवतात्सदानोवंशीधरोमन्मथमन्मथांगः॥१०॥ तथास्तुचोक्काहरिरादिदेवस्तासांतुयोदर्शनमाततान ॥ भूयात्सदातेहृदिनेत्रमार्गेतथासआहूतइवाशुचित्ते ॥ ११ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोनान्यएवहि ॥ एककार्यार्थमागत्यकोटिकार्यचकारह ॥ १२ ॥ परिकरीकृतपीतपटंहरिंशिखिकिरीटनतीकृतकंधरम् ॥ लकुटवेणुकरंचलकुंडलंपटुतरंनटवेषधरंभजे ॥ १३ ॥ भक्त्यैववश्योहरिरादिदेवःसदाप्रमाणंकिलचात्रगोप्यः ॥ सांख्यंचयोगंनकृतंकदापिप्रेम्णैवयस्यप्रकृतिंगताःस्युः ॥१४॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांमाधुर्यखण्डेदेवजनरुयुपाख्यानंनामत्रयोदशोऽध्यायः ॥१३॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ जालंधरीणां गोपीनांजन्मानिशृणुमैथिल ॥ कर्माणिचमहाराजपापघ्नानिनृणांसदा ॥१॥ राजन्सप्तनदीतीरेरंगपत्तनमुत्तमम् ॥ सर्वसंपद्युतं दीर्घयोजनद्वयवर्तुलम् ॥ २ ॥ रंगोजिस्तत्रगोपालःपुराधीशोमहाबलः ॥ पुत्रपौत्रसमायुक्तोधनधान्यसमृद्धिमान् ॥ ३ ॥ हस्तिनापुरनाथायधृतराष्ट्रायभूभृते ॥ हैमानामर्बुदशतंवार्षिकंसददौसदा ॥ ४ ॥ एकदातत्रवर्षांतेव्यतीतेकिलमैथिल ॥ वार्षिकंतुकरंराज्ञेनददौसमदोत्कटः ॥ ५ ॥ मेलनार्थंनचायातेरंगोजौगोपनायके ॥ वीरादशसहस्राणिधृतराष्ट्रप्रणोदिताः ॥ ६ ॥

जिनने योगाभ्यास कीनों पर प्रेमहीते वाके रूपकूं प्राप्त है गई ॥ १४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां माधुर्यखंडेभाषाटीकायां देवजनरुयुपाख्यानं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥ नारदजी कहैं हैं-जालंधरी जे गोपी है तिनके जन्मको तुम सुनों और मनुष्यनके पाप दूरि करनहारे जे विनके कर्म है तिन्हैं सुनों ॥ १ ॥ हे राजन् ! सप्तनदीके तीरपै एक अत्युत्तम रंगपत्तन नाम नगर हो, सबरी संपत्ति जामें ही बहुत लंबो और आठ कोसमें गोल हो ॥ २ ॥ रंगोजी नाम तहां एक गोपाल हो, पुरकौ मालिक हौ, महाबली हो बेटा नाती और धन धान्यकी सब समृद्धिसों युक्त हो ॥ ३ ॥ वे रंगोजी हस्तिनापुरके मालिक राजा धृतराष्ट्रको सौ किरोड मोहर वर्षवेंदिन कर दीयौ करैहौ ॥ ४ ॥ हे मैथिल ! एकबेर मारे मदके वर्ष हैगयौ तौहू राजाकूं कर नहीं दीनों ॥ ५ ॥ और रंगोजी गोपनायक जब मिलवेहूकूं नहीं आयौ तब धृतराष्ट्रनें दशहजार योद्धा भेजे ॥ ६ ॥

जो यज्ञके मिस करिके परेश्वर भगवान् पृथ्वीको भार उतारेंगे जो चतुर्व्यूह, वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध रूपते हे मिथिलेश ! यादवनमें आयेहें ता अनंतगुण भूभृतकूँ नमस्कार है ॥ २८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडेभाषाटीकायांप्रद्युम्नदिग्विजयगमनं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥४॥ तदनन्तर बहुलाश्व राजा पूछैहै कि, हे देवर्षिसत्तम ! भगवानकौ पुत्र प्रद्युम्न क्रमसे कौनकौनसे देशनकूँ जीतवेकूँ गयौ वाके उदार कर्मनकूँ मेरे सामने कहो ॥ १ ॥ अहो देखो भक्तनके प्रति श्रीकृष्णचन्द्रकी ऐसी कृपा है जो वक्ता श्रोता तथा पापी जननकूं कुलसहित पवित्र करै है ॥ २ ॥ यह सुनके नारदजी बोले कि, धन्य है तोकूँ तैने बडौ उत्तम प्रश्न कीनो है धन्य है तेरी निर्मल बुद्धिकूं जो कृष्णभक्तनकौ चरित्र त्रिलोकीकूँ पवित्र करन हारौ है ॥ ३ ॥ वा समय कोई कवि मेघकी धारा, रेतके कणनकूं गिनभी सकैहै परन्तु श्रीमान् हरिके गुणनकूँ नहीं गिनसके है ॥ ४ ॥ चार योजन तक

छलेनयज्ञस्यहरिःपरेश्वरोभारंविदेहेशभुवोवतारयन् ॥ योऽभूच्चतुर्व्यूहधरोयदोःकुलेतस्मैनमोऽनंतगुणायभूभृते ॥ २८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेप्रद्युम्नदिग्विजयार्थगमनंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ श्रीबहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कान्कान्देशान्ययौजेतुंक्रमतःश्रीहरेःसुतः ॥ तस्यकर्माण्युदाराणिब्रूहिदेवर्षिसत्तम ॥ १ ॥ अहोश्रीकृष्णचन्द्रस्यकृपाभक्तेषुचेदृशी ॥ पुनातिप्रश्रुताध्यातापापिनंसकुलंजनम् ॥ २ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ साधुसाधुत्वयापृष्टंसाधुतेविमलामतिः ॥ चरितंकृष्णभक्तानांपुनातिभुवनत्रयम् ॥ ॥ ३ ॥ तत्कालेमेघधाराश्चभूमेःसर्वरजांसिच ॥ कविश्चेद्गणयेद्राजन्नहरेःश्रीमतोगुणान् ॥ ४ ॥ चतुर्योजनमात्रंहिछायायस्यप्रदृश्यते ॥ तेन श्वेतातपत्रेणशोभितोरुक्मिणीसुतः ॥ ५ ॥ रथेनशक्रदत्तेनस्वसैन्यपरिवारितः ॥ कच्छदेशान्ययौजेतुंत्रिपुरान्गिरिशोयथा ॥ ६ ॥ कच्छदेशाधिपःशुभ्रोमृगयार्थीविनिर्गतः ॥ सेनांसमागतांज्ञात्वापुरींहालांसमाययौ ॥ ७ ॥ प्रद्युम्नस्यागतासेनागजपादप्रताडनैः ॥ चूर्णयंतीतरून्देशान्पातयंतीचमैथिल ॥ ८ ॥ उत्थितैस्तत्ररजोवृन्दैरंधीभूतंनभोऽभवत् ॥ भयंप्रापुर्जनाःसर्वेकच्छदेशनिवासिनः ॥ ९ ॥ तदातिहर्षितःशुभ्रोगजानांहेममालिनाम् ॥ नीत्वापञ्चशतंसद्योहयानामयुतंतथा ॥ १० ॥ विंशद्भारंसुवर्णानामागतस्तस्यसंमुखे ॥ दत्त्वाबलिंननामाशुस्रजाबद्धाकरद्वयम् ॥ ११ ॥ तस्मैतुष्टःशंबरारिःप्रददौरत्नमालिकाम् ॥ संस्थाप्यराज्येतंराजंस्तेषांहिप्रकृतिःसताम् ॥ १२ ॥

जाकी छाया पडै ऐसे श्वेत छत्रके नीचे रुक्मिणीकौ पुत्र शोभितभयो विराजैहै ॥ ५ ॥ सो इंद्रके दीनो रथमें बैठि सेना समेत कच्छदेशनके जीतिवेकूं जातभयौ त्रिपुरके जीतिवेकूँ जैसे महादेवजी चले है ॥ ६ ॥ कच्छदेशको अधिप शुभ्रनामको राजा सिकारकूँ निकस्यो हो सेनाकूं आई देखिके हालानामकी पुरीकूँ चल्यौगयो ॥ ७ ॥ आई जो प्रद्युम्नकी सेना ताके हाथीनके पांवनते देशनके वृक्ष जायपडे चूर्ण हैगये हे मैथिल ! ॥ ८ ॥ उठे जे रजके समूह तिनते आकाश आंधरो हैगयो और कच्छदेशवासी सब भयभीत हैगये ॥ ॥ ९ ॥ तब शुभ्रराजा अति हर्षित भयौ सुवर्णमालाधारी पांच सौ हाथी और दशहजार घोडा लेके ॥ १० ॥ बीस भार सोनो लेके प्रद्युम्नके सन्मुख आयके भेंट देतोभयो और मालाते दोनों हाथ बाँधिके शीघ्रही नमस्कार करतोभयो ॥ ११ ॥ तब प्रद्युम्नने प्रसन्न हैके शुभ्रको रत्नकी माला देतभयो और राज्यपै बैठारिके प्रसन्न होतोभयो संतनकी ऐसी

ही प्रकृति है ॥ १२ ॥ फिर कच्छदेशते बडो बली रुक्मिणीनंदन कलिंगदेशकूँ जीतिवेकूँ चल्यो ध्वजापताका जामे फैरायहै ऐसी फौज लैकै जैसे मेघनकी फौजमें इंद्रकी शोभा हो यहे ॥ १३ ॥ तब तो कलिंगदेशको राजा अपने गज, वाजि, योद्धा लैके प्रद्युम्नके सन्मुख युद्ध करिवेकूं निकस्यौ ॥ १४ ॥ कलिंगराजकूं आयौ देखिकें धनुर्धारीनमें श्रेष्ठ अनिरुद्ध इकलो रथमें बैठि सेनाकूँ संग लेके यादवनके अगाडी युद्ध करतोभयौ ॥ १५ ॥ सौ बाण तो कलिंगराजके मारे और दश दश बाण रथीनके और हाथीनके, सवारनके मारेफिर धनुषकी प्रत्यंचाकूं फटकारतें ये पराक्रम कियो ॥ १६ ॥ तब अपनी सेनाकेन्नेे और वैरीननेहू सबनने भले भले ऐसे कही तब प्रद्युम्नके देखत देखत अनिरुद्ध युद्ध करनलगो ता समय ॥ १७ ॥ अनिरुद्धके बाणनके समूहकरिके कोई २ तौ दो २ टूक हैगये हाथीनके शिर कटिकें जायपरे, घोडानके पांव कटिकें जायपरे ॥ १८ ॥ रथनके पहिया चूर्ण हैगये



कलिंगान्प्रययौजेतुंरुक्मिणीनंदनोबली ॥ पतत्पताकैःसत्सैन्यैर्मेघैरिंद्रइवव्रजन् ॥ १३ ॥ कलिंगराजःस्वबलैःसमर्थद्विपवाहनैः ॥ निर्ययौसंमुखंयोद्धुंप्रद्युम्नस्यमहात्मनः॥१४॥ कलिंगमागतंवीक्ष्यानिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ रथेनैकेनतत्सैन्यैर्युयुधेयादवाग्रतः ॥१५॥ शतबाणैश्चकालिंगं दशभिर्दशभीरथान् ॥ अताडयद्गजान्वीरश्चापंटंकारयन्मुहुः ॥ १६ ॥ स्वशत्रवश्चस्वेसर्वेसाधुसाध्वितिवादिनः ॥ अनिरुद्धःप्रयुयुधेप्रद्युम्नस्य प्रपश्यतः ॥ १७ ॥ अनिरुद्धस्यबाणौघैःकेचिद्वीराद्विधाकृताः ॥ गजाश्चभिन्नशिरसःपादभिन्नाहयानृप ॥ १८ ॥ रथाश्चचूर्णचरणाहताश्वा हतनायकाः ॥ रथिसारथयोवातैर्निपेतुःपादपाइव ॥ १९ ॥ पलायमानांतांसेनांकालिंगोवीक्ष्यमैथिल ॥ आजगामगजारूढोविच्छिन्न कवचोरुषा ॥ २० ॥ द्विसप्ततिभारयुतांगदांचिक्षेपसत्वरम् ॥ गजेनपातयन्वीराञ्जगर्जघनवद्बली ॥ २१ ॥ गदाप्रहारपतितंकिंचिद्व्याकुलमानसम् ॥ अनिरुद्धंमृधेवीक्ष्ययादवाःक्रोधपूरिताः ॥ २२ ॥ तदैवतेङुःकालिंगंबाणैस्तीक्ष्णैःस्फुरत्प्रभैः ॥ समांससमुद्गटंश्येनंकुरराश्चंचुभिर्यथा ॥ २३ ॥ कालिंगोपितदाक्रुद्धःसज्जंकृत्वाधनुःस्वयम् ॥ टंकारयन्मुहुर्बाणैर्बाणांश्चूर्णीचकारह ॥ २४ ॥ गदोगदांसमादायबलदेवानुजोबली ॥ तद्गजंताडयामासवामहस्तेनमैथिल ॥ २५ ॥ अर्धचन्द्रप्रहारेणविशीर्णोऽभूद्गजस्तथा ॥ इंद्रवज्रप्रहारेणगंडशैलोयथानृप ॥ २६ ॥

घोडा मरगये सारथी मरगये रथी मरगये औरहू रथी सारथी ऐसे जायपडे जैसे पवनके वेगते वृक्ष जायपडैं है ॥ १९ ॥ भाजी सेनाकूँ देखिके कलिंगको राजा हाथीपे चढ़िके कवच पहरे बड़े रोषते आयौ ॥॥ २० ॥ तब एकसौ चालीस मनकी गदा लैकें अनिरुद्धके ऊपर फेंकी और हाथीते वीरनकूँ मारतो बड़ो बली घनकी नाईं गरज्यौ ॥ २१ ॥ वा गदाके प्रहारते अनिरुद्ध जायपर्यौ कछू व्याकुलमन हैगयौ ऐसे संग्राममे अनिरुद्धकूं देखकें यादव क्रोधपूरित हैगये ॥ २२ ॥ तब तौ चमकते पैने २ बाणनते कलिंगराजाकूं छेदनलगे जैसें कुरर पक्षी मांसवारे शिकारकूं चोंचते छेदैंहै ॥ २३ ॥ तब कलिंगहू क्रोधी हैके अपनों धनुष चढ़ायकें टंकारत बाणनते बाणनकौ चूर्ण करतभयौ ॥ २४ ॥ तव तौ बलदेवकौ छोटौ भैया गद गदाकूं बांये हाथमें लैके कलिंगराजाके हाथीकूँ मारतभयौ वा गदाते महाबली ॥ २५ ॥ फिर गदने अर्धचन्द्र बाण मार्यौ ताते हाथी बिखर

गयौ इंद्रके व्रजकौ मार्‍यौ पर्वतकौ टौल जैसे बिखरजाय ॥ २६ ॥ कलिंगराजहू धरतीमें जायपर्‍यौ फिर गदा लैकें गदकौ मारत भयौ और गद कलिंगकूं मारतोभया ॥ ॥ २७ ॥ ऐसें कलिंगकौ और गदकौ घोरयुद्ध होतभयौ तब पतंगा छोड़ती दोनौं गदा चूर्ण हैगई ॥ २८ ॥ गद तौ फिर कलिंगराजकूं पटकिकें रणके आँगनमें अपने हाथते खचेरन लग्यौ गरुड़ जैसें सर्पकूं खचेरैहै ॥ २९ ॥ जब गदाके प्रहारते दुःखी हैगयौ हाड़ जाके चूर्ण हैगये तब ये कलिंगराज महात्मा प्रद्युम्नकी शरण आवतोभयौ ॥ ३० ॥ तब ये कलिंगराज प्रद्युम्नकौ भेंट दैकें यह वचन बोल्यौ आप तो देवनके देव परमेश्वर हो या पृथ्वीपे ऐसौ कौन है जो क्रोध भये तुमकूं सहिलेय जैसें क्रोधित यमराजकूं नर नहीं सहिसके ता भगवान्‌कूं मेरी नमस्कार है ॥ ३१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां कच्छकलिंगदेशविजयो नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

कलिंगःपतितोभूत्वागृहीत्वामहतींगदाम् ॥ गदंचताडयामासकालिंगंचगदस्तदा ॥ २७ ॥ कालिंगगदयोस्तत्रघोरंयुद्धंबभूवह ॥ विस्फुलिंगान्क्षरंत्यौद्वेगदेचूर्णीबभूवतुः ॥ २८ ॥ गदोगृहीत्वाकालिंगंपातयित्वारणांगणे ॥ चकर्षस्वकरेणाशुफणिनंगरुडोयथा ॥ २९ ॥ गदाप्रहारव्यथितश्चूर्णितास्थिःकलिंगराट् ॥ आययौशरणंसोपिप्रद्युम्नस्यमहात्मनः ॥ ३० ॥ दत्त्वाबलिंप्राहकलिंगराजस्त्वंदेवदेवःपरमेश्वरोऽसि ॥ कःक्रोधवन्तंप्रसहेतकौत्वांजनोयथादंडधरंनमस्ते ॥ ३१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेकच्छकलिंगदेशविजयो नामपञ्चमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंजित्वाथकालिंगंप्रद्युम्नोयादवेश्वरः ॥ जगाममरुधन्वानंजलंवैश्वानरोयथा ॥ ॥ १ ॥ गिरिदुर्गसमायुक्तंधन्वदेशाधिपंगयम् ॥ उद्धवंप्रेषयामासज्ञात्वातंयादवेश्वरः ॥ २ ॥ गिरिदुर्गंगतःसाक्षादुद्धवोबुद्धिसत्तमः ॥ सभामेत्यगयंप्राहशृणुराजन्महामते ॥ ३ ॥ उग्रसेनोयादवेन्द्रोराजराजेश्वरोमहान् ॥ जंबूद्वीपनृपाञ्जित्वाराजसूयंकरिष्यति ॥ ४ ॥ परिपूर्णतमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्मंत्रीतस्याभवद्धरिः ॥ ५ ॥ तेनवैप्रेषितःसाक्षात्प्रद्युम्नोधन्विनांवरः ॥ शीघ्रंतस्मैबलिंनीत्वाकुलकौशलहेतवे ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ श्रुत्वाकिंचित्प्रकुपितोवीर्यशौर्यमदोद्धतः ॥ उद्धवंप्राहनृपतिर्गयोनाममहाबलः ॥ ७ ॥ ॥ गयउवाच ॥ बलिंतस्मैनदास्यामिविनायुद्धंमहामते ॥ अल्पकालेनयदवोगतावृद्धिंभवादृशाः ॥ ८ ॥

नारदजी कहे हैं-ऐसें यादवनको ईश्वर प्रद्युम्न कलिंगराजकूं जीतिके मारवाडदेशकूं जातभयौ जैसें अग्नि जलमें जायहै ॥ १ ॥ पर्वतकौ किलौ जाकौ ऐसो धन्वदेशकौ राजा गय ताके पास यादवेश्वर प्रद्युम्न वाय जानकें उद्धवजीकूं भेजतोभयौ ॥ २ ॥ साक्षात् बुद्धिमान् उद्धव वो पर्वतके दुर्गमें गयो सभामें जायकें गयराजाते बोलो कि, हे महामते ! हे राजन् ! तुम सुनौ ॥ ३ ॥ यादवनमें इन्द्र राजराजेश्वर उग्रसेन महाराज जंबूद्वीपके राजानकूं जीतकें राजसूय यज्ञ करैगौ ॥ ४ ॥ परिपूर्णतम साक्षात् स्वयं श्रीकृष्णचंद्र अखिल ब्रह्मांडनके पति स्वयं भगवान् हरि ताके मंत्री भयेहैं ॥ ५ ॥ तिनने धनुषधारीनमें श्रेष्ठ प्रद्युम्न भेज्यौहै साक्षात् ताकूं अपने कुलकी कुशलके कारण जलदी भेंट लैकें चलौ ॥ ६ ॥ नारदजी कहेहै-ऐसें सुनिकें बल, वीर्य, मदते उद्धत ये गय राजा कछू एक कुपित हैकें महाबली उद्धवते यह बोल्यौ ॥ ७ ॥ गयराज बोलो कि

हे महामते ! युद्ध करे विना भेट तौ मैं नहीं देऊंगो तुमसरीके यादवनकी अब थोड़े दिनते बढ़वार भईहै ॥ ८ ॥ ऐसें सुनिकें उद्धवजी सब यादवनके सुनत प्रद्युम्नते गयराजाके वचन सब कहतोभयो ॥ ९ ॥ ताही समय रुक्मिणीकौ बेटा गिरिदुर्गकूँ गयौ तब गयराजा वाकी सेनाते और यादवनकी सेनाते घोर युद्ध होतोभयो ॥ १० ॥ तब हाथीनके पांयनते वृक्षनकौ और नगरवासीनकौ चूर्ण करतो दो अक्षौहिणी सेना लैके ये गयराजा युद्ध करिवेकूं आयो ॥ ११ ॥ तब रथीनते रथी लड़े हाथीके सवारनते हाथीवारे प्यादेनते प्यादे और सवारनते सवार लड़नलगे ॥ १२ ॥ पैने पैने बाणनतें ढाल, तरवार, खड्ग, पोलादी गदा, पटा, फरसा, बर्च्छी, तोप इनते लड़नलगे ॥ १३ ॥ यादवनके मारेभये गयराजाके योद्धा भयभीत हैगये अपने अपने रथनकूं छोड़िछोड़िकें दशों दिशानमें भाजिगये ॥ १४ ॥ तब महाबली गय अपनी सेनाको भजी देखिकें इकलौही

इत्युक्तउद्धवोराजञ्छंबरारिंसमेत्यसः ॥ सर्वेषांयादवानांचशृण्वतांप्रशशंसह ॥९॥ तदैवरुक्मिणीपुत्रोगिरिदुर्गंसमाययौ ॥ तत्सैन्यैर्यादवैःसार्द्धंघोरंयुद्धंबभूवह ॥ १० ॥ चूर्णयन्गजपादैश्चनागरान्भूजनान्द्रुमान् ॥ अक्षौहिणीभ्यांसंयुक्तोगयोयोद्धुंविनिर्ययौ ॥११॥ रथिनोरथिभिस्तत्र गजवाहागजैःसह॥ अश्ववाहैरश्ववाहावीरावीरैःपरस्परम् ॥ १२ ॥ युयुधुस्तीक्ष्णबाणौघैश्चर्मखड्गगदर्ष्टिभिः ॥ पाशैःपरश्वधैराजञ्छतघ्नीभिर्भुशुंडिभिः ॥ १३ ॥ मन्यमानाश्चयदुभिर्गयवीराभयातुराः ॥ सर्वेस्वंस्वंरथंत्यक्त्वादुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ १४ ॥ पलायमानेस्वबलेगयोनाममहाबलः ॥ एकाकीप्रययौयोद्धुंधनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ १५ ॥ दीप्तिमान्कृष्णपुत्रस्तुधनुर्बाणैरिपोर्हयान् ॥ एकेनसारथिंजघ्नेद्वाभ्यांकेतुंसमुच्छ्रितम् ॥ १६ ॥ रथंचबाणविंशत्याकवचंपंचभिःपुनः॥ धनुस्तस्यापिचिच्छेदशतबाणैर्महाबलः ॥१७॥ गयोन्यद्धनुरादायदीप्तिमंतंहरेःसुतम् ॥ जघानबाणविंशत्याजगर्जघनवद्बली ॥ १८ ॥ तत्प्रहारेणसमरेकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ दीप्तिमानथजग्राहशक्तिंज्योतिर्मयींदृढाम् ॥ १९ ॥ चिक्षेपभ्रामयित्वातांगयाख्यायमहात्मने ॥ सापितद्धृदयंभित्त्वापपौचरुधिरंमहत् ॥ २० ॥ गयोपिपतितोराजन्मूर्च्छितोऽभूद्रणांगणे ॥ दीप्तिमांश्चधनुष्कोटयाकर्षयंस्तद्बलेरिपुम् ॥ २१ ॥ प्रद्युम्नस्यपुरःप्रागात्कद्रुजंगरुडोयथा ॥ नरदुंदुभयोनेदुर्देवदुंदुभयस्तदा ॥ आकाशाद्ववृषुर्देवाःपुष्पवर्षाणिपार्थिवाः ॥ २२ ॥

वारंवार धनुषकूँ टंकार करतो युद्ध करिवेकूँ आयौ ॥ १५ ॥ तब दीप्तिमान् नामको श्रीकृष्णको बेटा चार बाणनते तो घोड़ानकूं मारतभयौ एक बाणते सारथीकूँ और दो बाणनते ऊंची ध्वजाकूँ काटतोभयौ ॥ १६ ॥ पच्चीस बाणनते रथकूं पांच बाणनते कवचकूं और सौ बाणनते धनुषकूं काटके डारदेतोभयौ ॥ १७ ॥ तब गयराजा और धनुषकूं लैकें बीस बाणनते भगवान्कें पुत्र दीप्तिमान्कूं मारतभयौ फिर मेघसों गर्जनलग्यौ ॥ १८ ॥ तिन बाणनते नेंक व्याकुलमन हैकें तेजोमयी जो दृढ़ शक्ति है ताहि लेतोभयौ ॥ १९ ॥ भ्रमायके वह शक्ति गयके मारी सो शक्ति वाके हृदयकूँ फाड़कें बहुत रुधिर पीवतीभयी ॥ २० ॥ गय वा शक्तिके मारे मूर्च्छित हैके रणके आंगनमें जायपरयौ तब दीप्तिमान् अपने धनुषकी नोंकते गरेमें डारि खचेरतो ॥ २१ ॥ प्रद्युम्नके अगारी लैगयौ जैसे सर्पकूं गरुड लैजायहै तब तो नरदुंदुभीहू बजनलगी और देव

दुंदुभीहू बजनलगी आकाशमेंते देवता पृथ्वीमेंते पार्थिव पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ २२ ॥ जब गयराजा होशमें आयो. फेर आयकें प्रद्युम्नके चरणनकौ पूजन कर्यो भेट दीनी फिर श्रीकृष्णकौ बेटा शंबरासुरको मारनवारो प्रद्युम्न अवंतिका पुरीकूँ चल्यौगयौ जैसें सुनहरी कलीपै भौरा जायहै ॥ २३ ॥ वहांकौ मालवेको जयसेन राजा प्रद्युम्नकूँ आयौ सुनिकें पूजन करतभयौ और मालव देशकौ राजा बूढेनकूं संग लैकें भेट देतोभयौ हे मैथिल ! प्रद्युम्नके प्रभावकौ जाननहारौ है ॥ २४ ॥ कृष्णको बेटा महात्मा अपने, बाबाकी बहन जो राजाधिदेवी है ताकूँ नमस्कार करिकें विंद अनुविद जे वाके बेटा तिनते मिलकें और जे मालवेके मनुष्य हैं तिनते मिलकें शोभित भयो ॥ २५ ॥ तब धनुर्धारी नमें श्रेष्ठ जो प्रद्युम्न है सो माहिष्मती पुरीकूँ जातोभयौ अपनी सेना जो यादव तिनकूं संग लैकें नर्मदानदीकूँ देखतोभयो ॥ २६ ॥ जो नर्मदा जलनकी लहरीनते राजिरहीहै शृंगारतिलका जैसे और पुष्पनके समूहनकूँ,वहैहै बँधी भई उष्णिग् (-पगडी ) को जैसे ॥ २७ ॥ वेतनके बांसीके वृक्षनते माधवीके प्रफुल्लित वृक्षनकरकें अत्यंत शोभित है

तदैवतेनापिसमर्चितांघ्रिःश्रीकृष्णपुत्रोनृपशंबरारिः ॥ अवंतिकांसप्रययौमहात्माश्रीकर्णिकांस्वर्णमयीमिवालिः ॥ २३ ॥ श्रुत्वागतंतंजय सेनराजः समर्चयामाससमालवाधिपः ॥ आनीयवृद्धान्सुबलिंमहात्मनेप्रधर्षितोमैथिलतत्प्रभाववित् ॥ २४ ॥ राजाधिदेवींस्वपितुःपितुः स्वसांप्रणम्यतांकृष्णसुतोमहामनाः ॥ विंदानुविंदौपरिरभ्यतत्सुतौबभौवृतोमालवदेशसंभवैः ॥ २५ ॥ प्रद्युम्नोधन्विनांश्रेष्ठःपुरींमाहिष्मतीं ययौ ॥ यादवैःस्वबलैःसार्द्धंनर्मदांसददर्शह ॥ २६ ॥ राजितामंबुकल्लोलैःशृंगारतिलकामिव ॥ वहंतींपुष्पनिचयमुष्णिहंमुद्रिकामिव ॥ ॥ २७ ॥ वेतसीवेणुतरुभिःपुष्पितैर्माधवैर्वृतैः ॥ स्फुरद्भिर्मूर्तिमद्भिश्चदेवैःस्वर्गनदीमिव ॥ २८ ॥ तत्तीरेशिबिरैर्युक्तःप्रद्युम्नोयादवेश्वरः॥ स्थि तोभूद्यादवैःसाकंदेवैरिंद्रइवप्रभुः॥२९॥ इंद्रनीलोमहाराजज्ञानीमाहिष्मतीपतिः ॥ स्वदूतंप्रेषयामासप्रद्युम्नायमहात्मने :॥३०॥ प्रद्युम्नराजशि बिरेदूतोनत्वाकृतांजलिः ॥ उवाचवचनंतत्रसर्वेषांशृण्वतांनृप ॥३१॥॥ दूतउवाच ॥॥ हस्तिनापुरनाथेनधार्तराष्ट्रेणधीमता ॥ स्थापितोऽति बलोवीरोबलिंकस्मैनदास्यति ॥३२॥ सुयोधनायचेच्छाभिर्द्रव्यंयच्छतिमाबलात्॥योद्धव्यंचभवद्भिश्चविफलोहिरणोऽत्रवै ॥३३॥ ॥श्रीप्रद्युम्न उवाच ॥ ॥ यथागयोदूतकलिंगराड्यथातथाभिभूतोपिबलिंप्रदास्यति ॥ नृपंनजानातिमहोग्रसेनकंमाहिष्मतीशोऽयमतीवराजराट् ॥३४॥

जैसें देवतानकरकें मंदाकिनी शोभाकूँ प्राप्त होयहै ॥ २८ ॥ ताके तीरपै यादवेश्वर प्रद्युम्ननें यादवनके संग डेरा करदीने जैसें देवतानके प्रभु इन्द्र डेरा करदेयहै ॥ २९ ॥ तब इन्द्रनील नाम हे महाराज ! बडो ज्ञानी माहिष्मतीकौ पति प्रद्युम्न महात्माके पास अपने दूतकूं भेजतोभयौ ॥ ३० ॥ तब ये दूत प्रद्युम्नके डेरानमें आयकें हाथ जोड़ दंडवत् करकें सबनके सुनत हे नृप ! यह वचन बोल्यौ ॥ ३१ ॥ कि, हस्तिनापुरके मालिक बुद्धिमान् धृतराष्ट्रनें अतिबली वीर बैठार्यौहै सो काहूकूं भेट नहीं देयहै ॥ ३२ ॥ सुयोधनकूं अपनी इच्छाते द्रव्य देयहै कछू जबरदस्ती नहीं देयहै तुम युद्ध करौ पर ये रण तुम्हारौ यहां विफल है ॥ ३३ ॥ तब प्रद्युम्न बोले कि, हे दूत ! जैसें कलिंग राजकौ जब माजनों बिगड्यौ तब भेंट दई तैसेही यह अपनों तिरस्कार करायकें भेट देयगौ उग्रसेनराजाकूं नहीं जानें है क्योंकि, ये माहिष्मतीकौ राजा राजानकोहू राजा है॥३४॥

नारदजी कहें है कि, ऐसें दूत सुनकें सभामें आयकें माहिष्मतीके पतितें प्रद्युम्नकौ कह्यौ वचन कहतो भयौ ॥ ३५ ॥ फिर यादवनकी उद्भट सेनाकूँ देखकें माहिष्मतीकौ पति पांच हजार हाथी दश लक्ष घोड़ा जीतनहारे दश हजार रथ लैकें निकस्यौ ॥ ३६ ॥ फेर प्रद्युम्नके निकट आयकें महात्मा प्रद्युम्नकूं भेट देतभयौ ॥ ३७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां माहिष्मतीविजयो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ नारदजी कहें हैं कि, प्रद्युम्न महावीर्य माहिष्मतीके पतिकूँ जीतकें अनंतर बड़ी फौजकूं खेंचतो गुजरातके राजाके यहां आवतोभयौ है ॥ १ ॥ गुर्जरदेशकौ महाबली ऋष्य नाम राजा हो ताकूं सेनाते चारों बगलते घेरलीनों जैसे गरुड़ चोंचते सर्पकूँ घेरलेयहै ॥२॥ जल्दीही वाते भेट लैकें यादवेंद्र महाबली बड़ी फौजकूं लियें चेदिदेशकूं आयौ ॥ ३ ॥ वहां दमघोष चँदेलीकौ राजा वसुदेवकौ बहनेऊ हो शिशुपाल वाकौ बेटा कृष्णकौ शत्रु

॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ उक्तोदूतस्तदैवाशुगत्वामाहिष्मतीपतिम् ॥ सभायांकथयामासप्रद्युम्नकथितंवचः ॥ ३५ ॥ यदूनामुद्भटं सैन्यंवीक्ष्यमाहिष्मतीपतिः ॥ गजानांपंचसाहस्रंहयानांनियुतंशुभम् ॥ ३६ ॥ रथानामयुतंजैत्रंनीत्वाराजाविनिर्गतः ॥ बलिंददौस मेत्याशुप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ ३७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेमाहिष्मतीविजयोनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारद उवाच ॥ ॥ प्रद्युम्नोथमहावीर्योजित्वामाहिष्मतीपतिम् ॥ विकर्षन्महतींसेनांगुर्जरराजंसमाययौ ॥ १ ॥ गुर्जरस्याधिपंवीरमृष्यंनामम हाबलम् ॥ जग्राहसेनयाकार्ष्णिस्तुंडेनाहिंयथाविराट् ॥ २ ॥ सद्यस्तस्माद्बलिंनीत्वायादवेंद्रोमहाबलः ॥ विकर्षन्महतींसेनांचेदिदेशांस्त तोययौ ॥ ३ ॥ दमघोषश्चेदिराजोवसुदेवस्वसुःपतिः ॥ शिशुपालस्तस्यपुत्रःकृष्णशत्रुःप्रकीर्तितः ॥ ४ ॥ अभीयायमहाबुद्धिर्दमघोषंमहाब लम् ॥ नत्वाप्राहमहाबुद्धिमुद्धवोबुद्धिसत्तमः ॥ ५ ॥ ॥ उद्धवउवाच ॥ ॥ राजन्देहिबलिंतस्माउग्रसेनायभूभृते ॥ विजित्यनृपतीन्यो ऽसौराजसूयंकरिष्यति ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्थंनिशम्यवचनंदमघोषसुतःखलः ॥ स्फुरदोष्ठोमन्युपरःप्राहेदंसदसित्वरम् ॥ ७ ॥ ॥ शिशुपालउवाच ॥ ॥ दुरत्ययाकालगतिरहोचित्रमिदंजगत् ॥ विधेःकालात्मकस्यापिप्राजापत्येभवेत्कलिः ॥ ८ ॥ क्वराजहंसःक्वकाकःक्वमूर्खःक्वचपण्डितः ॥ भृत्याविजेष्यंतिनृपंचक्रवर्तिनमीश्वरम् ॥ ९ ॥ ययातिशापाद्यदवोभ्रष्टराज्यपदाःस्मृताः ॥ रा ज्यंस्वल्पंजलंप्राप्यप्रोच्छलंत्यापगाइव ॥ १० ॥ अवंशसंभवोराजामूर्खपुत्रोहिपंडितः ॥ निर्धनश्चधनंप्राप्यतृणवन्मन्यतेजगत् ॥ ११ ॥

विख्यात है ॥ ४ ॥ तब महाबुद्धि उद्धवजी बुद्धिमाननमें श्रेष्ठ दमघोषके पास आयकें दंडवत् कर बोले है ॥ ५ ॥ उद्धवजी बोले कि, हे राजन् ! उग्रसेन राजाकूं बलि दीजिये जो सब राजनकूं जीतकें राजसूय यज्ञ करै है ॥ ६ ॥ नारदजी कहें है-ऐसे सुनिके दमघोषको बेटा बडो दुष्ट क्रोधमें भरिआयो होठ फड़कनलगे क्रोधमें मग्न हैके सभामें जल्दीते यह बोल्यो ॥ ७ ॥ शिशुपाल बोलो अहो ! कालकी गति बड़ी दुरत्यय है यह जगत् बड़े अचंभेकौ है जो कालात्मा ब्रह्माते कुम्हार झगड़े है के प्रजापति मैं हूं के तू है ॥ ८ ॥ कहां राजहंस कहां कौआ कहां मूर्ख कहां पण्डित देखौ चक्रवर्ती राजानकूं आज चाकर जीत्यौ चाहे हे ॥ ९ ॥ ययाति राजाके शापते यादवनकौ भ्रष्ट राज्य हैगयौ है सो थोड़ौसौ राज्य पायके ऐसे उछडे है जैसे थोरेसो जलको पायके तुच्छ नदी उछरैहै ॥ १० ॥ अवंशमें उत्पन्नभयो राजा और मूर्खकौ बेटा पंडित और दरिद्री धन

पायकें ये तीनों जगत्कूं तिनकाके समान गिनें हैं ॥ ११ ॥ उग्रसेन कै दिनकौ राजा है जाको श्रीकृष्ण मन्त्री बन्यो है सो कृष्णनेही वाहि जोरावरी राजा बनाय दीनो है ॥१२॥ जाकौ मंत्री वासुदेव है जो जरासन्धके भयके मारे अपनी मथुरापुरीकूँ छोडकें समुद्रमें जाय दुबक्यौ है ॥ १३ ॥ जाको नन्द नाम अहीरकौ बेटा कह्यौ कहेंहैं और वसुदेव जाको अपनोही बेटा मानें है जाकूँ नेंकहू शरम नहीं आवै है ॥ १४ ॥ और वसुदेव तो गोरो है यह कारौ कहांते आयो और बाबाहू गोरो है सो देखो ये एक दुःख एक हँसी है ॥१५॥ मैं ताके बेटा प्रद्युम्नकूँ यादवनकूं और वाकी सेनाकूं जीतकें अयादवी पृथ्वी करिवेकूं द्वारकाकूं जाऊंगो ॥ १६ ॥ नारदजी कहें हैं कि, ऐसे कहिके धनुष लैकें अक्षय बाणनके तर्कस लैकें चलवेकूं जब उद्यत भयौ तब दमघोष बेटाते बोल्यौ कि, ॥ १७ ॥ बेटा मैं कहूं ताहि तू सुन क्रोध मति करै मति करै हाल बिगर समझे जो कोई काम करे है

उग्रसेनःकतिदिनैराजत्वंसमुपागतः ॥ मंत्रिणावासुदेवेनपूजितःसबलान्नृपः ॥ १२ ॥ तस्यमंत्रीवासुदेवोजरासंधभयाद्रुतः ॥ मथुरांस्वपुरींत्य क्त्वासमुद्रंशरणंगतः ॥ १३ ॥ आभीरस्यापिनन्दस्यपूर्वंपुत्रःप्रकीर्तितः ॥ वसुदेवोमन्यतेतंमत्पुत्रोयंगतत्रपः ॥ १४ ॥ वसुदेवाद्गौरवर्णादयं श्यामःकुतोऽभवत् ॥ पितामहोऽपिगौरश्चदुःखहास्यमिदंवचः ॥ १५ ॥ प्रद्युम्नंतत्सुतंजित्वासबलंयादवैःसह ॥ कुशस्थलींगमिष्यामिमहींक र्तुमयादवीम् ॥ १६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाधनुरादायतूणौचाक्षयसायकौ ॥ गंतुमभ्युद्यतंवीक्ष्यचेदिराजस्तमब्रवीत् ॥१७॥ ॥ ॥ दमघोषउवाच ॥ ॥ शृणुपुत्रप्रवक्ष्यामिक्रोधंमाकुरुमाकुरु ॥ अकस्मादाचरेत्कार्यंनसिद्धिंविंदतेह्यसौ ॥ १८ ॥ धर्मार्थकाममोक्षा णांसाधनंनक्षमासमम् ॥ तस्मात्सामप्रकर्तव्यंसाम्नोनसदृशंसुखम् ॥ १९ ॥ दानेनराजतेसामदानंसत्क्रियसयापुनः ॥ सत्क्रियापियथायोग्यं गुणंसंप्रेक्ष्यराजते ॥ २० ॥ यादवाश्चेदिपाश्चैवज्ञातिसंबंधिनःस्मृताः ॥ चेदिपानांचवृष्णीनांकलिंनेच्छामितत्त्वतः॥ २१ ॥ ॥ श्रीनारदउ वाच ॥ ॥ शिशुपालोबोधितोपिदमघोषेणधीमता ॥ नोवाचकिंचिद्विमनास्तूष्णींभूतोमहाखलः ॥ २२ ॥ श्रुतिश्रवाश्चेदिपराजराज्ञीस्व साशुभाशूरसुतस्यराजन् ॥ समेत्यपुत्रंशिशुपालसंज्ञंप्रत्याहसम्यग्विनयान्वितासा ॥ २३ ॥ ॥ श्रुतिश्रवाउवाच ॥ ॥ मापुत्रखेदंकुरुता त्कदाचिन्माभूत्कलिश्चेदिपयादवानाम् ॥ तेमातुलोयंकिलशूरसूनुर्भ्राताचतेतत्सुतएवकृष्णः ॥ २४ ॥

वाकौ वो काम सिद्धि नहीं होयहै ॥ १८ ॥ धर्म अर्थ काम मोक्ष सबकौ साधन क्षमाकी बराबर दूसरो कोई नहीं है ताते शांतिही करनी योग्य है, शांतिके समान अन्य सुख नहीं हैं ॥ १९ ॥ दानकरकें तौ सामको शोभा होयहै श्रेष्ठ क्रियाते दानकी शोभा है वा सत्क्रियाहूकी यथायोग्य गुणनतेही शोभा होयहै ॥ २० ॥ यादव और चेदिप जे हैं वे सब जातिके संबन्धी है याते यादवनकी और चैद्यनकी मैं तत्त्वते क्लेशकी इच्छा नहीं करूंहूं ॥ २१ ॥ नारदजी कहें हैं कि, शिशुपालकूँ दमघोष बुद्धिमाननें ज्ञानहू करायौ तौहू चुप्प हैगयौ महादुष्ट उदास हैके कछू नहीं बोल्यौ ॥ २२॥ तब श्रुतिश्रवा चँदेलीके राजाकी रानी वसुदेवकी बहन वो हे राजन् ! अपने बेटा शिशुपालके निकट आयके बड़ी नम्रताते यह वचन बोली ॥ २३ ॥ श्रुतिश्रवा बोली कि, हे पुत्र ! तू रंज मत करै देखि काहू चेदिपनमें ओर यादवनमें क्लेश नहीं होय और देख ये वसुदेव तेरौ मामा है और वाकौ बेटा जो

श्रीकृष्ण है सो तेरौ भैया है ॥ २४ ॥ वा कृष्णंके बेटा प्रद्युम्नते आदिलैकं जे यहां बडेबडे वीर शतशः आये हैं तिनकौ मोय सत्कार करनों और लाड़ लाड़यवोही योग्य है लड़वेके योग्य नही है ॥ २५ ॥ मेरौ स्नेह है मै आयेनकूं उनको तेरे संग लेवेकूँ जाऊंगी क्योंकि, बहुत दिनानते मेरी उनको देखवेकी उत्कंठा है सो उत्सवते लाऊंगी ऐसौ वखत फेर न मिलैगौ २६ ॥ तब शिशुपाल यह बोल्यौ कि, राम कृष्ण मेरे वैरी हैं और यादवहू मेरे वैरी हैं उन सबकूं मारूंगो जिननें मेरौ तिरस्कार कर्यौहै ॥ २७ ॥ पहिलें कुंडिनपुरमें इननें मेरौ अपराध-कीनो है मेरौ विवाह बन्द करदीनों याते राम कृष्ण मेरे वैरी हैं ॥ २८ ॥ जो तुम दोनों यादवनकी पक्ष करौगे तौ तोकूँ और पिताकूं बेड़ी डारके बंदीखानेमें दैदेऊंगो ॥ २९ ॥ जैसै कंसनें अपने माबापकूं दैदीने है या कै तुमकूं, मारडारूंगो मेरी सौगंद बहुत बुरी है कभी झूठी होती नहीं है ॥ ३० ॥ नारदजी

तस्यात्मजायेऽत्रसमागतास्तेप्रद्युम्नमुख्याःशतशोमहांतः ॥ सम्पूजनीयाश्चमयाभवद्भिःसंलालनीयानहियुद्धयोग्याः ॥ २५ ॥ अहंगमिष्यामिसहार्द्रचित्तानेतुंत्वयाततसमागतांस्तान् ॥ द्रष्टुंचिरोत्कण्ठमनामहोत्सवैर्नैताद्दशोयंसमयःकदाचित् ॥ २६ ॥ ॥ शिशुपालउवाच ॥ ॥ ममशत्रूरामकृष्णौयदवःशत्रवश्चमे ॥ घातयिष्यामितान्सर्वान्यैरहंतुतिरस्कृतः ॥ २७ ॥ पुरावैकुंडिनपुरेयाभ्यांमेहेलनंकृतम् ॥ विवाहोवारितोमेवैरामकृष्णावरीमम ॥ २८ ॥ यदितेषांयादवानांयुवांपक्षंकरिष्यथः ॥ तदात्वांसहपित्राचनिगृह्यनिगडैर्दृढैः ॥ २९ ॥ कारागारेकारयामिकंसःस्वपितरौयथा ॥ अन्यथाचेद्वधिष्यामिशपथोमेतुदुर्घटः ॥ ३० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तद्वचःपरुषंश्रुत्वातूष्णींयातेऽथचेदिपे ॥ तद्वचःस्वबलंप्राप्यप्राहसर्वंयथोदितम् ॥ ३१ ॥ वाहिनीध्वजिनीचैवपृतनाक्षौहिणीयुता ॥ चतुर्धाशिशुपालस्यसेनायुक्ताबभूवह ॥ ॥ ३२ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ वाहिन्याद्याश्चयासेनास्तत्संख्यांवदमेप्रभो ॥ ऋषयोहिप्रजानंतिभूतंभव्यंभवत्परम् ॥ ३३ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ शतंद्विपानांरथिनांसहस्रंशतसंयुतम् ॥ अयुतंतुरगाणांचपत्तीनांलक्षमेवच ॥ ३४ ॥ सेनायालक्षणंस्वल्पंद्विगुणंचतुरंगिणी ॥ चतुःशतंद्विपानांचरथानामयुतंतथा ॥३५॥ चतुर्लक्षंहयानांचपत्तीनामेककोटयः ॥ लोहकंचुकसंयुक्ताःसमर्थबलवाहनाः ॥३६॥ शस्त्रास्त्रज्ञायत्रशूरावाहिनीसाबुधैःस्मृता ॥ वाहिन्याद्विगुणीभूताध्वजिनीसाप्रकीर्तिता ॥ ३७ ॥

कैहहै कि, ऐसें वाको कठोर वचन सुनकें जब ये दोनों चुप्प हैरहे तब वा वचनकूं सुनकें उद्धवजीने अपनी सेनामें आयकें सब ज्योंकोत्यों हाल कह्यौ ॥ ३१ ॥ वाहिनी और ध्वजिनी और पृतना और अक्षौहिणी ये चार प्रकारकी शिशुपालकी सेना सजी ॥ ३२ ॥ बहुलाश्व राजा पूछैहै कि, हे प्रभो ! जो वाहिनी आदि चार बताईं इन चारोंनकी संख्या कहो ऋषीश्वर भूत भविष्य वर्तमान तीनो कालकूं जानैंहै ॥ ३३ ॥ नारदजी कैहहैं–सौ हाथी ग्यारहसौ रथ दशहजार घोड़ा एक लाख प्यादे ॥ ३४ ॥ यह तौ सेना है और दूनी अर्थात् दोसौ हाथी, बाईससौ रथ, बीसहजार सवार, दो लाख प्यादे यह चतुरंगिणी है चारसौ हाथी, दश हजार रथ ॥ ३५ ॥ चार लाख घोड़ा, किरोड़ प्यादे, लोहेकी जंजीरके अंगरखा वारे समर्थ जामें बल वाहन ॥ ३६ ॥ शस्त्र अस्त्रके जाननहारे जामे शूर वाको बुद्धिमान् वाहिनी कैहहै वाहिनीते द्विगुणी ध्वजिनी कहावैहै ॥ ३७ ॥

ध्वजिनीते द्विगुणी पृतना कहावैहै और पृतनाते दूनी अक्षौहिणी कहीजायहै और साहसी होयहै वो शूर कहावैहै और सौ शूरनते लड़ै सो सामंत होयहै॥३८॥जो सौ सामंतनको धारण करै सो संग्राममे गजी कह्योहै सारथीकी, रथकी, घोड़ानकी संग्राममें रक्षा करै सो रथी होयहै ॥३९॥और जो सेनाकी बाणनसो रक्षा करै और वैरीनकूं रणमें मारतोजाय सो महारथी॥ ४०॥ और जो इकलोही एक अक्षौहिणीके संग युद्ध करै और अपनी सेनाकी रक्षा करै सो अतिरथी मानो है ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां गुजरातचेदिदेशगमनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ नारदजी कहैहैं कि, अब ये शिशुपाल ऐसे चन्द्रिकापुरते निकस्यो माता पिताकौ तिरस्कार करिकें खोटेनकौ ऐसौही स्वभाव होयहै ॥ १ ॥ वाहिनी और ध्वजिनीकूँ लैकें द्युमत् और शक्र ये दोनो निकसे पृतना और अक्षौहिणीकूँ लैकें तब रंग, पिग इनके संगमें दोनों मंत्री चलेहै ॥

ध्वजिन्याद्विगुणीज्ञेयाकविभिःकथितापुरा ॥ ससाहसोपिशूरःस्यात्सामंतःशतशूरभृत् ॥ ३८ ॥ सामंतानांशतंबिभ्रत्सगजीकथितोमृधे ॥ समरेसारथिंचाश्वान्रथंरक्षद्रथीचयः ॥ ३९ ॥ सेनांरक्षतियोबाणैःकथ्यतेसमहारथी ॥ स्वसेनांरक्षयञ्छत्रून्सूदयन्रणमण्डले ॥ ४० ॥ योक्षौहिण्यासमंयुद्धंचेत्सदासोऽतिरथीस्मृतः ॥ ४१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेश्रीनारदबहुलाश्वसंवादेगुर्जरचेदिदेशगमनंनामसप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ निर्गतःशिशुपालोऽसौसबलश्चंद्रिकापुरात् ॥ पितरौतौतिरस्कृत्यस्वभावोह्यसतामयम् ॥ ॥ १ ॥ वाहिनीध्वजिनीभ्यांचद्युमच्छक्रौविनिर्गतौ ॥ पृतनाक्षौहिणीभ्यांतौरंगपिंगौचमंत्रिणौ ॥ २ ॥ शिशुपालमहासैन्यंप्रलयाब्धिसमंनृप ॥ संवीक्ष्ययदवस्तर्तुंचाजग्मुःकृष्णपोतकाः ॥ ३ ॥ वाहिनीसहितःपश्चाद्द्युमान्नामामहाबलः ॥ युयुधेयादवैःसार्द्धंशिशुपालप्रणोदितः ॥ ४ ॥ द्वयोश्चसैन्ययोर्बाणैरंधकारोऽभवद्रणे ॥ हयपादरजोवृन्दैःप्रोत्थितैश्छादयन्नभः ॥ ५ ॥ हयाश्चनृपधावंतःप्रोत्पतंतोद्विपान्प्रति ॥ द्विपाश्चसक्षतायुद्धेपातयंतःपदैर्द्विषः ॥ ६ ॥ शुण्डादण्डस्यफूत्कारैर्मर्दयंतइतस्ततः ॥ कस्तूरीपत्रसिंदूररक्तकंबलमंडिताः ॥ ७ ॥ बाणैर्गदाभिःपरिघैःखड्गैःशूलैश्चशक्तिभिः ॥ छिन्नांगाःपत्तयःपेतुश्छिन्नबाह्वंघ्रिजानवः ॥ ८ ॥ कश्चित्तीक्ष्णासिनाराजन्हयान्युद्धेद्विधाकरोत् ॥ केचिद्दंतान्संगृहीत्वाकुंभेषुकरिणांगताः ॥ ९ ॥

तब शिशपालकी बड़ी सेनाको प्रलयकौ जैसौ समुद्र तैसीकों देखकें यादव तरिबेको समर्थ होतेभये श्रीकृष्णही है जहाज जिनकौ ॥ ३ ॥ वाहिनी करिकें सहित द्युमान यादवनके संग युद्ध करतभयौ शिशुपालकौ प्रेरयौभयौ ॥ ४ ॥ दोनोंनकी सेनानके बाणनकरिकें रणमें अंधकार हैगयौ घोड़ानके खुरनकी रजके बुकाटे जो उड़े गये ॥ ५ ॥ हे नृप ! घोड़ा जे हैं वे धावते वैरीनके हाथीनपै पडैहैं और घायल भये हाथी वे पायनते वैरीनकूं पटकते भाजैहैं ॥ ६ ॥ सूंड़की फुंकारनते कस्तूरीकी पत्रभंगी रचना सिंदूर और लाल बनात करिकें मंडित है ॥ ७ ॥ बाण, गदा, परिघ, खड्ग, त्रिशूल, बरछी, तिनते कटीहैं भुजा, चरण, प्यादे जाय परैहैं ॥ ८ ॥ कोई पैनी तरवारते घोडानके दो २ टूक करदेतेभये और कोई दांत पकर हाथीनपै चढ़िगये ॥ ९ ॥

कोई २ महावत समेत सिंहकी नाईं हाथी हाथीके सवारनकूं मारेंहै कोई२महावली हाथीनके झुंडनकूं फाँदफाँदकें प्रहार करेंहैं॥१०॥पराई सेनानपैं खड्गके प्रहार करेंहैं कोई२घोड़ान की पीठनपै नहीं दीखेहैं नटसे दीखेहै ॥ ११ ॥ तब वैरीकी सेनाकौ वेग देखकें अक्रूरजी आये तिनने बाणनते आकाश ढकदीनौं तब बाणनके समूहनते वैरीननें अक्रूरकूं-ढक दियौ जैसे वर्षा सूर्यकूं ढकदेयहै ॥ १२ ॥ तब गांदिनीके बेटा अक्रूर तरवारते बाणनके पटलकूं काटकें क्रोधते मूर्च्छितभये वा द्युमानकूं बरछीते मारतेभये ॥ १३ ॥ ता प्रहारते घायल हैके दो घड़ी तक ये द्युमान् मूर्च्छा खायकें जायपरयौ फिर ये शिशुपालकौ सखा उठके युद्ध करनलग्यौ॥ १४ ॥ तब द्युमान्ने १ लाख भारकी गदा लैके अक्रूरकें हृदयमे मारी फिर घनसौ गर्जन लग्यौ ॥ १५ ॥ या चोटके मारे जब अक्रूरकौ कछू व्याकुल मन देखो तब युयुधान सात्यकि धनुष टंकारत चल्यौ आयो ॥ १६ ॥ सो एकही

आमात्यंहस्तिवाहंचमर्दयंतोमृगेंद्रवत् ॥ उल्लंघयंतःसहयागजवृन्दंमहाबलाः ॥ १० ॥ खड्गप्रहारंकुर्वंतोविदार्यपरसैनिकान् ॥ हयस्पृष्टानदृश्यंतेदृश्यंतेतेनटाइव ॥ ११ ॥ सैन्यवेगंचशत्रूणांदृष्ट्वाक्रूरःसमाययौ ॥ चकारदुर्दिनंबाणैर्बाणौघैश्चापिनिर्गतैः ॥ छादयामास चाक्रूरंवर्षासूर्यमिवांबुदः ॥ १२ ॥ जित्वातद्बाणपटलमसिनागांदिनीसुतः ॥ शक्त्याततािडतंवीरंद्युमंतंक्रोधमूर्च्छितम् ॥ १३ ॥ तत्प्रहारेणभिन्नांगोमूर्च्छितोघटिकाद्वयम् ॥ पुनरुत्थाययुयुधेशिशुपालसखाबली ॥ १४ ॥ गृहीत्वाथगदांगुर्वींलक्षभारविनिर्मिताम् ॥ तताड हृदिचाक्रूरंजगर्जघनवद्द्युमान् ॥ १५ ॥ अक्रूरेतत्प्रहारेणकिंचिद्व्याकुलमानसे ॥ युयुधानस्तदाप्रागाज्ज्याशब्दंकारयन्मुहुः ॥ १६ ॥ शिरस्तस्याशुचिच्छेदबाणेनैकेनलीलया ॥ पतितेद्युमतिह्याजौवीरास्तस्यविदुद्रुवुः ॥ १७ ॥ तदैवशक्तःसंप्राप्तोदृष्ट्वासेनांपलायिताम् ॥ शूलं चिक्षेपसहसायुयुधानायधीमते ॥ १८ ॥ युयुधानश्चबाणौघैस्तच्छूलंशतधाकरोत् ॥ शक्तोगृहीत्वापरिघंयुयुधानंतताडह ॥ १९ ॥ युयुधानोऽर्जुनसखःक्षणंमूर्च्छामवापह ॥ तदैववीरःसंप्राप्तःकृतवर्मामहाबलः ॥ २० ॥ शक्तस्यापिरथंसाश्वंबाणैश्चूर्णीचकारह ॥ शक्तोऽपिचूर्णयामासगदयातद्रथंपरम् ॥ २१ ॥ कृतवर्मारथंत्यक्त्वाशक्तंजग्राहरोषतः ॥ पातयित्वाभुजाभ्यांतंचिक्षेपनृपयोजनम् ॥ २२ ॥ शक्तेचपतितेयुद्धेशिशुपालप्रणोदितौ ॥ रंगपिंगौमंत्रिणौतौपृतनाक्षौहिणीयुतौ ॥ २३ ॥

बाणते युयुधानने द्युमान्कौ शिर काटके गेरदीनो द्युमानके मरेपै वाके वीर सब भाजगये ॥ १७ ॥ तबही सेनाकूँ भजी देख शक्त आयौ आयके यानें युयुधानके एक त्रिशूल मारयौ ॥ १८ ॥ वा त्रिशूलके युयुधानने बाणनते सौ टूक करदीने तब ये शक्त परिघ लैकें युयुधानकूँ मारतोगयौ ॥ १९ ॥ तब ये युयुधान अर्जुनकौ सखा एक क्षणकूँ मूर्च्छा खायगयौ तबही और कृतवर्मा महाबली आयो॥२०॥तब यानें शक्तके रथकौ घोड़ान समेत चूर्ण करदियौ तब शक्तनेहू कृतवर्माके रथकौ गदाते चूर्ण करिडारयो॥२१॥तब कृतवर्माने रथकूं छोड़िके रोषते शक्तकं पकडलीनो और पकरिके भुजानते हे नृप ! कृतवर्माने शक्तको चार कोसपै फेंकिदीयौ ॥२२॥ जब शक्त युद्धमें जायपरयौ तब शिशुपालके प्रेरेभये रंग,

पिंग दो मंत्री पृतना और अक्षौहिणी सेना लैके आये ॥ २३ ॥ बाणनकी वर्षा करते वैरीनको मर्दन करते संग्राममें आये हे मैथिलेंद्र ! जैसे अग्नि और आंधी आवेहैं ॥ २४ ॥ तब उद्भट सेनाकूं देखिके यादवेंद्र प्रद्युम्न कृष्णके समान पराक्रमी सभामें धनुष लैके वचन बोल्यो ॥ २५ ॥ कि, हे जन हो ! अगारी युद्धमें मै चलूंहूं क्योंकि, ये दोनों रंग पिंग महाबली दीखेहे ॥ २६ ॥ श्रीनारदजी कैहेहे कि, ऐसे सुनिकें बडी भुजानवारो जो भानु बडो बली कृष्णको बेटा नीतिको वेत्ता है वो सबके अगारी हेके भैयाते यह बोल्यो ॥ २७ ॥ भानु बोलो कि, जो त्रैलोक्य आयो दीखै तुमारे सन्मुख तोभी हे प्रभो ! तुमारे धनुषकी टंकार होयगी यामें संदेह नही ॥ २८ ॥ मै केवल एक या खड्गतेंई जैसै तरबूजेको काटै ऐसैंही इन दोनों रंगपिंगके शिरनको काटिके आऊंगो ॥ २९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां द्युमच्छक्तवधो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

बाणवर्षंप्रकुर्वतौमर्दयंतावरीन्मृधे ॥ आजग्मतुर्मैथिलेंद्रयथावातहुताशनौ ॥२४॥ उद्भटंतद्बलंवीक्ष्ययादवेंद्रपितुःसमः ॥ आदायचापंसदसि प्रद्युम्नोवाक्यमब्रवीत् ॥ २५ ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ अहंगमिष्यामिपुरोरंगपिंगमृधेजनाः ॥ रंगपिंगौचदृश्येतेमहाबलपराक्रमौ ॥ ॥ २६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एतच्छ्रुत्वामहाबाहुर्भानुःकृष्णसुतोबली ॥ सर्वेषामग्रतोभूत्वाभ्रातरंप्राहनीतिवित् ॥ २७ ॥ ॥ भानु रुवाच ॥ ॥ त्रैलोक्यंदृश्यतेप्राप्तंयदातेसंमुखेप्रभो ॥ तदातेचापटंकारोभविष्यतिनसंशयः ॥ २८ ॥ केवलेनापिखड्गेनशिरसीरंगपिंगयोः ॥ छित्त्वाचात्रप्रवेक्ष्यामिकलिंगशकलाविव ॥ २९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेद्युमच्छक्तवधोनामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाशत्रुहाभानुर्गृहीत्वाखड्गचर्मणी ॥ पदातिःप्रययौसैन्येवनेवन्यकरीवसः ॥ १ ॥ भानुखड्गेनशत्रूंस्ताञ्छिन्नबाहूंश्चकारह ॥ द्विपान्हयान्संमुखस्थान्पार्श्वस्थांश्चद्विधाकरोत् ॥२॥ खड्गद्वितीयोह्येकाकीरेजेछिंदन्नरीन्मृधे ॥ नीहारमेघपटलैर्भानुर्भानुरिवस्फुरन् ॥ ३ ॥ हस्तिनांछिन्नकुंभानांभानुखड्गेनमैथिल ॥ मुक्तानिपेतुश्चयथातारकाःक्षीणकर्मणाम् ॥ ४ ॥ लक्षमात्रेण तत्सैन्यंपातयित्वारणांगणे ॥ रंगपिंगोपरिप्रागाद्भानुर्वीरोमहाबलः ॥ ५ ॥ कृष्णदत्तेनखड्गेनरथौतौरंगपिंगयोः ॥ छित्त्वाहयान्सनेतृंश्चभानुर्युद्धेद्विधाकरोत् ॥ ६ ॥ खड्गौनीत्वारंगपिंगौतेडतुस्तमहोद्भटौ ॥ भानुचर्मगतौखड्गौभंगीभूतौबभूवतुः ॥ ७ ॥ भानुखड्गप्रहाणरेशिरसी रंगपिंगयोः ॥ युगपत्पेततुर्युद्धेतदद्भुतमिवाभवत ॥ ८ ॥

नारदजी कहै है ऐसे कहिके शत्रुहंता भानु ढाल, तरवार, लैके सेनामे प्यादोही चल्यो जैसे वनमें वनको हाथी जायहै ॥ १ ॥ तब ये भानु वा खड्ग करिके विन शत्रूनकूं, छिन्नभुजा करतोभयो हाथीनकूँ घोडानकूं जो जो सन्मुख आये और और पासकेनकू दोदो टूक करतोभयौ ॥ २ ॥ खड्गही है दूसरो जाके ऐसो ये इकलोही युद्धमे वैरीनकूँ काटतो भानु ऐसें राजतभयो जैसे कुहरकूं दूरि करिके सूर्य राजेहै ॥३॥ भानुके खड्गते कटे जे हाथीनके माथे तिनमेते गिरे जे मोती तिनकी टूटते जे क्षीणपुण्यवारे तारागण होयँ तैसी शोभा होतीभई ॥ ४ ॥ क्षणमात्रमेंई रणके आँगनमे वा सेनाकू पटकिके फिर ये भानु रंगपिंगके ऊपर आवतोभयो ॥ ५ ॥ कृष्णने दियो जो खड्ग है ताते रंगपिंगके घोडा सारथी समेत रथ तिनके दोदो टूक करतोभयो ॥ ६ ॥ तब उद्भट दोनो रंगपिंग खड्ग लैके वे भानुके खड्ग मारतेभये तब महोत्कट भानुकी ढालमें आयके दोनोंनके खड्ग खिलगये ॥ ७ ॥ फिर जो भानुने खड्ग

मारचौ ताके प्रहारतें रंगपिंग दोनोनके शिर एक संग कटिके जायपरे यह वा युद्धमें बडो अचंभौ भयो ॥ ८ ॥ तब ये भानु विन दोनोनके शिरनको लैकें प्रद्युम्नके सन्मुख विजय करिके आवतो भयो तब सेनाके नायक या वीर भानुकी बडी बडाई करनलगे ॥ ९ ॥ आकाशमे और पृथ्वीमें दुंदुभी बजनलगी जय जय शब्दतें सबने सत्कार करचौ देवतानकी करी पुष्पनकी वर्षा होनलगी ॥ १० ॥ रंगपिंगको मारचौ सुनिके शिशुपालकूं बडो क्रोध आयो तब ये जीतके रथमे वैठके शिशुपाल यादवनके सन्मुख आयो ॥ ११ ॥ मद जिनके चुचायहे, रत्ननते और बनातनते मंडित, सुनहरी अंबारी तिनकरके युक्त चंचल घंटानके शब्द करते जे हाथी ॥ १२ ॥ और विमानसे रथ, जिनमें वायुवेग घोडा जुडेभये, विद्याधरनके समान वीर, तिनके नादते पृथ्वीकूं शब्दित करत आयो ॥ १३ ॥ तब शिशुपालकी सेनाकूं देखके इन्द्रके दिये रथपे वैठके धनुर्धारिनमें

भानुस्तयोश्चशिरसीनीत्वाप्रद्युम्नसंमुखे ॥ आययौविजयीवीरःश्लाघितःसैन्यनायकैः॥९॥दिविदुंदुभयोनेदुर्नरदुंदुभिभिःसमम् ॥ अभूज्जयजयारावःपुष्पवर्षाःसुरैःकृताः ॥ १० ॥ रंगपिंगौमृतौश्रुत्वाशिशुपालोरुपान्वितः ॥ जैत्रंरथंसमारुह्ययदूनांसंमुखंययौ ॥११॥ मदच्युद्भिर्गजेर्दीर्घैर त्नकंबलमंडितैः ॥ स्वर्णनीडसमायुक्तैर्लोलघंटाक्वणत्स्वनैः॥ १२ ॥ रथैश्चदेवधिष्ण्याभैर्वायुवेगैस्तुरगमैः ॥ विद्याधरसमैर्वीरैर्नादयन्वसुधातलम् ॥ १३ ॥ शिशुपालबलंदृष्ट्वाशक्रदत्तेरथेततः ॥ सर्वेषामग्रतःकार्ष्णिः प्रययौधन्विनांवरः ॥१४॥ शंखंदध्मौहरेःपुत्रोदिशःखंनादयन्नृपः ॥ तेननादेनशत्रूणांकंपोऽभूद्धृदिमानद ॥ १५॥ शिशुपालमहासैन्येप्रासादइवदुर्गमे ॥ चक्रेनाराचसोपानंसहसारुक्मिणीसुतः ॥ १६ ॥ दमघोषसुतोधीमान्धनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ ब्रह्मास्त्रंसंदधेयद्वैदत्तात्रेयेणशिक्षितम् ॥ १७ ॥ प्रचंडंसर्वतस्तेजोदृष्ट्वाश्रीरुक्मिणीसुतः ॥ ब्रह्मास्त्रेणापितद्युद्धेसंजहारसलीलया ॥ १८ ॥ शिशुपालोमहाधीमानंगारास्त्रंसमादधे ॥ जामदग्न्येनयद्दत्तंमहेन्द्रेपर्वतेनृप ॥ १९ ॥ तस्मादंगारवर्षाभिःकार्ष्णिसेनातिविह्वला ॥ पर्जन्यास्त्रंमहादिव्यंतदाकार्ष्णिःसमादधे ॥ २० ॥ स्थूलाभिर्मेघधाराभिरंगाराःशांतिमाययुः॥ शिशुपालस्तदाक्रुद्धोगजास्त्रंतंसमादधे ॥ २१ ॥. यदगस्त्येनमुनिनाशिक्षितंमलयाचले ॥ महोद्भटागजादीर्घाःकोटिशस्तद्विनिर्गताः ॥ २२ ॥

श्रेष्ठ प्रद्युम्न सबके आगे जातोभयौ ॥ १४ ॥ हरिकौ बेटा शंख बजावतभयौ दिशानकें और आकाशको नादित करतो, ता नादते हे मानद ! शत्रूनके हृदयमे बडो कंप भयो ॥ १५ ॥ शिशुपालकी वो महासेना महलसी दुर्गम तामे सहजमेंही बाणनकी सिढी बनाय रुक्मिणीकौ बेटा चढिगयौ ॥ १६ ॥ तब दमघोषकौ बेटा बडो बुद्धिमान् बेरबेर धनुषकूं टंकारत ब्रह्मास्त्र चलायदेतभयौ जो ब्रह्मास्त्र याने दत्तात्रेयते सीखो हो ॥ १७ ॥ तब सब ओरते प्रचंड तेज देखकें या रुक्मिणीनंदननें अपने ब्रह्मास्त्रकरके सहजमेही उतारलेतभयो॥ १८ ॥ तब शिशुपाल बुद्धिमान्ने अङ्गारास्त्र चलायौ जो परशुरामने महेन्द्र पर्वतमे दीनों हो ॥ १९ ॥ तब अँगारनकी वर्षा करिके प्रद्युम्नकी सेना अति विह्वल हेगई तब प्रद्युम्नने पर्जन्यास्त्र चलायदीनों ॥ २० ॥ तब मोटी जो मेघकी वर्षा ता करिके अंगार शांत हेगये तब शिशुपालने क्रोधी हैके गजास्त्र चलायौ ॥ २१ ॥ जो अगस्त्यमुनिने मलयाचलपे सिखायो हो

तामेंते बडे बडे अद्भुत किरोड़न हाथी निकसे ॥ २२ ॥ वे प्रद्युम्न महात्माकी सेनाकूं मारनलगे यादवनकी सेनामें बडो हाहाकार शब्द भयो ॥ २३ ॥ तब रणमें बडाई करवे लायक प्रद्युम्न नृसिंहास्त्र चलावतभयो वा अस्त्रमेंते पृथ्वीकूँ झंकारत नृसिंह निकसे ॥ २४ ॥ कैसे है वे कि, दीप्यमान् है शिखा जिनकी, लंबे जिनके बाल, नखनते भयंकर, हुंकार शब्दनते नाद करत विन हाथीनकूं भक्षण करते एकदमसों हुंकारन लगे ॥ २५ ॥ उछरत उछरत गजकुंभनकूँ चीरके हाथीनके समूहकूं मर्दन कर वहीं अन्तर्धान हैगये ॥ २६ ॥ तब शिशुपाल महाबलीनें परिघ चलायौ सोहू यमदंडकरकें प्रद्युम्नने काटडारचौ ॥ २७ ॥ ताके अनन्तर शिशुपाल रोषमें भरचौ खांडो ढाल लैकें प्रद्युम्नके ऊपर धायौ, पतंगा जैसे अग्निमें धावै है ॥ २८ ॥ तब प्रद्युम्ननें कालदंडते वो खड्ग और ढाल दोनोंनकौ चूर्ण करडारचौ ॥ २९ ॥ फेर प्रद्युम्नने वरुणकौ दीनो जो पाश ताते

तेसैन्यंपातयामासुःप्रद्युम्नस्यमहात्मनः॥हाहाकारोमहानासीद्यदूनांवाहिनीषुच॥२३॥प्रद्युम्नोथरणश्लाघीनृसिंहास्त्रंसमादधे ॥ नृसिंहोनिर्गत स्तस्मान्नादयन्वसुधातलम् ॥२४॥ स्फुरत्सटोदीर्घबालोनखलांगलभीषणः ॥ ननादहुंकृतैःशब्दैर्भक्षयंस्तान्गजान्रणे॥२५॥विदार्यगजकुंभांत मुत्पतन्भगवान्हरिः ॥ गजवृंदंमर्दयित्वातत्रैवांतरधीयत ॥ २६ ॥ चिक्षेपपरिघंरोषाच्छिशुपालोमहाबलः ॥ चिच्छेदपरिघंतद्वैयमदंडेनमाध वः ॥ २७ ॥ ततश्चैद्योरुषाविष्टोगृहीत्वाखड्गचर्मणी ॥ प्रद्युम्नंतमुपाधावत्पतंगइवपावकम् ॥ २८ ॥ कार्ष्णिस्तताडतंखड्गंयमदंडेनवेगतः ॥ चूर्णीबभूवतेनापिनिस्त्रिंशश्चर्मणासह ॥२९॥ पाशिदत्तेनपाशेनसहसायादवेश्वरः ॥ दमघोषसुतंबद्ध्वाविचकर्षरणांगणे ॥ ३० ॥ शिशुपालं घातयितुंखड्गंजग्राहरोषतः ॥ तदैवतत्करौसाक्षाद्गदोजग्राहवेगतः ॥ ३१ ॥ ॥ गदउवाच ॥ ॥ परिपूर्णतमेनापिश्रीकृष्णेनमहात्मना ॥ वध्यो यंदेववचनंवचनंमावृथाकुरु ॥ ३२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदाकोलाहलेजातेशिशुपालस्यबंधने ॥ दमघोषोबलिंनीत्वाप्रागात्प्रद्युम्नसंमु खे ॥ ३३ ॥ कार्ष्णिस्तमागतंदृष्ट्वात्यक्त्वाशस्त्राणिशीघ्रतः ॥ अग्रतश्चेदिपंशश्वन्ननामशिरसाभुवि ॥ ३४ ॥ मिलित्वाचाशिषंदत्त्वाप्रद्युम्नायम हात्मने ॥ दमघोषोमहाराजःप्राहगद्गदयागिरा ॥ ३५ ॥ ॥ दमघोषउवाच ॥ ॥ प्रद्युम्नत्वंतुधन्योऽसिश्रीयदूनांशिरोमणे ॥ तत्पुत्रेणकृतंयद्वै तत्क्षमस्वदयानिधे ॥ ३६ ॥ ॥ श्रीप्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ ममदोषोनतेचायंनतेपुत्रस्यहेप्रभो ॥ सर्वंकालकृतंमन्येप्रियमप्रियमेववा ॥ ३७ ॥

दमघोषके बेटाकूं बांधके रणके आंगनमें खेंचेरनलग्यो ॥ ३० ॥ फिर क्रोध करके शिशुपालकूँ मारवेकू खड्ग लीनों तबही गदनें आयकें दोनो प्रद्युम्नके हाथ पकड़लीने ॥ ३१ ॥ और गद बोल्यो कि, परिपूर्णतम महात्मा श्रीकृष्णके हाथते याकी मुक्ति लिखी है सो यह देवतानकौ वचन है ता वचनकूँ तुम झूठौ मत करौ ॥ ३२ ॥ जब शिशुपाल बंधगयौ तब बड़ौ कोलाहल मच्यौ तब दमघोष भेट लैकें प्रद्युम्नके सन्मुख आयौ ॥ ३३ ॥ तब प्रद्युम्न दमघोषको सन्मुख आयौ देखकें सब शस्त्रनकूँ धरिके आगे जाय पृथ्वीमें लोटके शिरते दमघोषको दंडोत करतोभयौ ॥ ३४ ॥ तब तो दमघोष जो महाराज है वो प्रद्युम्नते मिलिके आशीर्वाद देके गद्गद वाणीते प्रद्युम्नते यह बोल्यौ ॥ ३५ ॥ दमघोष बोलो कि, बेटा प्रद्युम्न तू धन्य है हे श्रीयादवनमें शिरोमणि, हे दयानिधि ! जो कछू मेरे बेटाने कीनो है ताहि तू क्षमा करि ॥ ३६ ॥ तब प्रद्युम्न बोल्यो कि, देखो न तो मेरो दोष है न

तुमारो दोष है और हे प्रभो ! न शिशुपालको दोष है प्रिय और अप्रिय ये सब मै कालको कियोही मानूँहूं ॥ ३७ ॥ नारदजी कहें हे-ऐसे कहिके दमघोष प्रद्युम्नके वश भये शिशुपालकूँ छुड़ायके चंद्रिकापुरीकूँ आवतोभयो ॥ ३८ ॥ श्रीकृष्णकोसौ तेज जामें ऐसो प्रद्युम्नको बल सुनिके फिर कोई राजा प्रद्युम्नते नही लड्यो सब भेट देदेतेभये ॥ ३९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां शिशुपालयुद्धे चेदिदेशविजयो नाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥ नारदजी कहेहैं-ताके अनन्तर मनुतीर्थमें स्नान करिके प्रद्युम्न यादवनकरिके सहित फेर नगाडे बजावत कौकणपुरकूं चलोगयो ॥ १ ॥ कौकण देशको राजा मेधावी गदायुद्धमें प्रवीण वो मल्लयुद्धते परीक्षाकेलिये इकलोई चलोआयो ॥ २ ॥ सेनाकरिके सहित प्रद्युम्नते वचन बोल्यौ कि, हे यादवेश्वर ! मेरे कहेको सुनो तुम गदायुद्ध मोकूं देउ हे प्रभो ! मेरे बलको नाश करो ॥ ३ ॥ तब प्रद्युम्न बोल्यो कि, देखो एकते अधिक एक बलवान् वीर होय है

॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्तोदमघोषोऽपिप्रद्युम्नेनप्रयंत्रितः ॥ शिशुपालंमोचयित्वानीत्वागाच्चंद्रिकांपुरीम् ॥ ३८ ॥ प्रद्युम्नस्यबलंश्रुत्वा साक्षाच्छ्रीकृष्णतेजसः ॥ नकेऽपियुयुधुस्तेनराजानश्चबलिंददुः ॥ ३९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डे नारदबहुलाश्वसंवादेरंगपिंग वधेशिशुपालयुद्धेचेदिदेशविजयोनामनवमोऽध्यायः ॥९॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ मनुतीर्थेततःस्नात्वाप्रद्युम्नोयदुभिःसह ॥ प्रययौकौंकणा न्देशान्दुंदुभीन्नादयन्मुहुः ॥१॥ कौंकणस्थोऽथमेधावीगदायुद्धविशारदः॥ एकाकीमल्लयुद्धेनपरीक्षन्नाययौबलम् ॥२॥ प्रद्युम्नंसबलंप्राहशृणुमेया दवेश्वर ॥ गदायुद्धंदेहिमह्यंमद्बलंनाशयप्रभो ॥ ३ ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ एकतोह्येकतोवीराबलवंतोमहीतले ॥ मानंमाकुरुहेमल्लवि ष्णुमायातिदुर्गमा ॥ ४ ॥ वयंतुबहवोवीरास्त्वमेकाकीसमागतः ॥ अधर्मोऽयंमहामल्लदृश्यतेयाहिसांप्रतम् ॥ ५ ॥ ॥ मल्लउवाच ॥ ॥ यदायुद्धंनकुरुतभवंतोबलशालिनः ॥ मत्पादोधोऽत्रनिर्यांतुतदायास्यामिसांप्रतम् ॥ ६ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ एवंवदतिमल्लेवैसर्वेया दवपुंगवाः ॥ बभूवुःक्रोधसंयुक्ताःपश्यतस्तस्यमैथिल ॥ ७ ॥ गदोगदांसमादायबलदेवानुजोबली ॥ तस्थौसोऽपिगदांनीत्वासर्वेषांपश्यतां नृप ॥ ८ ॥ गदांवरिष्ठांचिक्षेपगदायसमहाबलः ॥ गदोपरिगदांनीत्वास्वगदांप्राक्षिपद्गदः ॥ ९ ॥ गदस्यगदयासोऽपिताडितःपतितोभु वि ॥ मृधेच्छांनचकाराशुउद्वमन्नुधिरंमुखात् ॥१०॥ कौंकणस्थोऽथमेधावीनत्वाप्राहहरेःसुतम्॥ परीक्षार्थंचभवतामेतत्कार्यमयाकृतम् ॥११॥

पृथ्वीतलमे ताते हे मल्ल ! तू मान मति करे, विष्णुकी माया अति दुर्गम है ॥ ४ ॥ हम तो बहुतसे वीर है तू इकलोंही आयो है सो हे महामल्ल ! यह अधर्म दीखे है याते चल्योजा हम अब नही लड़ेहै ॥ ५ ॥ तब मल्ल बोल्यो जो तुम बली हैकें युद्ध नही करोहो तो मेरी टांगके नीचे हैके निकरिजाउ तो मै अबहीं चल्यौजाऊँगो ॥ ६ ॥ नारदजी कहें है-ऐसे जब मल्ल कहनलग्यो तब तो सब यादवनकूं क्रोध आयगयो हे मैथिल ! ताके देखते २ ॥ ७ ॥ ता समय बलदेवको भैया बली गद गदा लैकें सबके देखत देखत अगाडी आय ठाडोभयो ॥ ८ ॥ तब वह मल्ल महाबली गदके ऊपर बड़ी उत्तम गदा फेंकतभयो तब गदनें गदाके ऊपर गदा रोकि अपनी गदा मल्लकें मारी ॥ ९ ॥ तब गदकी गदाको मारयौ मल्ल पृथ्वीमें जायपडौ मुखते रुधिर वमन करत फिर युद्धकी चाहना नही करतोभयो ॥ १० ॥ तब कौकण देशको राजा मेधावी हरिके बेटा प्रद्युम्नकूं नमस्कार करिके

यह बोल्यो तुम्हारी परीक्षाके अर्थ मैंने यह काम कीनों है ॥ ११ ॥ तुम साक्षात् भगवान् कहां और मैं प्राकृत मनुष्य कहां, मेरे अपराधकूं क्षमा करौ मै आपकी शरण आयोहूं ॥ १२ ॥ तब नारदजी बोले–ऐसे कहिके बलि देके प्रद्युम्नकूँ नमस्कार करिके क्षत्रीनमें उत्तम मेधावी अपनी पुरीकूँ जातभयो ॥ १३ ॥ फिर कुटक देशको अधिपति मौलि जाको नाम सो सिकारकूं निकस्यौ हो ताकूं सांब जांबवतीको बेटा पकरिलायो ॥ १४ ॥ तब प्रद्युम्न तापैते बलि लैकें दंडकवनकूं चलेगये अपनी सेनाकूं लिये मुनीनके आश्रमनकूं देखते ॥ १५ ॥ तब प्रद्युम्न निर्विंध्या, पयोष्णी, तापी इनमें स्नान करत २ शूर्पारक क्षेत्रकूं गये फेर द्वैपायनी आर्या देवीकूँ गये ॥ १६ ॥ फिर ऋष्यमूक पर्वतकूं देखत प्रवर्षण पर्वतकूँ गये जहां पर्जन्य भगवान् नित्यही वर्षा करचो करे हैं ॥ १७ ॥ फिर गोकर्ण नामके शिव क्षेत्रपै गये सेना समेत फिर वा शिवक्षेत्रते त्रिगर्त केरलदेशके जीतिवेकूँ चले

त्वमेवभगवान्साक्षात्कुतोहंप्राकृतोजनः ॥ क्षमस्वमेपराधंभोस्त्वामहंशरणंगतः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाथबलिंदत्त्वा नमस्कृत्यहरेःसुतम् ॥ कौंकणस्थःपुरींप्रागान्मेधावीक्षत्रियोत्तमः ॥ १३ ॥ कुटकाधिपतिंमौलिंमृगयायांविनिर्गतम् ॥ जग्राहसमहाबाहुःसांबोजांबवतीसुतः ॥ १४ ॥ कार्ष्णिस्तस्माद्बलिंनीत्वादंडकाख्यंवनंययौ ॥ मुनीनामाश्रमान्पश्यन्स्वसैन्यपरिवारितः ॥ १५ ॥ निर्विंध्यांचपयोष्णींचतापींस्नात्वाहरेःसुतः ॥ शूर्पारकंमहाक्षेत्रमार्यांद्वैपायनींततः ॥ १६ ॥ ऋष्यमूकंततःपश्यन्प्रवर्षणगिरिंगतः ॥ पर्जन्योभगवान्साक्षान्नित्यदायत्रवर्षति ॥ १७ ॥ गोकर्णाख्यंशिवक्षेत्रंदृष्ट्वाकार्ष्णिःस्वसैन्यकैः ॥ त्रिगर्तान्केरलान्देशान्ययौजेतुंमहाबलः ॥ १८ ॥ अंबष्ठःकेरलाधीशःश्रुत्वावार्तांतुमन्मुखात् ॥ ददौतस्मैबलिंशीघ्रंप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ १९ ॥ कृष्णांवेणींतदोत्तीर्यतैलंगान्विषयान्ययौ ॥ सैन्यपादरजोवृंदैरंधीकुर्वन्नभःस्थलम् ॥ २० ॥ तैलंगस्याधिपोराजाविशालाक्षःप्रकीर्तितः ॥ पुरस्योपवनेरेमेसुंदरीगणसंवृतः ॥ २१ ॥ मृदंगाद्यैश्चवादित्रैर्मधुरध्वनिसंकुलैः ॥ परैरप्सरसांरागैर्गीयमानोद्युराडिव ॥ २२ ॥ तंप्राहसुन्दरीरामाराज्ञीमंदारमालिनी ॥ रजोव्याप्तंनभोवीक्ष्यशुष्यद्बिंबाधरापरा ॥ २३ ॥ ॥ मंदारमालिन्युवाच ॥ ॥ राजन्नजानासिसदाविहारादहर्निशंकामविशाललोलः ॥ अहंनजानामिकदापिदुःखंमुखालकालिभ्रमरास्तवेषा ॥ २४ ॥

गये ॥ १८ ॥ केरलदेशको राजा अंबष्ठ मेरे मुखते बात सुनिके शीघ्रही प्रद्युम्न महात्माकूँ भेट देतोभयौ ॥ १९ ॥ फेर कृष्णावेणी नदीकूँ उतरकें तैलंगदेशकूं चलेगये सेनाके पांवनकी रजके समूहसों आकाशकूं धूंधरौ करते ॥ २० ॥ तैलंगदेशकौ राजा विशालाक्ष अपने बागमें सुन्दरी स्त्रीनके गणनकूं संग लीये विहार करै हो ॥ २१ ॥ मधुर जिनकी ध्वनि ऐसें जे मृदंगादि बाजे इनके शब्द सहित जो परम अप्सरानके राग तिनकरके गाई हैं इन्द्रकीसी कीर्ति जाकी ॥ २२ ॥ ताकी एक मंदारमालिनी रानी ही वो राजाते बोली कि, रजकरके व्याप्त आकाशकूँ देखकें सूखगये हैं बिंबसे अधर जाके ॥ २३ ॥ मंदारमालिनी बोली हे राजन् ! मैं सदा विहारके निमित्तसों और नही जानोंहौ

रातदिन काममेंही अत्यन्त चंचल रहौंहौं आजतक मैं ये नही जानूंहूं कि, जाने दुःख कहा होयहै मै केवल तुम्हारे मुखकी अलकावलीनकी भ्रमरी हूं ॥ २४ ॥ द्वारावतीको राजा उग्रसेन ताके राजसूय यज्ञकौ बीड़ा उठायकें सब राजानकूं जीतवेके लिये दशौ दिशानके जीतवेकूं शिशुपालादिकनकूं जीतकें प्रद्युम्न आयौहै ॥ २५ ॥ नगाड़ेनकी धुंधुकार शब्द सुनौ हाथीनकी चिक्कार फुंकार सुनौ ये शत्रुनके धनुपकी टंकारको प्रलयकौसौ नाद होयहै ॥ २६ ॥ शंवरदैत्यके वैरीकूं जल्दी भेट भिजवाऔ देखौ ये राजानकी रानी भयभीत हैकें भागरही है तिनें देखौ जिनकें पसीना वहिरहे है और मांगमेंते फूल झरें हैं और वनके प्रवेशते नही दीखै है केशनके शृंगार जिनके वे भाजी डोलें हैं ॥ २७ ॥ पत्नीकौ वचन सुनकें विशालाक्ष राजा अति हर्षित हैकें बलि ( भेट ) लैकें प्रद्युम्नके सन्मुख आयौ ॥ २८ ॥ धनुर्धारीनमे श्रेष्ठ प्रद्युम्नको वानें भलीतरह सत्कार कीनों फिर प्रद्युम्न पंपा सरोवरमै स्नान करके महाराष्ट्र देशकूं जातोभयौ ॥ २९ ॥ तव महाराष्ट्रकौ विमलराजा वैष्णव हो वानें परम भक्तिते प्रद्युम्नको पूजन कर्यौहै ॥ ३० ॥ तैसेंही कर्णाटकके पति

द्वारावतीशाध्वरनागवल्लीचयंसमुत्थाप्यदिशोजयार्थम् ॥ विजित्यसर्वान्नृपचेदिपान्ससमागतोऽसौयदुराजराजः ॥ २५ ॥ धुंकारशब्दंशृणु दुंदुभीनांचीत्कारफूत्कारयुतंद्विपानाम् ॥ कोदंडटंकारमयंपराणांकल्पांतसारस्वतनादकारम् ॥ २६ ॥ त्वरंबलिंप्रेषयशंबरारयेप्रधावतीःप श्यनरेंद्रसुन्दरीः ॥ च्युतप्रसूनाःश्रमवारिवर्षिणीर्वनप्रवेशास्फुटकेशमंडनाः ॥ २७ ॥ पत्नीवाक्यंततःश्रुत्वाविशालाक्षोऽतिहर्षितः ॥ प्रद्युम्न संमुखेसोपिबलिंनीत्वासमाययौ ॥ २८ ॥ तेनसंपूजितःसाक्षात्प्रद्युम्नोधन्विनांवरः ॥ स्नात्वापंपासरस्तीर्थंमहाराष्ट्रंततोययौ ॥ २९ ॥ महा राष्ट्राधिपोराजाविमलोनामवैष्णवः ॥ भक्त्यापरमयाकार्ष्णिपूजयामाससर्वतः ॥३०॥ तथाहिकर्णाटपतिःसहस्रजित्स्वतःसमानीयबलिंमहात्म ने॥ सम्पूजयामासशुभार्थहेतवेश्रीशंबरारिंजगतःप्रभुंपरम् ॥३१॥ प्रद्युम्नोभगवान्साक्षाद्यादवैःसहमैथिल॥ करूपान्विषयान्प्रागाज्जेतुंयोगीवदे हजान् ॥ ३२ ॥महारंगपुरेतत्रवृद्धशर्मामहामतिः ॥ भर्ताथश्रुतदेवायावसुदेवस्वसुर्नृप ॥ ३३ ॥ तस्यपुत्रोदंतवक्रःकृष्णशत्रुःप्रकीर्तितः ॥ शि शुपालइवक्रुद्धोयोद्धुंचक्रेमनःस्वयम् ॥ ३४ ॥ मात्रापित्रावारितोपिदैत्योदैत्याननुव्रतः ॥ यादवान्घातयिष्यामिकोपमित्थंचकारह ॥३५॥ आदायसगदांगुर्वींलक्षभारविनिर्मिताम् ॥ एकाकीप्रययौयोद्धुंप्रद्युम्नबलसंमुखे ॥ ३६ ॥ दंतवक्रंकृष्णवर्णंकज्जलाद्रिसमप्रभम् ॥ ललज्जिह्वं घोररूपंतालवृक्षदशोच्छ्रितम् ॥ ३७ ॥ किरीटकुण्डलधरंहेमवर्मविभूषितम् ॥ किंकिणीजालसंयुक्तंचलच्चरणनूपुरम् ॥ ३८ ॥

सहस्रजित् राजानें आपहीते प्रद्युम्नकूं बुलायकें भेट दैके अपने शुभके अर्थ जगत्के प्रभु प्रद्युम्नको बड़ो पूजन कीनो ॥ ३१ ॥ तव प्रद्युम्नभगवान् साक्षात् हे मैथिल ! यादवनके संग कामरूदेशनकूं जीतवेकूँ चले गये हैं योगी जैसें देहज विकारनकूँ ॥ ३२ ॥ तहां महारंगपुरमें वृद्धशर्मा राजा महामति वसुदेवकी वहन श्रुतिदेवाको पति हो ॥ ३३ ॥ ताको वेटा दन्तवक्र कृष्णकौ वैरी हो सो शिशुपालकी नाई क्रोध करिकें युद्धकूं मन करतोभयो ॥ ३४ ॥ दन्तवक्र दैत्य दैत्यनको अनुव्रत मातापितानें निवारणहू कीनों परन्तु यह बोल्यौ, मै यादवनकूं मारडारूंगो यह कौन है कहा करैगो ऐसें कोप करतोभयो ॥ ३५ ॥ सो दन्तवक्र बड़ी भारी लाख भारकी गदाकूं लैकें अकेलौही प्रद्युम्नकी सेनाके सन्मुख आयौ ॥ ३६ ॥ कैसो दन्तवक्र है कारौ जाको वर्ण कारौ पहाड़ जैसो, जीभ लफलफायरही घोररूप दश तालकी वरावर ऊंचौ ॥ ३७ ॥ किरीट कुण्डल पहैरे, सुनहरी कवच पहैरे,

कौंधनी, पहरै बजने नूपुर पहरैं ॥ ३८ ॥ अपने वेगते पृथ्वीकूं कँपावत पर्वतनकूं और वृक्षनकूं गेरत अपनी गदाते मारत चल्यौ आवै है जैसे दुर्जननकूं यमराज मारतो आवै तैसें ॥३९॥ताकूं रणके आँगनमें देखकें यादव सब भयकूं प्राप्त हैगये ता समय दन्तवक्रके आयेपै बडो कोलाहल मच्यौ॥४०॥तब प्रद्युम्ननें वाके ऊपर बहुत सेना भेजदई धनुषकूँ टंकारत अठारह अक्षौहिणी सेना पेली ॥ ४१ ॥ हे राजन् ! बाणनते, फरसानते, शतघ्नीनते ( तोपनते ) बन्दूकनते, यादव वाकों मारनलगे, सब बगलते जैसें पर्वतपै वन वर्षे है ॥ ४२ ॥ तब दन्तवक्रनें अपनी गदाते उत्कट जे हाथी हैं तिनके कुम्भस्थल फारिफारिके संग्राममें पटकदिये ॥ ४३ ॥ कितनेनकूँ किंकिणीजाल जिनके बजिरहे, साँकर लटकरही बड़े २ घंटा बजिरहे तिन्हें अम्बारी समेत पांवनते उचकाय २ कें ॥ ४४ ॥ आकाशमें चारचार कोश ऊंचौ फेंकदेतोभयौ काहूकाहूकी सूंड़ पकरिकें जैसें पवन रुईके गालेनकूं ॥४५॥

कंपयंतंभुवंवेगात्पातयंतंगिरीन्द्रुमान् ॥ घातयंतंस्वगदयाकृतांतमिवदुर्जनान्॥३९॥ तंदृष्ट्वायादवाःसर्वेभयंप्रापुर्मृधांगणे ॥ आगतेदंतवक्रेचमहान्कोलाहलोह्यभूत् ॥४०॥ प्रद्युम्नःप्रेषयामासतस्योपरिमहद्बलम् ॥ अष्टादशाक्षौहिणीनांधनुष्टंकारयन्मुहुः ॥४१॥ बाणैःपरश्वधैराजञ्छतघ्नीभिर्भुशुंडिभिः ॥ तंतेडुर्यादवाःसर्वेसर्वतोद्रिंयथागजाः ॥ ४२ ॥ दंतवक्रःस्वगदयाकरींद्रानुत्कटान्बहून् ॥ पातयामासराजेंद्रभिन्नकुम्भस्थलान्मृधे ॥ ४३ ॥ कांश्चित्पादेषुचोन्नीयकिंकिणीजालनादितान् ॥ सशृंखलान्सनीडांस्ताँल्लोलघंटारणत्स्वरान् ॥ ४४ ॥ वातस्तूलमिवाकाशेचिक्षेपशतयोजनम् ॥ शुंडादण्डेषुकांश्चिद्वैगृहीत्वादैत्यपुंगवः ॥ ४५ ॥ भ्रामयित्वागजान्दिक्षुनदन्तःप्राक्षिपद्रुषा ॥ कांश्चिद्गजान्वंशयोश्चकक्षयोरुभयोरपि ॥ ४६ ॥ पद्भ्यामाक्रम्यशुशुभेदैत्यःकालाग्निरुद्रवत् ॥ रथान्ससूतान्साश्वांश्चसध्वजान्समहारथान् ॥ चिक्षेपगगनेवीरःपद्मानीवप्रभंजनः ॥ ४७ ॥ तुरगांश्चपदातींश्चप्राक्षिपद्गगनेबलात् ॥ अधोमुखाऊर्ध्वमुखाराजपुत्रामहाबलाः ॥ ४८ ॥ सशस्त्रारत्नकेयूरसंयुक्तास्तारकाइव ॥ आकाशात्प्रपतंतस्तेवमंतोरुधिरंमुखात् ॥ ४९ ॥ बलंविलोडयामासगदयादैत्यपुंगवः ॥ दंष्ट्रयाप्रलयाब्धिंश्रीवराहइवमैथिल ॥ ५० ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादे कौंकणकुटकत्रिगर्तकेरलतैलंगमहाराष्ट्रकर्णाटविजयकारूषदेशगमनंनामदशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ तदाश्रीकृष्णपुत्राणामष्टादशमहारथाः ॥ सक्षतंकारयामासुर्दंतवक्रंमहाबलम् ॥ १ ॥

तैसे फिराय २ दशो दिशनमे हाथीनकूं फेंकनलग्यौ काहूनकूं पीठके बांसनमें काहूकूं कूंखनमें पकरिपकरिकें फेंकनलग्यौ ॥ ४६ ॥ पांवनतें दाबकें दैत्य कालकी अग्निसों रुद्रसो शोभित होतभयो, घोड़ा, सारथी, सवार समेत रथनकूं आकाशमें फेंकनलग्यो जैसें कमलनकों पवन फेंकैहै और ऐसेही घोड़ेनकों पदातीनकों बलात्कारसों आकाशमें फेंके है तब नीचेकों तथा ऊंचेकों मुख जिनके ऐसें बडे बलवान् राजकुमार शस्त्रसहित रत्ननके केयूर पहरैं रुधिरकी उलटी करते आकाशते तारागण जैसें गिरैं ऐसेही गिरते दीखैं हैं ॥४७॥ ॥ ४८ ॥ ४९ ॥ दैत्यनमें पुंगव सेनाकूं मथेई डारै है जैसे वाराहनें डाढते प्रलयके समुद्रकूं विलोयो हो हे मैथिल ! तैसेई विलोयो ॥ ५० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां कौंकणकुटकत्रिगर्तकेरलतैलंगमहाराष्ट्रकर्णाटककरूषदेशविजयो नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥ श्रीनारदजी कहें है–तब श्रीकृष्णके जे अठारह बेटा महारथी हैं वे

महारथी दन्तवक्रकूं घायल करतेभये ॥ १ ॥ तब दन्तवक्रके घावनके रुधिरकी धारकी बड़ी शोभा होतीभई लाखकी धारते महलकी जैसे, वा प्रहारकूं नेकहू चिंतमन न कीनों ॥ २ ॥ तब कृतवर्मा बाणनके समूहते दन्तवक्रकों संग्राममें मारतोभयो युयुधानने खड्गते और अक्रूरनें बरछीते प्रहार कियो ॥ ३ ॥ सारणनें कुठारते, हलते रोहिणीसुतनें प्रहार कियो तब दन्तवक्र गदाते युयुधानकूं मारतोभयो ॥ ४ ॥ हाथते कृतवर्माकूं लातते अक्रूरकूं भुजवेगते सारणकूं रणमें बड़ो दुर्मद दन्तवक्र मारतोभयो ॥ ५ ॥ अक्रूर, कृतवर्मा, युयुधान, सारण ये सब मूर्च्छित हैके ऐसे जायपरे, पवनके मारे पेड़ जैसे ॥ ६ ॥ तब तो गदा लैके सांब जांबवतीको बेटा गदाके ऊपर गदा लैकें गदाते दन्तवक्रको मारतो भयो ॥ ७ ॥ तब दन्तवक्र गदाकूं छोड़िके सांबकूं पकरिके भुजानते भूमिमें पटकदेतो भयो ॥ ८ ॥ तब सांबहू उठिके पांव पकरिके दन्तवक्रकूँ पृथ्वीमें पछारतभयो तब ये बड़ो अचंभोसो भयो ॥ ९ ॥ फिर दन्तवक्र उठिके बड़ो गरज्यो, बडौ अट्टहास कीनों ताके अट्टहासते सातो लोक, सातो पातालन समेत ब्रह्मांड हालउठ्यौ ॥ १० ॥

दंतवक्रोतिशुशुभेसक्षतोरक्तधारया ॥ लाक्षयेवयथासौधंप्रहारंनानुचिंतयन् ॥ २ ॥ कृतवर्माचबाणौघैस्तंजघानरणांगणे ॥ युयुधानश्चखड्गेनशक्त्याक्रूरोमहाबलम् ॥३॥ सारणस्तंकुठारेणाहनत्तंरोहिणीसुतः ॥ दन्तवक्रोपिगदयायुयुधानंतताडह ॥४॥ करेणकृतवर्माणमक्रूरंस्वांघ्रिणाऽहनत ॥सारणंभुजवेगेनकारूषोरणदुर्मदः ॥५॥ अक्रूरःकृतवर्माचयुयुधानोऽथसारणः ॥ निपेतुर्मूर्च्छिताभूमौमरुतापादपाइव॥६॥ततोगदांसमादायसांबोजांबवतीसुतः॥गदोपरिगदांनीत्वागदयातंतताडह॥७॥दंतवक्रोगदांत्यक्त्वासांबंजांबवतीसुतम्॥गृहीत्वापातयामासभुजाभ्यांरणमण्डले ॥८॥ सांबस्तदासमुत्थायगृहीत्वापादयोश्चतम् ॥ अपोथयद्भूमिपृष्ठेतदद्भुतमिवाभवत् ॥९॥ दंतवक्रःसमुत्थायसाट्टहासंतदाकरोत्॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह॥१०॥ पताकाढ्येनदिव्येनसहस्रादित्यवर्चसा ॥ सहस्रहययुक्तेनप्रद्युम्नंधन्विनांवरम्॥ दन्तवक्रोपितंवीक्ष्यप्राहेदंपरुषंवचः॥११॥ ॥ दंतवक्रउवाच ॥ ॥ यूयंचयादवाःसर्वेवृष्णयोह्यंधकादयः ॥ अल्पसत्त्वजनास्तुच्छाविद्रुतायुद्धभीरवः ॥१२॥ ययातिशापसंभ्रष्टाभ्रष्टराज्यागतत्रपाः ॥ एकोऽहंबहवोयूयंयुष्माभिश्चकृतंमृधम् ॥१३॥ अधर्मवर्तिभिस्तुच्छैर्धर्मशास्त्रविलोपिभिः ॥ पूर्वंपितातेश्रीकृष्णोनन्दस्यपशुरक्षकः॥ १४ ॥ गोपालोच्छिष्टभोजीचसोद्यैवयादवेश्वरः ॥ हैय्यंगवीनदध्याज्यदुग्धतक्रादिकंरसम् ॥१५॥ चोरयामासगोपीनांरसिकोरासमण्डले ॥जरासंधभयात्सोपिसमुद्रंशरणंगतः॥१६॥सोऽद्यैवयदुनाथोऽभूद्योभीरुःकालसंमुखे॥ तेनदत्तंस्वल्पराज्यमुग्रसेनःसमेत्यसः॥१७॥

तब दिव्य जामें पताका, हजार सूर्यकोसो तेज, हजार घोडा जामें लगे ता रथमें बैठ्यो जो प्रद्युम्न आयो ताहि देखिके दन्तवक्र वाते अति कठोर वचन बोल्यो ॥ ११ ॥ दंतवक्र कहा कहनलग्यौ? अरे ! तुम सबरे यादव, वृष्णि, अंधक, बड़े तुच्छ, बडे निर्बली, बडे डरपोसे, बडे भजोरा हौ ॥ १२ ॥ ययातिके शापते भ्रष्ट हैगयेहौ, भ्रष्टराज्य हौ बेशरम हौ अरे ! मै एक हो तुम बहुत हौ मुझे सब मारे हौ ॥ १३ ॥ अधर्मवर्ती हौ तुच्छ हौ धर्मशास्त्र जिन तुमने लोप करिदीनों है पहले तेरी पिताऊ देख्योहो जो नंद गोपकी गैयानको रखवारो हो ॥ १४ ॥ ग्वारियानको जूठन खातो हो, दही, दूध, माखन चुरावत चुरावत यादवनको राजा बनबैठ्योहै ॥ १५ ॥ पहले चोरी करी फिर रास मंडलमे गोपीनको रसिक बन्यो, जरासंधके डरको मार्यौ समुद्रकी शरणमे जायपर्‌यो ॥ १६ ॥ सो अब यदुराज हैगयो अरे ! कल्ह तो कालयवनके मारे भाज्यो दबकतही

दश दश बाण नेतानके, एक एक बाण घोड़ा हाथीनके और पांच पांच बाण सब वीरनके सांब मारतोभयो ॥ ३६ ॥ तब सांबकी या हस्तलाघवताको देखिके अपनी पराई सेनाके सब वीर बड़ाई करनलगे ॥ ३७ ॥ और बडे विस्मयकूं प्राप्त भये तब भीष्मजी उठिके उत्तम धनुषकूं लेके ॥ ३८ ॥ दश बाणनते सांबके कोदंडकूं काटते भये फिर भीष्म और महाबली द्रोणाचार्यहू बाणनते ॥ ३९ ॥ और हे मानद ! कर्ण ये सब यादवनकी सेनानकूं मारनलगे जैसे विषय ज्ञानको मारैहै दुर्योधन फिर रथमें बैठिके ॥ ४० ॥ दश अक्षौहिणी सेना लैके नाद करतो युद्ध करिवेकूं आयो ॥ ४१ ॥ हे मैथिल ! ताही समय राम कृष्ण दोनों पुराणपुरुष प्रकट होतेभये गरुडकी ध्वजा और तालकी ध्वजाके रथनमें बैठेभये दिशानमें उजीतो करते प्रकट भये ॥ ४२ ॥ तब जय जय शब्द होनलग्यो देवता पुष्पनकी वर्षा करनलगे गंधर्वनमें जे मुख्य हैं वे मनोहर गान गामनलगे

बाणैर्जघानसमरेजगर्जघनवद्बली ॥ दशभिर्दशभिर्नेतॄनेकैकेनगजान्हयान् ॥ ३६ ॥ पंचभिःपंचभिर्वीरान्बाणैःसांबस्तताडह ॥ वीक्ष्यजांबवतीसूनोःसांबस्यकरलाघवम् ॥ ३७ ॥ स्वेपरेसैनिकाःसर्वेविस्मयंपरमंगताः ॥ तदाभीष्मःसमुत्थायगृहीत्वाधनुरुत्तमम् ॥ ३८ ॥ चिच्छेददशभिर्बाणैःसांबकोदंडमुत्तमम् ॥ भीष्मोमहाबलोवीरोद्रोणाचार्यश्चसायकैः ॥ ३९ ॥ कर्णःसद्योयदुबलंजघ्नुर्ज्ञानंयथागुणाः ॥ दुर्योधनःपुनर्योद्धुंरथमारुह्यमानद ॥ ४० ॥ अक्षौहिणीभिर्दशभिर्नादयन्नाययौमृधे ॥ ४१ ॥ देवौपुराणौपुरुषौतदाविर्बभूवतुर्मैथिलरामकृष्णौ ॥ सुपर्णतालध्वजशालियानौप्रद्योतयंतौपरितोदिशस्तौ ॥ ४२ ॥ तदाजयारावसमाकुलाःसुरागंधर्वमुख्याश्चजगुर्मनोहरम् ॥ सुरानकादुंदुभयोविनेदुःश्रीलाजपुष्पैर्ववृषुःसुरस्त्रियः ॥ ४३ ॥ तदैवनेमुर्यदवःपरेश्वरौदुर्योधनाद्याःकुरवस्तुसर्वतः ॥ निधायशस्त्राणिदृढुर्बलिंपरंसर्वेप्रसन्नाःकृतहस्तसंपुटाः ॥ ४४ ॥ प्रद्युम्नमुख्यान्स्वसुतान्मदोद्धतान्निर्भर्त्स्यवाग्भिःपरमेश्वरोहरिः ॥ प्रणम्यदेवव्रतमुख्यकौरवान्समेत्यदुर्योधनमूचतुःपरौ ॥४५॥ ॥ ॥ श्रीरामकृष्णावूचतुः ॥ ॥ राजन्यदेभिःकिलबालबुद्धिभिस्तत्क्षम्यतांमाभवदुर्मनाःस्वतः ॥ यदातुकिंचित्परुषंप्रकीर्तितंप्रकीर्तितांनोभवतांनृपेश्वर ॥ ४६ ॥ माभूत्कुरूणांभुवियादवानांकदापिकिंचित्कलिरेवराजन् ॥ संबंधिनोज्ञातयएवसर्वेनिचोलवस्त्रांतरवत्प्रियार्थाः ॥४७॥

और सुरस्त्री खील और पुष्पनकी वर्षा करनलगीं देवतानके नगाडे बजे ॥ ४३ ॥ तब पर ईश्वर जे कृष्ण बलदेव हैं विने आये देखके तबही सब यादव तो नमस्कार करनलगे और दुर्योधनादिकहू कौरव सबरे सब ओरते अपने अपने हथियारनको धरतीमें धर नमस्कार करनलगे और सबने हाथ जोड़लीने ॥ ४४ ॥ तब अपने वे जो प्रद्युम्नते आदि लैके मदोद्धत बेटा हैं तिनकूं वाणीसों ललकारिके भीष्मजीते आदि दैके जितने वृद्ध कौरव हैं तिनकूं नमस्कार करिके श्रीराम कृष्ण दुर्योधनते ये बोले ॥ ४५ ॥ हे राजन् ! जो इन बालबुद्धीने करयोहै ताकूं क्षमा करो और हे नृपेश्वर ! अपनो मन माति बिगाडों और आपते जो कोई कछू कठोर वचन इनने कह्यो है तुमारे सन्मुख ताकूं क्षमा करो और जो तुमारे मनमें आवे वे दुर्वाक्य तुम हम दोनोंनसों काहिलेउ ॥ ४६ ॥ और हे राजन् ! कौरवनमें और यादवनमें कबहू नेकसोहू कलह माति होउ तुम हम सब

जातिके और संबंधीही तो हैं और निचोल जो अंतर वस्त्र तद्वत् जो हमारो तुमारो अर्थ है वो चोलीदामनको संग है ॥ ४७ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, हे मैथिलेश्वर ! ता समय निरंतर कौरवनने राम कृष्णकी पूजा करी प्रद्युम्नादिक जे यादव हैं वे तिनके संग है तिनते राम कृष्णकी बडी शोभा भई ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां कौरवमेलापनं नामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ नारदजी कहै है कि, फिर श्रीकृष्ण बलराम दोऊ जने ऐसे दुर्योधनकूं शांत करिके छोटे भैयानकूं और कौरवनकूं संग लैके पांडवनकूं देखिबेकूं दिल्लीकूं चले गये ॥ १ ॥ तब अजातशत्रु राजा युधिष्ठिर दिल्लीते अपने जनको संग ले सब भैयानसहित श्रीकृष्णकूं लिवायवेकूँ आवत भयो ॥ २ ॥ शंख, दुंदुभी बजावत वेदध्वनि करावत बासुरी बजाति आमे है दिल्लीवासी पुष्पनकी वर्षा करते आमें है या प्रकार राजा युधिष्ठर श्रीराम कृष्णते भुजा

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ पूजितौकुरुभिःशश्वद्रामकृष्णौसुरेश्वरौ ॥ प्रद्युम्नाद्यैःसयदुभीरेजतुर्मैथिलेश्वर ॥ ४८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेकौरवमेलापनंनामैकविंशोऽध्यायः ॥ २१ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ दुर्योधनंशांतयित्वासानुजैःकुरुभिःसह ॥ जग्मतुःपांडवान्द्रष्टुमिंद्रप्रस्थंयदूत्तमौ ॥ १ ॥ इंद्रप्रस्थात्ततोराजाजातशत्रुर्युधिष्ठिरः ॥ भ्रातृभिःस्वजनैःसार्द्धंनेतुंकृष्णंसमाययौ ॥ २ ॥ शंखदुंदुभिनादेनब्रह्मघोषेणवेणुभिः ॥ पुष्पवर्षंप्रकुर्वद्भिरिंद्रप्रस्थनिवासिभिः ॥ रामकृष्णौपरिष्वज्यदोर्भ्यांराजायुधिष्ठिरः ॥ ३ ॥ परमांनिर्वृतिंलेभेयोगीवानंदसंवृतः ॥ प्रद्युम्नाद्याहरिसुताःप्रणेमुःश्रीयुधिष्ठिरम् ॥ ४ ॥ युधिष्ठिरोनिजग्राहकराभ्यांतान्कृताशिषः ॥ अर्जुनंभीमसेनंचपरिरभ्यहरिःस्वयम् ॥ ५ ॥ पप्रच्छकुशलंतेपांयमाभ्यांचाभिवंदितः ॥ परिपूर्णतमौसाक्षाच्छ्रीकृष्णौचस्वयंहरी ॥ ६ ॥ असंख्यब्रह्मांडपतीहरिदासेनपूजितौ ॥ प्रस्थाप्ययदुमुख्यांश्चप्रद्युम्नादीन्ससैनिकान् ॥ ७ ॥ समग्रांजगतींजेतुंचाज्ञांदत्त्वाविधानतः ॥ मिलित्वासानुजंधर्मसर्वेशौभक्तवत्सलौ ॥ ८ ॥ द्वारकांजग्मतूराजन्गौरश्यामौमनोहरौ ॥ इत्थंश्रीकृष्णचरितंमयातेकथितंनृप ॥ ९ ॥ चतुष्पदार्थदंनृणांकिंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥ कुशस्थलींगतेकृष्णेसबलेपुरुषोत्तमे ॥ १० ॥

पसारिके मिल्यो है ॥ ३ ॥ कृष्णते मिलके योगीकी नाई परम आनंदकूं प्राप्त भयो और प्रद्युम्नादिक हरिपुत्र राजाकूं दंडोत करतभये हैं ॥ ४ ॥ तब युधिष्ठिरने उने आशीर्वाद दैके हाथसों पकडलीने फिर आप भगवान् अर्जुन भीमसेनते मिले ॥ ५ ॥ विनकी कुशल पूछी है फिर नकुल सहदेवनें श्रीरामकृष्णकूं दंडवत करी है जो परिपूर्णतम साक्षात् श्रीराम कृष्ण स्वयं हरि है ॥ ६ ॥ असंख्य ब्रह्मांडनके पति है तिनको हरिदासने पूजे है तब प्रद्युम्नादिकनकूं सेनासहित ॥ ७ ॥ सबरी पृथ्वीके जीतिबेकूं विधानते आज्ञा दैके छोटे भैयान सहित धर्मराजते मिलके सर्वेश भक्तवत्सल ॥ ८ ॥ गौर श्याम मनोहर दोनों भैया द्वारकाकूं आवते भये हे नृप ! या प्रकार कृष्णचरित्र मैने तेरे अगाडी कह्यौ ॥ ९ ॥ ये मनुष्यनको चार पदार्थको देनहारो है अब तूं कहा सुनबेकी इच्छा करैहै तब बहुलाश्व राजा बोल्यो कि, जब पुरुषोत्तम बलदेव सहित द्वारकाकूं

चलेगये ॥ १० ॥ तब भगवान्प्रद्युम्नने कहा कीनों ये प्रद्युम्नभगवान्कौ चरित्र अद्भुत है सुनवेलायक मनोहर है ॥ ११ ॥ जब मुक्तनहूंकूं अर्थद है तो फिर जिज्ञासु भक्तनकूं अर्थ देनवारो होय तौ कहा अचंभो है ये अर्थार्थीनकूंहू अर्थको देनहारो है और दुखियानके दुःखको नाश करनहारो है ॥ १२ ॥ चार प्रकारके सब जीवनके पापनको नाश करनहारो है वाय हमते कहौ कि, दिशा जीतबेकी इच्छावारो प्रद्युम्न अगाडी जायके फिर कैसे दिग्विजय करतोभयो ॥ १३ ॥ और फिर सेनासहित कैसे आयो सो मेरे आगे यथार्थ जैसे होय सो कहो हे देवर्षिजी ! तुम ब्रह्माजीके पुत्र हो सर्वदर्शी हौ, श्रीकृष्णके मन हौ हरिकी मूर्ति हौ ता तुम्हारे अर्थ मेरी नमस्कार है ॥ १४ ॥ नारदजी कहे हैं कि, हे राजन् ! तैने भली बात पूछी तूँ धन्य है श्रीकृष्णके प्रभावको जाननहारौ है या भूतलमें कृष्णचरित्रनके सुनिबेवारो पात्र तुही है ॥ १५ ॥ श्रीकृष्ण जब द्वारिकाकूं चलेगये तब राजा युधिष्ठिर वैरीनते शंकित हैके प्रद्युम्नकी रक्षाके अर्थ जलदीही अर्जुनकूं भेजतोभयो ॥ १६ ॥ याके अनंतर कृष्णको बेटा

ततश्चकारकिंसाक्षात्प्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥ अद्भुतंतस्यचरितंश्रवणीयंमनोहरम् ॥ ११ ॥ मुक्तानामपिभक्तानाजिज्ञासूनांपुनःकिमु ॥ अर्थार्थिनामर्थदंसदार्तानामार्तिनाशनम् ॥ १२ ॥ चतुर्विधानांजीवानांसर्वेषांपापनाशनम् ॥ कथंदिग्विजयंकृत्वादिग्जयार्थीहरेःसुतः ॥ ॥ १३ ॥ आजगामपुनःसैन्यैरेतन्मेवदतत्त्वतः ॥ देवर्षेत्वंब्रह्मसुतोभगवान्सर्वदर्शनः ॥ श्रीकृष्णस्यनमःपूर्वतस्मैतेहरयेनमः ॥ १४ ॥ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ साधुपृष्टंत्वयाराजन्धन्यस्त्वंतत्प्रभाववित् ॥ श्रीकृष्णचरितंश्रोतुंपात्रंत्वमसिभूतले ॥ १५ ॥ कृष्णेयातेजातशत्रूरक्षार्थस्नेहतोनृप ॥ शत्रुभ्यःशंकितःकार्ष्णिप्रायुंक्ताशुकिरीटनम् ॥ १६ ॥ अथकार्ष्णिर्यदुश्रेष्ठःफाल्गुनेनसमंनृप ॥ विकर्षन्महतींसेनांत्रिगर्तान्प्रययौत्वरम् ॥ १७ ॥ त्रिगर्ताधीश्वरोधन्वीसुशर्मातेनशंकितः ॥ उपायनन्ददौतस्मैप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ १८ ॥ विराटेनतथाराज्ञापूजितोयादवेश्वरः ॥ सरस्वतींनदींस्नात्वाकुरुक्षेत्रंददर्शह ॥ १९ ॥ पृथूदकंबिंदुसरस्त्रितंकूपंसुदर्शनम् ॥ स्नात्वासरस्वतींप्रागादत्त्वादानान्यनेकशः ॥ २० ॥ सारस्वताधिपोराजाकुशांबोनददौबलिम् ॥ कौशांबीनगरीमेत्यदुर्योधनवशानुगः ॥ २१ ॥ चारुदेष्णःसुदेष्णश्चचारुदेहश्चवीर्यवान् ॥ सुचारुश्चारुगुप्तश्चभद्रचारुस्तथापरः ॥ २२ ॥ चारुचन्द्रोविचारुश्चचारुश्चदशमस्तथा ॥ रुक्मिणीनन्दनाह्येतेप्रद्युम्नेनप्रणोदिताः ॥ ॥ २३ ॥सिन्धुदेशहयारूढाःसर्वेषांपश्यतांगताः ॥ कौशांबींनगरीमेत्यरुरुधुःसर्वतस्तदा ॥ २४ ॥

प्रद्युम्न अर्जुनके संग बडी सेनाकूँ खेचते त्रिगर्त देशनकूं जलदीही जातभयो ॥ १७ ॥ तब त्रिगर्त देशको अधिपति सुशर्मा नाम राजा शंकित हैके प्रद्युम्न महात्माकूं भेट देतोभयो ॥ १८ ॥ तैसेही विराट् राजाने प्रद्युम्नको पूजन कऱ्यो फेर सरस्वती नदीकूं तरिके कुरुक्षेत्रके दर्शन करतोभयो ॥ १९ ॥ पृथूदक, बिंदुसर, त्रितकूप, सुदर्शन इन क्षेत्रनमें न्हायके सरस्वतीमें स्नान करिके अनेकन दान दैके अगाडी गयो तब ॥ २० ॥ सारस्वत देशको राजा कुशांब ताने भेट न दई कौशांबी नगरीमें आयौ वह दुर्योधनको वशवर्ती राजा हो ॥ २१ ॥ तब चारुदेष्ण, सुदेष्ण, चारुदेह, वीर्यवान् सुचारु, चारुगुप्त, भद्रचारु ॥ २२ ॥ चारुचंद्र, विचारु, चारु जे रुक्मिणीके बेटा दश प्रद्युम्नके प्रेरे कौशांबी नगरीकूँ चारों ओरते घेरतेभये ॥ २३ ॥ सिन्धुदेशके घोडानपै चढिके सबनके देखत २ गये कौशांबी नगरीकूँ जायके

घेरतेभये ॥ २४ ॥ वाणनते महलनके शिखर, ध्वजा, कलशा, तोलिका चूण हैके जायपरे जैसे लंकाके अट्टालक वंदरनने पटके हैं ॥ २५ ॥ जब रुक्मिणीके बेटानने बाण
नको अन्धकार कीनों तब भेट लैके कुशांब राजा नगरसों निकस्यो ॥ २६ ॥ हाथ जोड़ शंबरारिकूँ बहुतसी भेट बलि देके भयार्त भयकरिके विह्वल भयो ॥ २७ ॥
अपनी नगरीको पालन करतोभयो तबही सौवीर देशको पति सुदेव और आभीरदेशको पति विचित्र नामको राजा और सिन्धुदेशको पति चित्रांगद महौजा नाम
काश्मीर देशको राजा और जांगल देशको पति सुमेरु ॥ २८ ॥ लाक्ष देशको पति धर्मपति नामको राजा गांधारको राजा बिडौजा ये सबरे जे राजा हैं वे दुर्योधनके
वश हैं पर वेहू सब डरकरिके प्रद्युम्नकी भेट करते दंडोत करते भये ॥ २९ ॥ फिर आजानु भुजवारो प्रद्युम्न श्रीकृष्णको बेटा समर्थ अपनी सेनासहित अर्बुद देशनके और

बाणैःप्रासादशिखराध्वजकुंभादितोलिकाः ॥ चूर्णीभूतानिपेतुस्तेलंकाट्टालायथामृगैः ॥ २५ ॥ बाणांधकारेचकृतेरुक्मिणीनन्दनैर्यदा ॥
तदौपायनपाणिःसन्कुशांबोनिर्गतःपुरात् ॥ २६ ॥ कृतांजलिःशंबरारिंदत्त्वानत्वाबलिंबहु ॥ जुगोपनगरींराजाभयार्तोभयविह्वलः ॥ २७ ॥
तदैवसौवीरपतिःसुदेवआभीरनाथोपिविचित्रनामा ॥ चित्रांगदःसिंधुपतिर्महौजाःकाश्मीरपोजांगलपःसुमेरुः ॥ २८ ॥ लाक्षेश्वरोधर्मपतिर्बिडौ
जागांधारमुख्योपिसुयोधनस्य ॥ वशेस्थितास्तेपिभयात्किलैतेदत्त्वाबलिंनेमुरतीवकार्ष्णिम् ॥२९॥ ययौकार्ष्णिर्महाबाहुःस्वसैन्यपरिवारितः॥
अर्बुदान्म्लेच्छदेशांश्चजेतुंकल्किरिवोद्भटः ॥३०॥ कालस्यापिसुतश्चंडोयवनेंद्रोमहाबलः ॥ कार्ष्णिंसमागतंश्रुत्वासंमुखात्कोपपूरितः ॥३१॥
पितृहंतुःसुतंहत्वायास्याम्यपचितिंपितुः ॥ इत्थंविचार्य्यमनसाम्लेच्छानांदशकोटिभिः ॥ ३२ ॥ मदच्युतंप्रोन्नदन्तंगजमारुह्यरक्तदृक् ॥
निर्ययौसंमुखेयोद्धुंप्रद्युम्नस्यमहात्मनः ॥ ३३ ॥ आगतांमहतींसेनांशितबाणप्रवर्षिणीम् ॥ चण्डप्रणोदितांदृष्ट्वाप्रद्युम्नोवाक्यमब्रवीत् ॥ ३४ ॥
॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ सेनांहत्वापियश्चंडंशिरस्त्रसहितंशिरः ॥ आनेष्यतेतंस्वबलेकारिष्येध्वजिनीपतिम् ॥ ३५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥
एवंकार्ष्णौवदत्यारात्फाल्गुनोवानरध्वजः ॥ एकोविवेशगांडीवीधनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ ३६ ॥

म्लेच्छ देशनके जीतिबेकूँ कल्कि भगवान्कोसो बडो उद्भट है ॥ ३० ॥ तब कालयवनको बेटा चण्डनामको महाबली प्रद्युम्नकूँ आयो सुनिके बडो कोपमें पूरित हैगयो ॥ ३१ ॥
और पिताके मारनहारेके बेटाकूँ जो मारिलेऊंगो तो पिताके ऋणते उऋण हैजाउंगो ॥ ऐसे मनमें विचारके दश किरोड़ म्लेच्छनकूं संग लैके ॥ ३२ ॥ मद जाके चुचाय
और ऊंचे जाके दांत ऐसे हाथीपै चढिके लाल लाल जाके नेत्र सो चण्ड राजा महात्मा प्रद्युम्नके सन्मुख युद्ध करबेको आवतोभयो ॥ ३३ ॥ आवती जो बड़ी सेना पैने
बाणनकी वर्षा करनहारी चण्डकी प्रेरी ताकूं देखिके प्रद्युम्न ये वाक्य बोल्यो ॥ ३४ ॥ कि, जो कोई याकी सेनाकूं मारिके और या चण्डकूँ मारिके शिरस्त्राणसहित याके शिरकूं
काटिके यहां लावैगो वाको मैं अपनी सेनाको पति करूंगो ॥ ३५ ॥ नारदजी कहै है-ऐसे प्रद्युम्न कहिरह्योहो ताही समय वानर जाकी ध्वजामें ऐसो अर्जुन इकिलोही गांडीव

धनुषकूँ वारंवार टंकारत म्लेच्छनकी फौजमें धसिगयो ॥ ३६ ॥ तब रणमें बडो दुर्मद गांडीवी अर्जुन गांडीव धनुषके छूटे बाणनते जे २ सन्मुख आये वीर, रथी, सवार, प्यादे, घोडा और हाथी तिन्हें दो २ टूक करिके डारिदेतोभयो ॥ ३७ ॥कोई कटी भुजानके कोई खड्ग लीये, कोई बर्छी लीये, कोई पोलादी लीये, कोई पांव कटे, कोई नख कटे, कोई वीर कवच पहिरेके पहिरे मर मरकें जायपरे ॥ ३८ ॥ ॥ युद्धके विषय जब हाथी घायल हैगये, अंबारी जिनकी खिसलगई, घंटा टूटपरे, कक्षा टूटगई वे हाथी सूंड़नते हाथीनकूं पटकते भाजगये ॥ ३९ ॥ अर्जुनके बाणन करके दो दो टूक जिनके हैगये ऐसे हाथी, घोड़ा, नर तिनते रणभूमिको क्षेत्र शोभित होतभयो जैसे सरोतासे कटे पेठेके टूक-पड़े होय ॥ ४० ॥ ताही समय अपने २ रणके आंगनकूं छोड़के सबरे म्लेच्छ भाजगये सूर्यकी किरणते जैसे आकाशको कुहर जातरहै है ॥ ४१ ॥ तब हाथीपै चढ्यो

वीरान्रथान्गजानश्वान्संमुखस्थान्द्विधाकरोत् ॥ गांडीवमुक्तैर्विशिखैर्गांडीवीरणदुर्मदः ॥ ३७ ॥ केचिच्छिन्नभुजाःपेतुःशक्तिखड्गर्ष्टिपाणयः ॥ भिन्नपादाभिन्ननखाःकेचिद्वीराःसकंचुकाः ॥ ३८ ॥ दुद्रुवुःकारिणोयुद्धेभिन्नकक्षाश्चसक्षताः ॥ गतघण्टाःश्लथन्नीडाःपातयंतःकरैर्गजान् ॥३९॥ जिष्णुबाणैर्द्विधाभूतैर्गजैरश्वैरणांगणम् ॥ बभौक्षेत्रंशंकुलयाकूष्मांडशकलैरिव ॥ ४० ॥ तदैवदुद्रुवुर्म्लेच्छास्त्यक्त्वास्वंस्वंरणांगणम् ॥ नभोर्क रश्मिसंभिन्नानीहारपटलाइव ॥ ४१ ॥ गजारूढोम्लेच्छपतिःशक्तिंचिक्षेपजिष्णवे ॥ भ्रामयित्वामैथिलेंद्रसिंहनादमथाकरोत् ॥ ४२ ॥ विद्युल्लतामिवायांतींबाणैःकृष्णसखोबली ॥ गांडीवमुक्तैराजेंद्रलीलयाशतधाच्छिनत् ॥ ४३ ॥ यावच्चण्डोमहाम्लेच्छोधनुर्जग्राहरोषतः ॥ तावच्चिच्छेदगांडीवीबाणेनैकेनलीलया ॥ ४४ ॥ द्वितीयंधनुरादायसचण्डश्चण्डविक्रमः ॥ प्रलयाब्धिमहावर्तभीमसंघर्षनादिनीम् ॥ ४५ ॥ चिच्छेदशिंजिनींजिष्णोर्गरुत्मानिवपन्नगीम् ॥ बीभत्सुःस्वमासिंनीत्वास्फुरंतंचर्मणासह ॥ ४६ ॥ जघानतद्गजंकुंभेशैलमिंद्रोयथापविः ॥ अग्निदत्तेनखड्गेनभिन्नकुंभोगजोनदन् ॥ ४७ ॥ जानुभ्यांधरणींस्पृष्ट्वाकश्मलंपरमंययौ ॥ चण्डःखड्गंगृहीत्वाथप्राहत्यपांडुनन्दनम् ॥ ४८ ॥ तत्खड्गंचर्मणोन्नीयप्राहिणोत्तंकुरूद्वहः ॥ सशिरस्त्रंशिरस्तस्यदेहाद्भिन्नंबभूवह ॥ ४९ ॥

भयो म्लेच्छपति चण्ड तानें फिराय फिरायके अर्जुनकूं बर्च्छी चलाई फिर सिंहसो गरज्यो ॥ ४२ ॥ बिजलीसी चमकत जब वह बर्छी आई तब कृष्णसखा अर्जुननें सहजमेंही गांडीवके छूटे बाणनते सौ टूक करडारे ॥ ४३ ॥ जबतलक म्लेच्छपति धनुषकूँ लेनलग्यो तबतलक अर्जुनने एकही बाणते सहजमेंही याको धनुष काटडारयो ॥ ४४ ॥ चण्ड पराक्रमी चण्डने जब दूसरो धनुष लीयो तब अर्जुननें प्रलयके समुद्रकीसी गर्जन जाकी वो शिंजिनी प्रत्यंचा धनुषकी काटडारी ॥ ४५ ॥ जैसे गरुड़ सर्पिणीकूँ कतरै है तब अर्जुनने अपनी ढाल तलवार लैके ॥ ४६ ॥ याके हाथीके कुम्भमें जैसे इन्द्र वज्र मारै है तैसे मारी तब वा अग्निके दीये खांडेते कुम्भस्थल फटिगयो और ये हाथी चिक्कार उठ्यो ॥ ४७ ॥ फिर घुटुअनते धरतीमें जायपरयो मूर्च्छा खायगयो तब चण्ड अपनो खड्ग लैके अर्जुनके मारतोभयो ॥ ४८ ॥ तब अर्जुननें वाके खड्गकूँ अपनी डालपै लैके

अपनो खड्ग मारी ताते शिरस्त्राणसमेत वाको शिर काटके धडते अलग करदियो ॥ ४९ ॥ फिर अर्जुनने धनुषकूं चढाय बाणके ऊपर वा चंडके शिरकूँ धरके वा बाणको धनुष में खेचके बाणसहित याको वो शिर प्रद्युम्नकी सेनामे फेंकदियो ॥ ५० ॥ तबही नगाडे बजनलगे जय जय शब्द होनलग्यो और सब देवता अर्जुनके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ ५१ ॥ तबही श्रीकृष्णको बेटा प्रद्युम्न अर्जुनकूं सब सेनाको पति करतभयो तब मुख्य यादव अर्जुनके ऊपर चमर छत्र करनलगे ॥ ५२ ॥ तब अर्बुद देशको अधिप वेगवान् नामको राजा प्रद्युम्नकी शरण आयो भेट दैके दण्डवत करतभयो और डरके हाथ जोड खडो हैगयो ॥ ५३ ॥ सौरंग देशको राजा मन्दहास दश लाख घोडा भेट दैके भयभीत है प्रद्युम्न महात्माकूं नमस्कार करतोभयो ॥ ५४ ॥ या प्रकार सब भरतखण्डकूं जीतके श्रीकृष्णको बेटा प्रद्युम्न यादवनमें उत्तम हिमालयकी परिक्रमा दैके प्राक् उदीची दिशाकूँ नाम ईशान दिशाको चलोगयो ॥ ५५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे दिग्विजयो नाम द्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥

सज्यंकृत्वाधनुर्जिष्णुर्निधायविशिखेचतत् ॥ आकृष्यपातयामासप्रद्युम्नस्यबलेमहत् ॥ ५० ॥ तदादुन्दुभिनादोभूज्जयरावसमाकुलः ॥ अर्जुनस्योपरिसुराःपुष्पवर्षप्रचक्रिरे ॥ ५१ ॥ तदैवकार्ष्णिःसबलस्यजिष्णुंचकारनाथंविजयध्वजस्य ॥ संवीज्यमानंसितचामराद्यैःकपिध्व जंयादववृन्दमुख्यैः ॥ ५२ ॥ वेगवानर्बुदाधीशःप्रद्युम्नंशरणंगतः ॥ उपायनंददौभीरुर्नमस्कृत्यकृतांजलिः ॥ ५३ ॥ सौरंगेशोमंदहासोहया नांदशलक्षकम् ॥ दत्त्वाभीरुर्नमश्चक्रेप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ ५४ ॥ इत्थंखण्डंभारताख्यंजित्वाकार्ष्णिर्यदूत्तमः ॥ हिमाद्रिंदक्षिणीकृत्यप्रागुदी चींदिशंययौ ॥ ५५ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेबहुदिग्विजयोनामद्वाविंशोऽध्यायः ॥ २२ ॥ ॥ नारदउवा च ॥ ॥ नदानद्यःसमुद्राश्वरथवीथिंददुर्नृप ॥ धर्षितास्तेजसातस्मैससैन्यायमहात्मने ॥ १ ॥ कैलासगिरिपार्श्वेचवरवीरश्वमानुषः ॥ बाण स्यशोणितपुरंप्रययौयादवेश्वरः ॥ २ ॥ बाणासुरोतिसंक्रुद्धोयदून्वीक्ष्यागतान्पुनः ॥ अक्षौहिणीभिर्द्वादशभिर्युद्धंकर्तुमनोदधे ॥ ३ ॥ तदैवसाक्षात्पुरुषःपुराणोमहेश्वरोनंदिवृषस्थितोसौ ॥ हिमाद्रिपुत्रीसहितस्त्रिशूलीसमेत्यबाणंनृपमाहदेवः ॥४॥ ॥ शिवउवाच ॥ ॥ परिपूर्ण तमःसाक्षाच्छ्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥ असंख्यब्रह्मांडपतिर्गोलोकेशःपरात्परः ॥ ५ ॥ त्रयोवयंतत्कलाहिब्रह्मविष्णुशिवादयः ॥ मूर्ध्न्या ज्ञांयस्यबिभ्रतित्वादृशानांचकाकथा ॥ ६ ॥ तस्यपौत्रस्त्वयाबद्धोनिरुद्धोयेनतेजसा ॥ छिन्नाभुजानजानासिसंग्रामेतंहरिःस्वयम् ॥ ७ ॥

नारदजी कहे हैं-नदनदी और समुद्र सबने हे नृप ! प्रद्युम्नके तेजते धर्षित हैके महात्मा प्रद्युम्नके रथकूँ रस्तादैदई ॥ १ ॥ कैलास पर्वतके पास ये वरवीर नाम प्रद्युम्न यादवनको ईश्वर बाणासुरके शोणितपुरकूं जातभयो ॥ २ ॥ तब यादवनकूं आयो देखि बाणासुर बडो क्रोध भयो बारह अक्षौहिणी फौज संग लेके यादवनते युद्ध करिबेकूं मन करतोभयो ॥३॥ ताही समय साक्षात् पुराणपुरुष महेश्वर नन्दीश्वरपै चढके पार्वतीसहित त्रिशूलधारी बाणासुरके पास आयके यह बोले ॥ ४ ॥ कि, रे ! देख परिपूर्णतम साक्षात् स्वयं भगवान् श्रीकृष्ण पुराणपुरुष असंख्य ब्रह्मांडनके पति गोलोकके ईश्वर परात्पर हैं ॥ ५ ॥ हम तीनोजने ब्रह्मा, विष्णु, महेश वाकी कला हैं जाकी आज्ञाकूं शिरपै धारण करैहे फिर तो सरीकेनकी तो कहा कथा है ॥ ६ ॥ जाको नाती अनिरुद्ध तैंने बांधि लीयो हो ताहीते जाने तेरी भुजा काटडारी ही संग्राममे सोई हरि है तूं नहीं जानैहै का ? ॥ ७ ॥

तातें तुम दानवनकूं हरि सदाही पूजनीय हैं और अनिरुद्ध तेरो जमाई है सो तो सदाही पूजनीय है जामें सन्देह नहीं है ॥८॥ हे असुरपुंगव ! ताते मैं तोकूं युद्ध करवेकी आज्ञा नही करूहूं जो तूं युद्ध बलते करैगो तो वृथाही है ॥ ९ ॥ नारदजी कहैं है-ऐसे जब शिवजीने आज्ञा करी समझायो तब धनुषधारीनमें श्रेष्ठ जो अनिरुद्ध है ताको बुलाय बाणासुर पूजन सत्कार करतभयो और जमाईको दायजो देतोभयो ॥ १० ॥ सेनासहित बंधुकी तरह प्रद्युम्नको पूजन करके दश हजार हाथी, पांच लाख रथ और एक किरोड़ घोड़ा ॥ ११ ॥ समर्थ बाणासुर महात्मा प्रद्युम्नकूं देतभयो फिर प्रद्युम्न अपनी सेना जे यादव तिनके संग ॥ १२ ॥ वह धनुषधारी यक्षनते शोभित मनोहर जो अलकापुरी है ताकूं जातभयो जाके चारो तरफ नंदा, अलकनन्दा ये दोनों गंगा वहि रहीहैं ॥ १३ ॥ रत्ननकी है सिढ़ी जिनकी तिन दोनों नदीनते और यक्षिणी, विद्याधरी, किन्नरीन करके

तस्मात्तेषांदानवानांपूजनीयाहरेःसुताः ॥ अनिरुद्धःपूजनीयोजामातातेनसंशयः ॥ ८ ॥ नददामित्वनुज्ञांतेयुद्धायासुरपुंगव ॥ नचेद्युद्धं कुरुबलाद्वृथाहृष्टमनस्तव ॥ ९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ शिवप्रबोधितोबाणोनिरुद्धंधन्विनांवरम् ॥ समाहूयचसंपूज्यपारिबर्हंददौ पुनः ॥ १० ॥ ससैन्यंसादरेणापिप्रद्युम्नंपूज्यबंधुवत् ॥ गजायुतंचाश्वकोटिंहयानांपंचलक्षकम् ॥ ११ ॥ ददौबाणोमहाबाहुःप्रद्युम्नाय महात्मने ॥ अथकार्ष्णिर्महाराजस्वसैन्यैर्यदुभिःसह ॥ १२ ॥ अलकांप्रययौधन्वीपुरींगुह्यकमंडिताम् ॥ श्रीनंदालकनंदाभ्यांगंगाभ्यां परिखीकृता ॥ १३ ॥ रत्नसोपानयुक्ताभ्यांयक्षीभिःपरिशोभिताम् ॥ विद्याधरीभिःपरितःकिन्नरीभिर्मनोहराम् ॥ १४ ॥ दिव्याभिर्नाग कन्याभिःपुरींभोगवतीमिव ॥ धनदोनददौतस्मैप्रद्युम्नायबलिंनृप ॥ १५ ॥ हरेःप्रभावविदपिविष्णोर्मायाबलंत्वहो ॥ लोकपालोस्म्यहं नित्यमित्यज्ञानविमोहितः ॥ १६ ॥ नोदितोबलिभिर्यक्षैर्युद्धंकर्तुमनोदधे ॥ निर्धनोहिधनंप्राप्यतृणवन्मन्यतेजगत् ॥ १७ ॥ नवानांतु निधीनांकौपतीनांकिमुवर्णनम् ॥ तदैवहेममुकुटोदूतोधनदनोदितः ॥ १८ ॥ कार्ष्णिमेत्यसभामध्येनत्वेदंप्राहमानदः ॥ ॥ हेममुकुट उवाच ॥ ॥ धनेश्वरोराजराजोलोकपालोलकेश्वरः ॥ तेनयत्कथितंराजञ्छृणुत्वंतद्यदूत्तम ॥ १९ ॥ देवराजोयथाशक्रःस्मृतोदिवियथाप्रभुः ॥ तथैकोराजराजोहंकथितोभूतलेमहान् ॥ २० ॥ मनुष्यधर्माराजेंद्रैःपूजितोहंसदाभुवि ॥ उग्रसेनेनदातव्यंमह्यंसोपायनंपरम् ॥ २१ ॥

चारों तरफसों अति शोभित है ॥ १४ ॥ दिव्य नागकन्यानते भोगवती जैसी, हे नृप ! तब कुबेरने प्रद्युम्नकूँ बलि नही दीनी ॥ १५ ॥ ये हरिके प्रभावकूं जानैभी हो पर देखो अहो ! विष्णुकी मायाको बल बडो भारी है मैं नित्यही लोकको पालन करनवारो हों या अज्ञानमें मोहित हैगयो ॥ १६ ॥ बली यक्षनको प्रेर्योभयो युद्ध करवेकूँ मन करतोभयो, नारद कहैहै कि, निर्धनीकूँ धन मिलै तो जगत्कूं तिनुकाकी तरह समझैहै ॥ १७ ॥ ॥ फिर जो नव निधिको मालिक हैजाय तो वाको कहा कहनो है, तबही हेममुकुट दूत कुबेरको भेज्यो आयो ॥ १८ ॥ वो प्रद्युम्नके पास आयके यह बोल्यो कि, धनको ईश्वर, राजानको राजा, लोकपाल, लोकको ईश्वर कुबेर है, हे राजन् ! वाने जो कुछ कह्यो है ताहि तूं सुन ॥ १९ ॥ देवतानको राजा जैसे इन्द्र है स्वर्गमें तैसेही पृथ्वीमें मैं राजानकोहू बड़ो राजा हूं याहीते मेरो राजराज नाम है ॥ २० ॥ मनुष्यकोसो

मेरो धर्म है पृथ्वीमें सब राजानने मोकूँ पूज्योहै याते मैं उग्रसेनकूं भेट नही देउँगो ॥ २१ ॥ यादवनके राजाकूं मैं भेट नहीं देउँगो कुछभी और जो न मानेंगो तो मै निःसंदेह संग्राम करूंगो ॥ २२ ॥ नारदजी कहैहैं कि, प्रद्युम्न भगवान्ने ऐसे दूतको वचन सुनके बड़ो कोप कीनों रोष करके होठ फड़कनलगे लाल नेत्र हैगयो ॥ २३ ॥ तब प्रद्युम्न ये कहतेभये कि, यादवनको इन्द्र, राजानको राजा, इन्द्रादिक देवतानके मुकुटन करके सेयो है चरणकमल जाको ता उग्रसेनकूँ कुवेर नही जानैहै ॥ २४ ॥ सुधर्मा सभा और कल्पवृक्ष जाके भयते इंद्र देगयो और श्यामकर्ण घोड़ानकूं दैके वरुण दण्डवत करतोभयो ॥ २५ ॥ और याही राजराज डरपोसाने नौ निधि भेजीहैं सो यह कुवेर वा उग्रसेनके बलकूं नही जानैहै ॥ २६ ॥ ताकी सभाके बीचमें परिपूर्णतम हरि असंख्य ब्रह्मांडनके पति श्रीकृष्ण आप विराजैहै ॥ २७ ॥ और जाके हजार शिरनके मध्यमें एक

पराक्तस्मैनदास्यामियदुराजायभूभृते ॥ नमन्यसेचेत्संग्रामंकरिष्यामिनसंशयः ॥ २२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवंदूतवचःश्रुत्वा प्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥ चकारकोपंरक्ताक्षोरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ २३ ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ वृष्णींद्रंराजराजेंद्रंराजराजोनवेत्तितम् ॥ शक्रादीनांतुयःसाक्षान्मुकुटैर्घृष्टपादुकः ॥ २४ ॥ सुधर्मापारिजातंचतस्माइंद्रोददौभयात ॥ श्यामवर्णान्हयान्पाशीतस्मैदत्त्वाननामह॥२५॥ अनेनराजराजेनभीरुणानिधयोनव ॥ प्राप्तास्तंहिनजनातिराजाराजोमहाबलम् ॥ २६ ॥ वर्ततेतत्सभामध्येपरिपूर्णतमोहरिः ॥ असंख्य ब्रह्मांडपतिःश्रीकृष्णोभगवान्स्वयम् ॥२७॥ यस्यैकमूर्ध्नितिलकंदृश्यतेमंडलंभुवः ॥ उग्रसेनसभामध्येसोपिनित्यंविराजते ॥ २८ ॥ उग्रसेन प्रेषितोहंकुबेरायमहात्मने ॥ नाराचानांबलिंदातुंतत्करिष्यामिसांप्रतम् ॥ २९ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ एवमुक्त्वागृहीत्वास्वंकोदंडंचंड विक्रमः ॥ चकारभुजदंडाभ्यांटंकारंवादयन्गुणम् ॥ ३० ॥ प्रत्यंचास्फोटनेनैवमंडितोभूत्तडित्स्वनः ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ ३१ ॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराराजन्भूखंडमंडलम् ॥ निषंगाच्छरमाकृष्यप्रद्युम्नोधन्विनांवरः ॥ ३२ ॥ प्रतिसज्यस्वधनुषिबाणमेकं समादधे ॥ द्वादशादित्यसंकाशंद्योतयन्मंडलंदिशाम् ॥ ३३ ॥ चिच्छेदगुह्यकेशस्यबाणंछत्रंचचामरे ॥ तदाक्रुद्धोराजराजोदृष्ट्वाचित्र मिदंमहत् ॥ ३४ ॥ आरुह्यपुष्पकेसैन्यैर्युद्धकामोविनिर्ययौ ॥ घंटानादेनयक्षेणमंत्रिणापार्श्वमौलिना ॥ ३५ ॥

शिरपै सबरो भूमंडल तिलकसो दीखैहै सो शेष भगवान् उग्रसेनकी सभामें नित्य विराजैहैं ॥ २८ ॥ वाही उग्रसेनको भेज्यो मैं आयोहूं सो मै कुवेर महात्माकूं बाणनकी भेट देऊंगो ॥ २९ ॥ नारदजी कहैहैं—ऐसे कहिके प्रद्युम्न अपनो कोदंड लैके चंड पराक्रमी टंकारके धनुष बजामन लग्यो ॥ ३० ॥ प्रत्यंचाहीके बजायवेते बीजुरीसी परनलैंगी ताते चौदह लोकन समेत सबरो ब्रह्मांड झंकारनलग्यो ॥ ३१ ॥ सबरो भूमंडल, आठों दिग्गज, तारागण सब चलायमान हैगये तब प्रद्युम्न धनुषधारीनमें श्रेष्ठ तर्कसते बाण निकासतोभयो ॥ ३२ ॥ अपने धनुषपै धरिके एक बाण लगायो जो सूर्यकी नाईं दशों दिशानमें उजीतो करनहारो है और जो द्वादशादित्यके समान है ॥ ३३ ॥ ता बाणते कुवेरके बाण छत्र चमर सब काटिके डारदेतोभयो तब या अचंभेकूँ देखिके कुवेर बड़ो क्रोधित भयो ॥ ३४ ॥ तब पुष्पक विमानमें बैठिके सैन्यको लेके युद्धके लीये निकस्यो

पार्श्वमौलि और घंटानाद मंत्रीकूँ लेके ॥ ३५ ॥ नलकूवर, मणिग्रीव जे दो बेटा ध्वजाके अगारीते शोभित होतेभये और घोडाके मुखके, नाहरके मुखके, यक्ष, किन्नर निकसे ॥ ३६ ॥ सिंरीयाके मुखके, मगरके मुखके, आधे पीरे, आधे कारे, ऊंचेकेश, बडे उत्कट ॥ ३७ ॥ टेढे दांत, लटकती जीभ, महाबली, बडी बडी जिनकी डाढ ऐसे भयंकर मुख, कवच पहरे, ढाल, तलवार धरे ॥ ३८ ॥ बर्छीवारे, पोलादीवारे, तोप लीये, बेड़ा लीये, धनुष, बाण लीये, फरसा लैके यक्ष निकसे ॥ ३९ ॥ हाथीनपै चढे, रथनपै चढे, घोडानपै चढे, तिनके हजारन मंडल निकसे; तिन मंडलनकी शोभा भई ॥ ४० ॥ शंख, नगाडे बजैंहें, सूत, मागध, वंदीजन यश गावत जायहैं, कुबेरके वीर पृथ्वीमै बडे शोभित होते भये जैसे बीजुरीनसों बादर ॥ ४१ ॥ या प्रकार किरोडन वे यक्ष बडे मतवारे दिव्य जो योगमय सिद्धक्षेत्र है ताते निकसेहैं हे विदेहराज ! ॥

नलकूबरमणिग्रीवौशुशुभातेध्वजाग्रतः ॥ तुरंगवदनाःकेचिन्मृगेंद्रवदनाःपरे ॥ ३६ ॥ शिशुमारमुखाःकेचित्केचिन्नक्रमुखाइव ॥ अर्धपिंगा अर्द्धकृष्णाऊर्ध्वकेशामदोत्कटाः ॥ ३७ ॥ वक्रदंताललज्जिह्वाबृहद्दंष्ट्रामहाबलाः ॥ करालास्याःसकवचाःखड्गचर्मधराःपराः ॥ ३८ ॥ शक्तिहस्ताऋष्टिहस्ताभुशुंडिपरिघायुधाः ॥ धनुर्बाणधरायक्षाःकेचित्परशुपाणयः ॥ ३९ ॥ यक्षाणांहस्तिवाहानांरथिनामश्विनांतथा ॥ विरेजुर्निर्गतानांचमंडलानिसहस्रशः ॥ ४० ॥ शंखदुंदुभिनादैश्चसूतमागधबंदिभिः ॥ रेजिरेश्रीदवीराःकौमेघाइवतडित्स्वनैः ॥ ४१ ॥ एवंयक्षेषुमत्तेषुकोटिशोनिर्गतेषुच ॥ दिव्यान्महायोगमयात्सिद्धक्षेत्राद्विदेहराट् ॥ ४२ ॥ आययौतत्सहायार्थप्रमथानांबलंमहत् ॥ भूताश्चप्रमथाःकेचित्करालास्यामदोत्कटाः ॥ ४३ ॥ डाकिन्योयातुधानाश्चवेतालाःसविनायकाः ॥ कूष्मांडोन्मादसंयुक्ताःप्रेतामातृगणाःपरे ॥ ४४ ॥ निशाचरपिशाचाश्चब्रह्मराक्षसभैरवाः ॥ नदंतोभैरवंनादंछिधिभिंधीतिवादिनः ॥ ४५ ॥ इत्थंतुभूतावलयःकोटिशश्चाययुस्तदा ॥ रोदस्याच्छादितेभूतांमेघैःसांवर्तकैरिव ॥ ४६ ॥ मयूरस्थःकार्तिकेयोमूषकस्थोगणेश्वरः ॥ प्रमथैर्गीयमानौतौढक्कावादित्रनिःस्वनैः ॥ ४७ ॥ सर्वेषामग्रतःप्राप्तौवीरभद्रेणसंयुतौ ॥ इत्थंपुण्यजनानांतुगणानांयदुभिःसह ॥ ४८ ॥ बभूवतुमुलंयुद्धमद्भुतंरोमहर्षणम् ॥ रथिनोरथिभिस्तत्रपत्तिभिःसहपत्तयः ॥ ४९ ॥ हयाहयैरिभाश्चेभैर्युयुधुस्तेपरस्परम् ॥ रथेभाश्वपदातीनांचरणैरुत्थितंरजः ॥ ५० ॥

॥ ४२ ॥ ता कुबेरकी सहायकूँ प्रमथनकी बडी भारी सेना आई है भूत, प्रमथ, भयंकर मुखवारे बडे मदोत्कट ॥ ४३ ॥ डाकिनी, राक्षस, वेताल, विनायक, कूष्मांड, उन्माद युक्त मातृगण, प्रेत औरहू आयेहैं ॥ ४४ ॥ निशाचर, पिशाच, ब्रह्मराक्षस, भैरव भयंकर नादकूँ करते छेदिडारो, भेदिडारो ऐसे कहते चले आमेंहें ॥ ४५ ॥ या प्रकार भूतनकी पंगतिकी पंगति किरोडन चलीआमैंहैं तिनते धरती और आकाश छायगयो जैसे प्रलयके मेघ चले आमैंहैं ॥४६॥ मोरपै बैठे स्वामि कार्तिक, मूसेपै बैठे गणेश प्रमथ उनको यश गावत आमैंहैं,ढोल बजावत चलेआमैंहै॥४७॥सबके अगारी वीरभद्रकूँ संग लेके ये दोनों आये,ऐसे पुण्यजननके गणको और यादवनको युद्ध होतोभयो ॥४८॥ दो घड़ी तो बड़ो भारी युद्ध भयो जाय देखि रोंगटा ठाडे हैआये रथीते रथी, प्यादेते प्यादे॥४९॥घोडाते घोडा,हाथीते हाथी इनको परस्पर बडो भारी संग्राम भयो तब रथ,घोडा,हाथी प्यादेनके पांवनकी बड़ी भारी रज उठी ॥५०॥

तातें सब आकाशमंडल और सूर्य ढकगयो ॥ ५१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां यक्षदेशगमनं नाम त्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ नारदजी कहैं हैं कि, शस्त्रनको अंधकार भये संते मणिग्रीव महाबली बाणनते प्रद्युम्नकी सेनाकूं वेधतोभयो कुवाक्यनते जैसे मित्रताकूं वेधे हैं ॥ १ ॥ मणिग्रीवके बाणनके समूहते हाथी, घोड़ा, रथ, प्यादे घायल हैके भूमिमें जायपरे पवनके जोरते पेड़ जैसे जायपडें हैं ॥ २ ॥ तब चन्द्रभानु हरिको बेटा सत्यभामाको आत्मज बडो बली पांच बाणनते मणिग्रीवको धनुष काटतोभयो ॥ ३ ॥ और दश बाणनते ताके रथकूं छेदके घनसो गर्ज्यौ फिर मणिग्रीवने चन्द्रभानुकूं ऊपर बर्च्छी चलाई ॥ ४ ॥ सो बर्च्छी दशों दिशानमें उजीतो करती विजलीसी चली आई तब चन्द्रभानुने बायें हाथमें वो सहजमेंही पकरलीनी ॥ ५ ॥ वही बर्च्छी मणिग्रीव बलीके मारी फिर चन्द्रभानु महाबली गर्ज्यौ ॥ ६ ॥ ता बर्च्छीके

छादयामासराजेंद्रससूर्यंव्योममंडलम् ॥ ५१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेयक्षदेशप्रयाणंनामत्रयोविंशोऽध्यायः ॥ २३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ शस्त्रांधकारेसंजातेमणिग्रीवोमहाबलः ॥ बिभेदारिबलंबाणैःकुवाक्यैर्मित्रतामिव ॥ ॥ १ ॥ मणिग्रीवस्यबाणौघैर्गजाश्वरथपत्तयः ॥ निपेतुःसक्षताभूमौवृक्षावातहताइव ॥ २ ॥ चंद्रभानुर्हरेःपुत्रःसत्यभामात्मजोबली ॥ मणिग्रीवस्यकोदंडंपंचबाणैस्तदाच्छिनत् ॥ ३ ॥ दशभिस्तद्रथंछित्त्वाजगर्जघनवद्बली ॥ मणिग्रीवोपिचिक्षेपशक्तिंस्वांचंद्रभानवे ॥ ॥ ४ ॥ भासयंतींदिशःशश्वन्महोल्कामिवमैथिल ॥ अग्रहीच्चंद्रभानुस्तांवामहस्तेनलीलया ॥ ५ ॥ तयाजघानसमरेमणिग्रीवंमहाबलम् ॥ पुनर्जगर्जसमरेचंद्रभानुर्महाबलः ॥ ६ ॥ तत्प्रहारेणपतितेमणिग्रीवेप्रमूर्च्छिते ॥ चंद्रभानुंबाणजालैर्नलकूबरनोदिताः ॥ ॥ ७ ॥ छादयामासुरसुरावर्षादित्यंयथांबुदाः ॥ दीप्तिमान्कृष्णपुत्रस्तुखड्गमुद्यम्यवेगवान् ॥ ८ ॥ विवेशयक्षसेनासुनीहारेषुयथारविः ॥ तस्यखड्गप्रहारेणकेचिद्यक्षाद्विधाभवन् ॥ ९ ॥ केचिद्वैच्छिन्नशिरसश्छिन्नपादांसबाहवः ॥ भिन्नहस्ताश्छिन्नकर्णाश्छिन्नोष्ठाःपेतुराहवे ॥ १० ॥ तेषांशिरोभिर्बीभत्सैःसकिरीटैःसकुंडलैः ॥ सशिरस्त्रैःस्रवद्रक्तैर्महामारीवभूर्बभौ ॥ ११ ॥ शेषाविदुद्रुवुर्यक्षाःसक्षताभयविह्वलाः ॥ हाहाकारस्तदाजातोयक्षसेनासुमैथिल ॥ १२ ॥ धनुष्टंकारयन्प्राप्तोदंशितोनलकूबरः ॥ रथेनातिपताकेनमाभैष्टेत्यभयंददौ ॥ १३ ॥

प्रहारते मणिग्रीव मूर्च्छा खायके जायपर्‍यो तब नलकूबरके प्रेरेभये असुरनने ॥ ७ ॥ चन्द्रभानुकूं ढकलीनो जैसे वर्षामें सूर्यकूं मेघ ढकैंहैं तब दीप्तिमान् कृष्णको बेटा खड्ग लैके आयौ ॥ ८ ॥ यक्षनकी सेनामें प्रवेश हैगयो कोहलमें सूर्य जैसे ताके खड्गके प्रहार करिके कितनेक यक्षनके दो दो टूक हैके जायपरे ॥ ९ ॥ कोई शिर कटे, कोई बाहु कटे पांव कटे, होठ कटे, हाथ कटे और कान कटे भूमिमें जायपरे ॥ १० ॥ किरीट, कुंडल और शिरस्त्राणयुक्त तिनके घिनामने शिरनके रुधिरनतें महामारीसी भूमिकी शोभा होतीभई ॥ ११ ॥ बाकी घायल जे यक्ष हैं वे सब भयसों विह्वल हैके भाजगये हे मैथिल ! तब यक्षनकी सेनामें बड़ो हाहाकार मच्यो ॥ १२ ॥ तब नलकूबर कवच पहरे

बडी पताकाके रथमें बैठ धनुष टंकारतो सेनाकूं अभय दे आवतोभयो ॥१३॥ तव नलकूबरने पांच बाण तो कृतवर्माके दश अर्जुनके और बीस बाण दीप्तिमान्के मारे ॥ १४ ॥ तव महाभुज कृतवर्मा पांच बाण नलकूबरके मारतोभयो ताके नादते दशोंदिशा झंकारउठी ॥ १५ ॥ वे बाण कवचकूं छेद सबनके देखत देखत पृथ्वीमें प्रवेश हैगये जैसे बमईमें सर्प प्रवेश होयहै ॥ १६ ॥ जब कृतवर्माके बाणनते नलकूबर मूर्च्छित हैगयो तव हेममाली सारथी नलकूबरको रणमेंते एकांतमें लैगयो ॥ १७ ॥ तव घंटानाद और पार्श्वमौलि ये दोनों कुबेरके मन्त्री वे दोनों बाणनके समूहते उद्भट यादवनकी सेनाकूं मारतेभये ॥ १८ ॥ जिनके स्वर्णके पुंख ऐसे तीक्ष्णमुख और गृध्रपक्ष मनोजव बाणनते दशो दिशानमें उजीतो करते चले सूर्य जैसे किरणनते प्रकाश करैहै तैसे प्रकाश करते ॥ १९ ॥ तव अर्जुन महावीर बाणनके सन्मुख बाण फेंकतोभयो तव बाणनके संघर्षते

पंचभिःकृतवर्माणमर्जुनंदशभिःशरैः ॥ दीप्तिमंतंचविंशत्याताडनलकूबरः ॥१४॥ कृतवर्मामहाबाहुर्जघाननलकूबरम् ॥ पंचभिर्विशिखै राजन्नादयन्मंडलंदिशाम् ॥ १५ ॥ तेबाणाःकवचंभित्त्वातनुंभित्त्वाधरातलम् ॥ विविशुःपश्यतांतेषांवल्मीकेफणिनोयथा ॥ १६ ॥ वीक्ष्य तद्बाणभिन्नांगंमूर्च्छितंनलकूबरम् ॥ अपोवाहरणात्सूतोहेममालीतिनामभाक् ॥ १७ ॥ घंटानादःपार्श्वमौलिःकुबेरस्यचमंत्रिणौ ॥ जघ्नतु र्बाणपटलैर्यदूनामुद्भटंबलम् ॥ १८ ॥ स्वर्णपुंखैस्तीक्ष्णमुखैर्गृध्रपक्षैर्मनोजवैः ॥ द्योतयद्भिर्दिशःसर्वामार्तंडकिरणैरिव ॥ १९ ॥ ततोर्जुनोमहा वीरःप्रतिबाणान्समादधे ॥ बाणसंघर्षजायुद्धेविस्फुलिंगाःसहस्रशः ॥ २० ॥ विरेजुर्नृपखद्योतचंचलालातचक्रवत् ॥ सर्वंतद्बाणपटलंक्षणमा त्रेणचाच्छिनत् ॥ २१ ॥ गांडीवमुक्तविशिखैर्गांडीवीरणदुर्मदः ॥ योजनद्वयमात्रेणतद्रथौसध्वजौबलात् ॥ २२ ॥ अर्जुनोबाणपटलैश्चकारश रपंजरे ॥ हताविमावितिज्ञात्वासर्वेपुण्यजनास्त्वरम् ॥ २३ ॥ दुद्रुवुःस्वंरणंत्यक्त्वापरंहाहेतिवादिनः ॥ तदातुभूतावलयःकोटिशश्चाययु र्मृधे ॥ २४ ॥ डाकिन्यःकोटिशोराजंश्चिक्षिपुर्वारणान्मृधे ॥ भक्षयंत्योनरानश्वांश्चर्वयंत्योरथान्पृथक् ॥ २५ ॥ नरेनरेपृथग्भूताधावंतोदश भिर्दश ॥ प्रमथाःपातयामासुःखड्गांगेनजनान्मुहुः ॥ २६ ॥ यातुधान्यश्चर्वयंतःशिरांसिरणमंडले ॥ वेतालाश्चकपालेनपिबंतोरुधिरंबहु ॥ २७ ॥ विनायकाश्चनृत्यंतःप्रेतागायंतएवहि ॥ कूष्मांडाश्चतथोन्मादाःशिरांसिजगृहुर्मृधे ॥ २८ ॥

युद्धमें हजार विस्फुलिंग उठतेभये ॥ २० ॥ वे हे नृप ! पटबीजनासे राजतेभये बिजलीसे उठे तिन बाणनसों उन सब बाणनके समूहनकूं काटतोभयो ॥ २१ ॥ तव गांडीवी अर्जुनने गांडीवमेंते निकसे जे बाण तिनते आठ कोशपै तिन दोनोंनके रथ हटायदीने ध्वजासहित अपने बलते ॥ २२ ॥ अर्जुननें अपने बाणनके समूहते बाणनके पींजरामें करदीने मारेगये ऐसे जानिके सबरे यक्ष जलदी ॥ २३ ॥ भाजिगये रणकूं छोड़ हाय हाय करते तव फिर भूतनकी किरोड़न पंक्ति संग्राममें आई ॥ २४ ॥ किरोड़न डाकन हाथीनकूं फेंकती मनुष्य, घोड़ा, हाथी, रथनकूं भक्षण करती न्यारी न्यारी ॥ २५ ॥ एक एक आदमीके पीछे एक२और दशनके पीछे दश भागे खड्गांगतें मनुष्यनको प्रमथ मारनलगे बारंबार ॥ २६ ॥ और राक्षसी रणमें शिरनकूं चर्वण करनलगीं और वेताल खोपडीनमें रुधिर पीवनलगे ॥ २७ ॥ विनायक नाचैहैं, प्रेत गावैहैं, उन्माद कूष्मांड, संग्राममें शिरनकूं ग्रहण

करैहें ॥ २८ ॥ शिवकी मुण्डमालाके लिये स्वर्गवासी जे वीर हैं तिनके शिर, तैसेही मातृगण, ब्रह्मराक्षस वडे भैरव ॥ २९ ॥ वारंवार शिरनकूं गेंदकी नाई उछारें है वडे वडे अट्टहास करैहें हसैं हैं फिर खिलखिलायके हसैं है ॥ ३० ॥ भयंकर मोहड़ेके पिशाच कुरीतिते कूदैहैं पिशाचिनी अपने बालकनकूं गरम गरम रुधिर प्यामैं है ॥ ३१ ॥ रोवै मत बेटा नेत्र और देउंगी तोकूँ ऐसे कहती पिशाची उन बच्चानकूं रुधिर पिवामैं हैं या प्रकार गणको बल देखके बलदेवको छोटा भैया गद ॥ ३२ ॥ गदा लेकें घनकी नाई गर्जनलग्यौ लाख भारकी गदा लेके वाकी सेनाकूं मारनलग्यो ॥ ३३ ॥ गद ऐसे मारनलग्यो जैसे इन्द्र पर्वतकूं मारे है, कूष्मांड, उन्माद, वेताल, पिशाच, ब्रह्मराक्षस ॥ ३४ ॥ वाकी गदाके मारे छिन्न हैगये मस्तक जिनके और टूटगये है दाँत जिनके ऐसी डाकिनी तथा भिन्न हैगये है कन्धा जिनके ऐसे प्रमथ मूर्च्छित हैके पृथ्वीपर जायपरे

शिवस्यमुण्डमालार्थंवीराणांस्वर्गगामिनाम् ॥ तथामातृगणाब्रह्मराक्षसाभैरवामृधे ॥ २९ ॥ शिरांसिकंदुकानीवक्षेपयंतोमुहुर्मुहुः ॥ हसंतःप्रहसन्तश्चसाट्टहासंसमाकुलाः ॥ ३० ॥ पिशाचाविकलास्याश्चकूर्दतःकेपिकुत्सितम् ॥ पिशाच्यःक्षतजंतूर्णंपाययंत्यःशिशून्मृधे ॥ ३१ ॥ मारोदीरितिवादिन्योनेत्राण्यपिददामउत् ॥ इत्थंगणबलंदृष्ट्वाबलदेवानुजोबली ॥३२॥ गदोगदांसमादायजगर्जघनवद्बली ॥ लक्षभारभृतामोर्व्यागदयातद्बलंमहत् ॥ ३३॥ पोथयामासहिगदोवज्रेणेंद्रोयथागिरीन् ॥ कूष्मांडोन्मादवेतालाःपिशाचाब्रह्मराक्षसाः ॥ ३४ ॥ निपेतुर्मूर्च्छितभूमौतद्गदाभिन्नमस्तकाः ॥ डाकिनीभिन्नदंताश्चप्रमथाभिन्नकन्धराः ॥ ३५ ॥ यातुधानांश्छिन्नमुखांश्चकारसमरेगदः ॥ गदयामर्दिताःप्रेतादुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ ३६ ॥ वाराहदंष्ट्र्याभग्नालयेदैत्यायथानृप ॥ पलायितेभूतगणेवीरभद्रःसमागतः ॥ ३७ ॥ गदंतताडगदयाबलदेवानुजंबली ॥ गदोपरिगदांनीत्वागदःस्वांप्राहिणोद्गदाम् ॥ ३८ ॥ तयोर्युद्धमभूद्घोरंगदाभ्यांमैथिलेश्वर ॥ विस्फुलिंगान्क्षरंत्योद्वेगदेचूर्णाबभूवतुः ॥ ३९॥ मल्लयुद्धंतयोरासीन्नोदयंतंपरस्परम् ॥ भुजैश्चजानुभिःपादैःपातयंतोगिरीन्बहून ॥ ४० ॥ करवीरंसमुत्पाट्यवीरभद्रोगिरिंबलात् ॥ अट्टहासंतदाकुर्वन्गदोपरिसमाक्षिपत् ॥ ४१ ॥ गदोगिरिंसंगृहीत्वातस्योपरिसमाक्षिपत् ॥ गृहीत्वाथगदंवीरंवीरभद्रोबलाद्बली ॥ ४२ ॥

॥ ३५ ॥ वह गद युद्धमें यातुधान अर्थात् राक्षसनको, कटगये है मुख जिनके ऐसे करतो भयो और गदासे मारेभये प्रेत दशहू दिशानप्रति भागतेभये ॥ ३६ ॥ वाराहकी डाढते जैसे दैत्य भाजगये ऐसे सब भूतगण जब भाजगये तब वीरभद्र लड़वेकूं आयो ॥ ३७ ॥ वा बलीने बलदेवके छोटे भाई गदके एक गदा मारी ता समय गदने अपनी गदापै गदाकूं रोकके अपनी गदा वीरभद्रकें मारी ॥ ३८ ॥ हे मैथिलेश्वर ! तब दोनोनको घोर गदायुद्ध होतोभयो दोनों गदानमेंते अग्निकी चिनगारी टूटत २ दोनों गदानको चूर्ण हैगयो ॥ ३९ ॥ फिर मल्लयुद्ध गदको और वीरभद्रको दोनोनको होतोभयो परस्पर प्रेरण करै है भुजानते, घोंटूनते, पांवनते वह दोनों पर्वतनकूं पटकते लड़तेभये ॥ ४० ॥ तब करवीर पर्वतकूं वीरभद्रने उखाड़के गदके ऊपर फेंको और अट्टहास करी ॥ ४१ ॥ तब गदने वा पर्वतकूं पकड़के वीरभद्रकेई ऊपर फेंकदीयो तब वीरभद्र महाबलीने गदकूं

पकड़के अपने बलसों आकाशमें लाख योजन ऊंचो फेंकदीयो ॥ ४२ ॥ जब गद भूमिमें आयके परचो तब कछू व्याकुलमन हैगयो ॥ ४३ ॥ तब महाबली गदने उठके वीरभद्रकूं उठायकें घुमायके पराक्रमते लाख योजन ऊंचो फेंकदीयो ॥ ४४ ॥ तब वीरभद्र कैलासके शिखरपै जायकें परचो गदाके प्रहारनको मारचो व्यथित हैके दो घड़ीकूं मूर्च्छा खायगयो ॥ ४५ ॥ तब तो बर्छी उठायके स्वामिकार्तिक आये अनिरुद्धके ऊपर बर्छी फेंकी ॥ ४६ ॥ तब वो बर्छी अनिरुद्धके रथकूं तोड़के सांबकूं और सांबके रथकूं तोड़के और हजार हाथी और हजार रथनकूं, लाख वीरनकूं ॥ ४७ ॥ भेदकें छेदकें शब्द करती बिजलीसी चमकती दशों दिशानमें उजीतो करती फुंकारती भई सांपिनसी धरतीमें समायगई ॥ ४८ ॥ तब तो बड़ी भुजानवारो सांब जांबवतीको बेटा अपने धनुषकूं टंकार एक बाण क्रोधते लगावतोभयो ॥ ४९ ॥ एकही वो बाण तर्कसते

चिक्षेपचौजसाराजन्नाकाशेलक्षयोजनम् ॥ गदोपिपतितोभूमौकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ ४३ ॥ गृहीत्वावीरभद्राख्यंभ्रामयित्वामहाबलः ॥ ओजसाप्राक्षिपच्छीघ्रमाकाशेलक्षयोजनम् ॥ ४४ ॥ वीरभद्रस्तुपतितःकैलासशिखरोपरि ॥ गदाप्रहारव्यथितोमूर्च्छितोघटिकाद्वयम् ॥ ४५ ॥ कार्तिकेयस्तदाप्राप्तःशक्तिमुद्यम्यवेगवान् ॥ अनिरुद्धायसांबायशक्तिंचिक्षेपसत्वरम् ॥ ४६ ॥ अनिरुद्धरथंभित्त्वासांबंसांबरथंपुनः ॥ गजान्रथान्सहस्रंचवीरलक्षंमृधांगणे ॥ ४७ ॥ भित्त्वानदंतीस्फूर्जंतीचपलेवदिशोदश ॥ विवेशभूमौफूत्कारंकुर्वतीपन्नगीवसा ॥ ४८ ॥ तदाक्रुद्धोमहाबाहुःसांबोजांबवतीसुतः ॥ कृत्वाथशिंजिनीघोषंनिषंगाद्बाणमाददे ॥ ४९ ॥ एकोपिसद्बहिस्तूणाद्दशरूपीबभूवह ॥ चापेशतंकर्षणेच सहस्रंरूपमादधे॥५०॥मोक्षणेलक्षरूपाणिकोटिरूपाणिकोटिषु॥अनेकरूपीविशिखःशिखिनंशिखिवाहनम्॥५१॥ भित्त्वाबिभेदवीराणांकोटिशःकोटिशोरणे ॥ कार्तिकेयेचभिन्नांगेकिंचिद्व्याकुलमानसे ॥ गणेश्वरस्तदाप्राप्तोमूषकस्थोगजाननः ॥ ५२ ॥ गोमूत्रपत्रमृगनाभिविचित्रकुंभंश्रीकुंकुमाकलितसुन्दरवक्रतुण्डम् ॥ सिन्दूरपूरितकपोलमनोहराभंकर्पूरधूलिधवलीकृतकर्णवर्णम् ॥ ५३ ॥ व्यालोलकर्णहतमत्तमधुव्रतैस्तैःश्रीगण्डजातमदिरामदविह्वलांगैः ॥ संगीततालकुसुमाकरगीतरागैःसंसेवितङ्गणपतिंकृतभालचन्द्रम् ॥ ५४ ॥ बालार्कवर्णममलांगदहेमहारग्रैवेयमौलिकिरणैःपरितःस्फुरंतम् ॥ आखुस्थमेकदशनंगजभव्यमूर्तिंपाशांकुशांबुजकुठारचयंदधानम् ॥ ५५ ॥

निकरके दश गुनो हैगयो, फिर धनुषपै धरचो तब सौगुनो हैगयो, खैंचतमें हजारगुनो हैगयो ॥ ५० ॥ छुड़ावतमें लाखगुनो और परतेमें किरोड़गुनो अनेकरूपी बाण मोरकूं और स्वामिकार्तिककूं छेदके किरोड़न किरोड़न वीरनकूं छेदतोभयो ॥ ५१ ॥ स्वामिकार्तिकको अंग छिदिगयो व्याकुलमन हैगयो तब गजानन गणेशजी मूसेपै बैठके युद्ध करिबेकूं आये ॥ ५२ ॥ गोमूत्र, पत्र, कस्तूरी ताते चित्यो है कुम्भस्थल जिनको और केशरते रंग्यो है सुन्दर मुख जिनको और सिन्दूरपूरित जो कपोल ताते अति शोभित मनोहर शोभा होतभई और कपूरके चूर्णते कीनो हैं कानको सुन्दर वर्ण जिनको ॥ ५३ ॥ चंचल काननते मारे जे मतवारे भौंरा तथा कपोलनकी मदिराके मदते विह्वल हैं अंग जिनके तिनने गाये जे संगीत तालते वसंती राग तिनते सेवित है जिनके माथेमें चन्द्रमा ऐसे गणेशजी दीखतभये ॥ ५४ ॥ बाल सूर्यकोसो वर्ण जिनको और

निर्मल जे सुवर्णके हार, बाजू, कंकण, तोड़ा, गोफ, किरीट, मुकुट तिनकी चारयों वगल फैली जे किरण तिनते चारों तरफ देदीप्यमान है एक दातवारे मूसेपे सवार भव्य गजकीसी मूर्ति और पाश, अंकुश, कमल, कुठारनके समूहकूं धारण करे हैं ॥ ५५ ॥ ऊंचो स्वरूप चतुर्भुजसो संग्राममें आये काहूकूं सूंडिमें पकरिके अंकुशते मर्दन करे है काहूकूं फरसाते परशुरामकी नाईं सब शस्त्रधारीनको मारे हैं ॥ ५६ ॥ वीरनकूं, हाथीनकूं, रथनकूं, घोडानकूं, सब सेनाकूँ पटकिके रथसमेत फेंकि देतेभये तिनकूं देखि गणनसमेत प्रद्युम्न अचंभेमें आयगयो तब विचारिके सुबुद्धि जो अनिरुद्ध है ताते बोल्यो ॥ ५७ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां यक्षयुद्धवर्णनं नाम चतुर्विंशोऽध्यायः॥ २४ ॥ प्रद्युम्नजी अनिरुद्धते कहे है कि, ये गणेश तो श्रीकृष्णकी साक्षात् कला है महाबली है इन्हें देवताहू नहीं जीतिसकें फिर या भूमिमें मनुष्यनकी तो चर्चाही कहा है ॥ १ ॥ जहां ये निकट रहे ताकी हार नहीं होय क्योंकि शंकरके मंदिरमें कैलासमें श्रीकृष्णने इनकूं वर दीनो है ॥ २ ॥ सो जो ये यहां ठाड़ेहू रहेंगे तो हमारी जीत नहीं होयगी

प्रांशुंचतुर्भुजमतीवमृधेप्रवृत्तंकांश्चित्प्रगृह्यचकरेणधृतांकुशेन ॥ संमर्दयंतमुरुधारपरश्वधेनश्रीभार्गवेंद्रमिवशस्त्रभृतःसमस्तान् ॥५६॥ वीरेभवाजिरथसंघबलंनिपात्यसांबंप्रगृह्यसरथंप्रधनात्क्षिपंतम् ॥ तंवीक्ष्यविस्मितमनाःसगणोथकार्ष्णिःपुत्रंसुबुद्धिमनिरुद्धमुवाचसम्यक् ॥ ५७ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेयक्षयुद्धवर्णनंनामचतुर्विंशोऽध्यायः ॥२४॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णस्यकलासाक्षाद्गणेशोयंमहाबलः ॥ जेतुंनशक्योदिविजैर्मनुष्यैस्तुकुतोभुवि ॥ १ ॥ वर्ततेयत्रनिकटेतत्रनास्तिपराजयः ॥ श्रीकृष्णेनवरोदत्तोपुरास्मैशंकरालये ॥ २ ॥ यद्ययंवर्ततेचात्रतदानस्याज्जयश्चनः ॥ शत्रुपक्षगतोयंवैश्रीकृष्णस्यवरोर्जितः॥ ३ ॥ तस्मात्त्वंचंडमार्जारोभूत्वासंयुद्धतोबलात् ॥ विद्रावयमहायुद्धेफूत्कारैश्चदिशोदश ॥४ ॥ यावद्बलंविजेष्यामितावद्विद्रावयत्वरम् ॥ ॥नारदउवाच ॥ ॥ अथानिरुद्धोभगवांश्चंडमार्जाररूपधृक् ॥५॥ अलक्षितोगणेशेननज्ञातोविष्णुमायया ॥ फूत्कारमुत्कटंकुर्वन्संपपाताखुसंमुखे ॥६॥ विदारयन्मुखंराजन्सततंनखरैःपरैः ॥ विशेषेणसहैवाखुर्दद्रावाशुभयविह्वलः ॥७॥ दुद्रावत्वरितंराजन्कंपितोरणमंडलात् ॥ तमन्वगच्छन्कुपितोमार्जारःस्थूलरूपधृक् ॥८॥ मूषकंस्वमपोवाहगणेशोपिमुहुर्मुहुः ॥ नाययौस्वंरणंचाखुश्चंडमार्जारपीडितः॥९॥सप्तद्वीपान्सप्तसिंधून्दिशासुविदिशासुच॥धावन्वैसप्तलोकेषुनलेभेशर्ममैथिल ॥१०॥

श्रीकृष्णके वर करिके ऊर्जित है पर ये वैरीको पक्षपै ठाड़े है ॥ ३ ॥ ताते तूं प्रचण्ड बिलाव बनिजा महायुद्धमें बल करिके युद्ध कररहे या गणेशके मूसेकूं भजायदे अपनी फुंकारनते दशों दिशानमें भजाये डोलि ॥ ४ ॥ जबतलक मैं या सेनाकूं जीतूं तबतलक भजाये डोलि, नारदजी कहेहैं-तब अनिरुद्ध भगवान्ने चण्डमार्जारको रूप धरयो ॥ ५ ॥ गणेशने लख्यौ नहीं बिष्णुकी मायाते जान्यो नहीं उत्कट फूंकार करत मूसेके सन्मुख परयौ ॥ ६ ॥ मोंहड़ेकूं फारि फारिके नोंहट्टा मारन लग्यो ताकूं देख विशेष करिके मूसो भयाबह्वल हैगयो ॥ ७ ॥ तुरंतही हे राजन्! रणमेते कॉपतो भाज्यो ताके पीछे कुपित मार्जार बडो मोहडो फाड़त भाज्यो ॥ ८ ॥ मूसेकूं गणेशजी बेर बेर बगदामे हैं पर मूंसो अपने रणमें न आया चंडमार्जारते पीडित भयो ॥ ॥ ९ ॥ हे मैथिल ! सातो द्वीपनमें, सातों समुद्रनमें, दिशानमे, विदिशानमें सातो लोकनमे

भाज्यो भाज्यो डोल्यो पर सुख कहूं नहीं पायो हे मैथिल ! ॥ १० ॥ जहां जहां गणेशकूं लैके मूसो पोहंचो तहीं तहीं चंडपराक्रमी मार्जार पोहंच्यो ॥ ११ ॥ ऐसे गणेशको मूसो जब भाजिगयो विदिशोतर गणेशकूं लेगयो तब तो सब गण प्रमथ अपने पक्षके सबही अचंभो करनलगे ॥ १२ ॥ तब पुष्पक विमानमें बैठ्यो कुबेर यक्षनकी माया करतोभयो अपनो धनुष लैके महेश्वरकूं नमस्कार करिके ॥ १३ ॥ मंत्रनते कवचको पहरिके मंत्र पढिके बाण छोड्यो ताई समय प्रलयकेसे मेघ चलेआये तिनते आकाश छाय गयो ॥ १४ ॥ बीजुरीकीसी तड़कन जिनकी ऐसे बडे भयंकर मेघनते अंधकार छायगयो तिनमेंते हाथीकी सूंडिकीसी बूंदे ओलानसमेत संग्राममें पडनलगीं ॥ १५ ॥ और अतिघोर धारानते बादर वर्षनलगे एक छिनमें सातों समुद्र इकट्ठे हैके धरतीकूं डुबावनलगे ॥ १६ ॥ जीवसहित पर्वत रणमण्डलमें दीखनलगे प्राकृत मनुष्य तो प्रलय

यत्रयत्रगतश्चाखुर्गणेशेनसमन्वितः ॥ तत्रतत्रगतोराजन्मार्जारश्चण्डविक्रमः ॥ ११ ॥ एवंसमूषकेयातेगणेशोविदिशोत्तरम् ॥ विस्मितेषुसप क्षेषुगणेषुप्रमथेषुच ॥ १२ ॥ पुष्पकस्थःकुबेरोसौमायांचक्रेथगौह्यकीम् ॥ गृहीत्वास्वंधनुर्दिव्यंनमस्कृत्यमहेश्वरम् ॥ १३ ॥ समन्त्रंकवचं धृत्वाबाणसंधंसमादधे ॥ तदैवच्छादितंव्योममेघःसांवर्तकैरिव ॥ १४ ॥ तडित्स्वनैर्महाभीमैस्तमोभूत्स्तनयित्नुभिः ॥ बिन्दवोहस्तिसह शानिपेतुःसोपलामृधे ॥ १५ ॥ धाराभिरतिघोराभिर्ववृषुर्वारिदास्ततः ॥ क्षणेनसिंधवःसर्वेप्लावयंतोधरातलम् ॥ १६ ॥ पर्वतैर्जीवसहितैर्द श्यंतेरणमण्डले ॥ प्राकृताःप्रलयंमत्वायादवाभयविह्वलाः ॥ १७ ॥ त्यक्त्वाशस्त्राणितेऽथोचुःश्रीकृष्णेतिमुहुर्मुहुः ॥ ज्ञात्वातांगौह्यकींमायां प्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥ १८ ॥ सत्त्वात्मिकांचस्वांविद्यांसर्वमायोपमर्दिनीम् ॥ जप्त्वाकृत्वाकामबीजंबाणमध्येनिधायतत् ॥ १९ ॥ मुखेच प्रणवंधृत्वासुखेश्रीबीजमेवच ॥ आकृष्यकर्णपर्यंतंकृष्णंस्मृत्वाचतुर्भुजम् ॥ २० ॥ चिक्षेपविशिखंचापाद्दोर्दंडाभ्यांतडित्स्वनात् ॥ कोदण्ड मुक्तोविशिखोद्योतयन्मण्डलंदिशाम् ॥ २१ ॥ जघानगौह्यकींमायामंधकारंयथारविः ॥ भयभीतोराजराजोपुष्पकस्थोरणांगणात् ॥ २२ ॥ पलायमानोयक्षैश्चकंपितःस्वपुरींययौ ॥ प्रद्युम्नस्योपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ २३ ॥ जहसुर्यादवाःसर्वेजयारावसमाकुलाः ॥ तदातिहार्षितो राजन्राजराजःकृतांजलिः ॥ २४ ॥

जाननलगे और यादव भयविह्वल हैगये ॥ १७ ॥ तब सब यादव शस्त्रनकूं छोडि छोड़िके बेर बेर श्रीकृष्ण श्रीकृष्ण कहतेभये तब प्रद्युम्न भगवान् हरि गुह्यकनकी मायाको जानिके ॥ १८ ॥ कामबीजको जप करिके बाणके बीचमें लिखिके सब मायानके मीडिवेवारी अपनी सतोगुणी मायाकूं छोडतेभये ॥ १९ ॥ वाके मुखमें ॐ श्री लिखिके चतुर्भुज श्रीकृष्णको ध्यान करिके काननतलक बाण खैंचिके ॥ २० ॥ बिजलीकोसो जामें शब्द वा धनुषते बाण छोडतेभये दोनों भुजानते तब धनुषते निकसो बाण ॥ २१ ॥ दिशानके मंडलमें उजीतो हैगयो गुह्यककी माया सब नाश करिदई जैसे सूर्य अंधकारकूं नाश करैहै तब तो कुबेर पुष्पक विमानमें बैठ्यो भयभीत हैगयो रणके आंगनते भाज्यो ॥ २२ ॥ यक्षनसहित कांपिके अपनी पुरीकूं चल्योगयो तब प्रद्युम्नके ऊपर देवता पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ २३ ॥ सब यादव प्रसन्न हैगये हसनलगे जय जय शब्द

करनलगे तब अत्यंत हर्षित हैके राजराज कुबेर हाथ जोड़के आयो ॥ २४ ॥ शीघ्रही भेट लैके प्रद्युम्नके सन्मुख आयो द्वै लाख तो हाथी लागो द्वै सूंडिके ॥ २५ ॥ चारि चारि इनके दांत पर्वतसे मद इनके चुचाय दश लाख रथ दीने जिनमें मोतीनकी वंदनवार झालर बँधी ॥ २६ ॥ सौ सौ जिनमें-घोडा लगे सुवर्णके बने सूर्यकोसो जिनको तेज और चंद्रमाकोसो जिनको वर्ण ऐसे दश अर्बुद घोड़ा दीने ॥ २७ ॥ और चार लाख माणिकनकी जडी पिनस, पालकी, डोला, चंडोली दीने, पींजरामें वैठे ऐसे द्वै लाख नाहर दीने ॥ २८ ॥ हे विदेहराज ! एक किरोड़ चीते, एक किरोड़ मृग, एक किरोड़ रोज, एक किरोड़ शिकारी कुत्ता दिये ॥ २९ ॥ पीजरामे वैठे मनोहर जिनके कंठ ऐसे एक लाख तोता, एक लाख मैना, एक लाख सुनहरी हंस दीने और औरहू अनेक प्रकार पक्षीनके पीजरामें स्थित लाख लाख दीने फिर विष्णुने दीनो जो विमान है सो जामें

बलिंनीत्वाययौशीघ्रंप्रद्युम्नस्यापिसंमुखे ॥ गजेंद्राणांद्विलक्षंचद्विशुण्डादण्डशालिनाम् ॥ २५ ॥ दद्भिश्चतुर्भिर्युक्तानामद्रीन्त्स्पर्धयतांमदैः ॥ दशलक्षंरथानांचमुक्तातोरणशालिनाम् ॥ २६ ॥ शताश्वयोजितानांचरौक्माणांसूर्यवर्चसाम् ॥ दशार्बुदन्तथाराजन्हयानांचन्द्रवर्चसाम् ॥ ॥ २७ ॥ शिबिकानांचतुर्लक्षंमाणिक्यैरग्र्यवर्चसाम् ॥ पञ्जरस्थायिनांराजन्शार्दूलानांद्विलक्षकम् ॥ २८ ॥ चित्रकाणांमृगाणांचगवयानां तथैवच ॥ मृगयासारमेयानांकोटिकोटीर्विदेहराट् ॥ २९ ॥ शुकानांसारिकाणांचकलकण्ठप्रवादिनाम् ॥ हंसानांस्वर्णवर्णानामन्येषांचि त्रपक्षिणाम् ॥ ३० ॥ पञ्जरस्थायिनांराजँल्लक्षंलक्षंनृपेश्वरम् ॥ विमानंविष्णुदत्ताख्यंमुक्तादामविलंबितम् ॥ ३१ ॥ अष्टयोजनमुच्चांगंनवयो जनविस्तृतम् ॥ लक्षकुम्भध्वजोपेतंनिर्मितंविश्वकर्मणा ॥ ३२ ॥ कामगंस्वर्णशिखरंसहस्रादित्यसुप्रभम् ॥ सहस्रंकुलवृक्षाणांकामधेनुशतं तथा ॥ ३३ ॥ चिन्तामणीनांचशतंशतंदिव्याश्मनांतथा ॥ यत्स्पर्शेनापिलोहस्तुहेमत्वंयातिमैथिल ॥ ३४ ॥ छत्राणांचामराणांचहैमसिंहा सनंशतम् ॥ तथाहिदिव्यपद्मानांमालांकिंजल्किनींशुभाम् ॥ ३५ ॥ शतंद्रोणंपीयूपस्यफलानिविविधानिच ॥ खचिद्रत्नसुवर्णानांभूषणा नांतुवाससाम् ॥ ३६ ॥ दिव्यानांकंबलानांचकोटिशःपात्रसञ्चयम् ॥ अमोघानांचशस्त्राणांकोटिसौवर्णशालिनाम् ॥ ३७ ॥

मोतीनकी झालर चंदोहा लटकि रहेहैं ॥३०॥३१॥ बत्तीस कोस ऊंचो, छत्तीस कोस लम्बो जामें लाख ध्वजा और लाख सुनहरी कलशा लगि रहेहै विश्वकर्माको वनायो ॥ ३२ ॥ इच्छागमन जाके सोनेनके शिखर, हजार सूर्यकोसो जाको तेज, जहां इच्छा करो तहीं जाय, हजार जातिके जामें वृक्ष, सौ कामधेनु जामें गो ॥ ३३ ॥ सौ जामें चिंतामणि, सौ जामे पारस पत्थर हे मैथिल ! जाके छिवायेते लोहा सुवर्ण हैजाय ॥ ३४ ॥ छत्र, चमर समेत सौ सुनहरी सिंहासन, तैसेही दिव्य कमलनकी किंजल्किनी माला दीने जे कबहूं कुमिल्हायँ नहीं ॥ ३५ ॥ अमृतके सौ घट दीने, अनेक प्रकारके फल दीने, जड़ाऊ सोनेके किरोड गहने और वस्त्र ॥ ३६ ॥ किरोड़ बनात, किरोड़ वासन, अमोघ शस्त्र

किरोड़ मोहोरनके थार दीने ॥ ३७ ॥ किरोड़ हाथी दीने फेर हाथीनपे पल्लेदारनपै लदवायके नौ निधि दीनी प्रद्युम्न महात्माकूं इतनी भेट दीनी ॥ ३८ ॥ फिर प्रद्युम्नको प्रणाम करके प्रदक्षिणा दैके आनन्दभरो कुबेर यह बोलो कि, तुम भगवान् पुरुष महात्मा हो तिनके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ ३९ ॥ तुम अनादि हो, सबके जाननेवारे हो, निर्गुण हो महात्मा हो, प्रधानपुरुषके ईश हो, प्रत्यग्धामा हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ४० ॥ स्वयं ज्योतिःस्वरूप श्यामल अंग जिनको ऐसे जो वासुदेव संकर्षण हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ४१ ॥ प्रद्युम्न अनिरुद्ध तिनके अर्थ नमस्कार है, सात्वतनके पति तिनके अर्थ नमस्कार है, मदन हो, मार हो, कंदर्प हो तिनके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ ४२ ॥ दर्पक हो, काम हो, पञ्चबाण हो, अनंग हो, शंबर दैत्यके वैरी हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ४३ ॥ हे मन्मथ ! तुमारे अर्थ नमस्कार है, मीनकेतन, मनोभव, देव

गजैर्नरैर्भारवाहैःप्रेरितानिधयोनव ॥ दत्त्वाबलिंराजराजःप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ ३८ ॥ दक्षिणीकृत्यतंनत्वाप्राहेदंहर्षपूरितः ॥ ॥ कुबेरउवाच ॥ ॥ नमस्तुभ्यंभगवतेपुरुषायमहात्मने ॥ ३९ ॥ अनादयेसर्वविदेनिर्गुणायमहात्मने ॥ प्रधानपुरुषेशायप्रत्यग्धाम्नेनमोनमः ॥ ४० ॥ स्वयंज्योतिःस्वरूपायश्यामलांगायतेनमः ॥ नमस्तेवासुदेवायनमःसंकर्षणायच ॥ ४१ ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धायसात्वतांपतयेनमः ॥ मदनायचमारायकंदर्पायनमोनमः ॥ ४२ ॥ दर्पकायचकामायपञ्चबाणायतेनमः ॥ अनङ्गायनमस्तुभ्यंनमस्तेशंबरारये ॥ ४३ ॥ हेमन्मथ नमस्तुभ्यंनमस्तेमीनकेतन ॥ मनोभवायदेवायनमस्तेकुसुमेषवे ॥ ४४ ॥ अनन्यजनमस्तुभ्यंरतिभर्त्रेनमोनमः ॥ नमस्तेपुष्पधनुषेमकरध्वजतेनमः ॥ ४५ ॥ स्मरायप्रभवेनित्यंजगद्विजयकारिणे ॥ नमोरुक्मवतीभर्त्रेसुन्दरीपतयेनमः ॥ ४६ ॥ इदंकरिष्यामिकरोमिभूमन्ममेदमस्तीतितवेदमाब्रुवन् ॥ अहंसुखीदुःखयुतःसुहृज्जनोलोकोह्यहंकारविमोहितोखिलः ॥ ४७ ॥ प्रधानकालाशयदेहजैर्गुणैःकुर्वन्विकर्माणिजनोनिबद्ध्यते ॥ काचेर्भकंसैकतएवजीवनंगुणेचसर्पंप्रतनोतिसोक्षिभिः ॥ ४८ ॥ कृतंमयाहेलनमद्यमौढ्यतस्त्वन्माययामोहितचेतसाप्रभो ॥ नमन्यसेबालकृतंपितेवहिमाभूत्पुनर्ममेमतिरीदृशीमनाक् ॥ ४९ ॥ सदाभवेत्त्वच्चरणारविंदयोर्भक्तिपरायांचविदुर्गरीयसीम् ॥ ज्ञानंचवैराग्ययुतंशिवास्पदंदेहिप्रशस्तंनिजसाधुसङ्गमम् ॥ ५० ॥

कुसुमशर हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ४४ ॥ अनन्यज हो, रतिके भर्ता हो, पुष्पधन्वा हो, मकरध्वज हो तिनके अर्थ नमस्कार है ॥ ४५ ॥ स्मर हो, प्रभु हो, नित्यही जगत्की विजय करनहारे हो, रुक्मवतीके भर्ता हो, सुंदरीके पति हो तिनको नमस्कार है ॥ ४६ ॥ यह करूंगो याहि करूंहूं हे भूमन् ! यह मेरो है यह तेरो है ऐसो कहतो मैं सुखी मैं दुःखी मेरे सुहृज्जन या प्रकार ये सब लोक अहंकारसें मोहित हैं ॥ ४७ ॥ मायाकाल, प्रकृतिकाल और अंतःकरण देह इनते भये जे विषयकर्म इंद्री तिनते कुकर्मकूं करतो यह जन बंधैहै जैसे काचपै बालक रेतीमें जल और रस्सीमें सर्प देखें हैं ॥ ४८ ॥ मैने मूढता करिके आपको बड़ो अपराध कीनो, हे प्रभो ! तुमारी मायाते चित्त मोहित हैगयो पर आप अपराधकूं क्षमा करौहौ पिता जैसे पुत्रके अपराधकूँ याते फेर मेरी ऐसी बुद्धि मति हो ॥ ४९ ॥ तुमारे चरणकमलमें

मेरी पराभक्ति होउ वैराग्यसहित कल्याणकर्ता ज्ञान होउ और उत्तम अपनो साधुसंग यह मोकूँ देउ ॥ ५० ॥ नारदजी कहेहै–यह प्रद्युम्नको शुभ स्तोत्र है याकूं जो कोइ संकटमे प्रातःकाल उठिके पढे ताके हरि आप सहायक होयहै ॥ ५१ ॥ यक्षनके पतिको वचन सुनिके प्रद्युम्न भगवान्ने तथास्तु–तैसेई होउ ऐसे कहिके पद्मराग माणिक शिरोमणि दीनी ॥ ५२ ॥ भय मति करो ऐसे अभय दान देके लीला छत्र, चमर, सुन्दरी मणिजटित सिहासन ये सब यादवेश्वर देतेभये ॥ ५३ ॥ तब तो राजराज धनके ईश्वर कृष्णके बेटाकी परिक्रमा दैके जातभये तब महात्मा प्रद्युम्न करके कुबेर जीत्यो सुनिके ॥ ५४ ॥ काऊ राजाने युद्ध न कीनो सबने भेट दीनी तब तो प्रद्युम्न नगाडे बजावत ॥ ५५ ॥ सब सेनाकूं लैके प्राग्ज्योतिषपुरकूं गये तहां भौमासुरको बेटा नील हो सो प्रद्युम्नके तेजते धर्षित हैगयो ॥ ५६ ॥ तब जलदीही प्रद्युम्नकूं भेट

॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ प्रद्युम्नस्यशुभंस्तोत्रंप्रातरुत्थाययःपठेत् ॥ संकटेतस्यसततंसहायःस्याद्धरिःस्वयम् ॥ ५१ ॥ इत्युक्तवंतंयक्षेशं प्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥ तथेत्युक्त्वाददौराजन्पद्मरागशिरोमणिम् ॥ ५२ ॥ माभैष्टेत्यभयंदत्त्वालीलाछत्रंसचामरम् ॥ सिंहासनंमणिमयंप्रादाच्छ्रीयादवेश्वरः ॥ ५३ ॥ कार्ष्णिप्रदक्षिणीकृत्यराजराजोधनेश्वरः ॥ जितंश्रुत्वाराजराजंप्रद्युम्नेनमहात्मना ॥ ५४ ॥ नकेपियुयुधुस्तेनराजानश्चबलिंददुः ॥ अथकार्ष्णिर्महाबाहुर्नादयन्दुंदुभीन्बहून् ॥ ५५ ॥ समस्तवाहिनीयुक्तःप्राग्ज्योतिषपुरंययौ ॥ भौमासुरसुतोनीलोधर्षितस्तस्यतेजसा ॥ ५६ ॥ सद्यस्तस्मैबलिंप्रादात्प्रद्युम्नायमहात्मने ॥ प्राग्ज्योतिषपुरद्वारेद्विविदोनामवानरः ॥ ५७ ॥ पुराप्रद्युम्नबाणेनताडितोयोमहाबलः ॥ समुत्थायरुषाविष्टोदशनैर्नखरैःखरैः ॥ ५८ ॥ विदार्यवीरानश्वांश्चभ्रूभंगैःप्रजगर्जह ॥ लांगूलेनरथान्बद्ध्वाप्राक्षिपल्लवणांभसि ॥ ५९ ॥ गृहीत्वासगजान्दोर्भ्यांविचिक्षेपांबरेबलात् ॥ शत्रुंज्ञात्वाकपिंकार्ष्णिःप्रतिशार्ङ्गेशरंदधे ॥ ६० ॥ नीत्वाशरस्तंसहसाभ्रामयित्वांबरेबलात् ॥ पूर्ववत्पातयामासकिष्किंधायांमहाकपिम् ॥ ६१ ॥ पुनरागतवान्बाणःप्रद्युम्नस्येषुधौस्फुरन् ॥ ६४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेयक्षदेशविजयोनामपंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथकार्ष्णिःपरान्देशान्दिव्यद्रुमलताकुलान् ॥ सहस्रपत्रवद्भिश्चसरोभिःशोभितान्ययौ ॥ १ ॥

देतभयो फिर वहही प्राग्ज्योतिषपुरके दरवज्जेपै द्विविद बंदर हो ॥ ५७ ॥ सो महाबली पहले प्रद्युम्नके बाणते ताडित भयोहो सो रोपको मार्यो उठके दांतनते और पैनेनोहनते ॥ ५८ ॥ वीरनकूँ घोडानकूं चीर चीरके फेंकनलग्यो और पूंछमे रथनकूँ लपेटके खारी समुद्रमे फेंकनलग्यो फिर बडी गर्जना करी ॥ ५९ ॥ हाथीनकूं भुजानते पकरिके आकाशमे फेकनलग्यो तब प्रद्युम्नने बंदरकूं वैरी जानके शार्ङ्ग धनुषपै बाण धर्यो ॥ ६० ॥ वह बाण या बन्दरकूं उठायके आकाशमे घुमाय घुमायके जबरदस्तीसो किष्किंधामे फेंक देतोभयो ॥ ६१ ॥ फिर वह बाण प्रकाश करतो प्रद्युम्नके तर्कसमें आयगयो ॥ ६२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां यक्षदेशविजयो नाम पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥ श्रीनारदजी कहैहै कि, फिर ये कृष्णको बेटा दिव्य वृक्ष लता है जिनमें तिन देशनकूँ जातभयो हजार दलके कमल जिनमे फूले है ऐसे सरोवरन करिके सेवित

उखारो फिर यमुनाके किनारेपै पैनी चोंचके बकासुरकूं तिनुकाकी नाई चीरतोभयो ॥ १२ ॥ बालकनके संग बहुत बछरानकूं घेरत बांसुरी बजावत कामकूं मोहिवेवारो स्व रूप धारण कर्यो अघासुरके मुखमें गये बालकनकूं जिवाये फिर बालक बछरानको जब ब्रह्माजी लैगयो तब जो सर्वरूप बने ॥ १३ ॥ क्षेत्रज्ञ हैं आत्मा पुरुष हैं भगवान् हैं अनन्त है पूर्ण हैं प्रधान पुरुषके ईश्वर हैं अजन्मा भगवान् शरीर धारण करिकें ब्रह्मासहित सबकूं मोह करते श्रीकृष्ण व्रजके बालकनमें विचरतेभये ॥ १४ ॥ फेर बली जो धेनुकासुर ताकूं तालके वृक्षपै मारतेभये फिर काली नागकूं दंड दैकें वाके फण फणपै नृत्य करतेभये फिर जो दावानलको पीवतोभयो फिर बलदेव सहित दृढ मुक्काते प्रलंबासुरको मरवावतोभयो ॥ १५ ॥ फिर गऊ चरावतो वनमें व्रजवधूनको मोहनवारो वेणु बजावतभयो व्रजवधूने जाकी कीर्ति गाई फिर गोपवधूनके वस्त्र चुराय ब्राह्मणीनको भात भोजन करतोभयो ॥ १६ ॥ जब इंद्रने बड़ी भारी वर्षा करी तब कृपाकरिकें पशूनकी रक्षा करिवेकूं

संधारयंश्चशिशुभिर्बहुवत्ससंघान्वेणुंक्कणन्मदनमोहनवेषभृद्यः ॥ गोपानघासुरमुखेप्रहितान्जुगोपगोगोपवत्सपवपुःसचकारसद्यः ॥ १३ ॥ क्षे त्रज्ञआत्मपुरुषोभगवाननंतःपूर्णःप्रधानपुरुषेश्वरआदिदेवः ॥ धृत्वावपुःसविहरन्व्रजबालकेषुसंमोहयन्विधिमजोविचचारकृष्णः ॥१४॥ चिक्षे पधेनुकमसौबलिनंबलेनतालान्प्रगृह्यसहसाफणिकालियाख्यम् ॥ बभ्रामवह्निमपिबद्दनुजंप्रलंबंसद्योजघानसबलोदृढमुष्टिनाच ॥१५॥ संचा रयन्व्रजवधूर्मधुरंक्कणन्योवेणुंवनेव्रजवधूनिजगीतकीर्तिः ॥ दिव्यांबराणिसजहारवरांगनानांविप्रांगनाभिरभितःकृतभक्तभोजः ॥१६॥ देवेषुव र्षतिपशून्कृपयारिरक्षुर्गोवर्धनंप्रकृतबालइवोच्छिलींध्रम् ॥ बिभ्रद्गिरिंसगजराडिवकंजमेकहस्तेशचीपतिवचोभिरतस्तुतोभूत् ॥१७॥ नन्दंजुगो पवरुणात्स्वजनायलोकंदिव्यंपरंचतमसोदिविदर्शयित्वा ॥ श्रीरासमण्डलगतोव्रजसुन्दरीणांरेमेपुलिन्दतटिनीपुलिनेंगनाभिः ॥ १८ ॥ मानं हरन्मदनयौवनमानिनीनामंतर्दधेव्रजवधूनिजगीतकीर्तिः ॥ स्रग्वीमनोहरवपुर्विरहातुराणांसाक्षाद्बभूवमदनमोहनआविरासीत् ॥ १९ ॥ वृ न्दावनेशबरराजवरांगनाभिर्विष्णुर्विभूतिभिरिवोद्धुभिरादिदेवः ॥ रेमेस्तुतःसुरवरैःसचरासरंगेकेयूरकुण्डलकिरीटविटंकवेषः ॥ २० ॥ नन्दं विमोक्ष्यफणिनेप्रददौचमोक्षंदिव्यंमणिंसचजहारहशंखचूडात् ॥ गोपैस्तुतोवृषभरूपधरंह्यरिष्टंभूमौनिपात्यनिजघानकरेणशृंगे ॥ २१ ॥

प्राकृत बालककी नाईं गोवर्धन पर्वतकूं छतोनाकी नाई उठावतोभयो हाथी जैसे कमलकूँ वैसेही जाने सात दिनतक एक हाथसों गिरिराज उठायो तब इंद्र आयके जाकी स्तुति करतोभयो ॥ १७ ॥ नंदजीकूँ वरुणकी फाँसीते रक्षा करिके व्रजवासीनकूं मायाते परे वैकुंठ दिखायो फिर यमुनाकिनारेपै यमुनाजीके पुलिनमें रासमण्डलमें व्रजसुन्दरीनके संग रमण करतभयो ॥ १८ ॥ कामदेवके जोरते भयो जो यौवनको व्रजसुन्दरीनकूं मान ताकूँ हरत अन्तर्धान हैगयो तब व्रजसुन्दरीनने गोपीगीत गायो जब वे अत्यन्त विरहातुरा भयी तब मनोहर स्वरूप धारण करिके वनमाला पहरि जो प्रकट होतोभयो ॥ १९ ॥ वृन्दावनमें शबरराजकी जे श्रेष्ठ अंगना तिनके संग जैसे अपनी विभूति तिनके संग आदि देव विष्णु रमे तैसो जो रमण करतोभयो देवता जिनकी स्तुति करैं सो रासरंगमें केयूर, कुण्डल, किरीट तिनने मनोहर शृंगार धरिके रमण करतोभयो ॥ २० ॥ नन्दकूं सर्पते

छुड़ाय सर्पकूँ मोक्ष दीनी फिर शंखचूड़पैते दिव्य मणि हरलीनी गोपनने जाकी स्तुति करी बैलके रूप अरिष्टासुरकूँ सींगते पकरके धरतीमें मारयो ॥ २१ ॥ कंसने जा भगवानते परम भय पायके सघन मेघसो शरीर जाको ऐसो प्रचड केशीकूँ भेज्यो ताकुं छोड़ि बडे वेगतै परयो जो केशी ताहि मुखमें भुजा प्रवेश कर मारतभये ॥ २२ ॥ जो नारदने वर्णन कियोहै बहुपराक्रम और भाग्यलक्ष्मी जाकी सो व्योमासुरकूं विगतप्राण करतभयो और अक्रूरने वर्णन कीनोहै महोदय जाको सो विरहातुर गोपीजनको चित्तचोर आदिदेव ॥ २३ ॥ अक्रूरहित करनवारेके लिये जलमें स्वरूप दिखाय अन्तर्धान करलीनो सो मथुरेश मथुराके बागमें आय बलदेवसहित गोपनकूँ संग लेके मथुराकूं देखतोभयो ॥ ॥ २४ ॥ तहां इच्छापूर्वक विचरत धोबीकूँ मारि दरजीकूँ वर देतोभयो सुदामा मालीपै दया करिके कुब्जाकूँ सूधी करि सहजमेंई धनुषकूँ उठाय तोरिडारतोभयो ॥ २५ ॥

कंसःपरंभयमवापचतेनकेशीसंप्रेपितःसघनमेघवपुःप्रचण्डः ॥ उत्सृज्यतंचतरसापुनरापतंतंश्रीबाहुनामुखगतेनजघानकृष्णः ॥ २२ ॥ योनारदेनबहुवर्णितभाग्यलक्ष्मीर्व्योमासुरोव्यसुरकारिपरेणयेन ॥ अक्रूरवर्णितमहोदयआदिदेवोगोपीजनातिविरहातुरचित्तचौरः ॥ २३ ॥ श्वाफल्कयेहितकरायनिजंस्वरूपमंतर्दधेजलचयेसचदर्शयित्वा ॥ संप्रापतत्रमथुरोपवनंपरेशोगोपालकैश्चसबलोमथुरांददर्श ॥ २४ ॥ स्वैरंचरन्मधुपुरेरजकंनिकृत्यकृष्णःप्रदायचवरानथवायकाय ॥ मालाकृतंसमनुकंप्यचकारकुब्जामृज्वींधनुश्चसहसानमयन्बभञ्ज ॥ २५ ॥ द्वारिद्विपश्चविनिहत्यनरेंद्रमल्लोहत्वाप्रगृह्यविनिपात्यसरंगभूमौ ॥ कंसंहरिस्तुपितरावथमोचयित्वाबंधान्नृपंपुरिचकारमहोग्रसेनम् ॥ २६ ॥ नन्दंप्रसाद्यबहुदानकरोयदुस्तानाहूयतर्प्यसुधनैश्चनिवेदयित्वा ॥ विद्यामधीत्यसददोप्रमृतंह्यपत्यंकृत्वावधंदनुजपञ्चजनस्यकृष्णः ॥ २७ ॥ गोपीजनान्समनुगृह्यसचोद्धवेनाक्रूरेणहास्तिनपुरेत्वथपांडुपुत्रान् ॥ कृष्णोविजित्यबलिनंचजरासुतंचभस्मीचकारमुचुकुंददृशात्मकालम् ॥ २८ ॥ निर्मायचाद्भुतपुरंस्थितयेत्रकृष्णोनिन्येचकुंडिनपुरात्किलभीष्मकन्याम् ॥ पुत्रेणशंबरमरिंनिजघानचादाद्राज्ञेमणिंयुधिविजित्यसऋक्षराजम् ॥ २९ ॥ भामापतिःसचशिरःशतधन्वनस्तुहत्वाह्युवाहसवितुश्चसुतांपरेशः ॥ आवंत्यराजतनुजांसजहारकृष्णःसत्यांस्वयंवरगृहेवृषभान्दमित्वा ॥ ३० ॥

हे नरेंद्र ! फिर दरवाजेपै कुवलयापीड हाथीकूँ मारि कंसके मल्लनकूं मारि कंसकूं पकरि रंगभूमिसें दैमारयो ऊपरते आप जायपरे फिर माता पिताकूँ बन्धनते छुड़ाय उग्रसेनकूं राज्य देतभये ॥ २६ ॥ नन्दजीकूँ बहुत दान दैके यादवनकूं मथुरामें बुलाय धन दैके बसायके गुरूनपैते विद्या पढ़ि पंचजन दैत्यकूँ मारि मरयो बेटा गुरूनकूं देतेभये ॥ २७ ॥ फिर उद्धवकूँ भेजि गोपीजनपै कृपा करिके अक्रूरकूं हस्तिनापुरमें भेजि पांडुपुत्रनकूं राजी करि बली जरासंधकूं जीतके मुचुकुंदकी दृष्टिते कालयवनकूं जरावतेभये ॥ २८ ॥ फिर समुद्रमे अद्भुत पुरकूं रचिके स्थितिके लिये तहां कुंडिनपुरते भीष्मककी कन्याकूं लाय पुत्रते शंबर वैरीकूँ मरवावत भये फिर युद्धमें रीछनको राजा जांववान् ताहि जीति ताकी बेटी जाम्बवतीकूँ व्याहि स्यमन्तक मणि लाय उग्रसेनकं देतेभये ॥ २९ ॥ सो सत्यभामाके पति शतधन्वाको शिर काट परेश श्रीकृष्ण सूर्यसुता कालिंदीकँ विवाहतेभये फिर

अवंत्यराजकी बेटी सत्याकूँ सात बैलनकूं जीतिके व्याहते भये ॥ ३० ॥ कैकेयराजकी बेटी भद्राकूं और अखिलभद्रकी तनुजा लक्ष्मणाकूँ हरतेभये फिर संग्राममें सेनासहित भौमासुरकूं शस्त्रनते मारि सोलह हजार कन्या विवाहते भये ॥ ३१ ॥ फिर सत्यभामाकी इच्छा करिके स्वर्गमेंते कल्पवृक्षकूँ और सुधर्मा सभाकूं जीतिके लावते भये जो गोष्ठीमें बलदेवके हाथन रुक्मीकूँ मारते भये और बाणासुरकी १००० भुजानके सौ २ टूक करतेभये ॥ ३२ ॥ ता कृष्णने उग्रसेनके यज्ञके लिये जगत्के जीतवेकूं शंबरकौ वैरी अपनो बेटा प्रद्युम्न भेज्योहै सो पृथ्वीके सब राजानकूं जीति केतुमालमें आयो है ताके अर्थ हमारी नमस्कार है ॥ ३३ ॥ नारदजी कहहैं-तब तो कृष्णपुत्र प्रद्युम्न उनके ऊपर प्रसन्न हैके कुंडल, कड़े, हीरा, मणि, मोती, घोड़ा, हाथी देतेभये ॥ ३४ ॥ तहां मन्मथशालिनीपुरीमे प्रद्युम्नकूँ वर्ष रोज व्यतीत हैगयो प्रजापति प्रद्युम्नकूं नमस्कार करिके बलि

कैकेयराजतनुजांसजहारभद्रांश्रीलक्ष्मणामखिलभद्रपतेःसुतांच ॥ भौमंविजित्यसबलंयुधिशस्त्रसंघैर्निन्येचषोडशसहस्रवरांगनाश्च ॥ ३१ ॥ भामेक्षयासुरतरुंचसभांसुधर्मांशक्रंविजित्यसजहारकलत्रमित्रः ॥ योरुक्मिणंचनिजघानबलेनगोष्ठ्यांबाणस्यबाहुनिचयंशतधाच्छिनत्सः ॥ ॥ ३२ ॥ तेनोग्रसेनकृतवेथजगद्विजेतुंसप्रेषितोनिजसुतःकिलशंबरारिः ॥ योत्रागतोभुविविजित्यनृपान्समस्ताञ्छ्रीकेतुमालपतयेचनमोस्तुतस्मै ॥ ३३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ प्रसन्नःश्रीहरिःकार्ष्णिःकुण्डलेकटकानिच ॥ हीरान्मणीन्गजानश्वान्ददौतेभ्योमहामनाः ॥ ॥ ३४ ॥ पुर्य्यांमन्मथशालिन्यांव्यतिसंवत्सरोमहान् ॥ प्रद्युम्नायबलिंप्रादान्नमस्कृत्यप्रजापतिः ॥ ३५ ॥ अथकार्ष्णिर्महाबाहुर्दिव्यंकामवनंययौ ॥ जनैरगम्यंगम्यंचप्रजापतिदुहितृभिः ॥ ३६ ॥ सुन्दरंमन्मथाक्रीडंवृतंकामास्त्रतेजसा ॥ नारीणांयत्रपततिव्यसुर्गर्भोनवत्सरम् ॥ ३७ ॥ तदापरात्कामवनाद्विनिर्गतःश्रीपुष्पधन्वानृपपञ्चसायकः ॥ पीतांबरःश्यामतनुर्मनोहरस्ततानकोदण्डगुणध्वनिंस्मरः ॥ ३८ ॥ यद्बाणतोयादवपुंगवाःस्वतःससैनिकाःसाश्वगजाःपदातिभिः ॥ निपेतुरारात्किलकामविह्वलास्तद्बाणवेगस्यनवर्णनंभवेत् ॥ ॥ ३९ ॥ अथाशुकार्ष्णिर्जगदीश्वरेश्वरःप्रलीनतांप्रापजलेजलंयथा ॥ सद्योविसिस्मुर्यदवःससैनिकाविज्ञायपूर्णंनृपरुक्मिणीसुतम् ॥ ४० ॥

इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डे नारदबहुलाश्वसंवादेमन्मथदेशविजयोनामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

देतभयो ॥ ३५ ॥ याके अनंतर बडी भुजावारो प्रद्युम्न दिव्य कामवनकूं जातभयो जो प्रजापतिकी बेटीनकूं तो गम्य है अन्य जननकूँ अगम्य है ॥ ३६ ॥ सुन्दर मन्मथाक्रीडन कामास्त्रनके तेज करिके भरयोहै तहां स्त्रीनको गर्भ जायपरै है वर्ष रोज नही रहैहै ॥ ३७ ॥ तहां कामवनमेंते पुष्पनको धनुष लैके पांच बाण लेके निकस्यो श्यामसुन्दर पीतांबर मनोहर अपने धनुषनकूं तानिके टंकारतोभयो ॥ ३८ ॥ जाके बाणनके मारे सबरे यादवनमें श्रेष्ठ घोडा हाथीसहित भूमिमें जायपरे काममें विह्वल हैगये ताके बाणको वर्णन नही करसके है ॥ ३९ ॥ फिर जगदीश्वर कृष्णको बेटा कामदेवमें लीन हैगयो जलमें जल जैसे मिलिजाय है तब सबरे यादव अचंभेमे आयगये प्रद्युम्नकूं पूर्ण जानिके ॥ ॥ ४० ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां नारदबहुलाश्वसंवादे मन्मथदेशविजयो नामैकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

नारदजी कहे है–अब प्रद्युम्न केतुमालखंडकी विजय करके योगकी समृद्धिमान् जो भद्राश्वखंडकूं जातभये ॥ १ ॥ जाकी सीमाको पर्वत गंधमादन विराजे है सीता नाम गंगा जहां पापकी नाशिनी बहै है ॥ २ ॥ सब पापनको छुडायवेवारो तहां वेदक्षेत्र है जो महातीर्थ है जहां हयग्रीव महाबाहु नित्य विराजै है ॥ ३ ॥ भद्रश्रवा धर्मको बेटा तिनकी सेवा करै है गंगातीरके पुलिनमें प्रद्युम्न महात्माके सुन्हेरी वस्त्रनके डेरा होतेभये ॥ ४ ॥ भद्रश्रवा धर्मको बेटा महात्मा भद्राश्व देशको मालिक बडो पराक्रमी प्रद्युम्नकी परिक्रमा देके नमस्कार करिके भेट देतोभयो फिर यह बोल्यो ॥ ५ ॥ भद्रश्रवा बोलो कि, तुम साक्षात् परिपूर्णतम भगवान् हो साधूनकी रक्षाके लिये जगत् जीतिवेकूँ निकसे हो ॥ ६ ॥ हे भगवन्! शंवर नाम दैत्य जो पहले तुमने मारचो हो ताको भैया छोटो महादुष्ट उत्कच नामको है ॥७॥ गोकुलमें कृष्णचंद्रने मारचो शकटासुर ताको भैया बडो शकुनी महादुष्ट बडो बली है हे देव! आप वाकूं जीतिसको

॥ नारदउवाच ॥ ॥ अथकार्ष्णिर्महाबाहुःकेतुमालंविजित्यसः ॥ भद्राश्वंप्रययौधन्वीखंडंयोगसमृद्धिमत् ॥ १ ॥ यस्यसीमागिरिःसाक्षाद्राजतेगन्धमादनः ॥ सीतानाम्नीयत्रगंगावहंतीपापनाशिनी ॥ २ ॥ वेदक्षेत्रेमहातीर्थेसर्वपापप्रमोचने ॥ हयग्रीवोमहाबाहुर्यत्रसंन्निहितोहरिः ॥३॥ भद्रश्रवाधर्मसुतस्तस्यसेवांकरोतिहि ॥ गंगातीरस्यपुलिनेप्रद्युम्नस्यमहात्मनः ॥ वभूवुःशिविरव्यूहाहेमांबरमनोहराः ॥४॥ भद्रश्रवाधर्मसुतोमहात्माभद्राश्वदेशाधिपतिर्महौजाः ॥ प्रदक्षिणीकृत्यननामभक्त्यादत्त्वाबलिंकृष्णसुतायचाह ॥ ५ ॥ ॥ भद्रश्रवाउवाच ॥ ॥ त्वंसाक्षाद्भगवान्पूर्णःपरिपूर्णतमःस्वयम् ॥ साधूनांरक्षणार्थायजगज्जेतुंविनिर्गतः ॥ ६ ॥ भगवञ्छंवरोनामदैत्यःपूर्वजितस्त्वया ॥ तस्यभ्रातामहादुष्टःकनीयानुत्कचःस्मृतः ॥ ७ ॥ गोकुलेकृष्णचन्द्रेणमारितःशकटस्थितः ॥ तस्यभ्रातामहादुष्टोज्येष्ठोस्तिशकुनिर्वली ॥ ८ ॥ जेतुंयोग्यस्त्वयादेवनान्यैरपिकदाचन ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ कस्यवंशेसमुद्भूतःशकुनिर्नामदैत्यराट् ॥ ९ ॥ कस्मिन्पुरेस्थितिस्तस्यबलंकिंवदधर्मज ॥ ॥ भद्रश्रवाउवाच ॥ ॥ कश्यपस्यमुनेर्दित्यामादिदैत्यौबभूवतुः ॥१०॥ हिरण्यकशिपुर्ज्येष्ठोहिरण्याक्षोनुजस्तथा ॥ हिरण्याक्षस्यतस्यापिबभूवुर्नवपुत्रकाः ॥११॥ शकुनिःशंबरोहृष्टोभूतसंतापनोवृकः ॥ कालनाभोमहानाभोहरिश्मश्रुस्तथोत्कचः ॥१२॥ देवकूटादक्षिणाहिजठरस्यगिरेरधः ॥ पुरीचन्द्रावतीनामदैत्यानांदुर्गमंडिता ॥१३॥ शकुनिस्तत्रवसतिभ्रातृभिःषड्भिरावृतः ॥ यदायदाहिमुनयोयज्ञारंभंप्रकुर्वते ॥१४॥

हो और कोई नही जीतिसकै है ॥८॥ तब प्रद्युम्न बोले–कौनके वंशमें उत्पत्ति भया है वह शकुनी दैत्यनको राजा ॥ ९ ॥ कौनसे पुरमें रहैहै कैसो वाको बल है हे धर्मके बेटाजी! तुम कहो तब भद्रश्रवा बोल्यो कि, कश्यपजीकी स्त्री दिति ही तामें आदि दैत्य दो भये ॥ १० ॥ हिरण्यकशिपु तो बडो भया हिरण्याक्ष छोटो हो वा हिरण्याक्षके नौ बेटा भये ॥ ११ ॥ शकुनि १, शंबर २, हृष्ट ३, भूतसंतापन ४, वृक ५, कालनाभि ६, महानाभ ७, हरिश्मश्रु ८, उत्कच ९ ॥ १२ ॥ देवकूटके दहिनी ओर जठर पर्वतके नीचे चंद्रावती नामकी दैत्यनकी पुरी है जाके चारों बगल किला हैं ॥ १३ ॥ तहां वह शकुनी छै भैयानके संग बसैहै जब जब मुनीश्वर यज्ञको आरम्भ करैहै ॥ १४ ॥

हे यदूत्तम ! हे सात्त्वतांपते ! तब तब युद्ध भंग करैहै और ताके मारे इंद्रादिक देवताऊ उद्विग्न रहे आमेहे ॥ १५ ॥ हे देव ! देवतानको वैरी वो दैत्य तुमकूं जीतनो योग्यहै तुमने तो भक्तनकी शांतिके लिये सब जगत् जीत्योहै ॥ १६ ॥ तुम प्रद्युम्न चतुर्व्यूह हो गौ, विप्र, सुर, साधु और वेद इनके पति हो तिनकूं नमस्कार है ॥ १७ ॥ नारदजी कहैहै कि, ऐसे भद्रश्रवाने जब प्रार्थनाकरी तब साक्षात् प्रद्युम्न भगवान् भद्रश्रवा देवकूं तू भय मति करै ऐसे अभय दान देते भये ॥ १८ ॥ तब समर्थ प्रद्युम्न भगवान् चंद्रावती पुरीकूं सेनासहित प्रस्थान करतेभये ॥ १९ ॥ सोई मेरे मुखते शकुनी 'प्रद्युम्न आवेहै' ऐसे सुनके वह दैत्यनकी सभामें शूल उठायके यह बोल्यो ॥ २० ॥ बडो मंगल भयो मेरो वैरी प्रद्युम्न यही आयगयो हे दैत्य हो ! मोकूं जीतनो योग्य है मोपे भैयाको ऋण चढि रह्योहै ॥ २१ ॥ मेरो भैया शंबर पहले जाने मार्योहै ताते सब यादवनसहित प्रद्युम्नकूं

तदातदाहितेनापिभंगोकारियदूत्तम ॥ यस्माच्चसंतिशक्राद्याउद्विग्नाःसात्त्वतांपते ॥ १५ ॥ जेतुंयोग्यस्त्वयादेवदेवध्रुग्दैत्यपुङ्गवः ॥ त्वयाजितं जगत्सर्वंभक्तानांशांतिकारणात् ॥ १६ ॥ प्रद्युम्नायनमस्तुभ्यंचतुर्व्यूहायतेनमः ॥ गोविप्रसुरसाधूनांछन्दसांपतयेनमः ॥ १७ ॥ ॥ नारद उवाच ॥ ॥ एवंसंप्रार्थितःसाक्षात्प्रद्युम्नोभगवान्हरिः ॥ देवायभद्रश्रवसेमाभैष्टेत्यभयंददौ ॥ १८ ॥ अथकार्ष्णिर्महाबाहुःस्वसैन्यपरिवारितः ॥ पुरींचन्द्रावतींगन्तुंप्रस्थानमकरोत्तदा ॥ १९ ॥ मन्मुखाच्छकुनिःश्रुत्वाप्रागच्छंतंयदूत्तमम् ॥ दैत्यानांसदसिप्राहशूलमुद्यम्यदैत्यराट् ॥ २० ॥ ॥ शकुनिरुवाच ॥ ॥ दिष्ट्यादिष्ट्याहिशत्रुर्मेप्रद्युम्नोत्रसमागतः ॥ जेतुंयोग्योमयादैत्याभ्रातुर्मय्यस्तिप्रागृणम् ॥ २१ ॥ भ्रातामे शंबरोनामयेनपूर्वंचमारितः ॥ तस्मात्तंघातयिष्यामिप्रद्युम्नंयदुभिःसह ॥ २२ ॥ तस्माद्घातबलंतस्यविध्वस्तंकुरुतासुराः ॥ पश्चात्पुरंदराधीशं घातयिष्यामिनिर्जरान् ॥ २३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वावचस्तस्यदैत्योहृष्टोमहाबलः ॥ आययौसंमुखेयोद्धुंदैत्यकोटिसमावृतः ॥ २४ ॥ प्रद्युम्नोभगवान्साक्षाल्लीलामानुषविग्रहः ॥ महत्यास्सर्वसेनायागृध्रव्यूहंचकारह ॥ २५ ॥ गृध्रचंचौवर्तमानोनिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ ग्रीवायामर्जुनःपृष्ठेसांबोजांबवतीसुतः ॥ २६ ॥ पादयोरुभयोराजन्नास्थितौदीप्तिमद्गदौ ॥ पार्ष्णिःसाक्षात्तदुदरेपुच्छेभानुर्हरेःसुतः ॥ २७ ॥ बभूवतुमुलंयुद्धंसीतागंगातटेनृप ॥ दैत्यानांयदुभिःसार्धमब्धीनामंब्धिभिर्यथा ॥ २८ ॥

मैं मारूंगो ॥ २२ ॥ याते तुम जाओ वाकी सेनाको विध्वंस करो मैं इंद्रको और देवतानकूं मारूंगो ॥ २३ ॥ नारदजी कहैहै कि, ऐसे वाके वचनको सुनके वो बडो बलवान् दैत्य प्रसन्न भयो और एक करोड दैत्यनको संग लेके संमुख युद्ध करिबेको आयो ॥ २४ ॥ तब प्रद्युम्न भगवान् लीला करके जिनने मनुष्य देह धरो है सो अपनी बडी भारी सेनासों गृध्रव्यूह बनावतोभयो ॥ २५ ॥ वा गीधकी चोंचकी जगह तो धनुर्धारीनमें मुख्य अनिरुद्धजी स्थितभये ग्रीवाके स्थानमें अर्जुन स्थितभयेहै और पीठके स्थानमें जांबवतीके पुत्र सांब ठाढे कियेहै ॥ २६ ॥ हे राजन् ! दोनों पाँवनकी जगह दीप्तिमान् और गद स्थित भयेहैं या गीधके पेटकी जगह प्रद्युम्न आपही खड़े भयेहैं और गीधकी पूँछकी जगह कृष्णके पुत्र भानु खड़े भयेहैं ॥ २७ ॥ तब हे नृप ! सीता नामकी गंगाके तटमें दैत्यनको यादवनसों घोर संग्राम भयोहै जैसे दो समुद्रनको परस्पर हिलोरनते संग्राम होय ॥ २८ ॥

बाण, त्रिशूल, मूसल मुद्गर, तोमर और पोलादी आदि शस्त्रनकी या प्रकार संग्राममें वर्षा होनलगी जैसे बादलनमेंसो बूंद वर्षे ॥ २९ ॥ तब सैन्यकी पावनकी धूरसे सूर्य और आकाश दोनों ढकगये हे राजन् ! जैसे वर्षाके बादल सूर्यको और आकाशको ढकेहै ॥ ३० ॥ वृक, हर्ष, अनिल, गृध्र, वर्धन, उन्नाद, महाश, पावन, वह्नि और क्षुदि ॥ ३१ ॥ जे मित्रविदाके दश बेटा हैं वे दैत्यनते लडे जब बाणनको अन्धकार मच्यौ तब हरिको बेटा वृक ॥ ३२ ॥ सबके आगे आय धनुष टंकारतो बाणनते दैत्यन कूं छेदत भयो जैसे कुवाक्यनते मित्रताकूं ॥ ३३ ॥ हाथीनकूं, रथीनकूं, घोड़ानकूं, वीरनकूं, पृथ्वीमें पटकतोभयो कटेहैं कवच, धनुष जिनके ऐसे वीर रणांगणमें जायपरे ॥ ३४ ॥

बाणैस्त्रिशूलैर्मुसलैर्मुद्गरैस्तोमरर्ष्टिभिः ॥ ववृषुर्दानवाःसर्वेधाराभिरिववारिदाः ॥ २९ ॥ रुरोधसूर्यंचाकाशंसैन्यपादरजोभृशम् ॥ राजन्स्व बाणंचयथावारिदाप्रावृडुद्भवाः ॥ ३० ॥ वृकोहर्षोनिलोगृध्रोवर्धनोन्नादएवच ॥ महाशःपावनोवह्निःक्षुदिश्चदशमःस्मृतः ॥ ३१ ॥ मित्रविंदात्मजाह्येतेयुयुधुर्दानवैः सह ॥ बाणांधकारेसंजातेवृकोनामहरेः सुतः ॥ ३२ ॥ सर्वेषामग्रतः प्राप्तोधनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ दैत्यान्विभेदबाणौघैःकुवाक्यैर्मित्रतामिव ॥ ३३ ॥ गजान्रथान्हयान्वीरान्पातयामासभूतले ॥ निपेतुश्छिन्नकवचाश्छिन्नचापारणांगणे ॥ ३४ ॥ वृकबाणैर्भिन्नपादावृक्षावातहताइव ॥ अधोमुखाऊर्ध्वमुखाबाणौघैश्छिन्नबाहवः ॥ ३५ ॥ रेजूरणांगणेराजन्भांडव्यूहाइवाहताः ॥ द्विधाभूतागजा बाणैःपतितारणमंडले ॥ ३६ ॥ विरेजुच्छुरिकाविद्धाःकूष्मांडशकलाइव ॥ तदैवहृष्टःसंप्राप्तःसिंहारूढोमहाबलः ॥ ३७ ॥ बिभेदकवचंतस्य शिंजिनींदशभिःशरैः ॥ चतुर्भिश्चतुरोवाहान्द्वाभ्यांसूतंध्वजंतथा ॥ ३८ ॥ त्रिभीरथंचबाणानांविंशत्यादनुजाधिपः ॥ छिन्नधन्वावृकोभूत्वा हताश्वोहतसारथि ॥ ३९ ॥ अन्यंरथंसमारूढोधनुर्जग्राहरोषतः॥ तावत्तस्यधनुर्हृष्टश्चिच्छेदसमरेसुरः ॥ ४० ॥ तदागदांसमादायवृकोयादवपुंगवः ॥ तताडमूर्ध्निपंचास्यंदैत्यंपृष्ठस्थितंपुनः॥ ४१ ॥

वृकके बाणनते कटेहै पांव और भुजा जिनके ऐसे वीर औधे मोहड़े ऊंचे मोहड़े जायपरे जैसे जड़के कटेते वृक्ष ॥ ३५ ॥ रणके आंगनमें फूटे भांडे जैसे तैसे द्वैद्वै टूकके हाथी रणमण्डलमे जायपरे ॥ ३६ ॥ छुरीके कटे पेठेके खंड जैसे पडें तैसेंही पडे दीखे तबही हृष्ट नाम दैत्य सिंहपै चढिके आयो ॥ ३७ ॥ तानें दश बाणनते तो प्रत्यंचा और कवच वृकको चारनते चार घोड़ा द्वैनते सारथी और तीनते ध्वजा काटतोभयो ॥ ३८ ॥ बीस बाणनते रथ काटिडारो तब ये वृकके धनुष बाण, रथ, घोड़ा, कवच, सारथी सब कटि गये विरथ हैगयो ॥ ३९ ॥ तब वृक ओर रथपै बैठि रोषते धनुष लैकै ठाडो भयो तब वह धनुष हृष्टने काटि डारो ॥ ४० ॥ तब यादवनमें पुंगव वृकने गदा लैके पीछे खडे

पांच मुखके हृष्ट दैत्यके मारी ॥ ४१ ॥ तब हृष्टको सिंह क्रोधतें छर २ के नखनतें, दांतनतें, हाथनतें अनेकनकूं पटकन लग्यौ ॥ ४२ ॥ हुंकारतें डर पायके जीभ लफलफाते के शरानकूं हलावते सिंहने वृककूं आयके पटक दीनों केराके दंडकूं हाथी जैसे पटकैहै ॥ ४३ ॥ तब वृक सिंहकूं पकरिके पृथ्वीमें पटकि वाके ऊपर गर्जिके चढ़ि बैठ्यो मल्लके ऊपर मल्ल जैसे चढ़ैहै ॥ ४४ ॥ फिर बलते उछरते बलात्कारसे शरीरकूं चबाते वा सिंहको देखके बली मित्रविंदाके बेटाने वा सिंहके घूंसा मार्यो ॥ ४५ ॥ ता घूंसाके मारे केहरी मरिगयो तब तो हृष्ट दैत्यने क्रोधके मारे त्रिशूल फेंक्यो ॥ ४६ ॥ जो बिजलीसो चमकत आवे ता त्रिशूलकूं पैनी तरवारते काटतभयो सर्पकूं गरुड जैसे ॥ ४७ ॥ तब हृष्ट दैत्यभी अपनी पैनी तरवार लैकै पृथ्वीको कँपावतो महाबली वृकके शिरमें मारतो भयो ॥ ४८ ॥ तब बली वृक अपने खड्गके कोश (म्यान)पै तरवारकूं रोकि पैने खड्गकूं हृष्ट दैत्यकी नाड़में

मृगेंद्रः क्रोधसंपूर्णः समुत्पत्यरणांगणे ॥ अनेकान्पातयामासनखैर्दंतैःकरैरपि ॥ ४२ ॥ हुंकारभीषणंकृत्वाललज्जिह्वः स्फुरत्सटः ॥ वृकंसंपातयामासरंभादंडंगजोयथा ॥ ४३ ॥ गृहीत्वातुवृकोदोर्भ्यांपातयित्वामहीतले ॥ तस्योपरिनदंस्तस्थौमल्लोमल्लंयथानृप ॥ ४४ ॥ उत्पतंतंपुनःसिंहंचर्वयंतंतनुंबलात् ॥ तताडमुष्टिनातंवैमित्रविंदात्मजोबली ॥ ४५ ॥ तस्यमुष्टिप्रहारेणकेसरीपंचतांगतः ॥ तदाक्रुद्धोहृष्टदैत्यःशूलंचिक्षेपसत्त्वरम् ॥ ४६ ॥ शूलंस्फुरन्महोल्काभंचिच्छेदत्वसिनावृकः ॥ तीक्ष्णयातुंडयाराजन्फणिनंगरुडोयथा ॥ ४७ ॥ हृष्टोपिस्वमसिंनीत्वानादयन्स्वंमहाबलम् ॥ जघानतंवृकंमूर्ध्निकंपयन्वसुधातलम् ॥ ४८ ॥ खड्गकोशेततःखड्गमुपधार्यवृकोबली ॥ कंधरेस्वेनखड्गेनतंतताडस्फुरच्छुचम् ॥ ४९ ॥ खड्गच्छिन्नंशिरस्तस्यदैत्यस्यपतितंभुवि ॥ रेजेकमंडलुमिवसकिरीटंसकुंडलम् ॥ ५० ॥ हृष्टेमृतेतदादैत्याःशेषाःसर्वेपलायिताः ॥ भयातुरामहाराजययुश्चन्द्रावतींपुरीम् ॥ ५१ ॥ देवदुंदुभयोनेदुर्नरदुंदुभयस्तदा ॥ श्रीवृकस्योपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ५२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेहृष्टदैत्यवधोनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ हृष्टंनिपतितंश्रुत्वाशकुनिःक्रोधमूर्च्छितः ॥ भ्रातॄन्संप्रेषयामासदेवानांभयकारकान् ॥ १ ॥ भूतसंतापनंनामगजमारुह्यनिर्गतः ॥ वृकःखरंसमारुह्यकालनाभोथसूकरम् ॥ २ ॥ महानाभोमत्तपुष्टं हरिश्मश्रुस्तिमिंगिलम् ॥ वैजयंतंरथंजैत्रंमयदैत्यविनिर्मितम् ॥ ३ ॥

मारत भयो ॥ ४९ ॥ तबही खड्गते कटिके दैत्यको शिर पृथ्वीमें आयपर्‌यो किरीट कुण्डल सुद्धा वो शिर कमण्डलुसो शोभित भयो ॥ ५० ॥ दुष्टके मरेपै हे महाराज ! सबरे दैत्य भयके मारे भाजिके चन्द्रावतीपुरीकूं चलेगये ॥ ५१ ॥ तब देवतानके और मनुष्यनके नगाड़े बजनलगे और वृकके ऊपर देवता पुष्पनकी वर्षा करनलगे ॥ ५२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खण्डे भाषाटीकायां हृष्टदैत्यवधोनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥ नारदजी कहैहैं—हृष्टकूं मर्‌यो सुनिके शकुनी क्रोधते मूर्च्छा खाय देवतानकूं भय करनहारे भैयानकूं भेजतोभयो ॥ १ ॥ तब भूतसन्तापन नाम दैत्य हाथीपै चढ़िके निकस्यौ वृक दैत्य गधापे चढ़िके और कालनाभ दैत्य सूअरपै चढ़िके निकस्यौ ॥ २ ॥ महानाभ नाम दैत्य हो सो मत्त पुष्ट हाथीपै बैठके निकसो और हरिश्मश्रु दैत्य मगरपै वैजयंत दैत्य रथपै मयदैत्यके रचेपै चढ़िके आयेहैं ॥ ३ ॥

हजार घोडा जामें लगे पांच योजनको जाको विस्तार सौ पताका जामे लगी मायामय है इच्छापूर्वक चलै है ॥ ४ ॥ हजार कलशा जामें मोतीनकी माला करके शोभित रत्नके भूषणन करके भूषित सो चन्द्रमासो उज्ज्वल ॥ ५ ॥ जामे हजार पैया लगे बहुतसे घंटा जामे तापे चढिके शकुनी लड़िवेकी कामनासों पीछेसों आयो है ॥ ६ ॥ हे मैथिलेश्वर! दैत्यनकी बारह अक्षौहिणी फौज लेके आयो धनुषनकी टंकार, हाथीनकी चिक्कार, घोडनकी हींसन, रथनको खनखनाटके शब्द होते आमेहें ॥ ७ ॥ हाथीनकी चिक्कारनते दिशा झंकारती चली आमेहै ऐसे दैत्यनकी सेनाते भूमंडल कांपनलग्यो ॥ ८ ॥ अनेक पर्वत जायपरे, समुद्र चलायमान हैगये और हे नृप ! देवताननें अमरावती पुरीमें अगरेणा डारिदीये ॥ ९ ॥ वा भयंकर सेनाकूं देखिके प्रद्युम्न धनुषधारीनमें श्रेष्ठ बडो बली धर्मधारी मुख्य यादवनते यह बोले ॥ १० ॥ यह शरीर पंच

पंचयोजनविस्तीर्णंसहस्राश्वनियोजितम् ॥ मायामयंकामगंचपताकाशतसंवृतम् ॥ ४ ॥ सहस्रकलशाढ्यंचमुक्तादामविलंबितम् ॥ रत्नभूषणभूषाढ्यंशतचंद्रसमुज्ज्वलम् ॥ ५ ॥ सहस्रचक्रसंयुक्तंघटाकारविभूषणम् ॥ आरुह्यशकुनिःपश्चाद्योद्धुकामोविनिर्ययौ ॥ ६ ॥ अक्षौहिणीभिर्द्वादशभिर्दैत्यानांमैथिलेश्वर ॥ धनुःस्वनैर्वीरशब्दैरश्वहेषारथस्वनैः ॥ ७ ॥ चीत्कारैर्हस्तिनामाशांमंडलंतुजगर्जह ॥ दैत्यसेनाप्रयाणेनचकंपेमंडलंभुवः ॥ ८ ॥ निपेतुर्गिरयोनेकाविचेलुःसिंधवोनृप ॥ निपातितार्गलादेवैर्बभूवाश्वमरावती ॥ ९ ॥ तत्सैन्यंभीषणंदृष्ट्वाप्रद्युम्नोधन्विनांवरः ॥ बलीधैर्यकरःकार्ष्णिःप्राहेदंयदुपुंगवान् ॥ १० ॥ ॥ प्रद्युम्नउवाच ॥ ॥ इदंशरीरंभुविपांचभौतिकंफेनोपमंकर्मगुणादिनिर्मितम् ॥गतागतंकालवशंकदापिहिबुधानशोचंतियथार्भकैःकृतम् ॥ ११ ॥ गच्छंतिचोर्द्ध्वंकिलसात्त्विकाजनामध्येचतिष्ठंतिहिराजसानराः ॥अधःप्रगच्छंतिहितामसाःपरेमुहुर्मुहुस्तेविचरंतिकर्मभिः ॥ १२ ॥ बिभेत्ययंवाकिलसर्वतोयथानेत्रभ्रमेणाचलतीवभूर्वृथा ॥ तथाचसर्वंमनसाकृतंजगत्काचेभकंह्यर्भकआवृतोयथा ॥ १३ ॥ यथासुखंमण्डलवर्तिनांचलंतथास्तिपातालनिवासिनामपि ॥ तथामराणांक्रतुभिःकृतंस्मरेत्सर्वंत्यजेत्तत्तृणवत्परोजनः ॥ १४ ॥ ऋतोर्गुणादेहगुणाःस्वभावाअहर्दिनंयांतियथातथाजनाः ॥ दृश्यंचयद्यन्नहिकिंचिदस्तितद्यथात्रजेगच्छतिपांथसंगमम् ॥ १५ ॥

भूतको बनो है जलके फेनके समान है कर्म और गुणादिकसो निर्मित है सो ये सब कालके वश है यासो आनो जानो है ये जगत् बालककोसो खेल है याहीसो बुद्धिमान् मनुष्य शोच नहीं करैहै ॥ ११ ॥ सत्त्वगुणी तो स्वर्गकूं जायहै, रजोगुणी बीचमें रहैहैं तमोगुणी पातालकूं जायहैं ऐसे वारंवार कर्मनते विचरेंहैं ॥ १२ ॥ जैसे नेत्रके घूम भरवेसो धरती घूमती दीखैहै तैसेही मनको कियो ये सब जगत् है और सब ओरते याकूं भय है सो ये भयभीत रहेहै पर करैहै जैसे बालक काचमें अपनेहीं रूपते भ्रमैहै ॥ १३ ॥ जैसे मण्डलवर्ती राजानको सुख चलायमान है तैसेही पातालवासीनको है तैसेही यज्ञादिकको कीनो स्वर्गको सुख स्वर्गवासीनको है जाकूँ परमजन तृणकी नाईं त्याग देयहै ॥ १४ ॥ जैसे ऋतुके और गुण देहके गुण अमित है नित्य आमें जायँ हैं तैसेही जन आमें जायँ है रस्ताको सो संग है जितनो कछु दृश्य है सो सब है नहीं

वो सब मिथ्याही है वास्तवमें ॥ १५ ॥ जो वस्तु देखैहै वो सब विजलीकी तरह क्षणिक है और पर भगवान् प्राप्तभयेसंते तो दोनों लोकते कहा प्रयोजन है कल्याणकें मार्गकूँ बनायके विचरै सर्वत्र हरिकूँ देखे ॥ १६ ॥ जैसे बोहोत जलके घडानमें एकही चंद्रमा अनेकरूप दीखे है तैसेई भगवान् अपने बनाये देहनमें एक भगवान् अनेक रूप दीखैहै जैसे एक अग्नि सौ ऊपरानमें सौ रूपसौ दीखैहैं ऐसेही परमात्मा भगवान् अपने बनाये देहधारीनमें एक रूप हैं पन अनेकरूपसो सबके बाहिर भीतर दीखैहैं ॥ १७ ॥ जो ज्ञाननिष्ठ है वैराग्ययुक्त है कृष्णको भक्त है और जाको चाहना नही है वो चाहै तपोवनमें प्राप्त भयो होय अथवा वनही घर जाके होय वाकूं तीनों गुन स्पर्श नही करैहें ॥ १८ ॥ ताते यती जो सन्यासी है सो परात्पर जो ब्रह्म ताहि प्राप्त होयहै सदा आनंदमय सुखरूप बालककी नाई रहैहै सब कारणकूं देहते देखेऊ है,

दृष्टंयथावस्तुयदोल्कयातथापरेगतेकिंह्युभयप्रयोजने ॥ विधायमार्गंविचरेच्छिवस्यतंपश्यन्हिसर्वत्रहरिंपरेश्वरम् ॥ १६ ॥ यथेंदुरेको जलपात्रवृन्दगोयथाग्निरेकोविदितःसमिच्चये ॥ तथापरात्माभगवाननेकवत्सोंतर्बहिःस्यात्सुकृतेषुदेहिषु ॥ १७ ॥ योज्ञाननिष्ठोति विरागमाश्रितःश्रीकृष्णभक्तस्त्वनपेक्षकोपियः ॥ तपोवनंवापिगृहंगृहंवनंस्पृशंतितंतेत्रिगुणानसर्वतः ॥ १८ ॥ ततोयतिस्त्वध्यगमत्परात्परं सुखीसदानन्दमयस्तुबालवत् ॥ देहेनपश्यत्युतसर्वकारणंधृतंचवासोमदिरामदांधवत् ॥ १९ ॥ सूर्योदयेसर्वतमोविलीयतेप्रदृश्यतेवस्तुगृहे यथाजनैः ॥ ज्ञानोदयेऽज्ञानतमःपलायतेसंभ्राजतेब्रह्मपरंतनौतथा ॥ २० ॥ यथेंद्रियाणांचपृथक्चवर्त्मभिर्नोन्नीयतेर्थस्त्रिगुणाश्रयःपरः ॥ एकंह्यनंतस्यपरस्यधामतत्तथामुनीनांकिलशास्त्रवर्त्मभिः॥ २१ ॥ परंपदंकेपिवदंतिवैष्णवंकेवापिवैकुण्ठपरंपरेशम् ॥ शांतिंचयत्केपितमःपरंबृहत्कैवल्यमेकेप्रवदन्तिधामके ॥२२॥ यदक्षरंकेपिदिशंवदंतिकेगोलोकमाद्यंप्रवदंत्यथापरे ॥ केचिन्निकुञ्जंनिजलीलयावृतंप्राप्नोतिकृष्णस्यपदंच तन्मुनिः ॥ २३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ इतिकार्ष्णेर्वचःश्रुत्वासर्वेयादवपुंगवाः ॥ शस्त्राणिजगृहुर्हृष्टातज्ज्ञानेधैर्यवर्द्धने ॥ २४ ॥

पन मदिरा मदांधकी नाई वाकूं अपने देहकी खबर नही रहैहै जैसें मत्त मनुष्यनको अपने वस्त्रकी खबर नहीं होयहै ॥ १९ ॥ सूर्योदयपै जैसे अंधकार निवृत्त हैवैसो वरकी वस्तु सब जननकूं दीखे हैं तैसेई ज्ञानके उदयपै अज्ञान अंधकारके नाश भयेपै ब्रह्मको प्रकाश होयहै ॥ २० ॥ जैसे इंद्रीनके न्यारे न्यारे ज्ञानकरि त्रिगुणाश्रय जो अर्थ है सो न्यारो न्यारो दीखै है हाथते तातो सीरो, जीभते खट्टो मीठो, नेत्रते कारो पीरो, नाकते गंध दुर्गंध, तैसेई मुनिनके मार्गते एक ब्रह्म अनेक तरहते कह्यो जायहै ॥ २१ ॥ कोई तो वैष्णव परंपद कहै है, कोई वैकुंठ, कहैहैं, कोई शांतस्वरूप कहै हैं, कोई मायाते परे ब्रह्म कहै हैं, कोई कैवल्यधाम कहै है ॥ २२ ॥ कोई अक्षर, कोई आद्य, कोई निकुँजलीलावृत गोलोकवासी, कोई कृष्ण कहै हैं, वाही पदको मुनि प्राप्त होयहैं ॥ २३ ॥ नारदजी कहैहें–ऐसे कृष्णके बेटा प्रद्युम्नको वचन सुनि धैर्यको बढावनवारो ज्ञान सुनिके सबरे यादव

नमें श्रेष्ठ प्रसन्न हैके शस्त्र ग्रहण करतेभये ॥ २४ ॥ तब दैत्यनको और यादवनको भयंकर युद्ध होतोभयो सीतागंगाके किंनारेपै जैसो कि, वंदरनको और राक्षसनको समुद्रके तटपै लंकामें युद्ध भयोहो ॥ २५ ॥ समुद्रके किनारेपै रथीते रथी, सवारते सवार, प्यादेते प्यादे, हाथीते हाथी, युद्ध करतेभये ॥ २६ ॥ कोई उन्मत्त हाथी महावतनके प्रेरेभये मेघडंबरसो छूटे पर्वतसे दीखनलगे ॥ २७ ॥ सूंडनते पकरके फुंकारनते, चिक्कारनते, सांकरनते रथ, घोडा, वीर, प्यादेनकूं रणमें पटकतेभये ॥ २८ ॥ सूंडनते रथनकूं घोडानकूं वा रथीनकूं पकरिकें पृथ्वीमें मारके फिर बलते उने उठायके आकाशमें फेंकतेभये ॥ २९ ॥ और हे राजन् ! घायल हैगये बहुतसे हाथी रणांगणते भागते कोई कोईनके सूंडनते चीरके पावनसों हाथी रथ घोडानकूं मर्दन करतेभये ॥ ३० ॥ और हे राजन् ! उडने घोडा सवारनके प्रेरेभये रथनकूं फांदि फांदिके हाथीनके माथेपै चढ़ेहे ॥ ३१ ॥ कोई

बभूवतुमुलंयुद्धंदैत्यानांयदुभिःसह ॥ सीतागंगातटेचाब्धौरक्षसांकपिभिर्यथा ॥ २५ ॥ रथिनोरथिभिस्तत्रपत्तिभिःपत्तयोनृप ॥ अश्ववाहैरश्ववाहाययुधुश्चगजागजैः ॥ २६ ॥ केचित्करींद्राउन्मत्तामहामात्यैःप्रणोदिताः ॥ गिरींद्राइवदृश्यंतेमुक्तानांमेघडंबरैः ॥ २७ ॥ शुण्डादण्डैश्च फूत्कारैःसचीत्कारैःसशृंखलैः ॥ पातयंतोरथानश्वान्वीरान्राजन्नृणांगणे ॥२८॥ शुण्डादण्डैःसंगृहीत्वारथान्साश्वान्ससारथीन् ॥ निपात्यभूमावुत्थाप्यचिक्षिपुश्चांबरेबलात् ॥२९॥ कांश्चिन्ममर्दुःपादाभ्यांसंविदार्यकरैर्दृढैः ॥ सक्षताश्चगजाराजन्प्रधावंतोरणांगणे ॥३०॥ सपक्षास्तुरगाराजन्नश्ववाहप्रणोदिताः ॥ उल्लंघयन्तोऽथरथान्गजकुंभांतरेगताः ॥ ३१ ॥ केचिदश्वैर्महावीराःशक्तिहस्तामदोत्कटः ॥ जघ्नुर्गजस्थान्नृपतीन्मृगेन्द्रानथयूथपान् ॥ ३२ ॥ अश्वारूढाःकेपिसेनांसंविदार्य्यविनिर्गताः ॥ खड्गवेगैःपद्मवनंलीलाभिर्वायवोयथा ॥ ३३ ॥ केचित्परस्परंसाश्वैरुत्पततोरणांगणे ॥ खड्गैर्जघ्नुर्यथाक्रव्येचंचुभिःपक्षिणोंबरे ॥ ३४ ॥ केचित्खड्गैःपरशुभिःकेचिच्चक्रैःपदातयः ॥ चिच्छिदुर्निशितैर्भल्लैः फलानीवशिरांसिच ॥ ३५ ॥ संग्रामजिद्बृहत्सेनःशूरःप्रहरणोविजित् ॥ जयःसुभद्रोवामश्चसत्यकोश्वयुरेवहि ॥ ३६ ॥ भद्रायाश्चसुताह्येतेश्रीकृष्णस्यौरसाःशुभाः ॥ सर्वेषामग्रतःप्राप्तायुयुधुर्दैत्यपुंगवैः ॥ ३७ ॥ भूतसंतापनोनामगजारूढोमहासुरः ॥ यदुसैन्येमहाराजचक्रेनाराचदुर्दिनम् ॥ ३८ ॥ बाणांधकारेचकृतेभूतसंतापनेनवै ॥ संग्रामजित्तदाप्राप्तःश्रीकृष्णस्यसुतोबली ॥ ३९ ॥

कोई महावीर मदसों उत्कट घोडानके सवार बरछीनको हाथनमैं लिये हाथीनपै बैठे राजानकूं मारतभये जैसे सिंह किरणनको और हाथीनकूं मारेहे ॥ ३२ ॥ घोडाके सवार खड्गके वेगते सेनाकूं काटत काटत बाहिर निकरि आमैंहैं जैसे पवन कमलवनकूं ॥ ३३ ॥ कोई आपुसमें घोडानसमेत उछरि उछरिके खड्गनते वा रणांगणमें मारेंहैं मांसको आकाशमे चोंचनसों पखेरू जैसे ॥ ३४ ॥ कोई कोई प्यादे खड्गनते, फरसानते, चक्रनते पैने भालेनते फलकी नाई शिरनकूं काटेंहे ॥ ३५ ॥ अब दश कृष्णके ओरस भद्राके बेटा सबते आगे दैत्यनते लडिवेकूं आये संग्रामजित, बृहत्सेन, शूर, प्रहरण, विजित, जय, सुभद्र, वाम, सत्यक, अश्वयु वे बडे बडे दैत्यनते लडतेभये ॥ ३६ ॥ ३७ ॥ तब भूतसंतापन नाम दैत्य हाथीपे चाढिके आयो सो याने हे महाराज ! महाबलीने यादवनकी सेनामें बाणनते दुर्दिन करिदीनों ॥ ३८ ॥ ऐसे जब भूतसंतापनने बाणनको अंधकार करदियो

तब श्रीकृष्णको बेटा बली संग्रामजित् प्राप्त होतभयो ॥ ३९ ॥ तब रणके विषे संग्रामजित्ने सौ बाण भूतसंतापनके मारे जाकी प्रत्यंचाको शब्द कैसो है जैसो प्रलयको समुद्र गर्जै है ॥ ४० ॥ तब बली भूतसंतापनने संग्रामजित्की प्रत्यंचा काटिडारी तब संग्रामजित्ने और धनुष लैलीनो जाकी बिजुरीकीसी प्रभा है ॥ ४१ ॥ विधानते चढायके सौ बाण जोरे वे बाण जो चले ते वाकी प्रत्यंचा और लोहमय कवचकूं ॥ ४२ ॥ भेदिके छेदिके हाथीकूँ भेदिके भूतसन्तापनके शरीरकूं छेदिके पृथ्वीमें चलेगये बाणनके प्रहारते कछू व्याकुल हैगये ॥ ४३ ॥ भूतसंतापननें अपनो हाथी पेल्यो कालांतकके समान हाथीकूँ देखि बली जो संग्रामजित् है ताने ॥ ४४ ॥ रणांगणमे अपनी पैनी तरवार जो मारी वा खड्गके प्रहारते हाथीकी सूंड़के द्वै टूक हैगये ॥ ४५ ॥

विव्याधबाणशतकैर्भूतसंतापनंरणे ॥ प्रलयार्णवसंघोषभीमसंघट्टनादिनीम् ॥ ४० ॥ धनुर्ज्यांतस्यचिच्छेदभूतसंतापनोबली ॥ संग्रामजिद्धनुश्चान्यद्गृहीत्वास्वंतडित्प्रभम् ॥ ४१ ॥ सज्यंकृत्वाविधानेनशतंबाणान्समादधे ॥ तेबाणास्तद्धनुर्ज्यांचकवचंलोहनिर्मितम् ॥ ४२ ॥ भित्त्वाछित्त्वातनुंतस्यगजंभित्त्वावनिंगताः ॥ बाणप्रहारव्यथितःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ ४३ ॥ गजंस्वंनोदयामासभूतसंतापनोबली ॥ कालांतकसमंनागंदृष्ट्वासंग्रामजिद्बली ॥ ४४ ॥ गृहीत्वास्वमसिंदिव्यंसंजघानरणांगणे ॥ तस्यखड्गप्रहारेणशुंडादंडोद्विधाभवत् ॥ ४५ ॥ चीत्कारमुत्कटंकुर्वन्मदंसंस्रावयन्कटात् ॥ भूतसंतापनंत्यक्त्वाभुवनंकंपयन्गजः ॥ ४६ ॥ निपातयन्महावीरान्घंटानादैर्नदन्मुहुः ॥ नबलात्स्तंभितोदैत्यःपुरींचंद्रावतींययौ ॥ ४७ ॥ कोलाहलोमहानासीद्गजनेवंगजेच्युते ॥ भूतसंतापनश्चक्रंश्रीकृष्णस्यसुतायवै ॥ ४८ ॥ चिक्षेपनिशितंशीघ्रंग्रीष्ममार्तंडवत्स्फुरत् ॥ तदागतंभ्रमद्दृष्ट्वाचक्रंभद्रात्मजोबली ॥ ४९ ॥ स्वचक्रेणमहाराजलीलयाशतधाच्छिनत् ॥ जठरस्यगिरेःशृंगंसमुत्पाट्यमहासुरः ॥ ५० ॥ चिक्षेपकृष्णपुत्रायनादयन्व्योममंडलम् ॥ संग्रामजिच्चतच्छृंगंगृहीत्वाभुजयोर्बलात् ॥ ५१ ॥ तताडतेनराजेंद्रभूतसंतापनंरणे ॥ भूतसंतापनोदैत्यःसंपूर्णजठरंगिरिम् ॥ ५२ ॥ गृहीत्वासंगरेतस्थावुद्भटोदैत्यपुंगवः ॥ अनेनघातयिष्यामित्वांरणेप्रवदन्मुखात् ॥ ५३ ॥

तब उत्कट चिक्कारी मारतो, माथेते मद गेरतो, भूतसंतापनकूं छोड़ि भुवनकूँ कँपावत ये हाथी ॥ ४६ ॥ बडे बडे वीरनकूं पटकत, घंटानादनते नदत, दैत्यननें बहुत रोक्योहू परन्तु रुक्यौ नहीं चन्द्रावतीपुरीकूं चल्यौगयौ ॥ ४७ ॥ जो हाथी छूट्यौ सोई बडौ कोलाहल भयौ तब भूतसन्तापनने कृष्णके बेटाके ऊपर बडो पैनो चक्र फेंक्यौ ॥ ४८ ॥ वो बडौ पैनों ग्रीष्म ऋतुकौसौ सूर्यचक्र भ्रमतभयो, आयेकोकूं देखि बली जो भद्राकौ बेटा है सो ॥ ४९ ॥ अपने चक्रते सहजमेंही सौ टूक करिकें गेरदेतभयौ तब वह महा असुर जठर पर्वतको शिखर उखार ॥ ५० ॥ आकाशमण्डलकूं बजावत संग्रामजित्के ऊपर फेंकतभयौ संग्रामजित्नें दोनों भुजानते पकरिकें ॥ ५१ ॥ वही पर्वत भूतसन्तापनके मसकें मारयो रणमें, फिर भूतसन्तापन सबरे जठरपर्वतकूं उखाडकें ॥ ५२ ॥ संग्राममें ठाडो भयो और यह बोल्यौ, या रणमें मैं तोहि या पर्वतके मारे मारिडारूंगो ॥ ५३ ॥

तब संग्रामजित् बली देवकूट पर्वतकूं उखाड यह कहतोभयौ कि, याते मैं तोहि मारडारूंगो ये कहिके ॥ ५४ ॥ वाके सन्मुख ठाडौ भयौ तब बड़ौ अचंभौ भयौ जब भूतसन्तापन पर्वत फेंकनलग्यौ ॥ ५५ ॥ तबही संग्रामजित्नें अपनों पर्वत फेंक्यो तब जठर और देवकूट दोनों पर्वत दैत्यके मस्तकपै परे ॥ ५६ ॥ दोनों पर्वत बडे बोझते बीजुरीसे तडतडायकें परे ॥ ५७ ॥ हे विदेहराज ! तिन दोनों पर्वतनके मारे भूतसन्तापन मरिके जायपरचौ ताकी ज्योति हे विदेहराज ! संग्रामजित्के विषे लीन हैगई ॥ ५८ ॥ तब संग्रामजित्की सेनामें नगाडे बजनलगे, भद्राके बेटाके ऊपर देवता पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ ५९ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां भूतसंतापनदैत्यवधो, नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥ नारदजी कहेंहैं–हे मैथिल ! संग्रामजित्के युद्धमें जब भूतसंतापन मरिगयो तब हे मिथिलेश ! दैत्यसेनामें बडो हाहाकार मच्यो ॥ १ ॥ फिर शकुनि,

देवकूटंसमुत्पाट्यगिरिंचश्रीहरेःसुतः ॥ अनेनघातयिष्यामित्वांरणेप्रवदन्मुखात् ॥ ५४ ॥ तस्थौतत्संमुखेराजंस्तदद्भुतमिवाभवत् ॥ क्षिप्तं पर्वतंदैत्यंभूतसंतापनंनृपः ॥ ५५ ॥ तताडगिरिणास्वेनरणेसंग्रामजिद्बली ॥ जठरोदेवकूटश्चद्वौगिरीदैत्यमस्तके ॥५६॥ पतितौभूरिभाराढ्यौ वज्रसंघर्षनादिनौ ॥ ५७ ॥ भूतसंतापनस्ताभ्यांपतितःपंचतांगतः ॥ तज्ज्योतिःसंग्रामजितिलीनंजातंविदेहराट् ॥ ५८ ॥ श्रीसंग्रामजितः सैन्येनेदुर्दुंदुभयस्तदा ॥ भद्रात्मजोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ५९ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खंडेनारदबहुलाश्वसंवादेभूतसन्तापनदैत्यवधोनामत्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ संग्रामजिन्महायुद्धेभूतसंतापनेमृते ॥ हाहाकारोमहानासीद्दैत्यसेनासुमैथिल ॥ १ ॥ शकुनिर्वृकःकालनाभोमहानाभस्तथैवच ॥ हरिश्मश्रुश्चपंचैतेसंप्राप्तारणमंडले ॥ २ ॥ कार्ष्णिःशकुनिनायुद्धंचदनिरुद्धोवृकेणवै ॥ कालनाभेनसांबस्तुमहानाभेनदीतिमान् ॥ ३ ॥ हरिश्मश्रुसुरेणापिभानुःकृष्णसुतोबली ॥ सर्वेषामग्रतःप्राप्तोऽनिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ ४ ॥ विभेदबाणैर्दैत्यांश्चवज्रेणेंद्रोयथागिरीन् ॥ अनिरुद्धशरैर्दैत्याश्छिन्नपादांसजानवः ॥ ५ ॥ निपेतुर्मूर्च्छिताभूमौवृक्षावातहताइव ॥ अनिरुद्धशरैस्तीक्ष्णैःसंच्छिन्नामेघडंबराः ॥ ६ ॥ छिन्नकुंभाभिन्नशुंडाःपतितारणमंडले ॥ रुग्णदंताश्छिन्नकक्षाःशैलावज्रहताइव ॥ ७ ॥

वृक, कालनाभ, महानाभ और हरिश्मश्रु ये पांचो रणमंडलमें आये ॥ २ ॥ तब प्रद्युम्नको और शकुनिको, वृकको और अनिरुद्धको युद्ध भयो, कालनाभको और सांबको महानाभको और दीप्तिमान्को द्वंद्वयुद्ध होतोभयो ॥ ३ ॥ ऐसेही हरिश्मश्रुको और भानुको युद्ध भयो, सबते पहले धनुषधारीनमें श्रेष्ठ अनिरुद्ध आये ॥ ४ ॥ बाणनते दैत्यनकूं भेदनलगे वज्रते इंद्र जैसे पर्वतनकूं भेदैहै तब अनिरुद्धके बाणनते कटे हे पावं, कंधा, जानु जिनके ऐसे दैत्य हैगये ॥ ५ ॥ मूर्च्छित हैकें पृथ्वीमें जायपरे पवनके मारे वृक्ष जैसे, अनिरुद्धके बाणनते मेघसे वे हाथी ॥ ६ ॥ छिन्न भयेहै कुंभ, सूंड जिनके टूटेहै दॉत जिनके कटगई शूल, अंबारी जिनकी ऐसे वे जायपरे जैसे वज्रके मारे पर्वत ॥ ७ ॥

द्वै द्वै टूक हैकें हाथी जायपरे जिनकी वनात झलक रहीहैं, कटे कुम्भनमेंते विखरे जो मोती वे ऐसे झलकन लगे ॥ ८ ॥ वा बाणनके अन्धकारमें जैसे रात्रिमें आकाशमें तारे चमकें, कितनेई वीर अनिरुद्धके बाणनते धर्षित हैगये ॥ ९ ॥ मूर्च्छित हैकें जायपरे तब बडौ अचंभौ भयो और कितनेई रथी धरतीमें गिरे रथ उनके ऐसे रीतें रहिगये ॥ १० ॥ जैसे हाथीके पेटमें गये कैथके फल । हे राजेन्द्र ! रीते रहिजायहैं तब एक क्षणमात्रमेंही दैत्यनकी सेनाके विषें ॥११॥ संग्राममें रुधिरकी नदी बड़ी भयंकर बही है द्विप ( हाथी ) तो जामें ग्राह, ऊंट, खिच्चर, धडमुख, कबन्धादि जिनमें कछुआ है ॥ १२ ॥ शिशुमार रथ जामें, जामें, केश सिवार, भुजा हैं सर्प जामें, कटे हाथ हैं मीन ( मछरी ) जामें, मुकुट, हार, कुंडल वेही हैं कंकर, पत्थर जामें ॥ १३ ॥ शस्त्र, शक्ति, छत्र, शंख, चमर, ध्वजा वेही हैं बारू जामें रथनके पैया वेही भ्रमर जामें, दोनों सेनाहीहैं तट जामें सो वो संग्रामनदी ॥ १४ ॥ सौ योजनकी

द्विधाभूतागजाःपेतुःस्फुरत्काश्मीरकंबलाः ॥ करीणांभिन्नकुंभानांमुक्तारेजुःस्फुरत्प्रभाः ॥ ८ ॥ बाणांधकारेराजेंद्ररात्रौतारागणाइव ॥ प्रधर्षिताःकेपिवीराअनिरुद्धशरान्विताः ॥ ९ ॥ निपेतुर्मूर्च्छिताभूमौतदद्भुतमिवाभवत् ॥ केचित्कौरथिनःपेतुस्तेषांशून्यारथाःस्थिताः ॥ ॥ १० ॥ कपित्थस्यफलानीवहस्तिकोष्ठगतानिच ॥ क्षणमात्रेणराजेंद्रदैत्यानांवाहिनीषुच ॥ ११ ॥ नदीबभूवसंग्रामेभीपणाक्षतजस्रवा त् ॥ द्विपग्राहाचोष्ट्रखरकबंधास्यादिकच्छपा ॥ १२ ॥ शिशुमाररथाकेशशैवालाभुजसर्पिणी ॥ करमीनामौलिरत्नहारकुंडलशर्करा ॥ ॥ १३ ॥ शस्त्रशक्तिच्छत्रशंखचामरध्वजसैकता ॥ रथांगावर्तसंयुक्तासेनाद्वयतटावृता ॥ १४ ॥ शतयोजनविस्तीर्णाबभौवैतरणीयथा ॥ प्रम थाभैरवाभूतावेतालायोगिनीगणाः ॥ १५ ॥ अट्टहासंप्रकुर्वंतोनृत्यंतोरणमंडले ॥ पिवंतोरुधिरंशश्वत्कपालेननृपेश्वर ॥ १६ ॥ हरस्यमुंडमा लार्थंजगृहुस्तेशिरांसिच ॥ सिंहारूढाभद्रकालीडाकिनीशतसंवृता ॥ १७ ॥ भक्षयंतीरणेदैत्यानट्टहासंचकारह ॥ विद्याधर्योविमान स्थागंधर्व्योप्सरसस्तथा ॥ १८ ॥ क्षत्रधर्मस्थितान्वीरान्वव्रिरेदेवरूपिणः ॥ परस्परंकलिर्भूत्वातासांपत्यर्थमंबरे ॥ १९ ॥ ममानुरूपो नायंवइतिविह्वलचेतसाम् ॥ केचिद्वीराधर्मपरारणरंगान्नचालिताः ॥ २० ॥ ययुर्विष्णुपदंदिव्यंभित्त्वामार्तंडमंडलम् ॥ अनिरुद्धंरिपुंदृष्ट्वा केचिद्दैत्याःपलायिताः ॥ २१ ॥

लम्बी वैतरणी नदी जैसी होय तैसी होतीभई प्रमथ, भैरव, भूत, वेताल, योगिनीनके गण ॥ १५ ॥ वे अट्टहास करते नाचते रणमण्डलमें निरन्तर रुधिरको खोपडीनमें भरिभरिकें पीवते हे नृपेश्वर । ॥ १६ ॥ शिवकी मुण्डमालाकूं शिरनको ग्रहण करेंहें, सिंहपै चढी भद्रकाली सैंकरन डाकिनी जाके संग ॥ १७ ॥ सो रणमंडलमें दैत्यनकूं भक्षण करती अट्टहास करेंहे और विमाननपै बैठी विद्याधरी, गन्धर्वी अप्सरा हैं ॥ १८ ॥ वो क्षत्रीनके धर्ममें स्थित देवरूप भये जे वीर हैं तिनकूं वरेंहैं और वरवेके लिये आपसमें कलह करेंहैं ॥ १९ ॥ कि, यह तो तेरे अनुरूप नहीं है मेरे अनुरूप है ऐसें विह्वल चित्त जिनके, कोईकोई वीर धर्मपर रणरंगते जे नहीं चलायमान भये ॥ २० ॥ वे दिव्य सूर्यमण्डलकूं

भेदिके विष्णुपदकूं प्राप्त हैगये, अनिरुद्ध वैरीकूं देखिकें कितनेहू दैत्य भाजिगये ॥ २१ ॥ कोई अपने रणकूं छोड़ि दशों दिशानमें भाजिगये तब वृक नाम महादैत्य भयंकर गधापै चढ्यो गर्जतो आवतोभयौ ॥ २२ ॥ युद्धके विषें धनुषकूं टंकारत वारंवार अनिरुद्धकी शिंजिनी सहित धनुषकूं दश बाणनते वृक काटतोभयो ॥ २३ ॥ ये रणमें दुर्मद है, जब अनिरुद्धकौ धनुष कटिगयौ तब और धनुष लेतोभयौ ॥ २४ ॥ महाबली अनिरुद्ध दश बाणनते वृकके धनुषकूं काटतभयौ, रोषकरिके फड़कतहैं होठ जाके सो वृक त्रिशूल उठायके ठाडौ भयो ॥ २५ ॥ लफलफायरहीहै जीभ जाकी सो धनुषधारिनमें श्रेष्ठ वृक अनिरुद्धते ये बोलौ कि, मैं क्षत्रीकूं स्वस्थविक्रमकूं तोकों अबही मारूँगो तैंने मेरी सेना मारी है अब मेरो विक्रम पराक्रम देखि ॥ २६ ॥ तब अनिरुद्ध बोले, जे बकवाद मुखते करैहैं ते कछु नहीं करैहैं अबहीं, तोकूं मारूंगो मेरो परम पराक्रम देखि

केचित्स्वंस्वंरणंत्यक्त्वादुद्रुवुस्तेदिशोदश ॥ तदावृकोमहादैत्यःखरारूढोभयंकरः ॥ २२ ॥ आजगामनदन्युद्धेधनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ अनिरुद्धस्यापिचायंशिंजिनीसहितंधनुः ॥ २३ ॥ चिच्छेददशभिर्बाणैर्वृकोपिरणदुर्मदः ॥ छिन्नधन्वानिरुद्धस्तुद्वितीयंधनुराददे ॥ २४ ॥ चिच्छेददशभिर्बाणैर्वृकचापंमहाबलः ॥ वृकस्त्रिशूलमुद्यम्यरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ २५ ॥ ललज्जिह्वःप्रत्युवाचानिरुद्धंधन्विनांवरम् ॥ ॥ दैत्यउवाच ॥ ॥ अद्यैवत्वांहनिष्यामिक्षत्रियंस्वस्थविक्रमम् ॥ त्वयासेनाहतामेत्रपश्यविक्रममद्भुतम् ॥ २६ ॥ ॥ अनिरुद्ध उवाच ॥ ॥ येवदंतिमुखेनेहतेकुर्वंतिनकिंचन ॥ अद्यैवत्वांहनिष्यामिपश्यमेविक्रमंपरम् ॥ २७ ॥ नचेत्त्वांघातयिष्यामिशृणुताच्छपथंमम ॥ विप्रगोभ्रूणबालानांहत्यामेस्यात्सदैवहि ॥ २८ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ वृकोपिशपथंकृत्वाखरारूढोमहाखलः ॥ जघानतंत्रिशूलेनानिरुद्धंधन्विनांवरम् ॥ २९ ॥ तच्छूलंवामहस्तेनगृहीत्वाकार्ष्णिनंदनः ॥ तताडसहसाराजन्वृकंदैत्यंमहाबलम् ॥ ३० ॥ तदासुरःकोपपूर्णोमुक्त्वाथमहतींगदाम् ॥ चूर्णयामाससहसानिरुद्धस्यरथंबलात् ॥ ३१ ॥ प्राद्युम्निःशितधारेणखड्गेनारिभुजद्वयम् ॥ चिच्छेदभिदुरेणाशुशैलपक्षौयथावृषा ॥ ३२ ॥ तदाभिन्नभुजोदैत्यःपद्भ्यामाकंपयन्भुवम् ॥ ३३ ॥ विस्तीर्णंवदनंकृत्वाललज्जिह्वंभयंकरम् ॥ करालदंष्ट्रःप्रपिबन्नाकाशंदैत्यपुङ्गवः ॥ ३४ ॥

॥ २७ ॥ जो मैं तोकूं न मारूँ तो मेरी ये सौगंद है सुनि, ब्राह्मण, गो, बालक, गर्भ इनकी हत्या मोकूं होउ जो तोकों न मारों ॥ २८ ॥ नारदजी कहैहैं तब ये वृकहू सौगंद खायक गधापै चढो महादुष्ट अनिरुद्धके त्रिशूल मारतोभयो, जो अनिरुद्ध धनुषधारिनमें श्रेष्ठ है ॥ २९ ॥ सो वाके त्रिशूलकूं अनिरुद्ध बायें हाथमें पकरिकें वाही त्रिशूलते वृक महाबलीकूं मारतोभयो ॥ ३० ॥ तब ये असुर कोपसों पूर्ण बडी गदा लेकें अनिरुद्धके रथकूं वा गदासो बल करिके चूर्ण करतोभयो ॥ ३१ ॥ तब अनिरुद्ध पैनी धारके खड्गते वृकासुरकी दोनों भुजानकूं काटतभयो जैसे इंद्र वज्रते पर्वतके पंखनकूं काटैहै ॥३२॥ तब कटी है भुजा जाकी ऐसो जो दैत्य है सो पावंनते धरतीकूँ कँपावतो ॥ ३३ ॥ बड़ो मुख फाड़कै

महाभयंकर जीभ निकारि, भयंकर डाढा जाकी, मानो आकाशको पीजायगो ऐसो दैत्यनमें पुंगव ॥ ३४ ॥ तिमिगल जैसें मकरको ऐसे अनिरुद्धकूं निगलिगयो तब दैत्यके पेटमें गयो जो श्रीकृष्णको नाती सो श्रीकृष्णकी कृपाते ॥ ३५ ॥ हे महाराज ! मर्यौ नही जैसे प्रद्युम्न मगरके उदरमे नही मरो हो और जैसे अघके उदरमें गोप और कृष्ण मरे नही हें ॥ ३६ ॥ बकके उदरमें जैसे कृष्ण वृत्रासुरके उदरमें जैसें इंद्र नही मरो हो ऐसेही हे विदेहराज ! वृकके पेटमे अनिरुद्ध नहीं मरौ तब यादवनकी सेनामें बडो हाहाकार मच्यो ॥ ३७ ॥ तब बलदेवजीको छोटो भैया गद गदा लेके महाबली वृकासुरके माथेमें मारतोभयो ॥ ३८ ॥ तब मूंड जाको फूटिगयो सो दैत्य लोहूकी बूंदन करिके बडो शोभित भयो, गेरूकी जलधाराते विंध्याचल जैसे शोभायमान होय है ॥ ३९ ॥ फिर अर्जुनने अपनी तरवारते वाके पाउँ बेपरिश्रम काटिडारे जब पाउँ कटिगये तब ये पृथ्वीमें

तिमिंतिमिंगिलइवप्राग्रसत्कार्ष्णिनंदनम् ॥ दैत्योदरेकृष्णपौत्रःश्रीकृष्णस्यानुकंपया ॥ ३५ ॥ नममारमहाराजकार्ष्णिर्मीनोदरेयथा ॥ वृकोदरेयथाकृष्णोयथागोपाह्यघोदरे ॥ ३६ ॥ बकोदरेयथाकृष्णोयथावृत्रोदरेवृषा ॥ हाहाकारेतदाजातेयदुसैन्येविदेहराट् ॥ ३७ ॥ गदोगदां समादायबलदेवानुजोबली॥तताडमस्तकेदैत्यंवृकंनाममहाबलम् ॥ ३८ ॥ तदाहतशिरादैत्योरेजेक्षतजबिंदुभिः ॥ गैरिकैर्जलधाराभिर्यथा विंध्याचलोनृप ॥ ३९ ॥ फाल्गुनःस्वमसिंनीत्वातत्पादौचांजसाहरत् ॥ छिन्नांघ्रिःसपपातोर्व्यांछिन्नपक्षोयथागिरिः ॥ ४० ॥ अनिरुद्धस्तदुदरंभित्त्वाखड्गेननिर्गतः ॥ जहारतच्छिरश्चायंयथावज्रेणवृत्रहा ॥४१॥ तदाजयजयारावोयदुसैन्येबभूवह ॥ देवदुंदुभयोनेदुर्नरदुंदुभयस्तथा ॥ ४२ ॥ अनिरुद्धोपरिसुराःपुष्पवर्षप्रचक्रिरे ॥ कथितंह्यद्भुतंचैतत्किंभूयःश्रोतुमिच्छसि ॥ ४३ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेवृकदैत्यवधोनामचतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ ॥ बहुलाश्वउवाच ॥ ॥अहोअत्यद्भुतंयुद्धंमुनेप्राद्युम्निनाकृतम् ॥ वृकेहतेमहादैत्येकिंबभूवरणेपुनः ॥ १ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ वृकदैत्यंहतंवीक्ष्यकालनाभोमहासुरः ॥ क्रोडारूढोरणंप्रागाद्धनुष्टंकारयन्मुहुः ॥ २ ॥ अक्रूरंबाणविंशत्यागदंचदशभिःशरैः ॥ अर्जुनंदशभिर्बाणैर्युयुधानंचपंचभिः ॥ ३ ॥

जायपर्‌यो कटे पंखको पर्वत जैसे जाय पडैहै ॥ ४० ॥ फिर अनिरुद्ध खड्गते वाके उदरकूँ फाड़के निकस्यो फिर वाके शिरकूँ काटतभयो वज्रते इद्र जैसे काटैहै ॥ ४१ ॥ तब तो जय जय शब्द यादवनकी सेनामें होतभयो, देव मनुष्यनकी दुंदुभी बजनलगी ॥ ४२ ॥ अनिरुद्धके ऊपर देवता फूलनकी वर्षा करनलगे, हे मैथिल ! यह अद्भुत चरित्र मैंने कह्यो अब तू कहा सुनिवेकी इच्छा करैहै ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटीकायां वृकदैत्यवधो नाम चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥ बहुलाश्व राजा पूछनलग्यौ कि, हे महाराज ! प्रद्युम्नके बेटा अनिरुद्धने बड़ौ अद्भुत युद्ध कीनों महादैत्य वृकके मरेपै फिर रणमे कहा होतोभयो सो मेरे साम्हने आप कहवेकूं योग्य है ॥ १ ॥ नारदजी कहैहैं कि, वृककूँ मर्‌यौ सुनिके कालनाभ महादैत्य गधापै चढि धनुष टंकारतो रणमें आवतोभयौ ॥ २ ॥ ताने बीस बाण तो अक्रूरके मारे, दश बाण

गदकें मारे, दश अर्जुनकें मारे और पांच वाण युयुधानकें मारे ॥ ३ ॥ दश कृतवर्माके मारे, सौ वाण प्रद्युम्नके बीस वाण अनिरुद्धके और पांच वाण दीप्तिमान्के ॥४॥ सौ वाण सांबके संग्राम
में ये असुर मारतोभयो ताके वाणनते सबरे वीर दोघडीकूँ विह्वल हैगये ॥ ५ ॥ घोडा मरिगये रथ चूर्ण हैगये ताकी हस्तलाघवता देखिके प्रसन्नभयो रुक्मिणीको बेटा
प्रद्युम्न ॥ ६ ॥ संग्राममें उत्तम वाक्यपदनते कालनाभकी बडी बडाई करतोभयो फिर प्रद्युम्नने अपनो धनुष लेके वामें एक वाण चढायो ॥ ७ ॥ धनुषते छूटे वह वाणने
दीर्घरूपी वाके गधाको उठायलीनो और घुमाय घुमायके लाखयोजन ऊंचो लेगयो ॥ ८ ॥ फिर आकाशमेते भयंकर गर्जि समुद्रमे याके वा गधाको डारिदीनो, प्रद्युम्न भगवान्ने
फिर दूसरो वाण लीयो ॥ ९ ॥ सोऊ वाण कालनाभ बलीकूं उठायके घुमाय घुमायके चंद्रावती पुरीमें बलते फेकिदेतोभयो ॥ १० ॥ तब ये कालनाभ पृथ्वीमे जायपर्यो, कि

दशभिःकृतवर्माणंकार्ष्णिबाणशतेनवै ॥ अनिरुद्धंचविंशत्यादीप्तिमंतंचपंचभिः ॥ ४ ॥ सांबंचशतबाणैश्चविव्याधसमरेसुरः ॥ तद्बाणै
र्व्याकुलावीराबभूवुर्घटिकाद्वयम् ॥ ५ ॥ हयाश्वपञ्चतांप्राप्ताश्चूर्णीभूतारणांगणे ॥ तद्धस्तलाघवंदृष्ट्वाप्रसन्नोरुक्मिणीसुतः ॥ ६ ॥ काल
नाभंसाधुपदैःपूजयामाससंगरे ॥ प्रद्युम्नःस्वंधनुर्नीत्वाबाणमेकंसमादधे ॥ ७ ॥ कोदण्डमुक्तोविशिखस्तत्कोडंदीर्घरूपिणम् ॥ समुन्नीय
भ्रामयित्वास्वर्लोकेलक्षयोजनम् ॥ ८ ॥ आकाशात्पातयामाससमुद्रेभीमनादिनि ॥ प्रद्युम्नोभगवान्साक्षाद्द्वितीयंबाणमादधे ॥९॥ सोपिबा
णःसमुन्नीयकालनाभंमहाबलम् ॥ भ्रामयन्पातयामासचन्द्रावत्यांबलात्पुरि ॥ १० ॥ कालनाभःप्रपतितःकिंचिद्व्याकुलमानसः ॥ गृही
त्वाथगदांगुर्वींलक्षभारविनिर्मिताम् ॥ ११ ॥ रणंप्राप्तोयदुबलंपोथयामासदैत्यराट् ॥ गजान्रथान्हयान्वीरान्गदयावज्रकल्पया ॥ १२ ॥
पातयामासवेगेनमहावातोयथातरून् ॥ कांश्चित्कराभ्यांप्रोन्नीयचिक्षेपगगनेबलात् ॥ १३ ॥ अंबरांत्तेनिपेतुःकौराजन्वर्षोपलाइव ॥ तदाग
दांसमादायसांबोजांबवतीसुतः ॥ १४ ॥ तताडमूर्ध्नितंदैत्यंकालनाभंमहासुरम् ॥ तयोर्युद्धमभूद्घोरंगदाभ्यांरणमण्डले ॥ १५ ॥ विस्फुलिं
गान्क्षरंत्यौद्वेगदेचूर्णीबभूवतुः ॥ अन्येगदेसमादायतस्थतुःसंगरेचतौ ॥ १६ ॥ कालनाभस्तदाप्राहसांबंजांबवतीसुतम् ॥ एकेनापिप्रहारे
णहन्मित्वांनात्रसंशयः ॥ १७ ॥ पूर्वंप्रहारंकुरुमेइतिसांबोब्रवीद्रणे ॥ कालनाभोथगदयासांबंमूर्ध्नितताडह ॥ १८ ॥

चित् व्याकुल हैगयो फिर लाख भारकी १ गदा लैके ॥ ११ ॥ रणमे आय यादवनकी सेनामे युद्ध करतोभयो वा वज्रसी गदाते प्यादेनकूं, सवारनकूं, हाथीनकूं मारि मारिके ॥
॥ १२ ॥ पृथ्वीमे पटकनलग्यो, बडी पवन वृक्षनकूं जैसें पटकैहै, काहू काहूकूं हाथनतें उठायके आकाशमें फेंकनलग्यौ ॥ १३ ॥ तब वे आकाशमेते ओलाकी नाईं वर्षनलगे
तब गदाकूं लैके जांबवतीको बेटा सांब आयो ॥ १४ ॥ आयके एक गदा कालनाभके मूडमें मारी तब तिन दोनोंनकौ रणमे गदानते घोर युद्ध होतोभयौ ॥ १५ ॥ आखर
विस्फुलिंगनकूं छोड़त छोड़त वे दोनों गदा चूर्ण हैकें जायपरीं फिर और गदा लैकें दोनों संग्राममें ठाढे होतभये ॥ १६ ॥ कालनाभ तब जांबवतीके बेटा सांबते यह बोल्यो,
एकही प्रहारते मै तोकूं मारिडारूँगो यामें कछू संदेह नहीं है ॥ १७ ॥ तब सांब बोल्यौ, पहले तू मेरे ऊपर प्रहार करले तब कालनाभ सांबके शिरमें गदा मारतोभयौ ॥ १८ ॥

तब सांब गदाके ऊपर गदा लैकें फिर कालनाभकी छातीमें गदा मारतभयो ॥ १९ ॥ तबही गदाके मारें हृदय जाको फटिगयो मुखते रुधिर वमन करत कालनाभ दैत्य मरिकें धरतीपै जायपरचो, वज्रको मारचो पर्वत जैसें जायपडैहै ॥ २० ॥ तब तो हे नृप ! सन्तनमें जय जय शब्द और साधु साधु शब्द होतभयो, देवतानकी दुन्दुभी वजतीभई, मनुष्यनकी दुंदुभी बजनलगी ॥ २१ ॥ देवता सांबकी सेनाके ऊपर पुष्पनकी वर्षा करनलगे, विद्याधरी, अप्सरा, नृत्य करतीभई और आनंदते गंधर्व गावनलगे ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटी० कालनाभवधो नाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥ नारदजी कैहैहैं—कालनाभके मरेपै बडो कोलाहल होतोभयो तब महानाभ दैत्य ऊंटपै चढिकें रणमें प्राप्त होतभयो ॥ १ ॥ वह मायावी दैत्यपुंगव मुखते अग्निकूं सृजतौभयौ ता अग्नितें सब भूमिके वृक्ष और दशों दिशा जरनलगी ॥ २ ॥ वीरनके जामा, पाग,

गदोपरिगदांनीत्वासांबोजांबवतीसुतः ॥ जघानगदयादैत्यंकालनाभमुरस्थले ॥१९॥ गदयाभिन्नहृदयउद्वमन्नुधिरंमुखात् ॥ व्यसुःपपातभूपृष्ठे वज्राहतइवाचलः॥२०॥ अभूज्जयजयारावःसाधुवादःसतांनृप॥ देवदुन्दुभयोनेदुर्नरदुन्दुभयस्तथा॥२१॥ सांबसेनोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे॥ विद्याधर्यश्चगंधर्वाननृतुश्चजगुर्मुदा ॥२२॥ इतिश्रीमद्गर्गसं० विश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेकालनाभदैत्यवधोनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः॥३५॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ कालनाभेथपतितेमहान्कोलाहलोभवत् ॥ उष्ट्रारूढोमहानाभोदैत्यःप्राप्तोरणांगणे ॥१॥ मुखादग्निंसमसृजन्मायावीदैत्य पुंगवः॥ तेनाग्निनाभूमिवृक्षाजज्वलुश्चदिशोदश ॥२॥ वीराणांकंचुकोष्णीषकटिबंधांगरक्षकाः ॥ प्रजज्वलुर्महाराजमुञ्जपुष्पप्रतूलवत् ॥ ३ ॥ समुद्रपट्टनभवैःपीतारुणसितासितैः॥ हरितैश्चित्रवर्णैश्चसूक्ष्मैःकाश्मीरजैरपि ॥ ४ ॥ हेमरत्नखचद्भिश्चकंबलैःसहितागजाः ॥ प्रजज्वलुर्मृधेराज न्वृक्षैःशैलाइवाग्निना ॥५॥ शिखारत्नैश्चामरैश्चहारैर्हैमैःपरिच्छदैः ॥ उत्पतंतेहयायुद्धेमृगाइवदवाग्निना ॥६॥ सैन्यंभयातुरंदृष्ट्वादीप्तिमान्कृष्णनन्दनः ॥ मायावह्निप्रशांत्यर्थंपर्जन्यास्त्रंसमादधे ॥ ७ ॥ बाणाद्विनिर्गतामेघासांवर्त्तकगणाइव ॥ ववृषुर्जलधाराभिर्नदंतोभैरवंरवम् ॥ ८ ॥ आसारेणमहाराजप्रावृट्कालोभवत्क्षितौ ॥ पुंस्कोकिलाःकोकिलाश्चमयूराःसारसादयः॥ ९ ॥ मण्डूकाःप्रजगुर्गोभिरिंद्रगोपाश्चरेजिरे ॥ इन्द्र चापेनदामिन्यामैथिलेन्द्रबभौनभः ॥ १० ॥ इत्थंशांतिंगतेवह्नौमहानाभोमहासुरः ॥ प्राहिणोत्त्रिशिखंशूलंरुषादीप्तिमतेत्वरम् ॥ ११ ॥

दुपट्टा, अँगरखा, मूंजके फूल और रुईकी नाईं जरनलगे ॥ ३ ॥ और समुद्रके पट्टनके भये रेशमी, पीले, लाल, सुपेद, हरे, कश्मीरके कम्बल ॥ ४ ॥ सुनहरी, रत्न, जडी बनात सहित हाथी संग्राममें जरनलगे, वृक्षन सहित पर्वत जैसें अग्निसे जरैहे ॥ ५ ॥ रत्नकी कलंगीन सहित, चौंरी सहित, सुनहरी हार और जीन सहित घोडा उछरें हैं दौकी अग्निके मारें मृग जैसें उछरै है ॥ ६ ॥ ता समें दीप्तिमान् कृष्णको बेटा सेनाको भयातुर देखके मायाकी अग्निकी शांतिके अर्थ मेघको अस्त्र छोडतोभयो ॥ ७ ॥ वा बाणमेंते जे मेघ निकसे वे सांवर्त्तकके गणसे भयंकर नाद करते जलधारानतें वर्षनलगे ॥ ८ ॥ धाराके परवेते पृथ्वीमें वर्षाऋतु हैगई, कोइल बोलनलगी, पपीहा झंकारनलगे, मोर कुहकनलगे, सारस बोलनलगे ॥ ९ ॥ मेडका टर्रानलगे, गुडियाँ डोलनलगी इन्द्रधनुष और बिजुलीतें आकाश शोभित हैगयौ ॥ १० ॥ ऐसें जब अग्नि शांत हैगयो तब महानाभ

असुर दीप्तिमान्पै पैनो त्रिशूल चलावतभयौ ॥ ११ ॥ सर्पसो आवतो जो त्रिशूल है ताहि देखिक रोहिणीको बेटा दीप्तिमान् अपने 'खड्गते वा त्रिशूलकूं काटतोभयो, गरुड जैसे सर्पकूँ काटैहै ॥ १२ ॥ तब मोंडेते डसते महानाभके वाहन वा उद्भटनामके ऊंटको दीप्तिमान् अपने खड्गते मारतोभयो ॥ १३ ॥ तब या ऊंटके द्वै टूक हैके पृथ्वीमें जायपरे खड्गते नाड़ कटिगई और महानाभके देखत २ मरिगयो ॥ १४ ॥ तब ये महानाभ महादैत्य हाथीपै चढि त्रिशूल लेके नादते आकाशकूं झंकारत फिर आयो ॥ १५ ॥ तब दीप्तिमान् सिंधुदेशके चंचल काले घोड़ेपै चढिके बीजुरीसे खड्गते बडी शोभाकूँ प्राप्त होतभयो ॥ १६ ॥ तब दीप्तिमान् घोडाकूँ एडीते आकाशमें उडाय हाथीके कुंभस्थलपै चढि गयो जैसे सिंह पर्वतके ऊपर चढिजायहै ॥ १७ ॥ तब दीप्तिमान् कृष्णको पुत्र पैने खड्गते महानाभ असुरको शिर काटिके कायाते न्यारो फेंकिदेतोभयो ॥ १८ ॥ तब वा दुरात्मा

शूलंसर्पमिवायांतंदीप्तिमान्रोहिणीसुतः ॥ चिच्छेदत्वसिनायुद्धेफणिनंगरुडोयथा ॥ १२ ॥ दशंतंचोद्भटंचोष्ट्रंमहानाभस्यवाहनम् ॥ दीप्तिमान्स्वेनखड्गेनसंजघानरणांगणे ॥ १३ ॥ द्विधाभूतःपपातोर्व्यांखड्गसंछिन्नकंधरः ॥ जगामपञ्चतामुष्ट्रोमहानाभस्यपश्यतः ॥ १४ ॥ महानाभोमहादैत्योगजमारुह्यवेगतः॥ शूलहस्तःपुनःप्रादान्नादयन्व्योममण्डलम् ॥१५॥ दीप्तिमानश्वमारुह्यसैंधवंचंचलासितम् ॥ तडित्प्रभेणखड्गेन बभौश्रीकृष्णनन्दनः ॥ १६ ॥ तुरगंपार्ष्णिघातेनप्रोत्पतन्धरणीतलात् ॥ आरूढोगजकुंभांतंगिरिशृंगंयथाहरिः ॥ १७ ॥ खड्गेनशितधारेण दीप्तिमान्कृष्णनंदनः ॥ महानाभस्यसहसाशिरःकायादपाहरत् ॥ १८ ॥ बाणवर्षप्रकुर्वंतींसेनांतस्यदुरात्मनः ॥ जघानदीप्तिमान्सिंहोगजयूथंयथासिना ॥ १९ ॥ केचित्खड्गेनाभिहताःशेषादैत्याःपलायिताः ॥ देवादीप्तिमतोमूर्ध्निपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ २० ॥ जगुःकिन्नरगन्धर्वाननृतुश्चाप्सरोगणाः॥ ऋषयोमुनयोदेवास्तुष्टुवुःश्रीहरेःसुतम् ॥२१॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांविश्वजित्खण्डेनारदबहुलाश्वसंवादेमहानाभवधोनामषट्त्रिंशोऽध्यायः॥ ३६ ॥

॥ नारदउवाच ॥ ॥ महानाभंमृतंश्रुत्वासेनांवीक्ष्यपलायिताम् ॥ दैत्यस्तिमिंगिलारूढोहरिश्मश्रुःसमाययौ ॥ १ ॥ हरिश्मश्रुस्तदादैत्योरुषाप्रस्फुरिताधरः ॥ उवाचपरुषंवाक्यंयादवानांचशृण्वताम् ॥२॥ ॥ हरिश्मश्रुरुवाच ॥ ॥ यूयंसर्वेपिमेशत्त्यामनुष्याः स्वल्पविक्रमाः ॥ शस्त्रैर्जयंतोदीनावैपौरुषंकिंभवादृशे ॥ ३ ॥ भवतांबलवान्कोपिविनाशस्त्रंमयासह ॥ करोतिमल्लयुद्धंवैपौरपंयेनदृश्यते॥४॥

की सेना बाणनकी वर्षा करतीको दीप्तिमान् खड्गते ऐसे मारतोभयो, सिंह जैसे हाथीनके यूथकूं मारैहै ॥ १९ ॥ कितनेऊ खड्गते मारे बाकीके दैत्य भाजिगये तब देवता दीप्तिमान्के ऊपर पुष्पनकी वर्षा करतेभये ॥ २० ॥ किन्नर, गंधर्व, गामलनगे, अप्सरा नाचनलगी, ऋषि, मुनि, देवता कृष्णके बेटाकी स्तुति करनलगे ॥ २१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां विश्वजित्खंडे भाषाटी० महानाभवधो नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ नारदजी कहैहै कि, महानाभकूँ मरयो सुनिके सेनाकूँ भाजीभई सुनिके हरिश्मश्रु नाम दैत्य तिमिंगिलपै बैठो आवतोभयो ॥ १ ॥ हरिश्मश्रु दैत्य रोषके मारे होठ फड़कावत यादवनके सुनत सुनत कठोर वचन बोल्यो ॥ २ ॥ तुम सबरे मेरे अगारी तुच्छ पराक्रमी हो, दीन होतम शस्त्रनते जीतोहो, तुमसरीकेनको कहा पराक्रम है ॥ ३ ॥ कोई तुममें ऐसो बली है जो शस्त्र विना मोते मल्लयुद्ध करे जाते तुम्हारो पुरुषार्थ दीखे ! ॥ ४ ॥

आज्ञाते कियो में यासों वडो विस्मयको प्राप्त भयोहौं ॥ ११ ॥ मैने अपनी संहितामें कृष्णकी कथा कही है जे कथा परिपूर्णतमकी मैंने देखी सुनी है ॥ १२ ॥ परन्तु वा संहितामें मैने अश्वमेधयज्ञकी कथा नहीं कही है सो अब में उग्रसेनके अश्वमेधकी कथाको फिर कहौंगो ॥ १३ ॥ जा कथाके श्रवणमात्रसोही भगवान् मनुष्यनको या कलिमे बहुत शीघ्रही भोग और मोक्ष देयहैं ॥ १४ ॥ सूतजी कहै है कि, या प्रकार गर्गनामके मुनि ऐसे कहिके हे शौनकजी! श्रीकृष्णकी बड़ी भक्तिसो गर्गजीने उग्रसेनके यज्ञके वृत्तांतको बनायके निरूपण कियो ॥ १५ ॥ तब गर्गनाम मुनि भगवान् अश्वमेधयज्ञके वृत्तांतको जो बनावतेभये सो मानो गर्गसंहिताको सुमेरु बनायके धरो तब मुनिने अपने आयेको कृतकृत्य मानौ ॥ १६ ॥ ये अश्वमेधकी सब कथा मुनि गर्गजीनें यादवनके गुरुनने आठ दिनमे बनाई फिर बडे बुद्धिमाननमें श्रेष्ठ गर्गजी वज्रनाभके देखवेको श्रीभगवान्की मथुरापुरीको आये ॥ १७ ॥ तब ज्ञानीनमें मुख्य श्रीगर्गजीको आकाशमेते आतेको देखके वज्रनाभजीने ब्राह्मणनसहित उठके नमस्कार कियो ॥ १८ ॥

मयावैसंहितायांचकथाःकृष्णस्यवर्णिताः ॥ परिपूर्णतमस्यापियथादृष्टायथाश्रुताः ॥ १२ ॥ तस्यांवैवाजिमेधस्यकथानकथितामया ॥ अद्याहंकथयिष्यामिहयमेधकथांपुनः ॥ १३ ॥ यस्याःश्रवणमात्रेणनराणांहिकलौयुगे ॥ भुक्तिंमुक्तिंचभगवाञ्छीघ्रमेवप्रयच्छति ॥ १४ ॥ इत्युक्त्वाश्रीमुनिर्गर्गोकृष्णभक्त्याचशौनक ॥ उग्रसेनस्ययज्ञस्यचारित्रंसह्यचीकृपत् ॥ १५ ॥ हयमेधचारित्रस्यसुमेरुर्नामसुन्दरम् ॥ धृत्वागर्गस्तुभगवान्कृतकृत्योभवन्मुने ॥ १६ ॥ कृत्वाकथामष्टदिनेनश्रीमुनिर्यदोर्गुरुर्बुद्धिमतांवरःपरः॥ अथाययौवैमथुरांहरेःपुरींवज्रंनृपेंद्रंचनिरीक्षितुंखलु ॥ १७ ॥ अंबरादागतंतत्रगर्गंज्ञानवतांवरम् ॥ वीक्ष्योत्थायनमश्चक्रेवज्रनाभोद्विजैःसह ॥ १८ ॥ स्वर्णसिंहासनंदत्त्वावनिज्यतत्पदांबुजे ॥ अर्चयित्वापुष्पस्रग्भिर्मिष्टान्नंचनिवेदयत् ॥ १९ ॥ तत्पादंसलिलंनीत्वाशीर्षेधृत्वाकृतांजलिः ॥ भूत्वाश्रीवज्रनाभस्तुश्यामः पंकजलोचनः ॥ २० ॥ पुष्टदेहोबृहद्बाहुर्वीरःषोडशवार्षिकः ॥ इतिहोवाचस्वगुरुंशतसिंहसमोद्भटः ॥ २१ ॥ ॥ वज्रनाभउवाच ॥ ॥ नमस्तुभ्यंस्वागतंतेब्रह्मन्किंकरवामते ॥ मन्येत्वांभगवद्रूपंब्रह्मर्षीणांवरंपरम् ॥ २२ ॥ गुरुर्विधिर्गुरूरुद्रोगुरुरेवबृहस्पतिः ॥ गुरुर्नारायणःसाक्षात्तस्मैश्रीगुरवेनमः ॥ २३ ॥ नराणांचमुनिश्रेष्ठदर्शनंतवदुर्लभम् ॥ अस्माकंनितरांदेवविषयासक्तचेतसाम् ॥ २४ ॥ गर्गाचार्यकुलाचार्यतेजस्विन्योगभास्कर ॥ त्वद्दर्शनादपिवयंपाविताःसकुटुंबकाः ॥ २५ ॥

गर्गजीके पाँवनको धोयके बैठनेको सुवर्णको सिहासन दियो पुष्पमालानसो पूजके मिष्टान्न निवेदन कियो ॥ १९ ॥ फिर इनके पाँवनधोवनके जलको शिरपे धरके श्यामसुन्दर श्रीवज्रनाभ कमलसे नेत्रवारे दोनो हाथ जोर माथेपे धरं ॥ २० ॥ पुष्ट जिनको देह आजानुलंबित भुजावारे षोडशवर्षके सौ १०० सिहके बराबर बलवारे वज्रनाभ अपने गुरुजीसो ये बोले ॥ २१ ॥ वज्रनाभजी स्तुति करनलगे कि, आपके अर्थ नमस्कार है हे ब्रह्मन् ! भले पधारे में कहा करूँ में आपको ब्रह्मर्षीनमे श्रेष्ठ साक्षात् पर भगवान्को रूप मानोहौं ॥ २२ ॥ जिन गुरुजीको में ब्रह्मा, रुद्र, विष्णु भगवान् और बृहस्पतिजीको साक्षाद्रूप मानोहौं विन गुरुनको मेरी नमस्कार है ॥ २३ ॥ हे मुनिवर ! मनुष्यको आपको दर्शन होनो अतिदुर्लभ है और हे देव ! हमको तो आपको दर्शन अत्यन्त हीं दुर्लभ है क्योकि, हम विषयासक्तचित्त है ॥ २४ ॥ हे गर्गाचार्य ! हे कुलाचार्य ! हे तेज

स्विन् ! हे योगभास्कर ! आपके दर्शनसो हम कुटुंबसहित पवित्रभये ॥ २५ ॥ तब महात्मा मुनिवर्य यदुश्रेष्ठ वज्रनाभके कहे वाक्यको सुनके चरणारविंदनको स्मरणकरते गर्गजी राजेंद्रवज्रनाभसों यह बोले ॥ २६ ॥ हे युवराज ! हे महाराज ! हे यदुवंशशिरोमणे ! आपने ये बहुत अच्छो कियो जो कि, भूमिके जन आपने पाले ॥ २७ ॥ और हे वत्स, ! आपने भूतलमें धर्मस्थापन कियो विष्णुरातराजा ( परीक्षित ) तुमारे मित्र है और सब राजा तुमारे वशमें हैं ॥ २८ ॥ हे राजशार्दूल ! तुम धन्य हौ और तुमारी मथुरापुरी धन्य है सब प्रजा तुमारी धन्य है और आपकी व्रजभूमि धन्य है॥२९॥कृष्णको भजन करते बलदेवजीको प्रद्युम्नको और अनिरुद्धको भजन करते निःशंक हैके हे नृप! तुम राज्य करौ ॥३०॥ सूतजी कहै है कि,नृपश्रेष्ठ वज्रनाभजी गर्गके कहे वचनको सुनकर संकर्षण श्रीकृष्ण पिताजी और पितामह ॥३१॥ इन सबको स्मरण कर विरहके निमित्तसो

श्रुत्वायदूनामृषभस्यवाक्यंमुनींद्रवर्यस्तुमहान्महात्मा ॥ स्मरन्हरेःश्रीचरणारविंदंमुदानृपेंद्रंनिजगादसद्यः ॥२६॥ युवराजमहाराजयदुवंशशिरोमणे ॥ त्वयासाधुकृतंसर्वंपालितापृथिवीजनाः ॥२७॥ स्थापिताचत्वयावत्सधर्मवैपृथिवीतले ॥ विष्णुरातश्चतेमित्रंनृपाश्चान्येवशाःस्मृताः ॥ २८ ॥ धन्यस्त्वंराजशार्दूलधन्यातेमथुरापुरी ॥ धन्याश्चतेप्रजाःसर्वाधन्यावैव्रजभूश्चते ॥ २९ ॥ भुंक्ष्वभोगान्भजन्कृष्णंबलंप्रद्युम्नमेवच ॥ अनिरुद्धंचनिःशंकोभूत्वाराज्यंकुरुनृप ॥ ३० ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इतिवाक्यंसमाकर्ण्यगर्गस्यनृपसत्तमः ॥ संकर्षणंचश्रीकृष्णंपितरंचपितामहम् ॥ ३१ ॥ विरहेणस्मरन्राजाचाश्रुपूर्णमुखोभवत् ॥ तंनृपंदुःखितंदृष्ट्वास्थितंभूमावधोमुखम् ॥३२॥ गर्गस्तुविस्मितःप्राहदुःखंप्रशमयन्निव ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ कस्माद्रोदिषिराजेंद्रभयंकिंतेमयिस्थिते ॥ ३३ ॥ कारणंस्वस्यदुःखस्यवदसर्वममाग्रतः ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वाराजानप्राहदुःखितः ॥ ३४ ॥ पुनःपृष्टश्चगुरुणाप्राहगद्गदयागिरा ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ मांत्यक्त्वायादवाःसर्वेकृष्णसंकर्षणादयः ॥३५॥ गतादेवपरंलोकंतेनाहंदुःखितोभवम् ॥ स्वाम्यमात्यसुहृद्राष्ट्रकोशदुर्गबलानिच ॥ एकाकिनश्चमेब्रह्मन्नेतेप्रीतिकरानहि ॥ ३६ ॥ मयाचरित्रंकृष्णस्यनदृष्टंनश्रुतंवद ॥ दृष्टंयादवसंहारंतस्माद्दुःखंनयातिमे ॥ ३७ ॥ चतुर्व्यूहेनहरिणायापुरीशोभितापुरा ॥ सापिमग्नासमुद्रेतुकृष्णोभक्तेःपरंगतः ॥ ३८ ॥

आँसुआनसो अश्रुपूर्णमुख हैगये तब राजाको दुःखीभयो नीचेको धरतीमें मुखकिये बैठो देखके ॥ ३२ ॥ गर्गाचार्यजी बडे विस्मित हैके दुःखको शमन करतेसे ये वचन बोले कि हे राजेंद्र ! तुम क्यो रुदन करतेहौ मेरे विद्यमान होते तुमको कोनसो भय है ॥ ३३ ॥ अपने दुःखका कारण मेरे आगे सब बताओ ये ऋषिजी गर्गजीके वचनको सुनकर दुःखीभये राजा वज्रनाभने कछु जवाब नहीं दियो ॥३४॥ जब फिर गुरुजीने पूछी तब गद्गद होकर राजाने कही कि, कृष्ण संकर्षणते आदिलेके सब यादव मोकूँ परित्याग करके ॥ ३५ ॥ हे देव ! परलोकको गये यासो में दुःखी भयोहूं देखौ स्वामी, मंत्रीजन, सुहृद्वर्ग, देश, खजानो, किलो और सैन्य ये सब इकले मोकूँ प्रीति करनेवारे नहीं हैं ॥ ३६ ॥ मैंने कृष्णके चरित्र न तो सुने और न देखे सो उने मोसे कहौ मैने तो केवल यादवनको संहारमात्र आंखिनसो देखोहै सो मेरे मनमें सो दुःख जाय नहींहै ॥ ३७ ॥ चतुर्व्यूहमूर्तिवारे

भगवान्सो जो द्वारकापुरी पहले शोभित ही सो पुरी भी समुद्रमे डूबगई और कृष्णहू भक्तिते परंगतभये ॥ ३८ ॥ अब में काहेके हेतुते हे शिष्यवत्सल ! कोनके लिये जीऔं यासो अब में वनमे जाउँगो अब राज्य करवेकूँ मेरो मन नही है ॥ ३९ ॥ सूतजी कहैहैं कि ताके पीछे मुनीनमें श्रेष्ठ बड़े महात्मा गर्गजी यादवनमें श्रेष्ठ वज्रनाभजीके कहे वचनको सुनके उनकी बड़ाई करके प्रसन्न होकर गर्गजी दुःखको शमन करते राजा वज्रनाभजीसे ये बोले ॥ ४० ॥ हे यदुश्रेष्ठ ! शोकके नाश करनेवाले सब पापोंके नाश करवेवारे बड़े पवित्र मेरे वाक्यको तू सावधान होकर सुन जो वाक्य सब तरह शुभ है ॥ ४१ ॥ जो भगवान् श्रीकृष्ण पहले द्वारकामें विराजमान हैं वेही भगवान् सर्वत्र विराजमान हैं विने तुम भक्तिसो देखौ हे भूपते ! ॥ ४२ ॥ अब में तेरे आगे भोग और मोक्षकी दैनवारी कथाको कहूँगो हे वसुधानाथ ! ( भूपते ) श्रीकृष्णबलरामकी जे उत्तम

कस्यहेतोःकिमर्थंचजीवामिशिष्यवत्सल ॥ अद्ययास्यामिगहनंराज्यंकर्तुंनमेमनः ॥ ३९ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ ततोमुनीनामृषभोमहात्माश्रुत्वागिरंयादवसत्तमस्य ॥ संश्लाघ्यदुःखंशमयन्हितुष्टोगर्गोब्रवीद्भूपतिवज्रनाभम् ॥ ४० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ वृष्णिप्रवरमद्वाक्यंशृणुशोकविनाशनम् ॥ सर्वपापहरंपुण्यंसावधानतयाशुभम् ॥ ४१ ॥ योराजतेकुशस्थल्यांकृष्णचन्द्रोहरिःपुरा ॥ विराजतेससर्वत्रभक्त्यातंपश्यभूपते ॥ ४२ ॥ अद्यतेकथयिष्यामिभुक्तिमुक्तिप्रदांकथाम् ॥ शृणुत्वंवसुधानाथश्रीकृष्णबलयोःपराम् ॥ ४३ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्गर्गोवज्रायस्वांचसंहिताम् ॥ कथयामासविप्रेंद्रपुण्यांनवदिनैःकिल ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौगर्गवज्रनाभसंवादेप्रथमोध्यायः ॥ १ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वावज्रनाभिर्मुनेःश्रीगर्गसंहिताम् ॥ भृशंमुमोदाथगुरुंप्रत्युवाचप्रणम्यच ॥ १ ॥ अद्यश्रीकृष्णचन्द्रस्यचारित्रंतुश्रुतंमया ॥ त्वन्मुखान्मुनिशार्दूलतेनदुःखाश्रमेगताः ॥ २ ॥ मेमनस्तुकृपानाथपुनःश्रोतुंहरेर्यशः ॥ अतृप्तस्यापिकृष्णस्यवदस्वचारितंपरम् ॥ ३ ॥ द्वार्वत्यामुग्रसेनेनहयमेधःकृतःपुरा ॥ तच्चरित्रंवदमुनेकिंचित्पूर्वंश्रुतंमया ॥ ४ ॥ अनुव्रतानांशिष्याणांसुतानांचमुनीश्वर ॥ ब्रूयुर्गुह्यमनापृष्टंगुरवःकरुणामयाः ॥ ५ ॥

कथा है तिनै सुनौ ॥ ४३ ॥ तब सूतजी बोले कि हे विप्रेंद्र ! ( शौनक ) भगवान् गर्गजी ऐसे वज्रनाभते कहिके अपनी संहिताको नौ ९ दिनमें समग्र निरूपण करतेभये ॥ ४४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायां हयमेधखण्डे भाषाटीकायां गर्गवज्रनाभसंवादे प्रथमोध्यायः ॥ १ ॥ सूतजी बोले कि या प्रकार वज्रनाभजी गर्गसंहिताको सुनके अतिप्रसन्न भये तदनंतर हे मुने ! गुरुजीको प्रणामकर ये बोले ॥ १ ॥ कि आज मैंने श्रीकृष्णको चारित्र सुनो आपके मुखसे सुनके मेरे सब दुःख दूर हैगये ॥ २ ॥ हे कृपानाथ ! अब भगवान्के यश सुनवेको फिर मेरो मन करैहै क्योंकि में तृप्त नही भयो सो अब फिर कृष्णके चरित्रको निरूपण करौ ॥ ३ ॥ हे मुने ! उग्रसेन राजानें जो द्वारकामे पहले अश्वमेध यज्ञ कियो हो वो कछु मैने पहले सुनोहो हे मुने ! वाही अश्वमेधके वृत्तांतको कहौ ॥ ४ ॥ जो दयालु गुरु होयहै वे अपने सेवक शिष्य और पुत्रनके आगे विनाही पूछे गुप्त बातकोहू कहै

है ॥५॥ सूतजी बोले कि ऐसे यादवनके गुरु मुनि गर्गजी वज्रनाभके कहेको सुनके बड़े प्रसन्न हैके हे राजेंद्र ! हरिके चरणकमलको स्मरणकरते राजा वज्रनाभते बोले ॥६॥ गर्गजी बोले कि तुम धन्य हो जो कृष्णके चरणनमें तुमारी ऐसी भक्ति है हे यादवश्रेष्ठ ! कृष्णमें मनुष्यनकी भक्ति होनो अति कठिन है सो भक्ति तुमारी भई ये बड़े आनंदकी बात भई है ॥ ७ ॥ हे राजन् ! या प्रसंगमें तुमारे अगारी एक इतिहास में कहूँगो जाके श्रवणमात्रसो ही सब पाप छूटजाय है ॥ ८ ॥ हे राजन् ! जब द्वापरयुगमें भूमि पापिनके बोझसो पीडित भई तब भूमिने ब्रह्मासो प्रार्थना करी तब ब्रह्माजी सुनके भगवान्की शरण गये ॥ ९ ॥ और भगवानसो भूमिकी प्रार्थना निवेदन करी तब श्रीराधिकापति सुनके भूमिको आश्वासन करके देवतानको संग लेके भूमिको भार उतारवेको मन करतेभये ॥ १० ॥ तदनंतर यहाँ मथुराजीमें वसुदेवजीको विवाह भयो तब आकाशमेंसो शब्द भयो कि रे कंस ! या देवकीको आठवों पुत्र तोय मारेगो तब कंसने देवकीवसुदेवको बंदीमें करके देवकीके छः पुत्र मारे और कंसको भयके मारे सर्वत्र कृष्ण दीखनलगे ॥ ११ ॥ फिर भगवान्ने

॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ एवंभाषितमाकर्ण्ययादवानांगुरुर्मुनिः ॥ प्रीतःप्रत्याहराजेन्द्रंस्मरन्पादांबुजंहरेः ॥ ६ ॥ ॥ गर्गउवाच- ॥ ॥ धन्यस्त्वंकृष्णचन्द्रस्यपादयोर्भक्तिरीदृशी ॥ जातातेयादवश्रेष्ठदिष्ट्यातुदुर्लभानृणाम् ॥ ७ ॥ कथयाम्यत्रतेराजन्नितिहासंशृणुष्ववै ॥ यस्य श्रवणमात्रेणसर्वपापैःप्रमुच्यते ॥ ८ ॥ द्वापरेपीडिताराजन्धराभारेणपापिनाम् ॥ ब्रह्माग्रेकथयामाससोपिश्रुत्वाहरिंययौ ॥ ९ ॥ गत्वाचकथयामासश्रुत्वाश्रीराधिकापतिः ॥ महीमाश्वास्यदेवैश्चभारंहर्तुंमनोदधे ॥ १० ॥ विवाहोवसुदेवस्यमधुपुर्यामभूत्ततः ॥ कंसबोधनषट्पुत्रवधः कंसभयंनृप ॥ ११ ॥ मायाज्ञामनुदेवादिस्तुतिःकृष्णसमुद्भवम् ॥ वर्णनंरूपकृष्णस्यवसुदेवस्यसंस्तुतिः ॥ १२ ॥ देवक्यादिपुराकृत्यकथनंजगदीशितुः ॥ गोकुलानयनंकन्यापातनंतद्विभाषणम् ॥ १३ ॥ सांत्वनंवसुदेवस्यमोचनंभार्ययासह ॥ कंसदुर्मंत्रदैत्येषुसाधुबालउपद्रवः ॥ १४ ॥ प्रादुर्भूतेव्रजेकृष्णेव्रजराजमहोत्सवः ॥ मथुरागमनंनंदवसुदेवसमागमः ॥ १५ ॥ पूतनासुपयःपानंनंदगोपादिविस्मयः ॥ शकटव्यत्ययेदैत्यचक्रवातवधःशिशोः ॥ १६ ॥ संलालनेमुखेधात्र्याजृंभणेविश्वदर्शनम् ॥ रामकेशवयोर्नाम्नोःकरणंकेलिरेतयोः ॥ १७ ॥

योगमायाको आज्ञा दीनी तब योगमायाने देवकीके गर्भको रोहिणीगर्भमें प्रवेशकर आपने यशोदाके गर्भमें प्रवेश कियो तब भगवान्को देवकीके गर्भमें आयो देख ब्रह्मादिकनने स्तुति करी फिर कृष्णचंद्रको जन्म लियो देख वसुदेवने स्तुति करी ॥ १२ ॥ फिर देवकी वसुदेवको पूर्वजन्मको वृत्त कह्यो तदनंतर जगदीशको गोकुलमें पहुँचामनो योगमायाको मथुरामें लामनौ योगमायाको पटकनो और योगमायाको वचन कि तेरो मारनवारो जन्म लेचुकोहै ॥ १३ ॥ तब कंसने वसुदेवको सांत्वन कियो और बंदीमें सो दोनोंनको छोडि फिर कंसको दुष्टमंत्रीनसो सलाह करके बालवध करवेको उनको हुकम देनौ ॥ १४ ॥ फिर व्रजमें कृष्णको नंदबाबाके घरमें प्रादुर्भाव होनो और नंदके घरमें पुत्रजन्मके महोत्सवको निरूपण फिर नंदबाबाको मथुराजीमें कंसको कर देवेको आमनो और वसुदेवजीको नंद बाबाके पास जायके मिलनों और उनसो बतरामनौ॥ १५॥ फिर पूतनाको प्राणसहित दूध पीवनो ये देखके नंदगोपादिकको विस्मय करनो फिर शकटासुरको पटकनो और बालकको तृणावर्तको मारनो ॥ १६ ॥ फिर खिलायवेमें दूध पीवतमें

मातको मुखमें विश्वको दिखामनो और राम कृष्ण नामको धरनो और विनकी बालक्रीडाको निरूपण ॥ १७ ॥ गोपीनके घरमें दही माखनकी चोरी आदि ऊधमको निरूपण याही प्रसंगमे मृद्भक्षण और माताको विश्व दिखामनो और नंद यशोदाके पूर्वजन्मको वृत्तांत कहनो ॥ १८ ॥ फिर माखनचोरीको निरूपण तामें दहीके माटके फोरनेके निमित्तसो कृष्णको बांधनो फिर यमलार्जुन पेडनको उखारनो और उनके नारदके शापको निरूपण, उनकी स्तुतिको निरूपण ॥ १९ ॥ फिर बालक्रीडाको निरूपण फिर उपनंदादि गोपनकी सलाहसो वृंदावनको गमन, वृंदावन वसामनो और अपने मित्र गोपबालकनके संग वृंदावनमे वत्सचारण क्रीडा करनो ॥ २० ॥ फिर वत्सासुर और बकासुरादिकनको वध फिर यमुनाजीके तटपे मित्रनके संगमें भोजन करनो ॥ २१ ॥ फिर ब्रह्माको बालकनको चुरायके ब्रह्मलोकमें लेजानो फिर कृष्णको बालक बछरा बननो फिर ब्रह्माजीको सब बालक बछरानको कृष्णरूप देखके स्तुति करनो फिर कृष्णको उनके संग रमण और वृंदावनमें गमन ॥ २२ ॥ फिर गोचारणरूप बडीभारी क्रीडामें धेनुकादिकनको वध

धौर्त्यंगोपवधूगेहेप्रसंगान्मृदभक्षणम् ॥ दर्शनंविश्वरूपस्यनन्दभाग्यपुराकथा ॥ १८ ॥ चौर्यंहैयंगवस्याथबंधनन्दामभिर्बलात् ॥ यमलार्जुनयोःशापोभंगश्चैवस्तुतिस्तयोः ॥ १९ ॥ बालक्रीडोपनन्दादिमंत्रणंगमनंततः ॥ वृन्दावनेतयोःक्रीडावयस्यैर्वत्सचारिणोः ॥ २० ॥ वत्सासुरस्यचवधोबकावसुरयोरपि ॥ भोजनंसखिभिस्तीरेयमुनायाहरेर्मुदा ॥ २१ ॥ वत्साघाहरणंधात्राकृष्णत्वंवत्सपालयोः ॥ ब्रह्मणोगमनंपश्चात्स्तुतिःकृष्णरतिर्गतिः ॥ २२ ॥ गोचारणेमहाक्रीडाधेनुकादिवधस्तथा ॥ व्रजआगमनंकृष्णगोपीनेत्रमहोत्सवः ॥ २३ ॥ मृतान्विषांभःपानेनगोपान्हरिरजीवयत् ॥ कालीयदमनेस्तोत्रंतद्भार्याणांप्रलापनम् ॥ २४ ॥ ह्रदेकालीयसंबंधकथनंवह्निमोचनम् ॥ क्रीडाप्रलंबनिधनंदावाग्नेर्मोचनंगवाम् ॥ २५ ॥ वर्षाशरद्वर्णनंचगोपीनांवचनामृतम् ॥ व्रतंगोकुलकन्यानांवस्त्राणांहरणंमुदा ॥ २६ ॥ वनभाग्यकथागोपप्रार्थनाप्रेषणंमखे ॥ विप्रभार्याप्रसादश्चपश्चात्तापोद्विजन्मनाम् ॥ २७ ॥ यागभंगोमहेंद्रस्यधृतिर्गोवर्धनस्यच ॥ सुरेन्द्रगर्वहरणंगर्गजातकवर्णनम् ॥ २८ ॥ गोपशंकापगमनमिंद्रधेन्वाभियाचितम् ॥ नंदस्यमोक्षणंगोपवैकुंठगमनंततः ॥ २९ ॥

फिर श्रीकृष्णको व्रजमे आगमन और गोपीनके नेत्रनको दर्शनमे आनंद देनो ॥ २३ ॥ फिर कालीदहके जलको पीके मरे गोप गौको जिवावनो फिर कालीके दमन करनेमें नागपत्नीनकी स्तुति और उनको विलाप करनो ॥ २४ ॥ फिर कालीको यमुनामें रहिवेको कारण कहनो और अग्निमेंसो सबको छुडामनो फिर क्रीडामें प्रलंबासुरको मारनो और मुंजारण्यमेते दावानलको पीके गउ और गोपनको जिवावनौ ॥ २५ ॥ फिर वर्षाऋतु और शरदऋतुको वर्णन फिर गोपीनके वचनामृतको निरूपण फिर गोकुलकी कन्यानको कात्यायनीको अर्चनव्रत और उनके वस्त्र चुरामनो ॥ २६ ॥ फिर वृंदावनको सौभाग्यवर्णन फिर गोपनको भात मांगवेको भेजनौ और गोपन मांगनो, यज्ञपत्नीनके ऊपर अनुग्रह करनो और माथुर ब्राह्मणनको पश्चत्ताप करनौ ॥ २७ ॥ फिर इंद्रके यज्ञको उड़ायके गउ गोवर्द्धनके यज्ञको प्रवृत्त करनो फिर इंद्रको कोप और गोवर्द्धनको धारण इंद्रके गर्वको खंडन और गोपनके आगे गर्गके कहे वचननको निरूपण करनो ॥ २८ ॥ तासो गोपनकी शंकाको दूर करके इंद्र और सुरभिकी स्तुति करनो फिर नंदबाबाको

वरुणलोकमेंते छुडायके लामनो फिर गोपनको वैकुंठको दर्शन करामनो ॥ २९ ॥ फिर पंचाध्यायीसो रासलीलाको करनौ और नंदबाबाको सुदर्शनसर्पसो छुडामनो फिर पीछे शंखचूडको मारनो फिर गोपीनके युगलगीतको वर्णन और वृषासुरको वध करनौ ॥ ३० ॥ फिर नारदजीको कंसके पास जानो और उनको संवाद फिर कंसकी और अक्रूरकी बातचीत फिर श्रीकृष्णते केशीको वध होनो फिर नारदको कृष्णकी बतरामन ॥ ३१ ॥ तदनंतर व्योमासुरको वध फिर अक्रूरको वृंदावनको जानो फिर नंदकी और अक्रूरकी बातचीत और आनन्दसो रोमांचित हैके गद्गद होनो ॥ ३२ ॥ फिर अक्रूरको कृष्णबलरामसो संवाद और कंसको चेष्टित रामकृष्णको प्रयाण और गोपीनको विलाप ये सब वर्णन कियो ॥ ३३ ॥ फिर कृष्णको मथुरामे आनौ रस्तामें यमुनाह्रदमें कृष्णको दर्शन वहां अक्रूरकी स्तुतिको करनो फिर मथुरामें प्रवेश और मथुराकी संपत्तिको वर्णन ॥ ३४ ॥ फिर धोबीके शिरको छेदन और वायक अर्थात् दरजीको वरप्रदान तथा सुदामामालीको वरप्रदान फिर कुब्जाको कृष्णको दर्शन ॥ ३५ ॥ फिर रंगभूमिमें धनुष तोरनो

पंचाध्यायनिशाक्रीडासर्पान्नंदस्यमोक्षणम् ॥ शंखचूडवधःपश्चाद्गोपीगीतंवृषार्दनम् ॥ ३० ॥ कंसनारदसंवादःकंसाक्रूरकथाततः ॥ केशिनोनिधनंकृष्णान्नारदर्षिकथाततः ॥ ३१ ॥ व्योमासुरवधोक्रूरागमनंगोकुलेषुच ॥ दर्शनानंदहृष्टात्मारोमांचोगद्गदद्गिरः ॥ ३२ ॥ संवादोरामकृष्णाभ्यांवर्णितंकंसचेष्टितम् ॥ रामकृष्णप्रयाणंचतथागोपीप्रलापनम् ॥ ३३ ॥ मथुरागमनंमध्येह्रदेकृष्णस्यदर्शनम् ॥ स्तुतिःपुरागतिःपश्चाद्दर्शनंपुरसंपदः ॥ ३४ ॥ रजकस्यशिरश्छेदोवायकस्यवरादयः ॥ सुदाम्नोवरदानंचकुब्जासंदर्शनंहरेः ॥३५॥ धनुर्भंगः सैन्यवधःकंसदुर्हेतुदर्शनम् ॥ रंगोत्सवःकुवलयापीडयुद्धविघातनम् ॥ ३६ ॥ दर्शनंरामकृष्णस्यपौराणांप्रेमवर्धनम् ॥ मल्लानांनिधनंरङ्गेकंसस्यसहबंधुभिः ॥ ३७ ॥ पित्रोश्चसांत्वनंसर्वसुहृदांचैवतोषणम् ॥ उग्रसेनाभिषेकंचनंदादिव्रजप्रेषणम् ॥ ३८ ॥ ईषद्द्विजातिसंस्कारंपठनंचगुरोर्गृहे ॥ मृतपुत्रप्रदानंचगुरोःपञ्चजनार्दनम् ॥ ३९ ॥ पुनरागमनंशौरेर्मधुपुर्यामहोत्सवः ॥ उद्धवप्रेषणंगोपीविलापपरिसांत्वनम् ॥ ४० ॥ मेलनार्थंतुकृष्णस्यागमनंनंदगोकुले ॥ पुनर्वैकोलदैत्यस्यवधःपश्चात्प्रकीर्तितः ॥ ४१ ॥ कुब्जारतिस्तथाक्रूरप्रेषणंगजसाह्वये ॥ पांडवेषुचवैषम्यंधृतराष्ट्रस्यबोधनम् ॥ ४२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौकृष्णलीलावर्णनंनामद्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥

(धनुषरक्षक) और कंसकी भेजी सैन्यको वध और कंसको दुःशकुन दीखनौ फिर रंगभूमिके उत्सवको वर्णन फिर युद्धमें कुवलयापीडको मारनो ॥ ३६ ॥ पुरवासिनको कृष्णको दर्शन, उनके स्नेहको वर्णन, मल्ल, चाणूरादिकनको मारनो और भाइनसहित कंसको पछारनो ॥ ३७ ॥ फिर देवकीवसुदेवको सांत्वन और सब सुहृदनको तोषण करनो फिर उग्रसेनको राज्याभिषेक और नंदादिकनको व्रजमें बिदाकरके भेजनौ ॥ ३८ ॥ कछु द्विजातिसंस्कार करनो फिर संदीपन गुरुके पास पढनो फिर पंचजनको मारके गुरुकों मृतपुत्र लायके भेंट करनो ॥ ३९ ॥ फिर श्रीकृष्णको मधुपुरीमें आनो और मधुपुरीमें उत्सव होनो फिर उद्धवको नंदग्रामको भेजनो और गोपीनको विलाप आर उनको सांत्वन ॥ ४० ॥ फिर मिलवेको नंदगोकुलमें कृष्णको आमनो फिर कोलदैत्यको वध कहनो ॥ ४१ ॥ फिर कुब्जासो रमण फिर अक्रूरको हस्तिनापुरको भेजनो वहां धृतराष्ट्रको पांडवनमें वैषम्ययुक्त देखकर विनको अक्रूरको समझामनो ॥ ४२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौ भाषाटीकायां कृष्णलीलावर्णनं नाम

द्वितीयोऽध्यायः ॥ २ ॥ गर्गमुनिजी कहै हैं कि, फिर जमाई जो कंस ताके मरवेसो दुःखीभये जरासंधकी सेनाको वध निरूपण कियो तदनंतर जब अनेकवार लड़ाई भई तब द्वारकापुरी किलो बनायो सोभी कह्यौ ॥ १ ॥ फिर कालयवनके वधको देखके मुचुकुंदकी स्तुति फिर मुचुकुंदको वर देके कालयवनको मारके जब याके धनको लेके चले ॥२॥ तब आये गर्वीले जरासंधके आगेते दोनों भैयानको भागके द्वारकामें जानौ फिर रैवतने रेवतीको बलदेवजीको समर्पण करनो ॥ ३ ॥ फिर रुक्मिणीके प्यारे संदेशको सुनके अखिलराजानको जीतके देवीके मठपेते कृष्णचन्द्रने रुक्मिणी हरी ॥ ४ ॥ फिर राजानकरके शिशुपालको समझायवो फिर रुक्मी और कृष्णको युद्ध फिर कृष्णने रुक्मीको मुंडन करके विरूप करनौ ॥ ५ ॥ फिर दाउजीके वाक्यनसो रुक्मिणीको समुझायकै दुःख दूर कर रुक्मीको छुड़ायवो फिर द्वारिका आयके विधिसो रुक्मिणीको विवाह ॥ ६ ॥ फिर प्रद्युम्नकी उत्पत्तिको कथन फिर सोवरमेंसो ही प्रद्युम्नको हरण फिर मायावतीको कह्यो वृत्तांत और शंबरासुरको वध निरूपण ॥ ७ ॥ फिर मायावतीसहित

॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ जामातृवधसंतप्तजरासंधचमूवधः ॥ बहुशःसेनयोर्युद्धेद्वारकादुर्गकारणम् ॥ १ ॥ यवनस्यवधंदृष्ट्वामुचुकुंदस्य संस्तुतिः ॥ वरंदत्त्वाततोम्लेच्छवधंकृत्वाधनेततः ॥ २ ॥ नीयमानोवनेदृप्तजरासंधात्पलायनम् ॥ रैवतोरेवतींकन्यांबलदेवसमर्पणम् ॥ ३ ॥ रुक्मिणीप्रियसंदेशश्रवणादखिलान्नृपान् ॥ निर्जित्यनिर्गमोगेहःहृतवानंबिकागृहात् ॥ ४ ॥ नृपैःसांत्वनंचैद्यस्यततोरुक्मीसमागमः ॥ युद्धापेक्षापराधाद्वैमुंडनंतस्यकृष्णतः ॥ ५ ॥ रुक्मिणीदुःखशमनंरामवाक्याच्चमोक्षणम् ॥ ततोविवाहोरुक्मिण्याविधिवत्स्वपुरेमुदा ॥ ६ ॥ प्रद्युम्नोत्पत्तिकथनंहरणंसूतिकागृहात् ॥ मायावत्योक्तवृत्तांतंशंबरस्यवधस्ततः ॥ ७ ॥ पुनरागमनंगेहेसंतोषोद्वारकौकसाम् ॥ सूर्यात्स्यमंतकप्राप्तिर्याचनंतस्यवैहरेः ॥ ८ ॥ तत्संबन्धात्प्रसेनस्यवधःकीर्तिर्हरेस्तथा ॥ तन्मार्जनाच्चऋक्षस्यगृहेषुगमनंतयोः ॥ ९ ॥ युद्धंज्ञात्वालोकनाथंजांबवत्यासमर्पणम् ॥ सत्राजितायचमणिःप्राप्ताश्रीहरिणाबिलात् ॥ १० ॥ विवाहःसत्यभामायाःपारिबर्हेतथामणिः ॥ रामेणसहकृष्णस्यगमनंहस्तिनापुरे ॥ ११ ॥ अक्रूरकृतवर्मभ्यांशतधन्वातुप्रेरितः ॥ सत्राजितंजघनाशुसोपिकृष्णेनमारितः ॥ १२ ॥ रामस्तुमिथिलायांचगदाशिक्षासुयोधने ॥ अक्रूरेमणिदानंचशक्रप्रस्थेहरिर्गतः ॥ १३ ॥ कालिन्द्यासंगतिःशौरेर्विवाहःस्वपुरेततः ॥ विवाहोमित्रविन्दायाःसत्यायाश्चतथैवच ॥ १४ ॥

प्रद्युम्नको द्वारिकामे आयवो और पुरवासीनको आनन्द फिर सत्राजित्को सूर्यसो स्यमंतकमणिको मिलवो और वा मणिको कृष्णको मांगवो ॥ ८ ॥ ता मणिके संबन्धसो प्रसेनको मरनो और कृष्णकी अकीर्ति ता अकीर्तिके दूर करवेको जाम्बवान्के घरको जायवो ॥ ९ ॥ युद्धमें परमें जानके कृष्णको जाम्बवतीको समर्पण करनो फिर बिलमेते मणि लायके सत्राजित्को मणिको देनो ॥ १० ॥ फिर सत्यभामाको विवाह और दायजमें वा मणिको कृष्णको निवेदन करवो फिर दाउजी सहित कृष्णको हस्तिनापुरको गमन ॥ ११ ॥ तब अक्रूर और कृतवर्माके कहिवेसो शतधन्वाके हाथसो सत्राजित्को वध और याही पापसो कृष्णने शतधन्वाको मारगेरो यह सब निरूपण कियोहै ॥ १२ ॥ फिर दाउजीको मिथिलागमन और वहां दुर्योधनको गदायुद्धको सीखनो फिर भगवान्को अक्रूरकोही मणि देके इन्द्रप्रस्थको जायवो ॥ १३ ॥ और वहां श्रीकृष्णको

कालिंदीको समागम और द्वारकामें जायके कालिंदीको विवाह फिर मित्रविंदा तथा सत्याको विवाह ॥ १४ ॥ फिर भद्राको और लक्ष्मणाको कृष्णके संग विवाह फिर इन्द्रको जीतकर पारिजातको हरणकर सत्यभामाके घरमें लगायवो ॥ १५ ॥ वज्रनाभिजीने कही कि, इन्द्रको जीतके कल्पवृक्षको भगवान्‌ने क्यों दीनों हे मुने ! ये सब मोसों विस्तारसो कहो ॥ १६ ॥ गर्गजी बोले कि, एक दिन नारदजीने एक पारिजातको फूल श्रीकृष्णको दीयो वो फूल कृष्णने श्रीरुक्मिणीको देदियो तब सत्यभामा दुःखीभई ॥ १७ ॥ तब सत्यभामा कुपित हैके कोपागारमें गई देखके भगवान्‌ने कही कि तुम शोच मत करौ मैं तुमारे घरमें पारिजातको वृक्ष लायके लगाय देउँगो ॥ १८ ॥ गर्ग मुनि बोले कि, तभी इंद्रने आयके भगवान्‌ते भौमासुरको सब हवाल कह्यौ तब भगवान्‌ने सुनके हाथ जोर खडे इन्द्रते ये कही कि, हे वृत्रसूदन ! ॥ १९ ॥

भद्रायालक्ष्मणायाश्चविवाहोहरिणाततः ॥ पारिजातंतुसत्यायैशक्रंजित्वाददौहरिः ॥ १५ ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ प्रियायैदत्तवान्कस्माच्छक्रंजित्वासुरद्रुमम् ॥ श्रीकृष्णस्तत्कथांसर्वांमुनेमेब्रूहिविस्तरात् ॥ १६ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ पारिजातैककुसुमेचानीतेनारदात्कदा ॥ दत्तेसतिश्रीरुक्मिण्यैसत्यातुदुःखिताभवत् ॥ १७ ॥ तांदृष्ट्वाकुपितांप्राहक्रोधागारगतांहरिः ॥ माशोचंकुरुदास्यामिपारिजातद्रुमंचते ॥ १८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तदैवकथितंसर्वंकृष्णाग्रेभौमचेष्टितम् ॥ शक्रेणश्रुत्वाभगवान्प्राहपश्यन्कृतांजलिम् ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ मत्प्रियांदुःखितांपश्यरुदन्तींवृत्रसूदन ॥ १९ ॥ पारिजातस्यवृक्षार्थेकिंकरिष्याम्यहंवद ॥ यदास्यैपारिजातस्यवृक्षंदास्यसित्वंहरे ॥ २० ॥ तदाभौमंससैन्यंचहनिष्यामिनसंशयः ॥ कृष्णभाषितमाकर्ण्यप्रहसन्प्राहवासवः ॥ २१ ॥ ॥ ॥ इन्द्रउवाच ॥ ॥ पारिजातद्रुमाःसर्वेवर्ततेनन्दनेचये ॥ गृहाणतान्स्वतःकृष्णस्त्वंहत्वानरकासुरम् ॥ २२ ॥ तथास्तुचोक्त्वाभगवान्सत्यभामासमन्वितः ॥ गरुडस्कंधमारूढःप्राग्ज्योतिषपुरंययौ ॥ २३ ॥ सत्यभामाहरिंप्राहस्वर्गमिंद्रेगतेसति ॥ ॥ सत्योवाच ॥ ॥ पूर्वंगृहाणशक्रात्त्वंद्रुमराजंजगत्पते ॥ २४ ॥ कार्येभूतेसतिहरेनकरिष्यतित्वत्प्रियम् ॥ प्रियावाक्यंसमाकर्ण्यप्रियःप्राहप्रियांवचः ॥ २५ ॥

पारिजातके वृक्षके लिये रुदनकरती दुःखयुक्त मेरी प्यारीको तुम देखौ कहौ में क्या करूं हे हरे ! ( इन्द्र ) जब इनके लिये तुम कल्पवृक्ष देउगे ॥ २० ॥ तब मैं सेनासहित भौमासुरको निःसंदेह मारूँगो या प्रकार कृष्णके कहेको सुनके हँसतोभयो इन्द्र बोलो ॥ २१ ॥ कि हे महाराजजी ! मेरे नंदन नामके बागमें जितने पारिजातके वृक्ष है उन सबनको आप भलेई लेजैयो जब नरकासुरको मारगेरो तब ॥ २२ ॥ तब भगवानने कही कि बहुत ठीक है फिर सत्यभामासहित गरुडपर सवार हैके भगवान् प्राग्ज्योतिष नाम नगरमें जामें भौमासुर रहतोहो तहाँ गये ॥ २३ ॥ तब सत्यभामाने इंद्रको स्वर्गमें गयो देखके भगवान्‌सो कही कि हे प्रभो ! हे जगत्पते ! आप इंद्रते कल्पवृक्षको पहले लेलेउ पीछे ये आपको कामभयेपै पारिजातको नहीं देयगो सत्यभामाप्रियाको ये वचन सुनके श्रीकृष्णचंद्रजी प्यारी सत्याभामाजीसो ये वचन बोले ॥ २४ ॥ २५ ॥

कि सुनो प्यारीजी जो कदाचित् मेरे मांगनेपर देवराज इंद्र मेरेलिये पारिजातके वृक्षको नहीं देयगो तो मैं शचीके स्तननके चंदनसो लिप्त इंद्रकी छातीमें अपनी गदाको मारूँगो ॥२६॥ इतनी बातको श्रीभगवान् कहिके भौमासुरके पुरको गये जो नगर अग्नि, जल, वायु और शस्त्रनके बने पृथक् २ सात किलेनसों और चारों तरफ अनेकन बड़े बड़े प्रतापी असुरोंते वेष्टित नाम रक्षित है ॥ २७ ॥ भगवान्ने जायके अपने चक्र, गदा और बाणनसों सब किले तोड़गेरे और मुर नाम दैत्यको और अनेकन शस्त्रलिये या मुरदैत्यके पुत्रनको भगवान् मारतेभये ॥ २८ ॥ फिर अनेकन अस्त्रशस्त्रनकी वर्षा करते सेनासहित नरकनाम दैत्यको चक्रके मारे दो टूक करके पटकदियो इतनेमें गरुडने याकी सब सेना मारगेरी ॥ २९ ॥ ऐसे यदुनाथने भौमको मारके उत्तम उत्तम रत्न सब आपने ग्रहणकिये और याके घरके भीतर जो गये सो आपने कन्यावनको देखो ॥ ३० ॥ तब उन दैत्य सिद्ध राजा आदिकनकी शताधिक षोडशहजार १६००० कन्यानको इकट्ठी देखके वाही समय डोलानमें बैठार बैठारके सब द्वारकाको भेजदीनी ॥ ३१ ॥ फिर इंद्रको

॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ सपारिजातंयदिनप्रदास्यतिप्रयाच्यमानस्तुमयामरेश्वरः ॥ ततःशचीव्यामुदितानुलेपनेगदांविमोक्ष्यामि पुरंदरोरसि ॥ २६ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्कृष्णोभौमासुरपुरंगतः ॥ नानादुर्गैःसप्तभिश्चवेष्टितंचमहासुरैः ॥ २७ ॥ सर्वान्बिभेददुर्गान्वैगदाचक्र शरादिभिः ॥ जघानमुरुदैत्यंचतत्पुत्राञ्शस्त्रसंयुतान् ॥ २८ ॥ शस्त्रास्त्रवर्षंमुंचंतंससैन्यंनरकंहरिः ॥ क्षिप्त्वाचक्रंद्विधाचक्रेगरुडेनजघानच ॥ २९ ॥ हत्वाभौमंजगन्नाथोवररत्नानियादवः ॥ जग्राहतत्रकन्यानांसमूहंवैददर्शह ॥ ३० ॥ दैत्यसिद्धनृपाणांचसहस्राणिचषोडश ॥ शताधिकानिकन्याश्चप्रेषयामासस्वांपुरीम् ॥ ३१ ॥ गृहीत्वाथमणिंछत्रंदेवमातुश्चकुण्डले ॥ पारिजातद्रुमार्थेवैययाविंद्रपुरींहरिः ॥ ३२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौकृष्णकथावर्णनंनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ गत्वास्वर्गंतुशक्रायदत्त्वाछ त्रंमणिंतथा ॥ अदित्यैकुण्डलेकृष्णोदत्त्वाभिप्रायमब्रवीत् ॥१॥ अभिप्रायंहरेर्ज्ञात्वावासवोनददौद्रुमम् ॥ देवाञ्जित्वातदापारिजातंजग्राहमाध वः ॥ २ ॥ ॥ सूतउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाकथांराजायादवोविस्मयान्वितः ॥ पप्रच्छस्वगुरुंभूयःश्रद्दधानोहरेर्गुणे ॥ ३ ॥ ब्रह्मञ्शक्रस्तु देवेंद्रोजानन्कृष्णंहरिंपरम् ॥ अपराधंतुकृतवान्सकथंब्रूहितत्त्वतः ॥ ४ ॥

छत्र, मणि और देवमाता अदितिके कुंडलनको लैके फिर पारिजातवृक्षके लेवेके लिये आप वैसे इंद्रकी पुरीको पधारे ॥ ३२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौ भाषाटीकायां कृष्णकथावर्णनं नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥ गर्गमुनि बोले कि ऐसे श्रीकृष्ण स्वर्गमें जायके छत्र, मणि इंद्रको देके और अदितिके लिये कुंडल देके फिर आपने इंद्रसो अपनो जो अभिप्राय हो सो निवेदन कियो ॥ १ ॥ तब कृष्णके अभिप्रायको जानके इन्द्रनें पारिजातको वृक्ष कृष्णको नहीं दियो तब सब देवनको जीतके माधव श्रीकृष्णनें पारिजातके वृक्षको उखार द्वारिकामें प्राप्तकियो ॥ २ ॥ सूतजी कहैहैं कि शौनकजी, यादव वज्रनाभ या कथाको सुन बड़े विस्मित हैके कृष्णचरित्र सुननेमें श्रद्धालु है फिर अपने गुरुजीसे प्रश्न करतेभये ॥ ३ ॥ वज्रनाभजी बोले कि हे ब्रह्मन् ! देवेंद्र इंद्र तो श्रीकृष्णको परमेश्वर जानतोहो फिर जानबूझके वाने कृष्णको अपराध कैसो कियो सो

कहौ ॥ ४ ॥ कृष्णके आगे तो पहिलेई सत्यभामाजी इंद्रके चेष्टितको कहिचुकी ही यासो इंद्रको और श्रीकृष्णको जो युद्ध है ताको मेरे आगे कहो ॥ ५ ॥ तब गर्गमुनि बोले कि अदितिने कृष्णकी स्तुति कीनी और इन्द्रने जब कही तब आप नंदनवनको आयगये वहाँ आपने अनेकन पारिजातके वृक्ष देखे ॥ ६ ॥ तिनके मध्यमें एक मंजरीनके पुंजको धारण करनवारो क्षीरसमुद्रके मंथनमेंते उत्पन्नभयो कमलकीसी गंधसो युक्त वृक्ष देखो ॥ ७ ॥ देवतानको सुख देनवारी लाल लाल जामें कोपल वा वनभरको आभूषण सुवर्णकीसी जाकी छाल ॥ ८ ॥ ता वृक्षको देखके सत्यभामाजी कृष्णसो बोली कि हे प्राणनाथ ! सब वनके आभूषण या वृक्षको मैं लेउँगी ॥ ९ ॥ जब प्रियाजीने ऐसे कही सोही आपने हंसके वो वृक्ष उखारके गरुडपर धरलियो और जगदीश्वर आप हँसनलगे ॥ १० ॥ सोही तो सब बागके

कृष्णाग्रेकथितंसत्यभामयाशक्रचेष्टितम् ॥ तस्मान्मेविस्तराद्युद्धमिन्द्रमाधवयोर्वद ॥ ५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अदित्यासंस्तुतःकृष्णोशक्रवाक्याच्चनन्दनम् ॥ वनंगत्वापारिजातान्सददर्शबहून्द्रुमान् ॥ ६ ॥ तेषांमध्येमहावृक्षंमंजरीपुञ्जधारिणम् ॥ क्षीरोदमथनाज्जातंपद्मगंधसमन्वितम् ॥ ७ ॥ सुराणांसुखदंताम्रपल्लवैःपरिवेष्टितम् ॥ वनेविभूषणंदिव्यंवरंस्वर्णसमत्वचम् ॥ ८ ॥ तंदृष्ट्वामाधवंप्राहसत्यभामाचमानिनी ॥ एनंगृह्णाम्यहंकृष्णश्रेष्ठंसर्ववनेद्रुमम् ॥ ९ ॥ इत्युक्तःप्रिययोत्पाट्यपारिजातंगरुत्मति ॥ लीलयारोपयामासप्रहसञ्जगदीश्वरः ॥ ॥ १० ॥ तदैवकुपिताःसर्वेवनपालाःसमुत्थिताः ॥ धनुर्बाणधराःकृष्णमूचुःप्रस्फुरिताधराः ॥ ११ ॥ इन्द्रप्रियायावृक्षश्चहृतःकस्मात्त्वयानर ॥ यदृच्छयाकिलास्माकंतृणीकृत्यक्वयास्यसि ॥ १२ ॥ इन्द्राणीप्रीतयेदेवैःपुराह्युदधिमंथने ॥ उत्पादितोयंनक्षेमीगृहीत्वैनंभविष्यसि ॥ १३ ॥ गिरीणांयेनसर्वेषांपक्षाःपूर्वंनिपातिताः ॥ तंकिंवृत्रहणंवीरंजित्वावृक्षंनयिष्यसि ॥ १४ ॥ तस्माद्गच्छमहावीरपारिजातंविहायच ॥ नदास्यामोद्रुमंतुभ्यंशक्रस्यानुचरावयम् ॥ १५ ॥ यदादास्यतितुभ्यंवैपारिजातंपुरंदरः॥ननिषेधंकरिष्यामोवनपालावयंतदा ॥ १६ ॥ तेषांभाषितमाकर्ण्यसत्यभामारुषान्विता ॥ तूष्णींभूतेसतिहरावभीताप्राहतान्नृप ॥ १७ ॥

रखवारे कुपित ह्वैके उठे धनुषबाणनको लिये कृष्णसो बोले, होठ जिनके फड़कन लगे ॥ ११ ॥ अरे ओ मनुष्य ! तैने यें इन्द्रकी पत्नीको वृक्ष कैसे चुरायोहै अब तू बताय अपनी इच्छासो बिना पूछे या पेड़को उखारके कहाँ जायगो तैने हमको कछु नही जानो एक तिनकाकी बराबर समझे हैं ॥ १२ ॥ देख ये वृक्ष इंद्राणीकी प्रीतिके लिये पहले समुद्रमंथनके समय देवतानने समुद्रमेंते निकासो है सो तू याको लेके कुशलसो नहीं जायगो ॥ १३ ॥ जा इंद्रने सब पर्वतनके पंख पहले काटेहैं वा वृत्रासुरके मारनवारे वीरको जीतके वृक्षको कहा तू ले जायगो ॥ १४ ॥ यासो महावीर पारिजातको छोडके तू चलौजा हम इंद्रके अनुचर हैं सो तोकूँ या पारिजातको नही देयंगे ॥ १५ ॥ और जब तोकूं इंद्र पारिजातवृक्ष देयगो तब या वनके रखवारे हम तोको नाही नहीं करेंगे ॥ १६ ॥ तिनके कहेको

सुनके सत्यभामा कुपित भई और कृष्णभगवान्को चुपभयो देखके विन वनके रखवारेनते ये कहतीभई ॥ १७ ॥ सत्यभामाजीने कही कि रे या पारिजातकी शची कोन है और इंद्र कोन है ? क्योंकि ये पारिजात समुद्रमेंते उत्पन्न भयोहै ये तो सब लोकको सामान्य है ॥ १८ ॥ फिर याके लेवेको इकले इंद्रको कहा अधिकार है जैसो अमृत जैसो चंद्रमा जैसी लक्ष्मी सबकी है ॥ १९ ॥ ऐसेही ये पारिजातवृक्षहू सबको है जो कोई अपनो बतावै वोही मूर्ख है केवल अपने पतिके भुजबलके गर्वसो शची या वृक्षको रोकैहै सो झूठीहै ॥२०॥ सो तुम क्षमा मत करौ सत्यभामा जा वृक्षको लियेजाय है ता या वृक्षके विषयमें याही समय शचीसो जायके मेरो कह्यो वचन कहिदेउ ॥ २१ ॥ कि ऐसे गर्वके भरे वचन सत्यभामा कहिरहीहै कि जो तू पतिको प्यारी है और जो तेरो पति तेरे वशमें है तो ॥ २२ ॥ मेरो पति तेरे वृक्षको उखाडके लिये जाय है जो तोपे रुकवायोजाय तो अपने पतिते रुकवायले



॥ ॥ सत्योवाच ॥ ॥ काशचीपारिजातस्यकःशक्रोवासुरेश्वरः ॥ सामान्यःसर्वलोकानांयदीशोमृतमंथने ॥ १८ ॥ समुत्पन्नःसुरःकस्मादेकोगृह्णातिवासवः ॥ यथासुधायथैवेंदुर्यथाश्रीर्वनचारिणः ॥ १९ ॥ सामान्यःसर्वलोकस्यपारिजातस्तथाद्रुमः ॥ भर्तृबाहुमहागर्वारुणद्ध्येनंमृषाशची ॥ २० ॥ तत्कथ्यतामलंक्षान्त्यासत्याहारप्रतिद्रुमम् ॥ कथ्यतांचद्रुतंगत्वापौलोम्यांवचनंमम ॥ २१ ॥ सत्यभामावदत्येतदतिगर्वोद्धताक्षरम् ॥ यदित्वंदयिताभर्तुर्यदिवश्यःपतिस्तव ॥ २२ ॥ मद्भर्तुर्हरतोवृक्षंतत्कारयनिवारणम् ॥ जानामितेपतिंशक्रंयुष्माञ्जानामितत्त्वतः ॥ २३ ॥ पारिजातंतथाप्येनंमानुषीहरयामिते ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ कृष्णप्रियायावचनंवनपालानिशम्यच॥ २४ ॥ इन्द्राणीनिकटंगत्वाप्रोचुःसर्वंयथोदितम् ॥ रक्षकाणांवचःश्रुत्वाशचीप्राहरुषान्विता ॥ २५ ॥ कृष्णंनिवारणार्थायनयास्यंतंपुरंदरम् ॥ ॥ ॥शच्युवाच ॥ ॥ मदीयंपारिजातंवैमाधवेनबलीयसा ॥ २६ ॥ गृहीतंस्वप्रियार्थैवैत्वांतृणीकृत्यवज्रिणम् ॥ तस्मान्मोचयवृक्षेशंपाकसूदनवृत्रहन् ॥ २७ ॥ सत्यभामावशंकृष्णंविनिर्जित्यमहारणे ॥ त्वयावैपूर्वमद्रीणांपक्षावज्रेणनाशिताः ॥ २८ ॥ भयंविसृज्ययुद्धायगच्छतस्मात्सुरैर्वृतः ॥ इतिश्रुत्वाशचीवाक्यंशक्रोनमुचिसूदनः ॥ २९ ॥

मै तोको और तेरे पतिकूं खूब जानों हौ तौहू देख मनुष्यजाति हैके या तेरे पारिजातकूं लिवायके लियेजाऊहूँ गर्गजी कहेहैं कि ऐसे कृष्णप्रियाके वचन सुनके वो रखवारे ॥ २३ ॥ ॥ २४ ॥ वाही समय इंद्राणीके पास गये और जो सत्यभामा कही हीं सो सब जायके इंद्राणीके आगे कहतेभये तब बागके रक्षकनकी कही सुन कुपित हैके शची बोली ॥ २५ ॥ जो कृष्णके रोकवेको नही जायरह्योहो ता इंद्रते जायके ये बोली कि हे स्वामिन् ! मेरे पारिजातको बली कृष्णने ॥२६॥ अपनी घरवारीके लिये तुमको एक तिनकाकी तुल्य गिनके ग्रहण करलियोहै सो हे पाकसूदन ! हे वृत्रहन् ! आज विनसो मेरे वृक्षको बचावो ले न जाय ॥ २७ ॥ सो सत्यभामाके वशमे भये कृष्णको जीतके वृक्षको रोको तुमने तो पहले अपने वज्रसो पर्वतनके पंख काटेहे ॥ २८ ॥ जलदी भयको छोडके देवतानको संग लेके युद्धके लिये जाओ ॥ नमुचिको मारनवारो इंद्र शचीके या कहेको सुनके ॥ २९ ॥

भयभीत है कृष्णते युद्ध करवेको मन नही करतोभयो तव कुपित होकर इंद्राणीने बहुतही इंद्रको प्रेरणकियो ॥ ३० ॥ तव क्रोधसो मदमें आयके कृष्णको निंदा करतो इंद्र यह बोलो कि हे सुंदरानने ! जाने तेरो पारिजात लीनोंहै ॥ ३१ ॥ वाको आज मैं शतपर्ववारे वज्रसो संग्राममें गेरोंगो इतनी कहिके हे राजन् ! इंद्र ऐरावतहाथीपे बेठके ॥ ३२ ॥ जो तीन शुंडादंडनते युक्त है और लाल रंगके कंबलसो शोभित है और चार दांतनसो मंडित है जो हाथी कैलासपर्वतके समान दीखेहै ॥ ३३ ॥ सुवर्णकी शंकल जाके पावनँमें पडी है तापे बैठो देवतानसो वृत इंद्र अतिशोभित भयौ तैसेही सब मरुद्गण, यम, अग्नि, और वरुण आदिक ॥ ३४ ॥ देवता और ग्यारह रुद्र, बारह सूर्य, आठ वसु, कुवेर आदिक, गंधर्व विद्याधर, साध्यगण, पितृगण ॥३५॥ ऐसे गणनाके तेंतीसकोटि इंद्रके अनुचर देवता ये सब अतिक्रुद्ध हैके श्रीकृष्णजीके संमुख युद्ध करवेको आये ॥३६॥ और कितनेई अपनी रक्षाके

नचकारतुयुद्धायमनोभयसमन्वितः ॥ ततश्चबहुशःपत्न्याप्रेरितःकोपयुक्तया ॥ ३० ॥ तदाकोपेनश्रीकृष्णंनिन्दन्प्राहमदान्वितः ॥ ॥ ॥ इन्द्रउवाच ॥ ॥ येनतेपारिजातंवैगृहीतंसुन्दरानने ॥ ३१ ॥ मृधेतंपातयिष्यामिवज्रेणशतपर्वणा ॥ इत्युक्त्वावासवोराजन्ना रुह्यैरावतंगजम् ॥ ३२ ॥ शुण्डादंडैस्त्रिभिर्युक्तंरक्तकंबलमंडितम् ॥ चतुर्भिःशोभितंदन्तैर्हिमाद्रिसदृशंशुभम् ॥ ३३ ॥ स्वर्ण शृंखलयाजुष्टंशुशुभेनिर्जरैर्वृतः ॥ तथामरुद्गणाःसर्वेयमाग्निवरुणादयः ॥ ३४ ॥ रुद्राश्चद्वादशात्मानोवसवोधनदादयः ॥ विद्याधराश्च गंधर्वाःसाध्याःपितृगणादयः ॥ ३५ ॥ त्रयस्त्रिंशत्कोटिसंख्याःशक्रस्यानुचराःसुराः ॥ एतेसमागताक्रुद्धायोद्धुंश्रीकृष्णसंमुखे ॥ ३६ ॥ आ हूताःकेपिशक्रेणसहायार्थंतुस्वात्मनः ॥ तथातुनारदेनापिकेचिद्देवास्तुप्रेषिताः ॥३७॥ ततःपरिघनिस्त्रिंशगदाशूलपरश्वधैः ॥ बभूवुस्त्रिदशाः सज्जाःशक्रेवज्रकरेस्थिते ॥ ३८ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौपारिजातहरणंनामचतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथदृष्ट्वाकृष्णचन्द्रोगजेन्द्रोपरिशोभितम् ॥ इंद्रंदेवपरीवारंयुद्धायसमुपस्थितम् ॥ १ ॥ शंखंदध्मौस्वयंकृष्णोशब्देनापूरयन्दिशः ॥ मुमो चचशरव्रातंसहस्रायुधसंमितम् ॥ २ ॥ ततोदिशश्चगगनंदृष्ट्वाबाणशतान्वितम् ॥ मुमुचुर्विबुधाःसर्वेशरांश्चक्रायुधोपरि ॥ ३ ॥ एकैकम स्त्रंशस्त्रंचसुरैर्मुक्तंसहस्रधा ॥ स्वबाणैर्भगवान्कृष्णोचिच्छेदनृपलीलया ॥ ४ ॥

लिये इंद्रनें बुलाये वे और कितनेई नारदजीने भेजे देवता ॥३७॥ वे सब परिघ, निस्त्रिंश, गदा, त्रिशूल, परश्वध, फरसानको हाथनमें लेके सब देवता सावधान हैके युद्ध करवेको और वज्रको हाथमें लेके इंद्र खडो भयो ॥ ३८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधचरित्रसुमेरौ भाषाटीकायां पारिजातहरणं नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥ गर्गजी बोले कि तदनंतर श्रीकृष्णचंद्रने गजराजके ऊपर बैठे इंद्रको और युद्धके लिये तयारभये इन्द्रके परिवारको देखो ॥ १ ॥ तब आप श्रीकृष्णजी शब्दसो दिशानको पूर्ण करते पांचजन्यको शब्द करतेभये और वज्रके समान बाणनको व्रात ( समूह ) चलायौ ॥ २ ॥ तदनंतर दिशा और आकाशको हजारन बाणनसो व्याप्त देखके सब देवतान्ने चक्रायुधश्रीकृष्णके ऊपर हजारन बाण फेंके ॥ ३ ॥ हे नृप ! तब भगवान् श्रीकृष्णने देवतानके चलायेभये एकएक अस्त्रशस्त्रको खेलकरकेही अपने बाणनसो छेदन करदिये ॥ ४ ॥

और वा समय वरुणके चलाये नागनकी फाँसीको गरुडजीने अपनी चोंचसो कतरके डारदीयो और यमराजके फेंकेभये लोकभयंकर दंडको ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णने अपनी कौमोदकी गदा सो काटके भूमिमें गेरदीनी और कुबेरकी पालकीको अपने चक्रसो लीला करकेही तिलकी बराबर टूक कर गेरदीनी ॥ ६ ॥ और श्रीकृष्णने अपनी कोपदृष्टिसो सूर्यको हततेजा करदियो इतनेमेंही महान् अग्निको सन्मुख आयो देखके श्रीकृष्णचंद्र मुखसो पीगये ॥ ७ ॥ तदनंतर रुद्रके गणनके मारे त्रिशूलनको चक्रसो काटके फिर उन रुद्रगणनको भुजानसो धरणीपर पटकदिये ॥ ८ ॥ तदनंतर मरुद्गण नामके देवता साध्य देव और विद्याधरने श्रीकृष्णके ऊपर बाणनके पटल बरषाये ॥ ९ ॥ तब हे भूपते ! शर ( बाण ) नको वर्षावती चलीआई ऐसी देवसेनाको देखके वा रणमें सत्यभामा भयभीत हैगई ॥ १० ॥ तब डरीभई सत्यभामाको देखके भगवानने कही कि हे सत्ये

पाशिनश्चाहिपाशंचचिच्छिदेपन्नगासनः ॥ यमराजेनप्रहितंदंडंलोकभयंकरम् ॥ ५ ॥ गदयापातयामासभूमौकृष्णस्तुलीलया ॥ चक्रे णधनदस्यापिशिबिकांतिलशोबहु ॥ ६ ॥ चकारकृष्णःसूर्यंचकोपदृष्ट्याहतौजसम् ॥ महाग्निमागतंवीक्ष्यमुखेनचपपौहरिः ॥ ७ ॥ ततोरुद्रगणैर्मुक्तान्शूलांश्चिच्छेदवैरुषा ॥ चक्रेणचहरीरुद्रान्पातयामासबाहुना ॥ ८ ॥ ततोमरुद्गणादेवाःसाध्याविद्याधरास्तथा ॥ मुमुचुर्बाणपटलान्माधवोपरिभूपते ॥ ९ ॥ शरवर्षप्रमुंचंतींसेनांसर्वांसमागताम् ॥ विलोक्यसत्यभामातुभयंप्रापतदामृधे ॥ १० ॥ तांभीतांप्राहगोविंदोसत्येत्वंमाभयंकुरु ॥ आगतांशक्रसेनांवैहनिष्यामिनसंशयः ॥ ११ ॥ इत्युक्त्वाभगवान्क्रुद्धोबाणैःशार्ङ्गधनुश्च्युतैः॥ ताडयामासविबुधान्क्रोष्टून्सिंहोनखैर्यथा ॥ १२ ॥ ततःप्रत्याहगरुडंकंसहाकोपपूरितः ॥ वैनतेयत्वयायुद्धंनकृतंरणमंडले ॥ १३ ॥ तच्छ्रुत्वातुसभार्यंचस्कंधेसंधारयन्हरिम् ॥ कोपाद्विष्णुरथःसद्यःपक्षाभ्यांनखरांकुरैः ॥ १४ ॥ तुंडेनभक्षयन्देवांस्ताडयन्विचचार वै ॥ ततश्चदुद्रुवुर्देवाहन्यमानागरुत्मता ॥ १५ ॥ अथबाणैर्महीपालइंद्रोपेन्द्रौमहाबलौ ॥ परस्परंचवर्षंतौधाराभिरिवतोयदौ ॥ १६ ॥ ऐरावतेनराजेंद्रसुपर्णोयुयुधेतदा ॥ गजस्ताक्ष्र्यंतुदशनैर्जघानगरुडस्तथा ॥ १७ ॥ गजंतुतुंडपक्षैश्चछिन्नंभिन्नंचकारह ॥ सुरैःसमस्तैर्युयुधेवज्रिणाचयदूत्तमः ॥ १८ ॥

डरो मति, मैं आतेही या इंद्रकी सेनाको निःसंदेह मारोंगो ॥ ११ ॥ ऐसे कहिके कुपित हैके भगवान्ने शार्ङ्गधनुषमेंसो निकसे अपने बाणनसो देवतानको मारके ऐसे भगाये जैसे कुत्तानको सिंह भगावे ॥ १२ ॥ तब कंसके मारनवारे भगवान् कोपसो पूर्ण हैके गरुडते बोले कि हे वैनतेय ! तेंने रणमंडलमें कुछ युद्ध नहीं कियो ॥ १३ ॥ तब ये बात सुनके सत्यभामासहित कृष्णको अपने कंधापे बिठारे गरुड वाही समय बडे क्रोधसो अपने पंख और नखनसो मारतो और अपनी चोंचसो भक्षण करतो संग्राममें विचरतोभयो तब गरुडकी मारके मारे सब देवता जितमें मोडोपरेहैं तिनमेंही भागेहै ॥ १४ ॥ १५ ॥ तब तो हे महीपाल ! बड़े बलवान् कृष्ण और इंद्र दोनों बाणनको ऐसे वरषावते विचरेहैं जैसे बूँदनको वरषाते दो बदल विचरै ॥ १६ ॥ वा समय ऐरावत करके गरुड युद्ध करतोभयो तब ऐरावतने गरुडके दांतनको प्रहार कियो तैसैहि गरुडने॥ १७ ॥चोंच और पंखनके

मारे वा ऐरावत हाथीको मारकें घायल करदियो और सब देवतानसों और इंद्रसो यदूत्तम श्रीकृष्ण युद्ध करतोभयो ॥ १८ ॥ तब भगवान् तो इंद्रके ऊपर और इंद्र कृष्णके ऊपर क्रोधकरके परस्पर जीतवेकी इच्छासो बाणनको वरषातेभये ॥ १९ ॥ जब सब बाण और अस्त्र शस्त्र कटगये तब इंद्रने तो वज्र और भगवान्ने अपनो चक्र हाथमें लियो ॥ २० ॥ तब चराचर या त्रिलोकीमें वज्रको हाथमें लिये इन्द्र तथा चक्रको ग्रहण किये श्रीकृष्णको देखके बडो हाहाकार भयौ ॥ २१ ॥ तब इंद्रके फेंके वज्रको भगवान्ने वामहाथसो पकरलीनो और भगवान्ने चक्र छोडो नहीं किन्तु ठढोरहि ठढोरहि ऐसे कही ॥ २२ ॥ तब वज्र जाके पास रह्यो नहीं सो इन्द्र बड़ो लज्जित भयो और गरुडने जाके हाथीको घायल करदियो तथा जो भीत भाजोचलोजायहै ऐसे वा इंद्रको देखके सत्यभामाजी बड़ी हाँसीहै ॥ २३ ॥ तब या हवालते भाजते इंद्रको देखके क्रोधसो पूर्ण हैके शची

भगवान्मघवंतंवैमघवामधुसूदनम् ॥ बाणैर्ववृषतुःक्रुद्धावन्योन्यविजिगीषिणौ ॥ १९ ॥ छिन्नेष्वस्त्रेषुबाणेषुशस्त्रेष्वस्त्रेषुचत्वरम् ॥ वज्रंज ग्राहमघवाभगवाञ्चक्रमेवच ॥ २० ॥ हाहाकारस्तदैवासीत्त्रैलोक्येसचराचरे ॥ वज्रचक्रधरौवीक्ष्यसुरेश्वरनरेश्वरौ ॥ २१ ॥ जग्राहवामहस्तेन क्षिप्तंवज्रंचवज्रिणा ॥ नमुमोचहरिश्चक्रंतिष्ठतिष्ठेत्युवाचच ॥ २२ ॥ लज्जितंवज्रहीनंचताक्ष्येंणक्षतवाहनम् ॥ भीतंपलायमानंचालोक्यसत्या जहासवै ॥ २३ ॥ शचीवीक्ष्यागतंशक्रंप्राहकोपेनपूरिता ॥ एकाकिनामाधवेनप्रधनेतुविनिर्जितः ॥ २४ ॥ महासैन्ययुतस्त्वंवैतस्मात्तेधि ग्बलंसुर ॥ अहंगत्वारणेकृष्णंविनिर्जित्यसुरद्रुमम् ॥ २५ ॥ मोचयामिनसंदेहःपश्यत्वंचसुराधम ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वाशि बिकांशीघ्रमारुह्यकुपिताशची ॥ २६ ॥ योद्धुकामाययौराजन्पुनःसुरगणैर्वृता ॥ तामागतांवीक्ष्यकृष्णोयुद्धायनदधेमनः ॥ २७ ॥ ततःस त्याहरिंप्राहरुषाप्रस्फुरिताधरा ॥ अद्ययुद्धंकरिष्यामिशच्यासार्द्धमहंप्रभो ॥ २८ ॥ तच्छ्रुत्वाप्रहसन्कृष्णोदत्त्वातस्यैसुदर्शनम् ॥ स्थापयि त्वासुपर्णेचजग्राहद्युतरुंस्वयम् ॥ २९ ॥ यदाहरिप्रियाक्रुद्धायुद्धंकर्तुंसमागता ॥ तदासर्वत्रब्रह्मांडेचासीत्कोलाहलोमहान् ॥ ३० ॥

बोली कि, हाय ! इकले कृष्णने तुमको संग्राममें जीतलियोहो ॥ २४ ॥ तुम इतनी देवसेनासहित हो यासो हे देवराज ! तेरे या बलको धिक्कार है अब मैं संग्राममें जायके कृष्णको जीतके कल्पवृक्षको छुड़ायके लाऊंगी ॥ २५ ॥ यामें संदेह नहीं है हे सुराधम ! या मेरे पराक्रमको तू देख । श्रीगर्गजी कहैहैं कि इतना कहिके अत्यंत कुपित हैके शची बहुत जलदी पालकीमें बैठके ॥ २६ ॥ सब देवगणनको संग लेके युद्ध करनेकी जाकी इच्छा सो आई तब श्रीकृष्ण शचीको आई देखके युद्ध करवेको मन नहीं करतेभये ॥ २७ ॥ तब सत्यभामाके क्रोधसो होठ फड़कनलगे और कृष्णसो बोली कि महाराज शचीते आज मैं युद्ध करौंगी ॥ २८ ॥ ये सुनके भगवान् हँसते २ अपनो देव्यरूप सुदर्शन देके पारिजातको गरुडपे धर आप वृक्षको पकर बैठगये ॥ २९ ॥ ऐसे जब सत्यभामाको कुपित हैके युद्ध करवेको आई देखी तब ब्रह्मांडमें सर्वत्र बडो

कोलाहल भयो ॥ ३० ॥ और ब्रह्मेंद्रादिक सब देवता भयभीत हैगये सोही तो दोरेभये श्रीबृहस्पतिजी इंद्रके भेजेभये आये ॥ ३१ ॥ आवतेई युद्ध करवेकी इच्छा जाके वा शचीको रोकतेभये और बृहस्पतिजीने कही कि हे शचि ! तुम बहुत बुद्धिदेनवारे मेरे वचनको सुनो॥३२॥देखो ये कृष्ण जो है सो साक्षात् भगवान् हैं और सत्यभामा जो है ये साक्षात् लक्ष्मी है हे इंद्र प्रिये ! भलो तू इनसो कैसे युद्ध करैगी ॥ ३३ ॥ यासो या अवज्ञाको छोड़के हे ऋभुक्षे ! (इंद्राणि) तू घरको जा और पारिजातको सत्यभामाके लिये देके सब देवतानको भयसो रक्षाकर॥३४॥ जाके भयते पवन चलैहै जाके भयते अग्नि जलावैहै जाके भयते मृत्यु मारैहै जाके भयते सूर्य प्रकाश करैहै ॥३५॥ जाको ब्रह्मा, शिव और इंद्र डरैहै वा कृष्णको तू नही जानेहै जो भौमासुरको मारके हालही आयोहै ॥ ३६ ॥ श्रीगर्गजी बोले कि, या प्रकार बृहस्पतिजीके कहे वचनको शची सुनके भामाको और कृष्णको नमस्कार कर लज्जित हैके अपनी निंदा

भयंप्रापुःसुराःसर्वेविधिशक्रादयोनृप ॥ तदैवगीष्पतीराजन्नाययौशक्रचोदितः ॥३१॥ आगत्यवारयामासयोद्धुकामांपुलोमजाम् ॥ ॥ बृहस्प तिरुवाच ॥ ॥ शचिशृणुमदीयंवैवचनंबहुबुद्धिदम् ॥ ३२ ॥ कृष्णस्तुभगवान्साक्षात्सत्यभामाचधीमती ॥ तयासार्द्धंकथंयुद्धंकरिष्यसि हरिप्रिये ॥ ३३ ॥ तस्मादवज्ञांसंत्यज्यऋभुक्षेत्वंगृहंव्रज ॥ सत्यांवैपारिजातंचदत्त्वारक्षसुरान्भयात् ॥ ३४ ॥ यद्भयाद्वातिश्वसनोवह्निर्दहति यद्भयात् ॥ भयाद्यन्मृत्युश्चरतिब्रध्नोव्रजतियद्भयात् ॥ ३५ ॥ यस्माद्बिभेतिब्रह्मावैकपर्दीचपुरंदरः ॥ तंनजानासिकृष्णंवैभौमंहत्वासमागतम् ॥ ॥३६॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाशचीवाक्यंभामांकृष्णंचलज्जया ॥ नत्वाजगामसदनमात्मानंचविगर्हयन् ॥ ३७ ॥ ततःशक्रंनमंतंच व्रीडितंवीक्ष्यमाधवः ॥ उवाचशक्रमाव्रीडांगतेचभिदुरेकुरु ॥ ३८ ॥ द्वंद्वयुद्धेहिचैकस्यभविष्यतिपराजयः ॥ इतिश्रुत्वाचप्रोवाचवचनंपाक शासनः ॥ ३९ ॥ ॥ इंद्रउवाच ॥ ॥ यस्मिञ्जगत्सकलमेतदनादिमध्येयस्माद्यतश्चनभविष्यतिसर्वभूतात् ॥ तेनोद्भवप्रलयपालनकार णेनव्रीडाकथंभवतिदेवविनिराकृतस्य ॥ ४० ॥ सकलभुवनसूतेर्मूर्तिरन्यातिसूक्ष्माविदितसकलवेद्यैर्ज्ञायतेयस्यनान्यैः ॥ तमजमकृतमीशंशा श्वतंस्वेच्छयैनंजगदुपकृतिमर्त्यंकोविजेतुंसमर्थः॥४१॥इत्युक्त्वासत्यभामांवैशक्रस्तूष्णींबभूवच ॥ ततःप्रहस्यभगवान्प्राहगंभीरयागिरा ॥४२॥

आपही करती अपने घरको चलीगई ॥ ३७ ॥ तदनंतर लज्जित हैके प्रणाम करते इंद्रको देख भगवान् बोले कि, हे इन्द्र ! वज्रके गयेपै तुम लज्जा मत करौ ॥ ३८ ॥ देखो दोअनकी लडाईमे एकको तो पराजय होयही है यह सुनके इन्द्र यह वचन बोलो ॥ ३९ ॥ इन्द्र बोलो कि, न जाकी आदि न मध्य और न जाको अन्त और जामे ये सब जगत् है और जाते ये सब जगत् होयहै और सृष्टि, पालन, प्रलयको कारण है ताते हारवेकी मोकूँ भलो लाज क्यो होयगी ॥ ४० ॥ जो सकलभुवनकी उत्पत्तिको स्थान है जाकी अति सूक्ष्मा मूर्ति औरही है और जे जानवे लायकको जानेहै वेही जाकी मूर्तिको जानसकेहैं अन्य कोई जाकी मूर्तिको नही जानसके है और जगतको उपकार करनवारो है वाको जीतवेको भलो कोन समर्थ हैसके है जो अज है स्वतःसिद्ध है ईश्वर और अनादिसिद्ध है ॥४१॥ इतनी कहिके सत्याभामाते इन्द्र चुप्प हैगयो तब भगवान् हँसके गंभीरवाणीसो ये बोले॥४२॥

कि, देखो देवराज तुम देवतानके स्वामी हो और हम भूमिके रहनवारहें यासों ये हमारो अपराध क्षमा [illegible] या पारिजातको उचित स्थानपर लेजाउ याको मैने सत्यभामाके कहेते ग्रहण कियो है ॥ ४४ ॥ और तुमने मेरे ऊपर जो वज्र चलायो वाकूँ तुम ग्रहण करौ हे शुनासीर ! ये तुमारो वज्र वैरीनको निवारण करनवारो है ॥ ४५ ॥ ये सुनके इन्द्र बोलो कि, हे कृष्ण ! जो तुम कहो हो कि, में मनुष्य हौ सो मोको आप मोह करौहो कहा ? हम सूक्ष्म बातके जाननवारे हैं पर तुम जो जगत्के नाथ हौ तिनको नही जाने हैं ॥ ४६ ॥ हे नाथ ! जो तू है सो है परन्तु या जगत्की रक्षा करवेको आपकी स्थिति है या विश्वके कँटेके निकासवेको हे गरुडध्वज ! आपकी विश्वमें स्थिति है ॥ ४७ ॥ या पारिजातको द्वारिकामें ले जाउ पर जब आप मनुष्यलोकको परित्याग करोगे तब ये वृक्ष मनुष्यलोकमें

भवान्देवाधिपःशक्रवयंभूमिनिवासिनः ॥ क्षंतव्ययपराधंतद्भवताचकृतंमया ॥ ४३ ॥ भोःशक्रपारिजातश्चनीयतामुचितास्पदम् ॥ गृहीतोयंमयासत्यभामावचनकारणात् ॥ ४४ ॥ गृहाणकुलिशंचेदंप्रहितंयत्त्वयामयि ॥ तवैवास्त्रंशुनासीरतद्वैरिषुनिवारणम् ॥ ॥ ४५ ॥ ॥ इन्द्रउवाच ॥ ॥ कृष्णकिंमोहयसिमांनरोहमितिकिंवद ॥ जानीमस्त्वांजगन्नाथंनतुसूक्ष्मविदोवयम् ॥ ४६ ॥ योसिसोसिजगत्त्राणप्रवृत्तौनाथसंस्थितिः ॥ विश्वस्यशल्यनिष्कर्षंकरोषिगरुडध्वज ॥ ४७ ॥ अयंचनीयतांकृष्णपारिजातःकुशस्थलीम् ॥ नरलोकेत्वयात्यक्तेनायंसंस्थास्यतेभुवि ॥ ४८ ॥ आगमिष्यतिगोविन्दस्वयमेवत्रिविष्टपम् ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तच्छ्रुत्वावज्रिणेवज्रंदत्त्वा सोप्याजगामकौ ॥ ४९ ॥ द्वारकांद्वारकानाथोस्तूयमानःसुरेश्वरैः ॥ उपाध्मायततःकंबुंसंस्थितोद्वारकोपरि ॥ ५० ॥ उत्पादयामासमुदं द्वारकावासिनांनृप ॥ सुपर्णादवतीर्याथकृष्णोभामासमन्वितः ॥ ५१ ॥ पारिजातंचनिष्कूटेस्थापयामासलीलया ॥ जुष्टंसुरद्रुमंकृष्णो भ्रमरैःस्वर्गपक्षिभिः ॥ ५२ ॥ अथैकस्मिन्मुहूर्तेवैमाधवेमाधवःस्वयम् ॥ उवाहराजकन्याश्चपृथग्गेहेषुधर्मतः ॥ ५३ ॥ षोडशस्त्रीसहस्राणि शताधिकानिचाष्टच ॥ तावंतिचक्रेरूपाणिपरिपूर्णतमोहरिः ॥ ५४ ॥

नहीं रहेगो ॥ ४८ ॥ जा दिन आप मनुष्यलोकको त्यागोगे वाही दिन ये वृक्ष स्वर्गमें अपने आप आय जायगो गर्गजी कहेहैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द इंद्रके कहेको सुनके इन्द्रको वज्र देके आप द्वारिकापुरीको चले आये ॥ ४९ ॥ जब द्वारकानाथ द्वारकाको आये तब देवतानने स्तुति करी जब द्वारकाको चले तब शंख बजायो ॥ ५० ॥ हे नृप ! तब द्वारिकानिवासीनके मनमें हर्षको उत्पादन करतेभये तदनन्तर सत्यभामाजी सहित श्रीकृष्ण गरुडपेते उतरके ॥ ५१ ॥ वा पारिजातके वृक्षको सत्यभामाजीके निष्कुट ( मंदिरकी बगीचा ) में लगाय देतभये जो वृक्ष स्वर्गके निवासी भ्रमरपक्षिनसों सेवित है ॥ ५२ ॥ तदनंतर वैशाखके महीनामें एकदिन एकही उत्तम लग्नवारे शुभमुहूर्तमें स्वयं श्रीकृष्ण पृथक् २ घरनमें उन समग्र राजकन्यानको पाणिग्रहण करतेभये ॥ ५३ ॥ वा समय जो अष्टोत्तराधिक सहस्र कन्या ही उतनेही रूप परिपूर्णतम श्रीकृष्ण धारण करतेभये ॥५४॥

अमोघ है गति जिनकी ऐसे श्रीकृष्णकी जितनी भाया ही विनमें एकएकमें दशदश पुत्र उत्पन्न किये ॥ ५५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे भाषाटीकायां पारिजातान यनं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥ गर्गजी बोले कि अब मैं फिर तेरे आगे संक्षेपते कृष्णके यशको कहोंगो जे श्रीकृष्णने रुक्मिणीके संगमें अद्भुत हास्य कियो हो ॥ १ ॥ फिर अनिरुद्धके विवाहमे वलदेवजीके हाथते रुक्मीको वध करायो फिर ऊषाकी स्वमकथामें चित्रलेखा करके कृष्णके नातीको हरनो ॥ २ ॥ और बंधन फिर वाणासुरको और यादवनको संग्राम फिर श्रीकृष्णको और शिवजीको संग्राम तामें ज्वरनकी स्तुति ॥ ३ ॥ वाणासुरबाहुनके छेदन फिर रुद्रकी स्तुति वाणासुरकी रक्षाके लिये, फिर ऊषाकी प्राप्ति और नृगको आख्यान फिर बलदेवको व्रजमें आगमन ॥ ४ ॥ गोपीनको विलाप और गोपीनकरके बलदेवजीकी स्तुति फिर यमुनाजीको खेंचनो और काशीपति तथा

एकैकस्यांदशदशकृष्णोजीजनदात्मजान्॥ यावत्यआत्मनोभार्याअमोघगतिरीश्वरः ॥५५॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेपारिजातान यनंनामपञ्चमोऽध्यायः ॥५॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ पुनस्तेकथयिष्यामियशःसंक्षेपतोहरेः ॥ चकारहास्यंभगवान्रुक्मिण्यासहचाद्भुतम् ॥१॥ अनिरुद्धविवाहेचावधीद्भ्रात्रातुरुक्मिणम् ॥ ऊषास्वप्नकथाचित्रलेखयाहरणंहरेः ॥ २ ॥ पौत्रस्यबन्धनंचापिबाणयादवसंयुगः ॥ कृष्णशंकर योर्युद्धेज्वरसंस्तवनंततः ॥ ३ ॥ बाणबाहुच्छिदीरुद्रस्तुतिर्बाणस्यरक्षणे ॥ ऊषाप्राप्तिर्नृगाख्यानंबलस्यचव्रजागमम् ॥ ४ ॥ गोपीविलापोरा मस्यस्तुतिर्गोपीभिरेवच ॥ यमुनाकर्षणंकाशीपतिपौड्रकघातनम् ॥ ५ ॥ कृत्योत्पत्तिर्दाहनंचकाश्याःकपिवधस्ततः॥ सांबस्यबन्धनेरामवि क्रमोगजसाह्वये ॥ ६ ॥ उग्रसेनराजसूयेजघानशकुनिंहरिः ॥ नारदेनहरेर्लीलादर्शनंगृहमेधिनाम् ॥ ७ ॥ आह्निकंवासुदेवस्यराजदूतेनवैस्तु तिः ॥ इन्द्रप्रस्थेचगमनमुद्धवेनचयादवैः ॥ ८ ॥ जरासन्धंचभीमेननिजघानगिरिव्रजे ॥ सहदेवाभिषेकंचराजभिश्चकृतास्तुतिः ॥ ९ ॥ राजसूयेहरेःपूजाशिशुपालवधस्तथा ॥ दुर्योधनाभिमानस्यभंगःप्रद्युम्नशाल्वयोः ॥ १० ॥ युद्धंत्रिनवरात्रंचकृष्णस्यागमनंततः ॥ शाल्व स्यदन्तवक्रस्यतद्भ्रातुर्लीलयावधः ॥ ११ ॥ ततोगजाह्वयेराजन्दुर्द्यूतेनचकौरवैः ॥ विनिर्जितोभ्रातृयुक्तोसभार्यस्तुयुधिष्ठिरः ॥ १२ ॥

पौंड्रकको मरवामनो ॥ ५ ॥ कृत्याकी उत्पत्ति काशीपुरीको जलानो द्विविद नामक बंदरको वध तदनंतर सांबके बंधनमें हस्तिनापुरमे जायके बलदेवजीको पराक्रम ॥ ६ ॥ फिर उग्रसेनके राजासूयमें कृष्णने शकुनिको मारौ सो, फिर नारदजी आयके गृहस्थीनकी लीलानको देखनो ॥ ७ ॥ फिर श्रीकृष्णको आह्निक और सभामें आयके राजानके दूतकी राजानकी औरते अर्जी उद्धवकी सलाहसो यादवनको लेके इंद्रप्रस्थको कृष्णको आमनो ॥ ८ ॥ फिर भीमसेनके हाथन ते गिरिव्रजमें जायके जरासंधको वध करामनो और सहदेवको राज्य देनो और राजनकी स्तुति ॥ ९ ॥ राजासूययज्ञमें कृष्णको पूजन और शिशुपालको वध फिर दुर्योधनके अभिमानको खंडन होनो फिर प्रद्युम्नको शाल्वके संग सत्ताईश दिन ताईं युद्ध फिर श्रीकृष्णको आमनो आयके शाल्वको दंतवक्रको और विदूरथको लीला करके वध ॥ १० ॥ ११ ॥ तदनंतर हस्तिनापुरमें हे राजन् !

कौरवनकरके भार्या और भयानसमेत दुर्द्यूतम युधिष्ठिरको हारनो ॥ ... ॥ १४ ॥ फिर वनमें निवास किये दुःखमें करते
निवास करनो ॥ १३ ॥ तब दुर्योधनको आनंदसो राज्य करनो और युधिष्ठिरके वन जानेपे प्रजानको दुःख पामनो ॥ १४ ॥ फिर वनमें निवास किये दुःखमें करते
पांडवनते मिलके एक दिन बलदेवजीने आश्वासन कियो ॥ १५ ॥ फिर पांडवनको देखके कृष्णचंद्र द्वारकामें आयगये और उग्रसेनकी सुधर्मा सभामें वो सब वृत्तांत
निवेदन कियो ॥ १६ ॥ ताकों सुनके सब यादव विस्मित हैके बोले कि अरे देखो या धृतराष्ट्रने कैसो कियो ॥ १७ ॥ जो कपटके जूआते जीतके अधर्मते पांडवनको
घरते निकासे सो राज्यमें इच्छाचारी कौरव नाशको प्राप्त होयँगे ॥ १८ ॥ और दुर्योधनसो लेके सब संपत्तिको भगवान् पांडवनको देयँगे गर्गजी कहेंहें कि या प्रकार

वनंजगामसंस्थाप्यपृथांचविदुरगृहे ॥ गत्वारण्येनिवासंवैचकारबहुभिर्दिनैः ॥ १३ ॥ ततश्चपालयामासमहींदुर्योधनोमुदा ॥ प्रजास्तंना
भ्यनन्दन्स्मपांडुपुत्रेगतेसति ॥ १४ ॥ अरण्येवर्तमानान्वैपांडवान्दुःखकर्शितान् ॥ मिलित्वाश्वासयामासह्यनंतश्चैकदाहरिः ॥ १५ ॥ दृ
ष्ट्वाथपांडवान्कृष्णोह्याजगामकुशस्थलीम् ॥ उग्रसेनसुधर्मायांशशंसचेष्टितंचतत् ॥ १६ ॥ तच्छ्रुत्वायादवाश्चप्रोचुःसर्वेहिविस्मिताः ॥ ॥
यादवाऊचुः ॥ ॥ किंकृतंधृतराष्ट्रेणदीनाभ्रातृसुताअहो ॥ १७ ॥ दुर्द्यूतेनविनिर्जित्याधर्मान्निष्कासितागृहात् ॥ स्वाधर्मेणविनश्यंति
कौरवाराज्यलोलुपाः ॥ १८ ॥ पांडवेभ्यस्तुभगवांस्तस्माद्दास्यतिसंपदम् ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वायादवानांवाक्यंचमधुसूद
नः ॥ १९ ॥ आययौवैस्वभवनंसायंकालेनृपेश्वरः ॥ आगतंस्वात्मजंवीक्ष्यनमंतंदेवकीमुदा ॥ २० ॥ दत्त्वाशिषंभोजनंचकारयामासवै
सती ॥ २१ ॥ ततःसचाययौकृष्णःस्वस्त्रीणांमंदिराणिच ॥ प्रियाभिपूजितस्तत्रचकारशयनंकिल ॥ २२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहिताया
मश्वमेधखण्डेश्रीकृष्णचरित्रवर्णनंनामषष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ देवर्षिश्चैकदाराजन्दृष्ट्वारामंचकेशवम् ॥ स्ववीणांवादय
न्कृष्णगाथांगायन्समाययौ ॥ १ ॥ ब्रह्मलोकात्सर्वलोकान्पश्यन्भास्करसन्निभः ॥ साकंतुंबुरुणापिंगजटाभारेणशोभितः ॥ २ ॥

भगवान् यादवनके वाक्यको सुनके ॥ १९ ॥ सायंकालके समय हे नृपेश्वर ! अपने घरको आये देवकीजीको बड़े आनंदसो प्रणाम करनलगे तब देवकीजी प्रणाम करते
श्रीकृष्णको देख ॥२०॥ आशीर्वाद देके सती देवकी श्रीकृष्णको भोजन करातीभई ॥२१॥ तदनंतर श्रीकृष्ण अपनी पत्नीनके मंदिरनको पधारे तब पत्नीनने पूजन कियो फिर आप
शयन करतेभये ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे भाषाटीकायां श्रीकृष्णचरित्रवर्णनं नाम षष्ठोध्यायः॥ ६॥ श्रीगर्गजी कहेंहें कि हे राजन् ! एकदिन कृष्णबलरामको देखकर
नारदजी वीणा बजावते कृष्णगुणानुवादकथाको गावते ॥ १ ॥ मार्गमें अनेक लोकनकी सेल करते सूर्यके समान जटानके भारसो सुशोभित तुंबुरुगंधर्वको संग लिये ब्रह्मलोकको

पधारे ॥ २ ॥ कुछकुछ श्याम मृगकेसे जाके नेत्र हैं केशरियाचंदनकी जिनके खौर लगीरहीहै पीरे रंगको पीतांबर एक ओढेहैं एक पहरेहैं ॥ ३ ॥ रंगवल्ली और मालासो विराजमान हैं व्रजस्त्रीनके चंदनसो वृद्धभयो पंद्रह अब्द ( मेघ ) न करके मंडित अतिशोभित भयो ॥ ४ ॥ ता नारदको उग्रसेन राजा आयो देखके सुधर्मासभामें आसनपे बैठेहैं सो उठके विनको दंडवत् प्रणाम कर बैठवेको सिंहासन देतेभये ॥ ५ ॥ फिर दोनों पावँनको धोयके पूजनकर फिर उत्तम पावँधोवनके पानीको माथेपे डारकर ये बोले ॥ ६ ॥ उग्रसेन बोले कि नारदजी आपके आनेसे आज मेरो जन्म सफल भयो मेरो घर और मेरो आत्मा आपके दर्शन करवेसो सफल भयो ॥ ७ ॥ भगवान् वा नारद महात्माको मेरी प्रणाम है जो ऋषीनमे प्रवर ( श्रेष्ठ ) हैं कामक्रोधसो रहित हैं ॥ ८ ॥ महाराज आपको आमनो कैसे भयोहै मेरे ऊपर आज्ञा देउ या उग्रसेनके वचनको सुनके देवतानकोसो

किंचिच्छ्यामोमृगाक्षश्चकाश्मीरतिलकैर्वृतः ॥ पीतेनधौतवस्त्रेणतथापीतांबरेणच ॥ ३ ॥ रंगवल्लीमालयाचव्रजस्त्रीचंदनेनच ॥ वृद्धःपंचदशाब्दैश्चमंडितःशुशुभेबहु ॥ ४ ॥ दृष्ट्वातमागतंराजाशक्रसिंहासनेस्थितः ॥ सुधर्मायांसचोत्थायनत्वासिंहासनंददौ ॥ ५ ॥ तदंघ्रीचावनिज्याथकृत्वापूजनमुत्तमम् ॥ तज्जलंमस्तकेधृत्वाचोग्रसेनस्तमब्रवीत् ॥ ६ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ अद्यमेसफलंजन्मसफलंसदनंचमे ॥ अद्यमेसफलश्चात्मादेवर्षेतवदर्शनात् ॥ ७ ॥ नमस्तस्मैभगवतेनारदायमहात्मने ॥ कामक्रोधविहीनायऋषीणांप्रवरायच ॥ ८ ॥ किमर्थमागतोसित्वमाज्ञांकुरुममोपरि ॥ निशम्यवचनंतस्यऋषिर्निर्जरदर्शनः ॥ ९ ॥ उवाचनृपशार्दूलंमनसानोदितोहरेः ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ यादवेंद्रमहाराजधन्यस्त्वंपृथिवीपते ॥ १० ॥ त्वद्भक्त्याकौनिवसतिबलेनसहकेशवः ॥ राजसूयःक्रतुवरःपुरामद्वचनात्त्वया ॥ ११ ॥ कृतःश्रीकृष्णकृपयाद्वारकायांसुखेनच ॥ येनत्रिलोकेतेकीर्तिर्नृपविस्तारिताभुवि ॥ १२ ॥ राजसूयाश्वमेधौचकठिनौमंडलेश्वरैः ॥ हरिभक्तस्यराजेंद्रसुलभौचक्रवर्तिनः ॥ १३ ॥ द्वयोर्मध्येकृतश्चैकोराजसूयस्त्वयानृप ॥ तथायुधिष्ठिरेणापिकृतःकृष्णाज्ञयाततः ॥ ॥ १४ ॥ द्वापरांतेभारतेतुहयमेधःक्रतूत्तमः ॥ नकृतःकेनराज्ञापिमुक्तिदस्त्वघनाशनः ॥ १५ ॥

जिनको दर्शन ऐसे श्रीऋषिनारदजी ॥ ९ ॥ श्रीभगवान्ने जिनको मनसो प्रेरणा करी सो राजशार्दूल उग्रसेनजीते ये बोले कि हे महाराज ! हे यादवेंद्र ! आप या भूतलमे धन्य हौ हे पृथिवीपते ! ॥ १० ॥ तुमारीही भक्तिके वशभये भगवान् भूतलमे निवास करैहै और पहले मेरे कहेते तुमने यज्ञनमें मुख्य राजसूय नामको यज्ञ ॥ ११ ॥ श्रीकृष्णकी कृपाते सुखपूर्वक द्वारकामे कियो जा यज्ञसो हे नृप ! आपकी ये कीर्ति तीनों लोकनमें भूमिमें फैली ॥ १२ ॥ देखो उग्रसेनजी, राजसूय और अश्वमेध ये दोनों यज्ञ मंडलेश्वरराजानको करने कठिन हैं ये दोनो यज्ञ हरिभक्त होय और चक्रवर्ती होय वाको करने सुगम होयहै ॥ १३ ॥ सो इन दोनों यज्ञनमेंते राजसूय यज्ञको तो हे नृप ! तुम करिहीचुकेहो और कृष्णकी आज्ञाते युधिष्ठिरहू करचुकोहै ॥ १४ ॥ और काऊने द्वापरके अंतमें या भारतखंडमें यज्ञनमें उत्तम अश्वमेध नहीं कियोहै ये अश्वमेध पापनको नाश करनवारो और

मोक्षको देनवारो है ॥ १५ ॥ जो द्विजको मारनवारो विश्वको मारनवारो गऊको मारनवारो होय वोहू अश्वमेध करेते पवित्र होयहै यासो सब यज्ञनमें अश्वमेधको करवो अत्युत्तम है ऐसे कहेंहैं ॥ १६ ॥ और हे नृपश्रेष्ठ ! जो कोई निष्काम हैके अश्वमेधको करेंहै वो गरुडध्वजके लोकमें जायहै जो लोक बडे २ सिद्धनकोहू दुलभ है ॥ १७ ॥ ये नारदजीके कहेको उग्रसेन सुनके अश्वमेधयज्ञके करवेको मन करतेभये हे नृप ! ॥ १८ ॥ इतनेमेंही उग्रसेनने दाउजीसमेत कृष्णको आयो देखके पूजन कियो आसनपें दोनोंनको बैठो देखके नारदसहित ये बोले ॥ १९ ॥ उग्रसेन बोले कि हे देव ! हे देव ! हे जगन्नाथ ! हे जगदीश जगन्मय ! हे वासुदेव ! हे त्रिलोकेश ! मेरे कहेको आप सुनो ॥ २० ॥ महाराज देखो मेरे बेटा या कंसने विना अपराधके हजारन बालक मरवाये असुरनके हाथनसो ॥ २१ ॥ सो हे गोविद ! वा पापी मेरे पुत्र कंसकी मुक्ति केसो होय ये आप मोकूँ बताओ और बालघाती ये मेरो बेटा कंस कौनसे लोकनमें गयो होयगो सो मेरे आगे आप कहौ ॥ २२ ॥ हे जगदीश्वर ! वा कंसके पापसो मेंभी भयभीत हूं क्योंकि पुत्रके पापसो पिताभी

द्विजहाविश्वहागोघ्नोवाजिमेधेनशुद्ध्यति ॥ तस्माद्वरंचयज्ञानांहयमेधंवदंतिहि ॥ १६ ॥ निष्कारणंनृपश्रेष्ठवाजिमेधंकरोतियः ॥ व्रजेत्सुपर्णकेतोःससदनंसिद्धदुर्लभम् ॥१७॥ इतिदेवर्षिवचनमुग्रसेनोनिशम्यच ॥ हयमेधंयज्ञवरंकर्तुंचक्रेमतिंनृप ॥ १८ ॥ तदैवसहरामेणकृष्णंवीक्ष्यागतंनृपः ॥ पूजयित्वासनेस्थाप्यसाकंचऋषिणाब्रवीत् ॥ १९ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ देवदेवजगन्नाथजगदीशजगन्मय ॥ वासुदेवत्रिलोकेशशृणुष्ववचनंमम ॥ २० ॥ मत्पुत्रेणचकंसेनबालकाश्चसहस्रशः ॥ विनापराधेनहरेमारिताश्चमहासुरैः ॥ २१ ॥ तस्यमुक्तिश्चगोविंदकथंभवतिपापिनः ॥ कस्मिँल्लोकेगतः कंसोबालघातीवदस्वमे ॥ २२ ॥ तस्यपापेनाहमपिभीतोस्मिजगदीश्वर ॥ पुत्रस्यपापेनपितानरकेपततिध्रुवम् ॥ २३ ॥ पितुःपापेनपततिनिरयेहितथासुतः ॥ तस्माच्चकिंकरिष्येहमुपायंवदमाधव ॥ २४ ॥ कथितंनारदेनाद्यतच्छृणुष्वजगत्पते ॥ विप्रहाविश्वहागोघ्नोहयमेधेनशुध्यति ॥ २५ ॥ तस्मिन्यज्ञेमनोमेस्तियदिचाज्ञांप्रदास्यति ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वामुदामदनमोहनः ॥ २६ ॥ मनसिप्राहसंपश्यन्धरांभारेणपीडिताम् ॥ अहोमयातुबहुशोधराभारोवतारितः ॥ २७ ॥ तथापिसतिकौमध्येसोश्वमेधेननश्यति ॥ नाहंहनिष्येशत्रून्वैस्वहस्तेनमृधांगणे ॥२८॥ इतिप्रतिज्ञातुकृता विदूरथवधेमया ॥ तस्माच्चप्रेषयिष्यामिस्वपुत्रान्यादवांस्तथा ॥२९॥

अवश्य नरकमें पडेहै ॥ २३ ॥ तैसेही पिताके पापसो पुत्र नरकमें जायहै यासो हे माधव ! मैं कहा उपाय करौं सो कहौ ॥ २४ ॥ हे जगत्पते ! जो आज नारदजीने मोसो कहीहै सो सुनौ, विप्रहा, विश्वहा और जो गऊको मारनवारो होय वोभी अश्वमेधके करवेसो पवित्र हैजायहै ॥ २५ ॥ सो मेरीहू अश्वमेधयज्ञ करवेकी इच्छा है जो आप आज्ञादेउ तो, गर्गजी कहैंहैं कि ऐसे उग्रसेनके कहेको सुनके मदनमोहन भगवान्ने बडे आनंदसो ॥ २६ ॥ भूमिको बोझसो पीडित जानके मनमें विचार कियो कि मेंने कईवेर धरतीको बोझ उतारौ ॥ २७ ॥ तोहू वो भूमिमें भार हैही सो भार या अश्वमेध करवेसो नाश होयगो क्योंकि मेंने राजा विदूरथके मारवेके समयमें प्रतिज्ञा कीनीहै कि अब में अपने हाथसो रणांगणमें शत्रूनको नही मारोंगो यासो अपने पुत्रनको और यादवनको सब भूमिके जीतवेको अश्वमेधके मिषसो भेजोंगो हे वज्रनाभे ! या प्रकार

विष्वक्सेन भगवान् विचारके सुधर्मासभामें उग्रसेनसो बोले कि सुनो नानाजी मेरे हाथते मरो जो कंस हो सो अद्भुत मेरे वैकुंठमंदिरको गयो ॥ २८ ॥ २९ ॥ ॥ ३० ॥ ३१ ॥ सो अब मेरे समानरूप हैके नित्य वैकुण्ठमें निवास करैहै तैसेही हे राजेन्द्र ! आपहूँ मेरे दर्शनसो विपाप हौ ॥ ३२ ॥ तथापि आप यज्ञके लिये हे भूपते ! अश्वमेधयज्ञको करौ जा यज्ञते पृथिवीमें आपकी बडीभारी कीर्ति विख्यात होयगी ॥ ३३ ॥ गर्गजी कहें हें कि हे नृप ! ऐसे अक्लिष्टकर्मवारे श्रीकृष्णके कहेको सुनके उग्रसेन बडे प्रसन्न हैके यह बोले ॥ ३४ ॥ कि हे देव ! आज में यज्ञोत्तम जो अश्वमेध है वाय करूँगो और हे गोविन्द ! वो यज्ञ मेरो आपकी कृपासो शीघ्रही पूर्ण होयगो ॥ ३५ ॥ परंतु आप वा अश्वमेधकी सब विधिको विस्तारसो कहो ये उग्रसेनके कहेको सुनके भगवान्

जेतुंवसुंधरांसर्वांहयमेधमिषेणच ॥ इतिवार्तावज्रनाभेविष्वक्सेनोविचार्यच ॥ ३० ॥ सुधर्मायांचप्रहसन्नुग्रसेनमुवाचवै ॥ ॥ श्रीकृष्ण उवाच ॥ ॥ मयाहतोमहाराजकंसोवैकुंठमंदिरम् ॥ ३१ ॥ गतोभूत्वाममाकारःनित्यंवसतितत्रवै ॥ तथात्वमपिराजेंद्रविपापोदर्शनान्मम ॥ ३२ ॥ तथापिहयमेधंत्वंयशोर्थेकुरुभूपते ॥ यज्ञेनतेमहत्कीर्तिःपृथिव्यांचभविष्यति ॥ ३३ ॥ इतितत्कथितंश्रुत्वाकृष्णस्याक्लिष्टकर्मणः ॥ उवाचपरमंवाक्यमुग्रसेनोमुदानृप ॥ ३४ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ अद्यदेवकरिष्येहमश्वमेधंक्रतूत्तमम् ॥ सभविष्यतिशीघ्रंवैगोविंदकृपयातव ॥ ३५ ॥ हयमेधस्यचविधिंसर्वमेब्रूहिविस्तरात् ॥ इतिश्रुत्वाचतद्वाक्यमवोचद्विष्टरश्रवाः ॥ ३६ ॥ हयमेधविधिंपृच्छदेवर्षिनारदंप्रति ॥ सतवाग्रेचवदतिसर्वज्ञातायदूद्वह ॥ ३७ ॥ इतिवाक्यंहरेःश्रुत्वायदुराजोमुदान्वितः ॥ सभायांसंस्थितंराजन्देवर्षिंनिजगौनृप ॥ ॥ ३८ ॥ तुरंगःकीदृशोभाव्यःकतिसंख्याद्विजोत्तमाः ॥ दक्षिणाकीदृशीब्रह्मन्वदमेकीदृशंव्रतम् ॥ ३९ ॥ उग्रसेनस्यवचनमाकर्ण्यदेवदर्शनः॥ स्मयमानइवप्राहप्रीत्याकृष्णंविलोकयन् ॥ ४० ॥ ॥ श्रीनारदउवाच ॥ ॥ चंद्रवर्णरक्तमुखंपीतपुच्छंमनोहरम् ॥ सर्वांगसुंदरंदिव्यं श्यामकर्णसुलोचनम् ॥ ४१ ॥ प्रवदंतिमहाराजयज्ञेस्मिन्हयमीदृशम् ॥ मधुमासेपूर्णिमायांमोच्योयंघोटकोनृप ॥ ४२ ॥

विष्टरश्रवा आप बोले ॥ ३६ ॥ सुनौ नानाजी आप नारदजीसो अश्वमेधकी विधिको पूछो ये सब विधिको जानेंहें सो वे सब विधि आपको बतामेंगे ॥ ३७ ॥ कृष्णके ये वचन सुनके उग्रसेन बडे प्रसन्न हैके और सभामें बैठे नारदजीसो हे नृप ! ये बोले ॥ ३८ ॥ उग्रसेनजी बोले कि नारदजी ! कैसो तो घोडा होयहे और कितनी गिनती यज्ञ करानेवाले ब्राह्मण होने चाहिये कैसी दक्षिणा होनी चाहिये और कोन प्रकारसो धारण करनो चाहिये ॥ ३९ ॥ उग्रसेनजीके या वचनको सुनके श्रीनारदजी मंद मुसक्यान करते और श्रीकृष्णको दर्शन करते ये बोले ॥ ४० ॥ नारदजी बोले सुनो उग्रसेनजी चंद्रमाकोसो श्वेत तो जाको रंग, पीत पुच्छ, लाल मुख, श्याम जाके कान सुन्दर जाके नेत्र, दिव्य सब जाके अङ्ग सुन्दर ऐसो घोडा हे महाराज ! जब होय तब वो अश्वमेधयज्ञके कामको होयहे ऐसे यज्ञके जाननेवारेनमें श्रेष्ठजन कहैहै और चैत सुदी पूनोके दिन घो

घोडा छोडनो चाहिये ॥४१॥ ४२ ॥ महावीर पुरुष वाकी एकवर्षतक रक्षा करै जबतक वो घोडा अपने नगरमें लौटिके न आवै ॥ ४३ ॥ तबतक बडो वीर धैर्यकरके युक्त वा घोडेके पास रहै तबतक बडे यत्नते कर्ता रहै और जहाँजहाँ वो घोडा मूते या लीदकरै तहाँतहाँ॥४४॥ब्राह्मणनके द्वारा अग्निमें हवन करै और एक हजार गोदान करै और सुवर्णको पत्र लिखके माथेमें बाँधै वामें अपनो नाम अपने बलसों चिह्नित करके लिखे ॥ ४५ ॥ और वा पत्रमें ये लिखै कि भाई सबरे राजाहो सुनौ कि ये घोडा हमने छोडाहै ॥ ४६ ॥ जो कोई राजा बलवान् होय वो या श्यामकर्ण घोडेके रक्षा करनेवाले जबरन जीतेंगे ॥४७॥ और या यज्ञमें बीस हजार ब्राह्मण यज्ञकी आदिमें कहेहैं वे ब्राह्मण वेदके जाननेवाले सर्वशास्त्रके जाननेवाले कुलीन और तपके करनेवाले हों ॥ ४८ ॥ याही विषयमें मैं तेरे अगारी कहोंगो तुम समर्थ हो सो सुनौ कि या अश्वमेधमें हे महाराज ! एक एक ब्राह्मणको ये

महावीरैःपालनीयोवर्षमात्रंहयोत्तमः॥ अश्वस्यागमनंयावद्भविष्यतिस्वकेपुरे ॥४३॥ निवसेद्धैर्यसंयुक्तस्तावत्कर्ताप्रयत्नतः ॥ यत्रयत्रपुरीषंच मूत्रंचकुरुतेहयः ॥ ४४ ॥ कर्तव्यंहवनंविप्रैर्दातव्यंगोसहस्रकम् ॥ संलिख्यकांचनंपत्रंस्वनामबलचिह्नितम् ॥ ४५ ॥ हयस्यभालेबध्वाचक थनीयमिदंवचः ॥ सर्वेशृणुतराजानोविमुक्तोस्तिहयोमया ॥ ४६ ॥ कश्चिद्भूयःश्यामकर्णप्रतिगृह्णातुचेद्बलम् ॥ गृह्णातियस्तंमानेनसजेतव्यो बलात्स्वयम् ॥ ४७ ॥ विप्राविंशतिसाहस्रायज्ञादौकीर्तितानृप ॥ वेदज्ञाःसर्वशास्त्रज्ञाःकुलीनाश्चतपस्विनः ॥ ४८ ॥ अत्रतेकथयिष्यामिसम र्थस्त्वंशृणुष्वच ॥ वाजिमेधेमहाराजविप्राणांदीर्वदक्षिणाम् ॥ ४९ ॥ तुरगाणांसहस्रंचगजानांशतमेवच ॥ द्विशतंस्यंदनानांचसहस्रंचगवां तथा ॥ ५० ॥ विंशद्भारंसुवर्णानांप्रदातव्यंद्विजेद्विजे ॥ यज्ञस्यादौतथाचांतेईदृशीदक्षिणामता ॥ ५१ ॥ असिपत्रव्रतंकृत्वाब्रह्मचर्यसम न्वितः ॥ कौपत्न्यासार्द्धमेकत्रकुर्याच्चशयनंनिशि ॥ ५२ ॥ वर्षमात्रंमहाराजकर्तव्यंव्रतमीदृशम् ॥ दीनानांचप्रदातव्यमन्नंवाबहुशोधनम् ॥ ॥ ५३ ॥ विधिनानेनराजेंद्रक्रतुरेषोभविष्यति ॥ असिपत्रव्रतयुतोबहुपुत्रफलप्रदः ॥ ५४ ॥ भीष्मंविनाहिमदनंकोविजेतुंभवेन्नरः ॥ तस्मा द्भीतानकुर्वंतिकठिनंचैनमद्भुतम् ॥ ५५ ॥ कामंप्रतिविजेतुंवैशक्तिस्तेविद्यतेयदि ॥ कुरुगर्गंसमाहूययज्ञारंभोनृपोत्तम ॥ ५६ ॥ इतिश्रीमद्गर्ग संहितायामश्वमेधखण्डेयज्ञोद्योगवर्णनं नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

बडी दक्षिणा देनी चाहिये ॥ ४९ ॥ एकएक ब्राह्मणनको एकएक हजार घोडे, सौसौ हाथी, दोदोसौ रथ और एकएक हजार गौ और बीसभार सुवर्ण इतनी दक्षिणा यज्ञके प्रारंभमें और इतनीही दक्षिणा यज्ञके अंतमें एकएक ब्राह्मणको देनी मानीहै ॥५०॥ ५१॥ फिर असिपत्र नामको व्रत ब्रह्मचर्यसहित करै और अपनी पत्नीको संग लेके भूमिमें हे महाराज ! शयन करै ॥ ५२ ॥ ऐसे हे महाराज ! एकवर्ष पर्यंत व्रत करै दीनमनुष्यनको अन्न तथा बहुत धन देय ॥ ५३ ॥ हे राजेंद्र ! या विधिसो यज्ञ होयगो असिपत्रव्रत सहित ये यज्ञ बहुपुत्रफलको देनेवारोहै ॥ ५४ ॥ जैसे भीष्मजीके विना काम जीतवेको कोई समर्थ नहीं है ऐसेही याको करनो कठिन है याही डरसो कोई मनुष्य या कठिन अद्भुत व्रतको नहीं करैहै ॥ ५५ ॥ यदि तेरी जीतवेकी शक्ति है तो गर्गजीको बुलायके हे नृपोत्तम ! तुम यज्ञारम्भ करौ ॥५६॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे भाषाटीकायां यज्ञोद्योगवर्णनं

नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥ श्रीगर्गजी बोले कि या प्रकार विनके स्पष्ट अक्षरयुक्त वाक्यको सुनके राजर्षि उग्रसेन नारदजीते बोले मंदमुसकान करते ॥ १ ॥ कि हे मुने ! मैं यज्ञ करोंगो यज्ञके योग्य घोडेको मेरे घुडशालते ढूँढके लाओ ॥ २ ॥ राजाके कहेको सुनके नारदजीने कही कि ठीक है फिर श्रीकृष्णको संग लेके घोडेके देखनेको तबेलामें गये ॥ ३ ॥ वो नारद वाजिशालामें जायके धुआँके रंगके मनोहर घोडे और कोई काले रंगके कोई कमलके रंगके जे घोडा हैं उनको देखतेभये ॥ ४ ॥ फिर और तबेलामें गये तो कोई दूधके रंगके कोई जलकेसे रंगके कोई हलदीके रंगके कोई कुंकुमके रंगके कोई ढाकके फूलके रंगके ॥ ५ ॥ तैसेही चित्रविचित्र अंगवारे कोई स्फटिककेसे अंगवारे मनकेसे जिनके वेग कोई हरे रंगके कोई तामेके रंगके कोई कसूमल रंगके कोई तोतई रंगके ॥ ६ ॥ कोई वीरबोहट्टीके रंगके कोई गौररंगके

॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ इतितद्वाक्यमाकर्ण्यस्पष्टाक्षरसमन्वितम् ॥ राजर्षिःप्राहदेवर्षिविस्मितःप्रहसन्निव ॥ १ ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ मुनेयज्ञंकरिष्येहंयज्ञयोग्यतुरंगमम् ॥ गत्वाममाश्वशालायांहयानांत्वंविलोकय ॥ २ ॥ नृपस्यवचनंश्रुत्वातथेत्युक्त्वाचनारदः ॥ वाजिशालांययौतेनद्रष्टुंकृष्णेनघोटकम् ॥ ३ ॥ सगत्वातत्रतुरगान्धूम्रवर्णान्मनोहरान् ॥ श्यामवर्णान्कृष्णवर्णान्पद्मवर्णान्ददर्शवै ॥ ४ ॥ तथाचान्यत्रशालायांदुग्धाभाञ्जलसन्निभान् ॥ हरिद्राभान्कुंकुमाभान्पलाशकुसुमप्रभान् ॥ ५ ॥ तथाचित्रविचित्रांगान्स्फटिकांगान्मनोजवान् ॥ हरिद्वर्णांस्ताम्रवर्णान्कौसुंभांगाञ्शुकप्रभान् ॥ ६ ॥ इंद्रगोपनिभान्गौरान्दिव्यान्पूर्णशशिप्रभान् ॥ सिंदूरांगानग्निवर्णान्बालसूर्यसमान्नृप ॥ ७ ॥ ईदृशांश्चहयान्दृष्ट्वानारदोविस्मयान्वितः ॥ उवाचकृष्णसहितमुग्रसेनंहसन्निव ॥ ८ ॥ ॥ नारदउवाच ॥ ॥ वाजिनस्तेमहाराजसर्वेहिबहुसुंदराः ॥ ईदृशानैवस्वर्लोकेपृथिव्यांचरसातले ॥ ९ ॥ वर्ततेवाजिशालायांकृष्णस्यकृपयातव ॥ एकोपिश्यामकर्णस्तुतेषांमध्येनदृश्यते ॥ १० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ निशम्यवाक्यंदेवर्षेर्नृपस्तुदुःखितोभवत् ॥ यज्ञोभविष्यतिकथंमनसीतिविचारयन् ॥ ११ ॥ उदासीनंनृपंदृष्ट्वाभगवान्मधुसूदनः ॥ अवोचत्प्रहसञ्शीघ्रंमेघगंभीरयागिरा ॥ १२ ॥ ॥ कृष्णउवाच ॥ ॥ शृणुमद्वचनंराजन्सर्वंशोकंविहायच ॥ गत्वाममाश्वशालांवैश्यामकर्णंविलोकय ॥ १३ ॥

दिव्य और पूर्णमासीके चंद्रमासे कोई सिंदूरियारंगके कोई अग्निके रंगके और बालसूर्यकेसे रंगके हे नृप ! ॥ ७ ॥ ऐसे अनेकन रंगनके घोडेनको देखके नारद बडे विस्मयान्वित हैके श्रीकृष्णचन्द्रसहित उग्रसेनसो ये बोले ॥ ८ ॥ कि, हे महाराज ! ये सब घोडे बहुतही सुन्दर है ऐसे घोडे पृथिवीमें स्वर्गमें और रसातलमें कहीं भी नहीं है ॥ ९ ॥ ऐसे घोड़े कृष्णकी कृपाते आपकी अश्वशालामें वर्तमान है परन्तु इनमें श्यामकर्ण जासो कहैहै सो एकहू नहीं दीखैहै ॥ १० ॥ गर्गजी कहैहै ये नारदके कहेको सुनके राजा उग्रसेनको बड़ो दुःख भयो और विचारन लगे कि अब यज्ञ कैसे होयगो ॥ ११ ॥ तब मधुदैत्यके मारनवारे भगवान् श्रीकृष्ण राजा उग्रसेनको उदास देख हँसके मेघके समान गंभीरवाणीसो ये बोले ॥ १२ ॥ कि हे उग्रसेन ! तुम मेरे कहे वचनको सुनो और सब शोकको छोड़ो तुम

मेरी अश्वशालामें चलौ वहाँ श्यामकर्ण घोडेको देखौ ॥ १३ ॥ ये भगवान् श्रीकृष्ण और नारदके कहेको सुनके वाही समय राजानके शिरोमणि उग्रसेनजी श्रीकृष्णके तबेलामे गये ॥ १४ ॥ वा अश्वशालामें जायके हजारन घोड़ानको देखो जे सब घोडे श्यामकर्ण हैं और यज्ञके योग्य हैं श्याम जिनके कर्ण, पीत जिनकी पूछ, चंद्रमाकेसे जिनके वर्ण और मनकेसे जिनके वेग हैं ॥ १५ ॥ सर्वांगसो सुंदर, दिव्य और तप्त सुवर्णकेसे जिनके मुख उन बड़े शुभ घोडेनको देखके राजा उग्रसेनको बडो विस्मय भयो ॥ १६ ॥ बडे हर्षसो कृष्णको प्रणाम करके ये बोले कि महाराज मैने आज बहुतसे श्यामकर्ण घोडे देखे ॥ १७ ॥ सो नाथ तुमारे भक्तनको या भूमंडलमें कहा दुर्लभ है हे कृष्ण ! जैसे पहले प्रह्लाद और ध्रुवको आपने मनोरथ पूरो कियो॥ १८॥ तैसैही आपकी कृपासो मेरो मनोरथ पूरो होयगो यह सुनके हे राजन् ! शार्ङ्गधनुषधारी भगवान्

इत्युदीरितमाकर्ण्यकृष्णेनचसुरर्षिणा ॥ हरेश्ववाजिशालांहिजगामनृपसत्तमः ॥ १४ ॥ ददर्शतांसगत्वाचयज्ञयोग्यान्सहस्रशः ॥ श्यामकर्णान्पीतपुच्छाश्चन्द्रवर्णान्मनोजवान् ॥ १५ ॥ सर्वांगसुंदरान्दिव्याँस्तप्तहेममुखाञ्शुभान् ॥ एतान्दृष्ट्वाहयान्राजाविस्मयंपरमंगतः ॥ १६ ॥ हर्षेणमहतायुक्तोकृष्णंनत्वाब्रवीद्वचः ॥ ॥ राजोवाच ॥ ॥ श्यामकर्णाश्वबहुशोमयाद्यनिरीक्षिताः ॥ १७ ॥ दुर्लभंकिंजगन्नाथत्वद्भक्तानांधरातले ॥ यथामनोरथःपूर्वंप्रह्लादस्यध्रुवस्यच ॥ १८ ॥ आसीत्त्वत्कृपयाकृष्णतथाममनोरथः ॥ इतिश्रुत्वाहरीराजञ्शार्ङ्गीभूपमवोचत ॥ १९ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ एकंत्वंश्यामकर्णानामश्वानांचन्द्रवर्चसाम् ॥ गृहीत्वानृपशार्दूलकुरुयज्ञंममाज्ञया ॥ २० ॥ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ श्रुत्वावाक्यंहरिंप्राहकरिष्येहंक्रतूत्तमम् ॥ इत्युक्त्वातेनसहितोनारदेनसभांययौ ॥ २१ ॥ ततःकृष्णमनुज्ञाप्यनारदःसहतुंबुरुः ॥ राजानमाशिषंदत्त्वास्वयंभूसदनंययौ ॥ २२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेतुरंगदर्शननामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथराजाकुशस्थल्यांगतेदेवर्षिसत्तमे ॥ स्वदूतान्प्रेषयामासमामानेतुंनृपेश्वरः ॥ १ ॥ तऊचुरुग्रसेनस्यममाग्रेवचनंनराः ॥ ॥ दूताऊचुः ॥ ॥ देवदेवमुनेब्रह्मन्भूदेवानांशिरोमणे ॥ २ ॥ अस्माकंवचनंसर्वंकृपयाशृणुविस्तरात् ॥ कृष्णेच्छयाद्वारकायामुग्रसेनेनभोमुने ॥ ३ ॥

ये बोले ॥ १९ ॥ कि हे नृपशार्दूल ! ये चंद्रमाकेसे तेजवारे श्यामकर्ण घोडे हैं तिनमेंसो एक घोड़ेको लेके आप मेरी आज्ञासो यज्ञ करौ ॥ २० ॥ श्रीगर्गजी कहैहैं ये कृष्णके कहेको सुनके उग्रसेनने श्रीकृष्णते कही कि मैं या यज्ञोत्तमको करौंगो ये कहिके कृष्णके संग नारदजीको लेके सभामें गये ॥ २१ ॥ तदनंतर श्रीकृष्णसो आज्ञा लेके तुंबुरुगंधर्व सहित नारदजी राजा उग्रसेनको मनोरथ पूर्णकर ब्रह्मलोकको चलेगये ॥ २२ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे तुरङ्गदर्शनं नामाष्टमोध्यायः ॥ ८ ॥ गर्गजी कहैहैं कि नारदजीके द्वारकाको गये पीछे राजा उग्रसेनने अपने दूत मेरे बुलायवेको भेजे ॥ १ ॥ तब वे दूत मेरे पास आयके मोसे कहतेभये कि हे देवदेव ! हे मुने ! हे ब्राह्मणनके मुकुटमणे ! ॥ २ ॥ कृपा करके हमारे कहे वचनको विस्तारसे आप सुनौ हे मुनिजी ! आपके बुद्धिमान् शिष्य महाराज उग्रसेननें कृष्णकी इच्छासो द्वारकापुरीमें यज्ञनमें उत्तम

जो अश्वमेध नाम यज्ञ है सो प्रारंभ कियो है हे मुने ! वा यज्ञमहोत्सवम आप बहुत शीघ्रतासो आवौ ॥ ३ ॥ ४ ॥ हे नृपश्रेष्ठ ! मैं उनके कहेको सुनके द्वारकापुरीको जाताहुआ गर्गाचलपर्वततेे यज्ञका उत्सव देखनेको आयौ ॥ ५ ॥ तब मैंने आनर्त नाम देशोंमे द्वारकापुरी दूरसे देखी जो अनेक प्रकारके वृक्षोंके गणोंसे युक्त और बागबगीचानसो घिरीहुई है ॥ ६ ॥ और नाना तडाग तथा वापी और अनेक पक्षियोंके गणोसे युक्त है और नील, रक्त, श्वेत और पीत रंगवारे कमलनसो युक्त सरोवर जिसमे विद्यमान हैं ॥ ७ ॥ और नृपेश्वर ! कुमुद और शुकपुष्प, विल्व, कदंब, वट, शाल, ताल, तमाल, मोलसरी, नागकेशर, केशर, कचनार, पीपल, जँभीरी, हारसिंगार, आम, आम्रातक ॥ ८ ॥ केतकी, दाख, केला, जामन, नारियल, पिडखजूर, खैर, नीव ॥९॥ अगर, तगर, चंदन, रक्तचंदन, ढाक,कपित्थ, पाकर, वेत, वांस॥१०॥मल्लिका, जुही, मोदिनी, आदिवृक्ष तथा मदन

निरूपितंक्रतुवरंतवशिष्येणधीमता ॥ त्वमागच्छमुनेशीघ्रंतस्मिन्यज्ञमहोत्सवे ॥ ४ ॥ तेषामहंवचःश्रुत्वाजग्मिवान्द्वारकांपुरीम् ॥ गर्गाचलान्नृपश्रेष्ठयज्ञकौतुकसंयुतः ॥ ५ ॥ ततोदृष्टापुरीदूराच्चानर्तेद्वारकामया ॥ नानाद्रुमगणैर्जुष्टानानाचोपवनैर्युता ॥ ६ ॥ नानातडागैर्वापीभिर्नानापक्षिगणैस्तथा ॥ नीलरक्तसितांभोजैःपीतपद्मैःसरोवराः ॥ राजंतेकुमुदैश्चैवशुकपुष्पैर्नृपेश्वर ॥ ७ ॥ विल्वैःकदंबैर्न्यग्रोधैःशालैस्तालैस्तमालकैः ॥ बकुलैर्नागपुन्नागैःकोविदारैश्चपिप्पलैः ॥ जम्बीरैर्हारसिंगारैराम्रैराम्रातकैरपि ॥ ८ ॥ केतकीभिर्गोस्तनीभिःकदलीभिश्चजंबुभिः ॥ श्रीफलैःपिंडखर्जूरैःखदिरैःप[illegible] ॥ ९ ॥ अगरैस्तगरैश्चैवचन्दनैरक्तचन्दनैः ॥ पलाशैश्चकपित्थैश्चप्लक्षैर्वेत्रैश्चवेणुभिः ॥ १० ॥ मल्लिकाभियूथिकाभिर्मोदिनीभिमहीरुहैः ॥ तथामदनबाणैश्चसहस्रांशुमुखद्रुमैः ॥ ११ ॥ प्रियावंशैर्गुलमवंशैःकर्णिकारैश्चपुष्पितैः॥ सहस्राख्यैःकन्दुकैर्वैचागस्त्यैश्चसुदर्शनैः ॥ १२ ॥ चन्द्रकाख्यैश्चकुन्दैश्चकर्णपुष्पैश्चदाडिमैः ॥ अनुर्जीरैर्नागरंगैराडुकीजानकीफलैः ॥ १३ ॥ पूगीफलैर्बदामैश्चतूलैराजादनैर्द्रुमैः ॥ एलाभिःसेवतीभिश्चतथावैदेवदारुभिः ॥ १४ ॥ ईदृशैश्चमहावृक्षैःशोभितानगरीहरेः ॥ कूजंतियत्रराजेन्द्रमयूराःसारसाःशुकाः ॥ १५ ॥ हंसाःपारावताश्चैवकपोताःकोकिलास्तथा ॥ सारिकाश्चक्रवाकाश्चखंजनाश्चटकाःकिल ॥ १६ ॥ एतेपक्षिगणाःसर्ववैकुण्ठाच्चसमागताः ॥ कृष्णकृष्णेतिमधुरांवाणींगायंतियत्रहि ॥ १७ ॥ इत्थंपश्यन्व्रजन्राजन्ददर्शद्वारकामहम् ॥ ताम्ररौप्यसुवर्णैश्चत्रिभिर्दुर्गैश्चवेष्टिताम् ॥ १८ ॥

बाण॥११॥पियावाश, गुलावाश, कर्णिकार, सहस्र, कंदुक, अगस्तिआ, सुदर्शन ॥१२॥ चंद्रक, कुंद, कर्णपुष्प अनार,अञ्जीर, नारंगी, आडू,जानकीफल॥१३॥सुपारी, बादाम, चिरोजी, इलायची, सेवती, देवदारु ॥ १४ ॥ इनसे आदि जे महावृक्ष हैं तिनसो वो हरिकी नगरी शोभित है और हे राजेंद्र ! मोर सारस तथा तोता जहाँ बोल रहेहे ॥ १५ ॥ हंस, कबूतर, कपोत, कोकिल, मेना, चकवा, खंजन, और चिडिया ॥ १६ ॥ इत्यादिक सब पक्षी वैकुंठसो आयेभये जा द्वारिकामे हे कृष्ण हे कृष्ण या मधुरवाणी को गाय रहेहे ॥ १७ ॥ ऐसै देखतो रस्तामे चलतो मे द्वारकाको देखतोभयो, जो द्वारिका एक ताँवेको एक चांदीको और ताके भीतर एक सुवर्णको ऐसो तीन किलेनते आवृत है ॥ १८ ॥

और देवतानके वृक्ष जामे लगरहे ऐसे रैवतनाम पर्वतसो युक्त है और समुद्र, गोमती नदी येही एक बडी खाई तासो वेष्टित ( लिपटी ) है ॥ १९ ॥ कौतुक ( उत्सव ) के लिये जामे वंदनवार तिनसो युक्त, बडी रम्य, प्रसन्नमनुष्य और सुवर्णके मंदिर ( घर ) तिनसो युक्त है ॥ २० ॥ और सोनेकी दुकान तथा ध्वजापताकानसो भूषित है बडे २ विष्णु मंदिर और शिवालयनसो भररहीहै ॥ २१ ॥ बडे शूरवीर यादव और हजारन विमान, सेकरन चौपरके बजार जिनमें सुवर्णके कलश तिनसो युक्त है ॥ २२ ॥ अनेकन गली और हाथीनकी झूल तथा हस्तिशाला, गोशाला, सभागृह और सुंदर रौप्य ( रजतमय ) मार्ग ( सडक ) नसो युक्त है ॥ २३ ॥ नौ लाख गिनतीके घर और षोडशसहस्र एकसौ आठ श्रीकृष्णके महल मंदिर तिनसो वेष्टित है ॥ २४ ॥ जा द्वारिकाके एक एक द्वारपे कोटि कोटि शूरवीर शत्रुनको लिये कमर बाँधे तयार खडे चारों तरफसे रक्षा

गिरिणारैवतेनापिदेववृक्षमयेनच ॥ रत्नाकरेणगोमत्यावृतांपरिखभूतया ॥ १९ ॥ कृष्णस्यनगरींरम्यांकृतकौतुकतोरणाम् ॥ मुदायुक्त जनाकीर्णासुवर्णभवनैर्युताम् ॥ २० ॥ तथाहाटकहट्टाभिःपताकाभिश्चमंडिताम् ॥ विष्णोश्चमंदिरैःप्रोच्चैर्महेशस्यालयैर्युताम् ॥ २१ ॥ यदुभिश्चमहाशूरैर्विमानैश्चसहस्रशः ॥ शतशृंगाटकैश्चैवकलशैर्भर्मकर्बुरैः ॥ २२ ॥ रथ्याभिर्मंदुराभिश्चदंतिशालाभिरेवच ॥ गोशाला भिश्चशालाभिःसुरौप्यपथिभिर्युताम् ॥ २३ ॥ प्रासादैर्नवलक्षैश्चकृष्णस्यपरमात्मनः ॥ तथाषोडशसाहस्रैर्भवनैर्वेष्टितांपुरीम् ॥ २४ ॥ द्वारेद्वारेद्वारकायांशूरावीराश्चकोटिशः ॥ रक्षंत्यहर्निशंराजन्सर्वेशस्त्रधराःकिल ॥ २५ ॥ प्रगायंतिजनाःसर्वेश्रीकृष्णबलदेवयोः ॥ गृहेगृ हेचनामानिशृण्वंतिचरितानिच ॥ २६ ॥ इत्थंविलोकयन्सर्वान्सुधर्मायामहंगतः ॥ कृष्णेतिपादुकारूढस्तुलसीमालयाजपन् ॥ २७ ॥ अथोग्रसेनोराजर्षिर्दृष्ट्वामांचसमागतम् ॥ समुत्थायमुदायुक्तःशक्रसिंहासनात्किल ॥ २८ ॥ षट्पंचाशत्कोटिसंख्यैर्यादवैःसहभूपते ॥ नत्वासिंहासनेस्थाप्यपूजयामासचाहुकः ॥ २९ ॥ मदंघ्रीचावनिज्याथयादवानांचसन्निधौ ॥ पादोदकंस्वशिरसिधृत्वाप्राहनृपेश्वरः ॥ ॥ ३० ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ विप्रेंद्रनारदमुखाच्छ्रुतंयस्यमहत्फलम् ॥ तंयज्ञमश्वमेधाख्यंकरिष्येहंतवाज्ञया ॥ ३१ ॥ यस्यांघ्रिसेवयापूर्वेमनोरथमहार्णवम् ॥ तेरुर्जगत्तृणीकृत्यसकृष्णश्चात्रवर्त्तते ॥ ३२ ॥

कररहे हैं ॥ २५ ॥ और जा द्वारकाके घर घरमें सब मनुष्य श्रीकृष्ण बलदेवके मंगलरूप नामनको श्रवण कररहेहैं ॥ २६ ॥ या प्रकार सब द्वारकाकी शोभाको देखतो २ में सुधर्मा सभामें गयो खडाउनपै चढो तुलसीकी मालाको हाथमें लिये कृष्णनामको जप करतो ॥ २७ ॥ तब उग्रसेन राजा मोको आयो देख आनंदसो युक्तहै इंद्रासनके समान अपने सिंहासनसो हे भूपत ! छप्पन किरोड यादवनके सहित उठके नमस्कार कर सिंहासनपै बैठारके पूजा करतोभयो ॥ २८ ॥ २९ ॥ और मेरे पामनको यादवनकेआगे धोयके और पादोदकको अपने माथेपे धर ये वचन बोले ॥ ३०. ॥ उग्रसेनजी बोले कि सुनो महाराज ! ब्राह्मणनके मुकुट नारदजीके मुखसो जाको बडो फल मैंने सुनोहै ता अश्व मेधयज्ञको तुमारी आज्ञासों करोंगो ॥ ३१ ॥ जाके चरणोको सेवा करके अगारीके राजा मनोरथरूप बडे समुद्रको जगत्को तिनका बनायके पार हैगये सो श्रीकृष्ण यहां

वर्तमान है ॥ ३२ ॥ गर्गजी बोले कि हे यादवेंद्र ! हे महाबाहो ! आपको विचार बहुत ठीक है अश्वमेध यज्ञके करवेसों त्रिलोकीमे आपकी बडीभारी कीर्ति होयगी ॥ ३३ ॥ परन्तु ये कहो कि या अश्वमेधके घोडेकी रखवारी करवेको सङ्ग कोन जायगो क्योंकि हे नृपेश्वर ! शत्रू अपने बहुत हैं यासो घोडेकी रक्षा करवेके लिये सङ्ग जानवारेको निश्चय करलेनो चाहिये ॥ ३४ ॥ और आपको वर्षपर्यंत असिपत्र नामको व्रत करनो चाहिये तब यह यज्ञोत्तम निर्विघ्न समाप्त होयगो ॥ ३५ ॥ पहले राजसुय यज्ञके समयमें प्रद्युम्नने सब राजानको जय कीनोहो सो आज घोडेकी रक्षाके लिये उनकोही हुकुम देउहो का ॥ ३६ ॥ गर्गजी कहै है कि ऐसै मेरे कहेको सुनके चिन्तामें मग्नभये राजा उग्रसेनने मनुष्यनके सब दुःखनके हरनवारे हरिको अगारी खडे देखे ॥ ३७ ॥ तब श्रीकृष्णने उग्रसेनको शोकमे पूर्ण देखके पानके बीडाको लेके हँसते हँसते कही ॥ ३८ ॥

॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ यादवेंद्रमहाराजसम्यग्व्यवसितंत्वया ॥ हयमेधेनतेकीर्तिस्त्रिलोक्यांसंभविष्यति ॥३३॥ कःप्रयास्यतिरक्षार्थंतुरगस्यनृपेश्वर ॥ बहवःशत्रवःसंतितस्मात्तंनिश्चयंकुरु ॥ ३४ ॥ वर्षमात्रंप्रकर्त्तव्यमसिपत्रव्रतंत्वया ॥ तदातुकुशलेनापिभविष्यतिक्रतूत्तमः ॥ ३५ ॥ प्रद्युम्नेनराजसूयेजितासर्वामहीपुरा ॥ तुरंगस्याद्यरक्षार्थंतंपुनःकिंनियोजसि ॥ ३६ ॥ इतिमद्वचनंश्रुत्वाराजाचिंतापरायणः ॥ ददर्शसंस्थितंनृणांसर्वदुःखहरंहरिम् ॥ ३७ ॥ तदैवभगवान्दृष्ट्वाशोकेनापूरितंनृपम् ॥ तांबूलवीटकंनीत्वाप्रहसन्निदमब्रवीत् ॥ ३८ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ भोःशूरायादवाःसर्वेबलिनोरणकोविदाः ॥ उग्रसेनस्यचाग्रेवैशृण्वंतुममभाषितम् ॥ ३९ ॥ योमोचयतिराजभ्योहयमेधतुरंगमम् ॥ महारथीमनस्वीचसोयंगृह्णातुवीटकम् ॥ ४० ॥ इतिश्रुत्वाहरेर्वाक्यंयादवायुद्धकोविदाः ॥ परस्परंप्रपश्यन्तोगतमानाःपुनःपुनः ॥ ४१ ॥ संस्थितोघटिकामात्रंरेजेतांबूलवीटकः ॥ कृष्णस्यसुंदरेहस्तेयथातामरसेशुकः ॥ ४२ ॥ ततश्चसर्वेषुगतेषुतूष्णीमूषापतिश्चापधरोमहात्मा ॥ प्रगृह्यतांबूलचयंनृपेन्द्रंनत्वाचकृष्णंनिजगादसद्यः ॥ ४३ ॥ ॥ श्रीअनिरुद्धउवाच ॥ ॥ अहंहिश्यामकर्णस्यराजन्येभ्यश्चपालनम् ॥ करिष्यामिजगन्नाथतस्मान्मांत्वंनियोजय ॥ ४४ ॥

हे यादव हो ! तुम सब शूरवीर हौ बडे बलवान् और रणप्रवीण हौ सो तुम उग्रसेनके अगारी मेरे कहेको सुनौ ॥ ३९ ॥ जो कोई अश्वमेधके या अश्वको राजानसो छुडावे वो महारथी वीरपुरुष या बीडाको ग्रहण करे ॥ ४० ॥ ये कृष्णके वाक्यको सुनके युद्धमें बडे कोविद वार २ परस्पर देखते वे सबरे यादव मानते रहित हैगये ॥ ४१ ॥ तब वो पानको बीडा एक घडी धरौ रह्यौ कृष्णके हाथमें ऐसो दीखो जैसो कमलमें बैठो तोता दीखै ॥ ४२ ॥ जब ऐसे सब यादव वा बीडाको देखके चुप्प हैगये तब बडो महात्मा धनुर्धारी ऊषाको पति अनिरुद्ध वा पानके बीडाको उठायके उग्रसेनको प्रणाम करके यह वचन बोलो ॥ ४३ ॥ अनिरुद्धने कही कि हे जगन्नाथ ! मैं या श्यामकर्ण घोडेको राजानसो रक्षा करौगो यासो या घोडेके रक्षा करनेमे मोकूं आप नियुक्त करो ॥ ४४ ॥

हे कृष्ण महाराज ! देखो ये आपको नाती अभी बालक हे ये बडे २ राजानते या अश्वमेधके अश्वकी कैसे रक्षा करैगो ॥ ८ ॥ यासो आप या बालकको घोडेकी रक्षा करवेको मत भेजो क्योंकि यामें बहुत विघ्न हे सो भेजोहो तो आप प्रद्युम्नको भेजो ॥९॥ अथवा दाउजीको भेजो अथवा आप जाऔ ये ब्रह्माजीके कहे वचनको सुनके श्रीकृष्णचंद्रने हँसके कही कि ॥१०॥ भाई मे कहा करूं अनिरुद्ध जायहै सो अपने हठसो जायहै मेरे किये निषेधको नहीं मानैहै यासो जा कोईको निषेध करनो होय सो वाके पास जायके निषेध करौ ॥ ११ ॥ कृष्णके कहेको सुनके ब्रह्माजी और चंद्रमा दोनों प्रद्युम्नके पुत्र अनिरुद्धके निकट गये ॥ १२ ॥ और जब ब्रह्मा और चंद्रमा ये दोनों अनिरुद्धके समीपमें प्राप्तभये तब सबके देखते देखतेई अनिरुद्धके शरीरमें लीन हैगये ॥ १३ ॥ या बातको देखकें सब इंद्रादिक देवता, उग्रसेनादिक राजा, यादव और सब मुनि विस्मयमें मग्न हैगये और ये कही

॥ ब्रह्मोवाच ॥ ॥ पौत्रस्तेबालकःकृष्णराजन्येभ्यश्चपालनम् ॥ कठिनंश्यामकर्णस्यकरिष्यतिकथंहरे ॥८॥ मातंप्रेषयतस्मात्त्वंरक्षणायहयस्यवै ॥ विघ्नाश्चबहवःसंतिप्रद्युम्नंप्रेषयस्वच ॥९॥ संकर्षणंवागोविन्दमथवारक्षत्वंहयम्॥इतितद्वचनंश्रुत्वानिजगौप्रहसन्हरिः॥१०॥ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ॥ अनिरुद्धोहठाद्यातिमन्निषेधंनमन्यते ॥ तस्मात्तन्निकटेगत्वानिषेधंकुरुयत्नतः ॥ ११ ॥ कृष्णस्यवाक्यमाकर्ण्यविधिश्चंद्रसमन्वितः॥ ययौनिवारणार्थायानिरुद्धंकार्ष्णिनन्दनम् ॥ १२ ॥ यदागतौसमीपेतुसुरज्येष्ठकलानिधी ॥ विग्रहेह्यनिरुद्धस्यसद्यस्तौलीनतांगतौ ॥ १३ ॥ बभूवुर्विस्मिताःसर्वेशिवशक्रादयःसुराः ॥ यादवामुनयश्चैवह्युग्रसेनादयोनृपाः ॥ १४ ॥ वज्रनाभत्वत्पितरंसंस्तुवन्तिगणाःकिल ॥ परिपूर्णतमंतस्मादनिरुद्धंवदंतिहि ॥ १५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथोग्रसेनोनृपतिःस्वभातलादुत्थायकृष्णंमनसाप्रणम्यच ॥ स्वांतःपुरंसुन्दररत्नवेष्टितंजगामराजन्क्रतुकौतुकावृतः ॥ १६ ॥ गत्वाह्यंतःपुरेराजासुरेन्द्रसदनोपमे ॥ पर्यंकस्थांरुचिमतींशचीतुल्यांवरानाम् ॥ १७ ॥ दासीभिःसेवितांराज्ञींवस्त्रालंकारवेष्टिताम् ॥ वीजितांचामरैःशुक्लैर्ददर्शनृपसत्तमः ॥ १८ ॥ साविलोक्यागतंतत्रस्वपतिंयादवेश्वरम् ॥ उत्थायचादरंराजश्चकारविधिनाकिल ॥ १९ ॥ ततःस्थित्वासपर्यंकेवृष्णीशोस्वांप्रियांपराम् ॥ प्रोवाचप्रहसन्वाण्याघनशब्दगभीरया ॥ २० ॥ हयमेधंकरिष्येहंप्रियेकृष्णाज्ञयाद्यवै ॥ नरोयस्यप्रतापेनलभतेवाञ्छितंफलम् ॥ २१ ॥

॥ १४ ॥ कि हे वज्रनाभजी ! सबरे मुनिगण तुमारे पिता अनिरुद्धको याहीते साक्षात्परिपूर्णतम कहैहै ॥१५॥ गर्गजी कहैहै याके पीछे राजा उग्रसेन सभाते उठके मनसो कृष्णको प्रणाम करके बडे आश्चर्यमे मग्न हैके सुन्दररत्ननके बने दिव्य अपने मंदिरमे चलेगये ॥ १६ ॥ वहाँ जो इन्द्रके घरके समान रनिवास है तामें पलँगपे बेठी अनेक दासी जाकी सेवा कररहीहै वस्त्राभूषणसो शृंगारकिये श्वेतचमर जापे ढुररहे ऐसी शचीके समान दिव्यमुखी अपनी पत्नी रुचिमतीको देखतेभये ॥ १७ ॥ १८ ॥ तब रानी यादवेश्वर अपने पतिको देखके हे राजन् ! उठके विधिसो आदर करतीभई ॥ १९ ॥ तदनंतर उग्रसेन पलँगपे बैठके हँसते २ अपनी प्रिया रुचिमतीसे मेघगंभीरवाणीसो बोले ॥ २० ॥ कि हे प्रिये ! में कृष्णकी आज्ञासो आज अश्वमेधयज्ञ करौगो जा यज्ञके प्रतापसो मनुष्य मनोवांछित फलको प्राप्त होयहै ॥ २१ ॥

स्वर्गमें देवतानकी तरह रहेहैं सो वे अब नहीं आये सकेहैं यासों तुम पुत्रशोकको छोडके ॥ ३५ ॥ धीरज धरके अश्वमेधयज्ञको करो जो यज्ञ सब यज्ञनमें श्रेष्ठ है सो हे नृपते ! में यज्ञके अंतमें तुमारे मरगये पुत्रनको तुमें दिखाय देऊंगो ॥ ३६ ॥ ऐसे राजा उग्रसेन कृष्णके कहेको सुनके अपनी प्रिया ( रानी ) को समझायके फिर अपने सुजन जननके सङ्ग सभामें गये ॥ ३७ ॥ श्रीकृष्ण सहित उग्रसेनको सभामें आयो देखके सब दिक्पाल देवतान सहित दाऊजी और शिवजीने प्रणाम करी ॥ ३८ ॥ राजा उग्रसेनको और वज्रनाभको तपमें कहा तुमारे आगे कहीं जिनको श्रीकृष्णचंद्रादिक नमस्कार करेहैं ॥ ३९ ॥ तब उग्रसेनजी सब देवतानको प्रणाम करकै लज्जित हैके मनमें विचार करते दिव्य इंद्रासनपें नहीं विराजे ॥ ४० तब श्रीकृष्णने अपने हाथते हाथ पकरके उग्रसेन निज भक्तको इंद्रासनपे बैठारे ॥ ४१ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेभाषाटीकाया

अश्वमेधंक्रतुवरंकुरुधैर्येणभूपते ॥ दर्शयिष्याम्यहंसर्वान्यज्ञस्यांतेचतेसुतान् ॥३६॥ निशम्यकृष्णवचनमुर्वीशःस्वांप्रियांमुदा ॥ आश्वास्यच शुभैर्वाक्यैःसुधर्मासुजनैर्ययौ ॥ ३७॥ आगतंतुनृपंवीक्ष्यश्रीकृष्णेनसमन्वितम् ॥ दिक्पालाश्चप्रणेमुर्वैरामेशानादयःसुराः ॥३८॥ उग्रसेनस्य भूपस्यवज्रनाभेतपःपरम् ॥ किंवर्णयामियंसर्वेश्रीकृष्णाद्यानमंतिहि ॥ ३९ ॥ यादवेंद्रस्तुसर्वान्वैदेवान्नत्वाविलज्जितः ॥ शक्रसिंहासनेदिव्ये नारुरोहविचारयन् ॥ ४० ॥ तदैवकृष्णोभगवान्गृहीत्वापाणिनानृपम् ॥ स्वभक्तंस्थापयामासतस्मिन्वैवासवासने ॥ ४१ ॥ इतिश्रीमद्गर्ग संहितायांहयमेधखंडेराजराज्ञीसंवादेदशमोऽध्यायः ॥१०॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अथराजासुधर्मायांवासुदेवेननोदितः ॥ संस्थितानृत्विजो वव्रेमूर्ध्नानम्यप्रसाद्यच ॥ १ ॥ पराशरश्चव्यासश्चदेवलश्च्यवनोऽसितः ॥ शतानन्दोगालवश्चयाज्ञवल्क्योबृहस्पतिः ॥ २ ॥ अगस्त्योवा मादेवश्चमैत्रेयोलोमशःकविः ॥ अहंक्रतुर्जैमिनिश्चवैशंपायनएवच ॥ ३ ॥ पैलःसुमंतुःकण्वश्चभृगूरामोकृतव्रणः ॥ मधुच्छंदोवीतहोत्रोकष वोधौम्यआसुरिः ॥ ४ ॥ जाबालिर्वीरसेनश्चपुलस्त्यःपुलहस्तथा ॥ दुर्वासाश्चमरीचिश्चह्येकतश्चद्वितस्त्रितः ॥ ५ ॥ अंगिरानारदश्चैवपर्व तःकपिलोमुनिः ॥ जातूकर्ण्योह्युतथ्यश्चसंवर्तश्चमृगीसुतः ॥ ६ ॥ शांडिल्यःप्राड्विपाकश्चकहोडःसुरतोमुनुः ॥ कचःस्थूलशिराश्चैवस्थू लाक्षःप्रतिमर्दनः ॥ ७ ॥

मश्वमेधप्रारम्भोपक्रमवर्णनं नाम दशमोऽध्यायः॥१०॥गर्गजी बोले कि तदनंतर राजा उग्रसेन कृष्णके प्रेरणासो सुधर्मा सभामें बैठे ऋत्विज ब्राह्मणनको माथेसो प्रणाम करके प्रसन्न करके वरण किये ॥१॥ पराशर, व्यास, देवल, च्यवन, असित, शतानन्द, गालव, याज्ञवल्क्य, बृहस्पति ॥२॥ अगस्त्य, वामदेव, मैत्रेय, लोमश, कवि, मै गर्ग, जैमिनि, वैशंपायन, पैल, ॥ ३ ॥ सुमंतु, कण्व, भृगु, परशुराम, अकृतव्रण, मधुच्छंदा, वीतहोत्र, कवष, धौम्य, आसुरि ॥४॥ जाबालि, वीरसेन, पुलस्त्य, पुलह, दुर्वासा, मरीचि, एकत, द्वित, त्रित ॥ ५ ॥ अंगिरा, नारद, पर्वत, कपिल, जातूकर्ण्य, उतथ्य, संवर्त, ऋष्यशृंग ॥ ६ ॥ शांडिल्य, प्राड्विपाक, कहोड, सुरत, मुनु कच, स्थूलशिरा. स्थूलाक्ष, प्रतिमर्दन ॥ ७ ॥

बकदाल्भ्य, कौंडिन्य, रैभ्य, द्रोण, कृप, प्रकटाक्ष, यवक्रीत, वसुधन्वा, मित्रभू ॥ ८ ॥ अपांतरतमा, दत्तात्रेय, मार्कंडेय, जमदग्नि, कश्यप, भरद्वाज, गौतम ॥ ९ ॥ अत्रि, वशिष्ठ, विश्वामित्र, पतंजलि, कात्यायन, पाणिनि और वाल्मीकि इनसो आदि लेके सब ऋषिनको ऋत्विजवर्ण किये यादवेंद्र उग्रसेनकी पूजासो हे नृप ! वे सब ऋषिलोग प्रसन्नभये तदनन्तर उग्रसेनकरके निमंत्रण किये वे ऋत्विज उग्रसेनसो बोले ॥ १० ॥ ११ ॥ कि हे उग्रसेन ! हे महाराज ! हे सुरासुरनमस्कृत ! तुम यज्ञ करौ वो तुमारो यज्ञ कृष्णकी कृपाते पूर्ण होयगो ॥ १२ ॥ ऐसे विनके कहेको सुनके सर्वेंद्रियनसहित प्रसन्न हैके उग्रसेनने सब यज्ञकी सामग्री तयार करी ॥ १३ ॥ तब ब्राह्मणननें सोनेके हलसो यज्ञभूमि जोती फिर पिंडारकनामके तीर्थमें यथाविधिसो दीक्षा दीनी ॥ १४ ॥ तब चार योजन ताई बहुत

बकदाल्भ्यश्चकौंडिन्योरैभ्योद्रोणःकृपस्तथा ॥ प्रकटाक्षोयवक्रीतोवसुधन्वाचमित्रभूः ॥ ८ ॥ अपांतरतमोदत्तोमार्कंडेयोमहामुनिः ॥ जमदग्निःकश्यपश्चभरद्वाजश्चगौतमः ॥ ९ ॥ अत्रिर्मुनिर्वसिष्ठश्चविश्वामित्रःपतंजलिः ॥ कात्यायनिःपाणिनिश्चवाल्मीक्याद्याश्चऋत्विजः ॥ १० ॥ पूजितायादवेंद्रेणप्रसन्नास्तेभवन्नृप ॥ ततःसर्वेऋत्विजश्चनृपमूचुर्निमंत्रिताः ॥ ११ ॥ ॥ मुनयऊचुः ॥ ॥ उग्रसेनमहाराजसुरासुरनमस्कृत ॥ यज्ञंकृष्णस्यकृपयाकुरुसोपिभविष्यति ॥ १२ ॥ इतितेषांवचःश्रुत्वापरितुष्टाखिलेंद्रियः ॥ सर्वान्वैक्रतुसंभारानाजहारांधकेश्वरः ॥१३॥ ततःकृष्ट्वायज्ञभूमिंविप्राःकनकलांगलैः ॥ पिंडारकेयथान्यायंदीक्षांयांचक्रिरेनृपम् ॥ १४ ॥ चतुर्योजनपर्यंतंविलिख्य बहुशोमहीम् ॥ यज्ञस्यार्थेनृपस्तत्ररचयामासमंडपान् ॥१५॥ योनिमेखलयायुक्तंमध्यकुंडंविधायच ॥ तस्मिन्वैस्थापयामासविधिनाजातवेदसम् ॥ १६ ॥ रत्नानेकैर्विरचितांपताकाभिर्युतांसभाम् ॥ ममवाक्याद्वज्रनाभेरचयामासचाहुकः ॥ १७ ॥ अथदृष्ट्वासभांकृष्णोनिजगौस्वसुतंप्रति ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ प्रद्युम्नशृणुमद्वाक्यंतन्निशम्यकुरुत्वरम् ॥ १८ ॥ गत्वाशस्त्रधरैःशूरैर्यत्नेनहयमानय ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतिश्रुत्वाहरेर्वाक्यंप्रद्युम्नोधन्विनांवरः ॥ १९ ॥ तथेत्युक्त्वाहयंनेतुंवाजिशालांजगामह ॥ ततःकृष्णेनरक्षार्थस्वपुत्राश्चहयस्यवै ॥ २० ॥ प्रेषितावाजिशालायांभानुसांबादयोनृप ॥ सगत्वावाजिशालायांरुक्मिणीनन्दनोबली ॥ २१ ॥

सी धरतीको जोतके वाके यज्ञके लिये मंडप रचौ ॥ १५ ॥ ताकें बीचाबीचमें योनि और मेखलासाहित कुंड बनायके वामें विधिसो अग्निस्थापन करायो ॥ १६ ॥ फिर गर्गजी कहैहैं कि मेरे कहेसो हे वज्रनाभजी ! उग्रसेनने वाही भूमिमें सभा बनवाई जो अनेक ध्वजापताकानसो युक्त है ॥ १७ ॥ तब वा सभाको देखके श्रीकृष्ण अपने पुत्रसो बोले कि हे प्रद्युम्न ! तुम मेरे कहेको सुनौ और वाय जलदीसो करौ ॥ १८ ॥ देखो शस्त्रधारी वीरनको संग लेके पहले जायके घोडेको ले आऔ तब श्रीकृष्णके कहेको सुनके धनुर्धरनमें मुख्य जे प्रद्युम्न हैं ॥ १९ ॥ वे बहुत ठीक है ऐसे कहिके घोडेके लेवेकें लिये अश्वशाला ( घुडसाल ) में गये तब श्रीकृष्णने अश्वकी रक्षाके लिये भानुसांबादि अपने पुत्र भेजे कि जाऔ बड़ी बंदोबस्तीसो घोडेको लाऔ ॥ २० ॥ तब हे नृप ! बडो बली रुक्मिणीनंदन प्रद्युम्ननें अश्वशालामें जायके सोनेनके

शाँकरनमें बँधे हजारन घोड़ानकों देखें उनमेंसे यज्ञके योग्य एक घोडेको देखके अपने हाथसे हँसतेने खेलकरके बंधनसे खोलके छोड़दियो वो छोडोभयो घोडा धीरेधीरे शालाके बाहिर आयो ॥ २१ ॥ २२ ॥ २३ ॥ लाल जाको मुख है पीली जाकी पूँछ है श्याम जाको एक कर्ण है मोतिनकी मालासो शोभित है और बडौ दिव्य जाको दर्शन है ॥ २४ ॥ श्वेतछत्रसो युक्त है शृंगार जाको हैरह्योहै और आगे पीछे तथा वीचमें तो कृष्णके पुत्रनसो अच्छीतरहसौ रक्षित है ॥ २५ ॥ जैसे भगवान्‌की देवता सेवा करैं ऐसे जाकी सेवा कररहेहैं और अनेक खंडमंडलेश्वर राजनकरके वो घोडा रक्षित है ॥ २६ ॥ वो अश्व अपने खुरनसो भूतलको विदीर्ण करतो आयोहै तब प्रसन्नभये राजा उग्रसेनने श्याम जाको कान है वा घोडेको आयो देख ॥ २७ ॥ वाकी करनेलायक विधिके लिये मोको आज्ञा दीनी कि महाराज याकी कर्तव्यविधिको

स्वर्णशृंखलयाबद्धाञ्छ्यामकर्णान्सहस्रशः ॥ विलोक्यैकंस्वहस्तेनयज्ञयोग्यंतुरंगमम् ॥२२॥ प्रहसन्मोचयामासबंधनान्नृपलीलया ॥ सहयो निर्ययौमुक्तोशालायाश्वशनैःशनैः ॥ २३ ॥ रत्नाननोपीतपुच्छःश्यामकर्णोमनोहरः ॥ स्रग्भिर्मुक्ताफलानाञ्चशोभितोदिव्यदर्शनः ॥ २४ ॥ श्वेतातपत्रेणयुतोचामरैःसमलंकृतः ॥ अग्रतोमध्यतश्चैवपृष्ठतश्चहरेःसुताः ॥ २५ ॥ सेवंतेहरिराजंवैसुराःसर्वेहरिंयथा ॥ तथान्यैरक्षमाणस्तुम ण्डलेशैस्तुरंगमः ॥ २६ ॥ प्राप्तोर्थमंडपंकुर्वन्खुरक्षततलांमहीम् ॥ नृपोवीक्ष्यागतंतत्रश्यामकर्णंमुदान्वितः ॥२७॥ प्रेषयामाससमांराजन्क्रिया कर्तव्यतांप्रति ॥ सोहंनृपंचसंस्थाप्यरुचिमत्यासमन्वितम् ॥२८॥ पिंडारकेप्रयोगंवैकारयामासधर्मतः ॥ नृपश्चैत्रेपूर्णिमायांदीक्षितोजिनसं वृतः ॥ २९ ॥ असिपत्रव्रतंराजन्सचकारमदाज्ञया ॥ अहंतुयादवेन्द्रस्यकुलपूर्वगुरुर्मुनिः ॥ ३० ॥ सर्वेषांचैवविप्राणामाचार्योह्यभवन्नृप ॥ अथविप्राब्रह्मघोषैःश्रीकृष्णस्याज्ञयास्थिताः ॥ ३१ ॥ सर्वेप्रपूजयामासुर्हेरंबादीन्सुरान्पृथक् ॥ ततःसर्वेमुनिगणाःसंस्थाप्यतुरगंनृप ॥ का श्मीरचन्दनेनापिपुष्पस्रग्भिश्चतंदुलैः ॥ ३२ ॥ नीराजनादिभिर्धूपैःसुधाकुण्डलकादिभिः ॥ पूजयित्वाहयंभूपंदानार्थेतुह्यनोदयन् ॥ ३३ ॥ ततःश्रुत्वाहुकःशीघ्रंपूर्वंमह्यंददौधनम् ॥ एकलक्षंतुरंगाणांसहस्रंहस्तिनांतथा ॥ ३४ ॥ द्विसहस्रंरथानांचधेनूनांलक्षमेवच ॥ शतभारसुवर्णा नामीदृशींदक्षिणांनृपः ॥ ३५ ॥ निमंत्रितेभ्योविप्रेभ्यउग्रसेनोनृपस्ततः ॥ यथोक्तांदक्षिणांराजन्प्रददौतांचत्वंशृणु ॥ ३६ ॥

करो तब मेंने रुचिमतीरानीसहित उग्रसेनजीको स्थापन करायो ॥ २८ ॥ तब उग्रसेनने चैत्रशुद्ध पूर्णिमाके दिन कारो मृगचर्म पहरो और दीक्षा लीनी ॥ २९ ॥ और मेरी आज्ञाते असिपत्रनाम व्रत कियो यादवेंद्र उग्रसेनको कुलपूज्य में हे नृप! गुरु हो ॥ ३० ॥ यासो सब ब्राह्मणनको आचार्य्य मेंही होतोभयो तब सब ब्राह्मण श्रीकृष्णकी आज्ञासो वेदध्वनि करनेको प्रवृत्त भये ॥ ३१ ॥ और गणपत्यादिक देवतानकी पूजा करावतेभये तदनन्तर सब मुनिगणनने वा घोडेको खडाकरके केसर, चंदन, फूलमाला और चावल ॥ ३२ ॥ आरती, धूप और कुण्डलादिकनसो घोडेका पूजन शृंगारकरके राजाते कही कि आप दान करौ ॥ ३३ ॥ तब राजा उग्रसेन या वांक्यको सुनके शीघ्र सबके पहले मेरेलिये दान दिये एक लाख तो घोडा, एक हजार हाथी, ॥ ३४ ॥ दो हजार रथ, एक लाख गऊ और सौ १०० भार सुवर्णकी मेरे लिये दक्षिणा दीनी ॥ ३५ ॥ तदनन्तर निमंत्रण

किये ब्राह्मणनको उग्रसेन राजाने यथोक्त विधिसे दक्षिणा दीनी सो तुम सुनो ॥३६॥ एक हजार घोडा, दोसौ हाथी, दोसौ २०० रथ, एक हजार गऊ ॥ ३७ ॥ और वीश भार सुवर्ण ये दक्षिणा एक एक ब्राह्मणनकौ दीनी वाकी और जे ब्राह्मण बिना निमंत्रणके आयेहैं उन एक एकको विधि विधानते प्रणाम करके ॥ ३८ ॥ एक एक हाथी, एक एक गऊ एकएक रथ, एकएक घोडा, एकएक भार सुवर्ण उग्रसेन राजाने दक्षिणा दीनी ॥ ३९ ॥ या प्रकारसो दान करके फिर घोडाके माथेमें केसरियाचंदनको तिलक लगायके सुवर्ण को एकपत्र माथेमें बाँधोहै ॥४०॥ ता पत्रमें सब यादवनके आगे उग्रसेनराजाको उत्कट जो प्रताप है सो मैंने लिखोहै ॥४१॥ कि चंद्रवंशमें यदुराजाके वंशमें एक उग्रसेननामको राजा विराजेहै इंद्रादिक देवता जाके हुकुमके अनुसार वरतावो करेहैं ॥ ४२ ॥ और श्रीकृष्ण भगवान् जाके सहायक हैं जे भक्तनके पालन करनवारे उग्रसेनके स्नेहसो द्वारकामें निवास

घोटकानांसहस्रंचद्विपानांशतमेवच ॥ रथानांद्विशतंचैवसहस्रंचगवांतथा ॥ ३७ ॥ विंशद्भारंचहेमानामीदृशींदक्षिणांपुनः ॥ अथागतेभ्यो विप्रेभ्योनत्वाराजाविधानतः ॥ ३८ ॥ गजमेकंरथंगांचस्वर्णभारंचघोटकम् ॥ एकैकस्मैचविप्रायदक्षिणांप्रददौनृपः ॥३९॥ एवंकृत्वातुदानंवै ललाटेतुरगस्यच ॥ कमनीयेकुंकुमाद्येस्वर्णपत्रंबबंधह ॥४०॥ तत्राहमुग्रसेनस्यप्रतापंवीर्यमूर्जितम् ॥ ततोऽलिखंसभायांवैयादवानांचपश्यताम् ॥४१॥ चन्द्रवंशेयदुकुलउग्रसेनोविराजति ॥ इन्द्रादयस्सुरगणायस्यादेशानुवर्तिनः॥४२॥ सहायोयस्यभगवाञ्छ्रीकृष्णोभक्तपालकः॥ अस्तिवैद्वारकापुर्यांतद्भक्त्यानिवसन्हरिः ॥ ४३ ॥ तद्वाक्याद्धयमेधंसउग्रसेनोनृपेश्वरः ॥ चक्रवर्तीहठाद्यज्ञंस्वयशोर्थेकरोतिहि ॥ ४४ ॥ मोचितस्तेनतुरगोहयानांप्रवरःशुभः ॥ तद्रक्षकःकृष्णपौत्रोऽनिरुद्धोवृकदैत्यहा ॥ ४५ ॥ गजाश्वरथवीराणांसेनासंघसमन्वितः ॥ राजानोयेकरिष्यंतिराज्यंकौशूरमानिनः ॥ ४६ ॥ तेगृह्णंतुयज्ञहयंस्वबलात्पत्रशोभितम् ॥ तम्मोचयतिधर्मात्मागृहीतंचहयंनृपैः ॥ ४७ ॥ स्वबाहुबलवीर्येणानिरुद्धोलीलयाहठात् ॥ तस्यान्यथाचपदयोःपतित्वायांतुधन्विनः ॥ ४८ ॥ इतिपत्रेचलिखितेदध्मुःशंखान्यदूत्तमाः ॥ कांस्यतालमृदंगाद्यानेदुर्भेर्यश्चगोमुखाः ॥ ४९ ॥ मंगलानिचरित्राणिश्रीकृष्णबलदेवयोः ॥ गंधर्वास्तत्रगायंतिननृतुरप्सरसोमुदा ॥ ५० ॥

करैं हैं ॥ ४३ ॥ विन श्रीकृष्णकी आज्ञासो राजाधिराज राजा उग्रसेन चक्रवर्ती अपने यशके लिये हठसो अश्वमेध यज्ञको कररह्योहै ॥ ४४ ॥ वाने बडो उत्तम श्यामकर्ण ये घोडा अश्वमेधको छोडोहै ता घोडेको रक्षक श्रीकृष्णको नाती अनिरुद्ध वा घोडेके सङ्गमें है ॥ ४५ ॥ गज, अश्व, रथनपे बैठे वीरनकी सेनाके समूहसो युक्त जे कोई राजा शूरवीर आपेको माननवारे भूमिमें हैं ॥ ४६ ॥ वे राजा सुवर्णपत्र जाके माथेपे बँधोहै ऐसे या अश्वमेधके घोडेको अपने बलसों पकरौ तब राजानके पकरे या घोडेको धर्मात्मा अनिरुद्ध अपने बाहुनके बलवीर्यसो बडे हठसो छुडावेगो और जो राजा घोडेको न पकरै सो अनिरुद्धके पाँवनमें आयके परौ ॥ ४७ ॥ ४८ ॥ ऐसे लिखके सुवर्णपत्र जब घोडे के माथेमें बांधौ तब यादवनने शंख बजाये और कांस्यताल, मृदंगादिक तथा भेरी और गोमुखा बजे ॥ ४९ ॥ और श्रीकृष्ण बलदेव दोनोंनके मंगल चरित्रनको गन्धर्व गावन

लगे और अप्सरा बडे आनंदसो नृत्य करनलगीं ॥ ५० ॥ तदनंतर बडे प्रसन्न हैके उग्रसेनने सब यादवनके देखतेमें प्रद्युम्नके पुत्र अनिरुद्धको वा घोडेके रक्षा करनेको हुकुम दियो कि ये कहीं जाने न पावे तुम काबूमें राखौ ॥५१॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डे भाषाटीकायां हयपूजनं नामैकादशोऽध्यायः ॥११॥ गर्गजी कहैहै कि फिर द्वारिकामें उग्रसेनने या अश्वको पूजनकर विधिसो चमर बांध वेदध्वनिके शब्द जाके संगमें ताको छोडोहो ॥ १ ॥ तब ये अश्व सुधाकुंडलकनको खायके सुवर्णकी मालानसो शोभित निकसौहै ॥२॥ या अश्वकी रक्षाके लिये राजा उग्रसेनने बडे आदरसो वृकासुरके मारनेवारे अनिरुद्धको आज्ञा देके ये कही ॥ ३ ॥ उग्रसेन वोले कि, हे श्रीकृष्णपौत्र प्राद्युम्ने ! (प्रद्युम्नपुत्र!) जो तुमने वचन कहा कि हम घोडेकी रक्षा करेगे वो अपनी इच्छासे जलदीसे करौ ॥ ४ ॥ मेरे राजसूय यज्ञमें पहले प्रद्युम्नने भूमिकी रक्षा करीही तुमभी तो उन्हीके बडे पुत्र हौ

अथानिरुद्धंतुरगस्यपालनेभूत्वाप्रसन्नःकिलकार्ष्णिनन्दनम् ॥ समादिदेशाच्युतयेवसंस्थितंयदूत्तमानामधिपस्यपश्यतः ॥ ५१ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधचरित्रसुमेरौहयपूजनंनामैकादशोऽध्यायः ॥११॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथराजाकुशस्थल्यांपूजयित्वातुरंगमम् ॥ मुमोच ब्रह्मघोषेणविधिनाबद्धचामरम् ॥ १ ॥ सुधाकुण्डलकाःसोपिभुक्त्वातुरगराट्ततः ॥ निर्ययौस्वर्णमालाभिःशोभितःकुंकुमेनच ॥ २ ॥ रक्षणार्थंहयस्यार्थेचादरेणनृपेश्वरः ॥ अनिरुद्धंवृकहणमूचेरक्षार्थमुद्यतम् ॥ ३ ॥ ॥ उग्रसेनउवाच ॥ ॥ श्रीकृष्णपौत्रप्राद्युम्नेत्वयायत्कथितंवचः ॥ पालनार्थेतुरंगस्यस्वेच्छयातत्कुरुत्वरम् ॥ ४ ॥ मद्राजसूयेपूर्ववैप्रद्युम्नेनजितामही ॥ त्वंतुशूरोसिबलवान्धन्वीतस्यात्मजोमहान् ॥ ५ ॥ वृकस्तुशकुनेर्भ्रातामहादैत्योहतस्त्वया ॥ राजानश्चजितास्सर्वेभीष्मोयुद्धेहितोषितः ॥ ६ ॥ अहोमृगांकलोकेशौयस्मिन्संलीनतां गतौ ॥ तस्मात्त्वामृषयःसर्वेपरिपूर्णंवदंतिहि ॥ ७ ॥ तस्मात्पालयत्वंवीरसेनयाचपरीवृतः ॥ राजन्येभ्यश्चसर्वेभ्योहयमेधतुरंगमम् ॥ ८ ॥ अर्भकान्विरथान्भीतान्प्रपन्नान्दीनमानसान् ॥ सुप्तान्प्रमत्तानुन्मत्तान्रणेतान्मानिपातय ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णस्यप्रतापेननिर्विघ्नंतेस्तुकार्ष्णिज ॥ साश्वस्त्वंपुनरागच्छकुशलीसेनयान्वितः ॥ १० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ ततःश्रुत्वानिरुद्धस्तुनृपस्यवचनंशुभम् ॥ तथेत्युक्त्वाहयस्यापिपालनार्थंमनोदधे ॥ ११ ॥ अथानिरुद्धंतेविप्राःकृष्णचन्द्राज्ञयात्वरम् ॥ तंमंत्रैःस्नापयित्वाचपूजांचक्रुर्मुदान्विताः ॥ १२ ॥

धनुर्धारी और शूरवीर बडे बलवान हौ ॥५॥ शकुनिका भाई वृक नामका दैत्य बडा बली तुमने मारो सब राजा संग्राममे जीते और भीष्मको भी संग्राममें तुष्ट कियो ॥६॥ चंद्रमा और ब्रह्माजी ये दोनों तुमारे बीचमे लीन भयेहैं इसीसो आपको सब ऋषिजन परिपूर्ण कहैहैं ॥७॥ यासो हे वीर ! सेनासो युक्त भये आप सब राजानसो या अश्वमेधके घोडेकी रक्षा करौ ॥ ८ ॥ बालकनको विरथनको डरपेनको शरण आयेनको जिनके दीन मन हैं विनको सोवतेनको प्रमत्तपुरुषनको और उन्मत्तपुरुषनको संग्राममें मत मारियो ॥ ९ ॥ श्रीकृष्णके प्रताप करके हे प्रद्युम्नपुत्र ! तुम सर्वत्र निर्विघ्न होऊ और सब सेना सहित अश्वको संग लेकर कुशलसे तुम आऔ ॥ १० ॥ गर्गजी कहते है कि या प्रकार अनिरुद्धजी श्री उग्रसेन राजाके कहे वचनको सुनकर बहुत ठीक है ऐसे कहिके वा अश्वकी रक्षा करवेको मन करते भये ॥ ११ ॥ तब विन ब्राह्मणनने बहुत शीघ्रतासे श्रीकृष्णकी

आज्ञासों अनिरुद्धको मंत्रनसों पूजनकर स्नान करावते भये और बडे प्रसन्न भये ॥ १२ ॥ फिर उग्रसेनने विधानसों अनिरुद्धको तिलक करके और बलि देके एक खड्ग युद्धके लिये दियो तदनंतर ॥ १३ ॥ शूरसेनजीने रत्ननकी माला और वसुदेवजीने कुंडल, बलदेवजीने कवच, श्रीकृष्णने चक्र और प्रद्युम्नने कृष्णको दियोभयो धनुष और अक्षयबाणनके भरे अपने दो तरकस अनिरुद्धको दिये ॥ १४ ॥ १५ ॥ तब शिवजीने अपने त्रिशूलमेंते निकासके त्रिशूल दियो उद्धवजीने किरीट दियो और देवकजीने पीतवस्त्र दियो ॥ १६ ॥ वरुणदेवताने नागपाश दियो स्वामिकार्तिकजीने शक्ति दीनी पवनदेवने दो पंखा दिये यमराजने कालदंड दियो ॥ १७ ॥ कुबेरने हीरानको हार, अर्जुनने परिघ भद्रकालीने बडीभारी गदा और सूर्यने भाला दियो ॥ १८ ॥ भूमिने योगमयी खडाऊँ दिये गणपतिने दिव्यकमल और अक्रूरजीने विजयको देनवारो दक्षिणावर्त

अनिरुद्धस्यतिलकंकृत्वाराजाविधानतः ॥ बलिंदत्त्वाचयुद्धायकरवालंददौततः ॥ १३ ॥ शूरोददौरत्नमालांतस्मैशौरिश्चकुंडले ॥ बलदेवश्च कवचंस्वचक्रंहरिरेवच ॥ १४ ॥ प्रद्युम्नश्चानिरुद्धायकृष्णदत्तंधनुर्ददौ ॥ तथास्वतूणौराजेंद्रतस्मैचाक्षयसायकौ ॥ १५ ॥ स्वत्रिशूलात्समुत्पाट्यत्रिशूलंप्रमथाधिपः ॥ उद्धवश्चकिरीटंवैपीतवस्त्रंचदेवकः ॥ १६ ॥ प्रचेतानागपाशंचशक्तिंशक्तिधरःकिल ॥ श्वसनोव्यजनेदिव्येस्वदंडं यमराट्पुनः ॥ १७ ॥ हीरहारंराजराजोपरिघंतुधनंजयः ॥ भद्रकालीगदांगुर्वींददौकुंतंदिवाकरः ॥ १८ ॥ भूःपादुकेयोगमय्यौपद्मंदिव्यंगणाधिपः ॥ शंखंचदक्षिणावर्त्तमक्रूरोविजयप्रदम् ॥ १९ ॥ सहस्रवाजिसंयुक्तंविश्वकर्मविनिर्मितम् ॥ सहस्रचक्रंस्वर्णाढ्यंब्रह्मांडांतर्बहिर्गतिम् ॥ ॥ २० ॥ छत्रेणशतकुंभैश्चपताकाभिःशतैरपि ॥ शोभितंमेघनिर्घोषंघंटामंजीरनादितम् ॥ २१ ॥ मनोवेगंमहादिव्यंजैत्रंरत्नमयंरथम् ॥ अनिरुद्धायप्रददौद्वारकायांपुरंदरः ॥ २२ ॥ कंबुदुन्दुभयोनेदुःकांस्यवीणादयस्तदा ॥ मृदंगवेणवोरागैर्जयध्वनिसमाकुलैः ॥ २३ ॥ ब्रह्मघोषैर्लाजपुष्पैर्मुक्तावर्षसमन्वितैः ॥ अनिरुद्धोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेऽनिरुद्धविजयाभिषेकोनामद्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ अथनत्वागुरून्सोपिप्रायात्प्रष्टुंचदेवकीम् ॥ रोहिणींरुक्मिणींभामामन्याःसर्वाहरिप्रियाः ॥ १ ॥

शंख दियो ॥ १९ ॥ विश्वकर्माको बनायो एक हजार जामें घोडा जुते एक हजार पहिया जामें लगे, ब्रह्मांडके बाहिर भीतर, वर्तमान, केवल, सुवर्णको बनो ॥ २० ॥ सुवर्णको जामें छत्र, सुवर्णकीही जामें पताका तिनसों शोभित, मेघकेसे शब्दके घंटासों शब्दित ॥ २१ ॥ मनकोसो जाको वेग, महादिव्य. जीतवेवारो, निरे रत्नको जडो जो रथ है ता रथको अनिरुद्धके लिये इंद्रने दियो ॥ २२ ॥ अनिरुद्धके चलवेके समय शंख, दुंदुभी, कांस्य, मृदंग, वेणु बजे और सबननें जय होय जय होय ऐसी ध्वनि सब ओरसों करी ॥ २३ ॥ ब्राह्मणने वेदध्वनि करी नगरवधूटीन्ने धानकी खीलें और मोती वर्षाये और देवतान्ने आकाशमेंसे अनिरुद्धके ऊपर फूल वरषाये ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां विजयाभिषेको नाम द्वादशोध्यायः ॥ १२ ॥ गर्गजी कहैहैं कि तदनंतर अनिरुद्धहू गुरूनको प्रणाम करके देवकीजी, रोहिणी और रुक्मिणी,

सत्यभामा औरहू सब हरिप्रियानको अपनी दादीनको प्रणाम करके ॥ १ ॥ और रति तथा रुक्मिवतीको प्रणाम करके बोले कि मोकूँ घोडेकी रक्षा करवेको यादवसहित राजाने हुकम दियोहै सो मै घोडेकी रक्षा करवेको जाउँहूं मोकूँ हुकम देउ ॥ २ ॥ तब वे सब गद्गद हैगई अनिरुद्धको छातीते लगायके प्रणाम कररहेको आशीर्वाद देतीभई ॥ ३ ॥ तब उन्हें प्रणामकर फिर अपने निजमहलनमें पत्नीनसों आज्ञा लेवेको गये तब तीनों पत्नी अपने प्राणपतिको आयो देखके ॥ ४ ॥ बडो आदर करतीभई और विरहसों अत्यंत खेदयुक्त भई तब उन सबनको आश्वासन करके फिर अनिरुद्धजी सभामें आये ॥ ५ ॥ गर्गजी कहैहै कि तदनंतर बडे बूढ़े सब पूज्य यादवनको ऋषिनको गुरुलोगनको उग्रसेनको शूरसेनको ॥ ६ ॥ वसुदेवजीको दाऊजीको कृष्णको प्रद्युम्नको और सब यादवनको अनिरुद्धने प्रणाम कियो तब इन सबनने आशीर्वाद दिये और

नत्वारतिंरुक्मिवतीमहंगच्छाम्युवाचह ॥ राज्ञादिष्टःपालनार्थंहयस्यसहयादवैः ॥ २ ॥ ताश्चगद्गदभाषिण्योतंपरिष्वज्यकार्ष्णिजम् ॥ आशिषंप्रददौराजंस्तस्मैचप्रणतायवै ॥ ३ ॥ नत्वाताश्चययौसोपिभार्याणांभवनानिच ॥ तमागतंस्वभर्तारंतिस्रःपत्न्योविलोक्यच ॥ ४ ॥ आदरंतस्यताश्चक्रुर्विरहात्खिन्नमानसाः ॥ आश्वासयित्वाताःसोपिचाजगामसभांकिल ॥ ५ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ अथाध्वरार्थेराजेन्द्रमुनिभिःकृतमंगलः ॥ सर्वान्नृषीन्गुरूंश्चैवनृपेन्द्रंशूरमेवच ॥ ६ ॥ वसुदेवंचहलिनंकृष्णंस्वपितरंतथा ॥ अन्यांश्चयादवान्पूज्याननिरुद्धःप्रणम्यच ॥ ७ ॥ पूजितोनागरैःसर्वैर्धनुष्पाणिःशरीनृप ॥ बद्धगोधांगुलित्राणःकवचीकुण्डलावृतः ॥ ८ ॥ उपानद्गूढपादश्चपंचास्यसमविक्रमः ॥ करवालधरश्चर्मीकिरीटीशक्तिहस्तकः ॥ ९ ॥ महावीरःसुवर्णस्यह्यलंकारैरलंकृतः ॥ पुरंदररथेनापिनिर्ययौस्वपुराद्बहिः ॥ १० ॥ गीतवादित्रघोषेणब्रह्मघोषेणकार्ष्णिजम् ॥ यास्यंतंचामरैर्युक्तंददृशुःपुरवासिनः ॥ ११ ॥ ततःश्रीकृष्णचंद्रेणप्रेषिताउद्धवादयः ॥ भोजवृष्ण्यंधकमधुशूरसेनदशार्हकाः ॥ १२ ॥ अथराजायदून्प्राहानिरुद्धस्यचयादवाः ॥ सहायार्थंतुप्रधनेवदतात्कःप्रयास्यति ॥ १३ ॥ उग्रसेनवचःश्रुत्वासांबोजांबवतीसुतः ॥ सर्वेषांपश्यतांनत्वानृपंवचनमब्रवीत् ॥ १४ ॥

ब्राह्मणनने मंगल कियो है ॥ ७ ॥ सब नगरवासीननें सत्कार जिनको कियो ऐसे अनिरुद्ध हे राजन् ! धनुष बाणको हाथमें ले दस्ताने चढाय कवचको पहर कुंडल धारणकिये ॥८॥ पाँवनमें जोडा पहर सिंहके समान है पराक्रम जाको ढाल तरवार लेके शक्तिको रथमे धर किरीटको धारण कियोहै ॥ ९ ॥ वीरनमे महावीर सुवर्णके अलंकारनसों अलंकृत इंद्रके दिये रथमें बैठके नगरके बाहिर निकसेहैं ॥ १० ॥ गीत और बाजेनके घोषसों और वेदध्वनिके शब्दसो युक्त चमर जिनपें ढुरते जायँ हैं तिनको पुरवासी देखते भये ॥ ११ ॥ तब श्रीकृष्णचंद्रके भेजे उद्धवादिक सब भोज, वृष्णि, अंधक, मधु, शूरसेन, दशार्ह अनिरुद्धकी रक्षाके लिये तयारभये ॥ १२ ॥ तब राजा उग्रसेन बोले कि हे यादव हौ ! संग्राममें अनिरुद्धकी रक्षाके लिये कहौ कोन जायगो ॥ १३ ॥ उग्रसेनके कहेको सुनके जांबवतीके पुत्र सांब सबनके देखते देखते उग्रसेनको

प्रणाम करके बोले ॥ १४ ॥ कि हे राजेंद्र ! महारणमें अनिरुद्धलालाकी सहायता करिवेको मैं जाउँगो और सब शत्रुनसों मैं रक्षा करौंगो ॥ १५ ॥ और जो मैं रणांगणमें अनिरुद्धकी रक्षा न करौं तो सत्यवादीकी मेरी प्रतिज्ञाको सुनो ॥ १६ ॥ जो कोई मनुष्य दशमीविद्धा एकादशीका नहीं व्रत करने योग्यका व्रत करताहै वो मनुष्य जिस गतिको जाताहै मै भी अवश्य उसी गतिको प्राप्त होऊँ ॥ १७ ॥ जो गति गोवध करनेवालोंकी, जो गति ब्रह्मवध करनेवालोंकी होतीहै वो गति मेरी होवे, जो मैं ये काम न करों ॥ १८ ॥ गर्गजी कहतेहैं–इतने वचनको सांब कहिके महलके भीतर गयेहै फिर वहाँ माताको नमस्कार कर सब अभिप्राय अपना निवेदन कियेहैं ॥ १९ ॥ ये वातको माता जांबवतीजीने सुनके सांवसे प्यार कर विरहवश होके आशीर्वाद दियोहै तदनंतर सब मातानको नमस्कार करके पत्नीके घरको गयेहैं ॥ २० ॥ तब लक्ष्मणाजीने पतिको

॥ ॥ सांबउवाच ॥ ॥ अनिरुद्धस्यराजेन्द्रसहायमहमेवच ॥ महारणेचशत्रुभ्यःकरिष्येसर्वदाकिल ॥ १५ ॥ यद्यहंतस्यरक्षांवैनकरिष्येरणांगणे ॥ प्रतिज्ञांममराजेंद्रशृणुष्वसत्यवादिनः ॥ १६ ॥ त्याज्यांतुदशमीविद्धांयःकृत्वैकादशींनरः ॥ प्रयातियांगतिंराजंस्तामहंप्राप्नुयांध्रुवम् ॥ १७ ॥ गोहंतॄणांगतिर्यातुयागतिर्ब्रह्मघातिनाम् ॥ सागतिर्ममभूयाद्वैनकुर्य्यांकर्मचेदिदम् ॥ १८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युक्त्वावचनंसोपिययौचांतःपुरंततः ॥ नत्वाचमातरंसर्वमभिप्रायंन्यवेदयत् ॥ १९ ॥श्रुत्वासातंपरिष्वज्यविरहादाशिषंददौ ॥ ततोमातॄस्तुताःसर्वानत्वापत्नीगृहंगतः ॥ २० ॥ सातमायांतमालोक्यलक्ष्मणावरलक्षणा ॥ दत्त्वासनंबाष्पकंठीनतुकिंचिदुवाचह ॥ २१ ॥ आश्वासयित्वातांसांबोह्यभिप्रायमवर्णयत् ॥ इतिश्रुत्वापतिंप्राहविरहात्खिन्नमानसा ॥ २२ ॥ ॥ लक्ष्मणोवाच ॥ ॥ अनिरुद्धस्यतुरगोरक्षणीयस्त्वयापते ॥ युद्धंहिसंमुखंकार्यंविमुखंनकदाचन ॥ २३ ॥ त्वद्भ्रातॄणांस्त्रियःसंतिमानवत्यःसहस्रशः ॥ संग्रामेयदितेनाथनिशम्यचपराजयम् ॥ २४ ॥ स्मितानानाभविष्यंतिद्दष्ट्वामांचतवप्रियाम् ॥ तदादुःखनमेनाथमरणंतुभविष्यति ॥ २५ ॥ श्रुत्वैतद्वचनंसांबोप्रत्युवाचप्रियांहसन् ॥ ॥ सांबउवाच ॥ ॥ प्रधनेममसंप्राप्तंत्रैलोक्यंसंमुखंकिल ॥ २६ ॥ श्रोष्यसेत्वंमयाभद्रेसर्वंचविदलीकृतम् ॥ यदिसांबोरणाच्चूरोविमुखोजायतेशुभे ॥ २७ ॥ तदासोस्तुस्वपापेनब्रह्मविप्रविनिंदकः ॥ पुनस्त्वहंनपश्यामिचन्द्राकारंतवाननम् ॥ २८ ॥

आयो देखके उत्तम है लक्षण जाके सो पति सांवको आसनदेके आसूं बहनलगे फिरं कुछ नहीं बोली ॥ २१ ॥ तब सांबने आश्वासन करके अपनो अभिप्राय कह्यौ तव पतिके कहेको सुनके विरहखेदयुक्त मन जाको ऐसी हैके पतिसों ये वचन कहती भई ॥ २२ ॥ लक्ष्मणाजी वोली कि, हे प्राणपतिजी ! आपको अनिरुद्धकी रक्षाकरनो उचितहै और संमुख सों युद्धकरियो कभी विमुख नही हूजियो ॥ २३ ॥ तुमारे भाइनकी बड़ी मानवती हजारन स्त्रीहैं वे हे नाथ ! जो कही संग्राममें आप विमुख होउगे या हारोगे तो वे सब मेरी हांसी करैंगी ॥ २४ ॥ तब आपकी प्रियाको मेरो हे नाथ ! अवश्य या दुःखसों मरण होयगो ॥ २५ ॥ तव सांब या कहेको सुनके प्यारीसों हँसत २ ये वचन बोलो है ॥ २६ ॥ तव सांबने कही कि, हे प्रिये ! आजतक मैं संग्राममें सदा सन्मुखही भयो हूं ॥ २७ ॥ और हे प्रिये ! तुम येही सुनोंगी कि सांबने संग्राममें दिग्विजय करी और हे शुभे !

शूरवीर सांब जो संग्राममें विमुख होय तब वो वेद और ब्राह्मणकी निंदा करनवारेके पापसों लिप्त हौउँ और फिर तेरे चंद्राकार मुखको न देखूं ॥ २८ ॥ गर्गजी कहैहैं कि, या प्रकार दूसरी प्रियाको अपनीको आश्वासन करके और अभिमन्युसों तथा सुभद्रासों मिलके घरमेंसों निकसैहैं ॥ २९ ॥ धनुषको हाथमें लेके कञ्जेमे जाके खड्ग जुतेहुये रथमें बैठके यादवनको संगलेके उपवनके पास गयेहै जहाँ अनिरुद्धजी है ॥ ३० ॥ तब गद आदि अपने सब भाई और भानु, दीप्तिमानसो आदिलेके जे है वे सब श्रीकृष्णने भेजेहै ॥ ३१ ॥ वे सब धनुषनकों लिये बड़े शूरवीर सिंहकी ध्वजावारे और दिव्य सुवर्णाभरणनको पहरे ऐसे घोड़ेनसो जुते रथनमे बैठे आयेहै ॥ ३२ ॥ वे भी सब धनुषधारी बड़े शूर कवचनको पहरे युद्धमे प्रवीण और चतुरंगसेनाको लियेहै वे किरोड़न है ताल हंस और मत्स्यकी जिनके ध्वजा हैं ॥ ३३ ॥ जिनके देवतानके विमानकेसे ऊँचे रथ, छत्र, चमर जिनमें लगे

॥ ॥ श्रीगर्गउवाच ॥ ॥ इत्याश्वास्यप्रियांसांबोद्वितीयांचप्रयत्नतः ॥ अभिमन्युंसुभद्रांचमिलित्वानिर्ययौगृहात् ॥ २९ ॥ चापीनैस्त्रिंशकःसज्जोस्यंदनीयादवैर्वृतः ॥ प्रातश्चोपवनेसांबोनिरुद्धोयत्रवर्त्तते ॥ ३० ॥ ततःस्वभ्रातरःसर्वेश्रीकृष्णेनगदादयः ॥ प्रेषिताआत्मजाश्चैवभानुदीप्तिमदादयः ॥ ३१ ॥ सर्वेहिधन्विनःशूरादंशितायुद्धकोविदाः ॥ चतुरंगबलोपेतानिर्जग्मुःकोटिशःपुरात् ॥ ३२ ॥ तालहंसमीनबर्हिमृगराजध्वजैरथैः ॥ दिव्यैश्चकनकांगैश्चचतुर्वाजिसमन्वितैः ॥३३॥ महोच्चैर्देवधिष्ण्याभैश्छत्रचामरसंयुतैः ॥ सूर्याभैश्चसुवर्णस्यकुम्भैर्जालकतोरणैः ॥ ३४ ॥ रेजुःसर्वेकृष्णसुताःकुशस्थल्याविनिर्गताः ॥ ततश्चनिर्ययूराजन्हेमनीडाश्चहस्तिनः ॥ ३५ ॥ गोमूत्रचयसिंदूरकस्तूरीपत्रभृन्मुखाः ॥ अंजनाभाःकज्जलाभाघनश्यामामदच्युताः ॥ ३६ ॥ राजीवमूलसदृशाःशुक्लदंतामृगद्विपाः ॥ महोच्चाःपर्वताकारारणद्धंटामहोद्भटाः ॥ ३७ ॥ ऐरावणकुलेभाश्चतिस्रश्शुण्डाश्चपांडुराः ॥ चतुर्दंतास्तुकृष्णेनभौमान्नीताश्चनिर्ययुः ॥ ३८ ॥ ध्वजयुक्तालक्षगजालाक्षादुंदुभिसंयुताः ॥ लक्षाःशून्यामहामात्यैःस्वर्णकंबलमंडिताः ॥ ३९ ॥ ततःशूरैश्चसंयुक्तागजेंद्राएककोटयः ॥ इतस्ततोविरेजुस्तेबलेऽब्धौमकरायथा ॥ ४० ॥ उत्पाटयगुल्मान्छुंडैश्चक्षेपयंतोनभस्तले ॥ महींपादैःकंपयंतआर्द्रीकृत्वामदैरपि ॥ ४१ ॥

सूर्यकीसी जिनकी कांति सुवर्णके कलश जिनमे विद्यमान और जालीदार जिनमें तोरण है ऐसे कृष्णके पुत्र द्वारिकासे निकसैहै तदनंतर हे राजन् ! सुवर्णमय अंबारी जिनपे ऐसे हाथी निकसैहै ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ गोमूत्र, सिंदूर और कस्तूरी पत्ररचनावारे जिनके मुख अंजनकेसे जिनके रंग कज्जलकेसे श्याम मद जिनके चुचाय ॥३६॥ कमलकी जड़के समान श्वेत जिनके दन्त मृगद्विप जिनकी जाति बड़े ऊँचे पर्वतकेसे जिनके आकार घंटा जिनके बँधे ॥ ३७ ॥ ऐरावतकुलके तीन तीन जिनके शूँड़ चार चार जिनके दांत भौमासुरको जीतके जिने भगवान् लाये ध्वजा जिनके विद्यमान ऐसे एक लाख दुंदभीनसों युक्त एक लाख हाथी और एक लाख विना नगारेके सुवर्णमय शूल जिनपे परी शूरवीर जिनपे बैठे ऐसे एक किरोड़ हाथी इत उत सेनामे सुशोभित भयेहै समुद्रमें मकर जैसे ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ झाड़ झंकडनको शूँडनसों आकाशमे फेकते अपने मद

याके रथको भूतलमे कुँभारके चाककी नाई घुमायोहै ॥ १५ ॥ फिर दो घडी ताई चक्कर खायके जब ये रथ ठैरोहै तब कृष्णके पुत्रने अश्वसहित या रथमें एक बाण मारोहै ॥१६॥ तब या बाणके मारे मत्त हाथीकी तरह ये रथ आकाशमे घूमोहै फिर कांचके पात्रकी तरह टूटके भूमिमें गिरोहै ॥ १७ ॥ फिर रथके टूटेपै सारथि और घोडेनके समेत रथके नष्ट भयेपै ये उठोहै, अन्य रथमें बैठके जो सन्मुख आयो है ॥ १८ ॥ त्यों कृष्णपुत्रने वोहू रथ तोरडारो या प्रकार या दैत्यपुत्रक सात रथ कृष्णपुत्रनें तोरे हैं ॥ १९ ॥ तब ये कुनंदन विचित्र यानमे बैठके वेगसो कृष्णके पुत्रसो लडबेको आयो ॥ २० ॥ संग्राममें आवतेही याने दश बाण मारें, विन बाणनके मारे ये बड़े खेदको प्राप्त भयोहै ॥ २१ ॥ तब कृष्णके पुत्रने कुपित हैके धनुष लैके याकी छातीमें दश बाण मारेहैं ॥ २२ ॥ वे बाण याके रुधिरको पीके धरतीमें परेहै जैसे झूठी गवाहीके देनवारेके पिता बबादिक नरकमे परैहैं

भ्रांत्वामुहूर्त्तमात्रंतुतद्रथोवाजिसंयुतः ॥ स्थितिंलेभेततःकार्ष्णिर्जघानतद्रथेशरम् ॥ १६ ॥ सयानस्तेनबाणेनखेबभ्राममतंगवत् ॥ पपातकौ विशीर्ण्णोभूद्यथावैकाचभाजनम् ॥ १७ ॥ उत्थितःसोपिविरथोहताश्वोहतसारथिः ॥ अन्यंरथंसमारुह्ययावदायातिसंमुखम् ॥ १८ ॥ बभंज तावद्बाणैश्चतद्रथंकृष्णनन्दनः ॥ एवंसप्तरथाभग्नादैत्यपुत्रस्यवैरणे ॥ १९ ॥ तदाकुनन्दनःसंख्येस्थित्वायानेविचित्रिते ॥ आययौनृपवेगेन कृष्णपुत्रंनियोधितुम् ॥ २० ॥ आगत्यदशभिर्बाणैस्ताडयामासतंमृधे ॥ शरैस्तैःसोपिनिहतःपरंकश्मलतांगतः ॥ २१ ॥ ततःसधनुरुद्यम्य गृहीत्वादशसायकान् ॥ मुमोचतस्यहृदयेक्रुद्धःकृष्णात्मजोबली ॥ २२ ॥ तेशरारुधिरंपीत्वानिपेतुर्वैमहीतले ॥ यथाहिपितरोराजन्नरकेकूट साक्षिणः ॥ २३ ॥ कुनंदनःसुनन्दनंसुनन्दनःकुनन्दनम् ॥ महद्रणेमहच्छरैर्निजघ्नतुःपरस्परम् ॥ २४ ॥ एवंहितौद्वौशरभिन्नगात्रौरक्ताप्लुतौ चापधरौरुषाढ्यौ ॥ प्रचक्रतुर्युद्धवरंशरैश्चकुशांबसांबाविवसंयुगेवै ॥ २५ ॥ ततःकृष्णात्मजोवीरःकोदंडेस्वर्णनिर्मिते ॥ मृगांकार्द्धमुखंबाणं धृत्वाशीघ्रंतमब्रवीत् ॥ २६ ॥ ॥ सुनन्दनउवाच ॥ ॥ शृणुमद्वचनंवीरबाणेनानेनत्वच्छिरः ॥ सद्यश्छिन्नंकरिष्येहंशिरोरक्षबलीयदि ॥ ॥ २७ ॥ यदिमद्वचनंसत्यंप्रधनेत्वंनमन्यसे ॥ तदाशृणुप्रतिज्ञांमेतवमृत्युविषूचिकाम् ॥ २८ ॥ सतींचगुरुपत्नींचयोदूषयतिकामतः ॥ सया तियातनायांवैयमराजस्यसन्निधौ ॥ २९ ॥ सायातनाचमेभूयात्सत्यंममप्रतिश्रुतम् ॥ यःसमर्थश्चस्वगुरुंपितरंचनपालयेत् ॥ ३० ॥

॥ २३ ॥ कुनंदनने सुनंदनके और सुनंदनने कुनंदनके वा महत् युद्धमें परस्पर प्रहार कियेहैं ॥ २४ ॥ ऐसें बाणनसों भिन्न हैं अंग जिनके रुधिर जिनके बहेहे, धनुषको लिये रोषसो भरे दोनो कुशांब, सांबकी तरह बाणनसों युद्ध करनलगेहैं ॥ २५ ॥ तब कृष्णके पुत्र सुवर्णके धनुषमे अर्द्धचंद्राकार बाण लगायके ये बोलेहै ॥ २६ ॥ मेरे सत्यवचनको सुनो हे वीर ! या बाणसो अभी मै तेरे शिरको काटताहूँ यदि तू बली है तो रक्षा करले ॥ २७ ॥ जो सत्य या मेरे वचनको संग्राममें तू न मानैगो तब तेरी मृत्युके सूचना करनवारे मेरे वचनको सुन ॥ २८ ॥ जो कामवश हैकै सती, गुरुपत्नीको दूषित करै है वा पुरुषको जो यातना मिलै वो यातना मोकूँ होय ये मेरी सत्यप्रतिज्ञा है, जो समर्थ हैके अपने

पिता और गुरुको पालन न करै वाको पाप मोकूं होउ जो मै तोकूं न मारगेरो तो, ये कहे वचनको सुनके दैत्य जो है सो कहतोभयो रोपमे जलतो ॥२९॥३०॥३१॥ राजकुमर बोलो मै शत्रुके सामने मरवेते नही डरूंहूं क्योकि वर्तमानमे ऐसो कोई नहींहै जो मरतो न हो अर्थात् मरते सब है फिर मरनेसों क्यों डरपनो ॥ ३२ ॥ जो तू मेरे मारवेको महावाणको छोडेंहै तब मै अपने वाणनसो तेरे या वाणको निःसंदेह छेदन करोहूं ॥ ३३ ॥ देखो जे एकादशीके दिना अन्नको खायहै तिनै और माता, भ्रातृपत्नी, भगिनी, और वेटी इनते पाप करनवारे मनुष्यनको जो पाप लगैहै वो पाप मोको लगे जो तेरे या वाणको मैं न काटगेरो तो ॥ ३४ ॥ ये याके कहे जे स्पष्ट वचन हैं तिनै सुनके राजकुमर सुनंदन याके कहेको स्मरण करतो बोलोहै और कृष्णको ध्यान धरके बोलोहै ॥ ३५ ॥ सुनंदन बोलो–कि, जो कृष्णके चरणकमलको मैं स्मरण करूंहूं निष्कपटसो तब मेरो ये वचन सत्य होयगो ॥ ३६ ॥ कि,

तस्यपापंममैवास्तुनहन्मिष्येचत्वांरणे ॥ इतिश्रुत्वाचदद्वाक्यंदैत्यआहरुषाज्वलन् ॥ ३१ ॥ ॥ राजपुत्रउवाच ॥ ॥ बिभेमिनाहं मरणात्संग्रामेशत्रुसम्मुखे ॥ प्राणिनांचैवसर्वेषांमृत्युर्भवतिसांप्रतम् ॥ ३२ ॥ यदिमुंचसिसंग्रामेमद्वधार्थंमहाशरम् ॥ तदाहंस्वशरेणापिशीघ्रंछेत्स्मिनसंशयः ॥ ३३ ॥ एकादश्यांचयेमानादन्नंभुंजंतिभूतले ॥ मातरंभ्रातृपत्नींचभगिनींचसुतांतथा ॥ पापंतेषांममैवास्तुनछेत्स्मियदित्वच्छरम् ॥ ३४ ॥ इतितस्यवचःस्पष्टंश्रुत्वाशंकितमानसः ॥ प्रत्युवाचपुनर्वाक्यंश्रीकृष्णंसोपिसंस्मरन् ॥ ३५ ॥ ॥ ॥ सुनन्दनउवाच ॥ ॥ मयाकृष्णांघ्रियुगुलंसेवितंमनसायदि ॥ कपटेनविनातर्हिसत्यंभूयाद्वचोमम ॥ ३६ ॥ स्वपत्नींचविनावीर नान्यांपश्यामिकामतः ॥ तेनसत्येनसंग्रामेवाक्यंभूयादृतंमम ॥ ३७ ॥ इत्युक्त्वासायकंतीक्ष्णंविमुमोचसुनन्दनः ॥ मंत्रयित्वाचमंत्रेणमहाकालानलोपमम् ॥ ३८ ॥ प्रमुक्तंवीक्ष्यविशिखंस्वबाणेननृपात्मजः ॥ सद्यश्चिच्छेदहियथासर्पपक्षेणपक्षिराट् ॥ ३९ ॥ छिन्नेतस्मिञ्छरेराजन्हाहाकारस्तदाभवत् ॥ चचालपृथिवीलोकैर्देवास्तेविस्मयंगताः ॥ ४० ॥ परार्द्धःपतितोबाणःपूर्वार्द्धःफलसंयुतः ॥ शिरश्चिच्छेददैत्यस्यतरोःस्कंधंयथागजः ॥ ४१ ॥

अपनीके सिवाय कोई स्त्रीको कामदृष्टिसो नही देखूंहूं या सत्यसों अर्थात् जो ये बात मेरी सॉची है तो मेरो कह्योभयो वाक्य भी सत्य होयगो ॥ ३७ ॥ इतनो वचन कहिके सुनंदननें वाण छोडोहै, वो वडो तीक्ष्ण है महाकालानलके समान वो वाण है ता वाणको मत्रसो अभिमंत्रण करके छोडोहै ॥ ३८ ॥ आते वाणको कुनन्दनने अपने वाणसो छेदन करिके गेरदियो, जैसे सर्पको गरुड तोर गेरैंहै ॥ ३९ ॥ हे राजन्! वा समय वा वाणके कटेपै वडो हाहाकार मचोहै और सब लोकनसहित भूमि चलायमान भई और सब देवता विस्मयको प्राप्त भयेहै ॥ ४० ॥ तब हे राजन्! कटेभये या वाणको नीचेको भाग तो कटके धरतीमे गिरपडो और आगेको कटोभयो आधो भाग जो गयो सो या दैत्यकी ग्रीवामें

जायके लगो सो दैत्यके शिरको काटके भूमिमें गिरादियोहै जैसे वृक्षके अंशको हाथी ॥ ४१ ॥ तब किरीट, कुंडलके सहित धरतीमें कटेभये परेको देखके सब दैत्यनने हाहाकार कियोहै ॥ ४२ ॥ तब शीघ्रही कुनंदनके कबन्धने उठके वा संग्राममें खड्गसों मुक्कानसो और लातनसों बहुत शत्रु मारेहे ॥ ४३ ॥ तब तो यदुसेनामें नगाड़े बजेहैं और देवताननें सुनंदनके ऊपर पुष्प बरसायेहै ॥ ४४ ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ ॥ सूतजी कहैहै कि, यह सब वृत्तांत सुनौ तब वज्र नाभजीने प्रश्न कियो कि, महाराज हे ब्रह्मन्! कुनंदनके मरजानेपर और बल्वलके मूर्च्छित होनेपर भी दयालु शिवजीने रक्षा क्यों नहीं कीनी? सो कहो कि, शिवजी क्यों न आये और इन दैत्यनने घोडा कैसे छोड़ो और फिर यज्ञ पूर्ण कैसे भयो ये सब वृत्तांत मेरे आगे कहौ ॥ १ ॥ २ ॥ सूतजी कहैहैं कि, वज्रनाभके प्रश्नको सुनके बड़े ज्ञानीनमे श्रेष्ठ

किरीटकुण्डलैर्युक्तंपतितंतस्यमस्तकम् ॥ निरीक्ष्यहाहाशब्दंवैचक्रुर्दैत्याश्चदुःखिताः ॥ ४२ ॥ कुनंदनकबंधस्तुशीघ्रमुत्थायसंयुगे ॥ खड्गेनमुष्टिभिःपादैर्बहूञ्छत्रूञ्जघानह ॥ ४३ ॥ ततश्चयदुसेनायांनेदुर्दुंदुभयोमुहुः ॥ सुनंदनोपरिसुराःपुष्पवर्षंप्रचक्रिरे ॥ ४४ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेदैत्यपुत्रवधवर्णनंनामषट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥ ॥ वज्रनाभिरुवाच ॥ ॥ कुनंदनेहतेब्रह्मन्बल्वलेमूर्च्छितेरणे ॥ नकृतंतु सहायंवैरुद्रेणकरुणात्मना ॥ १ ॥ कस्मान्नचागतोरुद्रोयज्ञःपूर्णःकथंभवेत् ॥ कथंविमुक्तस्तुरगस्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ २ ॥ ॥ सौतिरुवाच ॥ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वागर्गोज्ञानवतांवरः ॥ स्मृत्वासर्वांकथांब्रह्मन्नुवाचयदुसत्तमम् ॥ ३ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ बल्वले मूर्च्छितेराजन्हतेशूरेकुनन्दने ॥ महत्कोपंशिवश्चक्रेप्रेरितस्तुसुरर्षिणा ॥ ४ ॥ आरुह्यनंदिनंक्रुद्धोभक्तरक्षाकरःशिवः ॥ चन्द्ररेखांवहन्मूर्ध्नि जटाजूटांतरेनृप ॥५॥ सर्पहारैर्मुण्डहारैर्भस्मलिप्तोभयंकरः ॥ दशबाहुःपञ्चमुखोनेत्रैःपञ्चदशैर्वृतः ॥ ६ ॥ सिंहचर्मांबरधरोमदमत्तोभयंकरः ॥ त्रिशूलपट्टिशधरोधनुर्बाणधरःपरः ॥ ७ ॥ कुठारपाशपरिघभिंदिपालैर्विभूषितः ॥ सहस्ररविसंकाशःसर्वभूतगणावृतः ॥ ८ ॥ हंतुंसर्वान्वृष्णिवरान्कार्ष्णिजप्रमुखान्मृधे ॥ कैलासादाययौशीघ्रंचालयन्पृथिवीतलम् ॥ ९ ॥ कोलाहलोमहानासीदाकाशेभूतलेनृप ॥ देवदैत्य नराःसर्वेभयंप्रापुश्चविस्मिताः ॥ १० ॥

श्रीगर्गजी सब कथाको यादकर वज्रनाभसों बोलेहै कि, हे राजन्! बल्वल जब मूर्च्छित हैगयो और कुनंदन जब मरगयो तब नारदजीने शिवजीसों सब वृत्तांत कह्यो तब नारद की प्रेरणासों शिवजीको बड़ो क्रोध आयो ॥ ३ ॥ ४ ॥ और भक्तनकी रक्षा करनवारे शिव नंदीश्वरपै बैठके चंद्रमाके चिह्नको माथेपै धारण करके, जटाजूटको धारण करे ॥ ५ ॥ सर्पनके हार और मुंडमाल पहरे, भस्मलिप्त जिनको अंग, दश जिनके भुज, पांच मुख, पंद्रह नेत्र तिनसों युक्त ॥ ६ ॥ बाघम्बर ओढे मदमें मत्त प्रलयके करनवारे त्रिशूल, पट्टिशको धारण करे धनुषबाणको लिये ॥ ७ ॥ कुठार, पाश, परिघ और भिंदिपाल तिनसों विभूषित हजार सूर्यके समान सब भूतगणनको संगमें लिये ॥ ८ ॥ संग्राममें अनिरुद्धादिक सब यादवनके मारबेको भूतलको कँपावते कैलाससों आयेहैं ॥ ९ ॥ तब हे नृप! आकाशमें और भूमिमें बड़ो भारी कोलाहल भयो है तब सब देव, दैत्य, नर, विस्मित है

के भयको प्राप्त भयेहै ॥ १० ॥ गण और परिवारसहित शिवजीको आयो देख, कुपित हैरहेहैं प्रलयके करनवारे हैं तिनको आयो देखके सब यादवनका भय भयोहै ॥ ११ ॥ और अनिरुद्धको मुख निस्तेजस्क भयके मारे हैगयो है और दुःखी भयेको रणांगणमें हृदय काँपौ ॥ १२ ॥ तब शिवजी सब यादवनसौं ये निठुरवचन बोले, शूलको हाथमें लेके क्रोधमें मूर्च्छित हेके ॥ १३ ॥ शिवजी बोले अनिरुद्ध कहाँ गयो सुनंदन कहाँ है और मेरे भक्त कुनंदनको मारके सांब कहाँ गयो ॥ १४ ॥ और बल्वलको मूर्च्छित करके मेरे भक्त सत्तमको और वाके भक्तनको मारके आज देखौ यादव कहाँ जायँगे ॥ १५ ॥ यासों मैं जे मेरे भक्तनके वैरी हैं उने सबनको मारोंगो, मै, विष्णु और ब्रह्माजी ये तीनो अपने भक्त को दुःखसो रक्षा करैहै ॥ १६ ॥ गर्गजी कहैहै कि, इतनी कहिके शिवजीने अपने भैरव नामके गणको आज्ञा दीनीहै कि, हे शूर ! तू युद्धमें जीतनेवाले कृष्णके पौत्र अनिरुद्धके

सगणंसपरीवारमागतंवीक्ष्यशङ्करम् ॥ क्रुद्धंप्रलयकर्तारंभयंप्रापुर्यदूत्तमाः ॥ ११ ॥ अनिरुद्धस्यचमुखंनिस्तेजस्कमभूद्भयात् ॥ चकंपेहृ‌द्यं तस्यदुःखितस्यरणांगणे ॥ १२ ॥ ततःप्रत्याहवचनंनिष्ठुरंसर्वयादवान् ॥ शूलंगृहीत्वाहस्तेनगिरीशःक्रोधपूरितः ॥ १३ ॥ ॥ शंकरउवाच ॥ ॥ अनिरुद्धःकुत्रगतोगतःकुत्रसुनन्दनः ॥ सांबादयःकुत्रगताभक्तंहत्वाकुनंदनम् ॥ १४ ॥ बल्वलंमूर्च्छितंकृत्वामद्भक्तंदैत्यसत्तमम् ॥ तस्यानुगान्मृधेहत्वाकुत्रयास्यंतिवृष्णयः ॥ १५ ॥ तस्मात्सर्वान्हनिष्यामिमद्भक्तानांरिपून्मृधे ॥ अहंविष्णुर्विधिश्चैतेभक्तंरक्षंतिदुःखतः ॥ १६ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इत्युदीर्य्यानिरुद्धंसप्रेषयामासभैरवम् ॥ त्वंहियोद्धुंगच्छशूरकार्ष्णिंजंजयिनंमृधे ॥ १७ ॥ सुनंदनंनंदिनंचप्रेपयामासरोषतः ॥ गदंचवीरभद्रंवैसांबंचशिखिवाहनम् ॥ १८ ॥ भानुश्चभृङ्गिणंयुद्धेविरूपाक्षःसमादिशत् ॥ यदूंश्चप्रेषयामासभूतप्रेतांस्ततःशिवः ॥ १९ ॥ ततस्तेरुद्रवचनाद्भूतप्रेतविनायकाः ॥ भैरवाःप्रमथाश्चैववेतालाब्रह्मराक्षसाः ॥ २० ॥ उन्मादाश्चैवकूष्मांडाआजग्मुःकोटिशोमृधे ॥ भूतानिजघ्नुश्चांगारैर्यादवाश्चविनायकाः ॥२१॥ पट्टिशैर्भैरवाःशूलैःखट्वांगैःप्रमथाःकिल ॥ जनानश्वान्गृहीत्वातुभक्ष्यंतिब्रह्मराक्षसाः ॥ २२ ॥ यातुधानाश्चर्वयंतोमनुष्याणांशिरांसिच ॥ कपालैस्तत्रवेतालाःपिबंतोरुधिरंरणे ॥ २३ ॥ पिशाचास्तत्रनृत्यंतःप्रेतागायंतिएवहि ॥ शिरांसिकंदुकानीवक्षेपयंतोमुहुर्मुहुः ॥ २४ ॥ अट्टहासंप्रकुर्वंतःप्रधावंतइतस्ततः ॥ गजान्रथांश्चर्वयंतोदृश्यन्तेरणमंडले ॥ २५ ॥

मारनेको जा ॥ १७ ॥ और नंदी नामके गणको सुनंदनके मारनेको भेजोहै और बडे रोषसे गदके जीतनेको वीरभद्रको, सांबके जीतबेको स्वामिकार्त्तिकको, भानुके जय करवेको भृंगीगणको और सब यादवनके जीतनेको भूतप्रेतनके गणको शिवजीने भेजैहै ॥ १८ ॥ १९ ॥ तब वे सब रुद्रके वचनसों भूत, प्रेत, विनायक, भैरव, प्रमथ वेताल और ब्रह्मराक्षस, उन्माद, और कूष्मांड कोटिशः शिवजीके भेजे आयेहै तब भूतगणनने तो अङ्गारनसों यादवनको मारेहैं, विनायकनने पट्टिशनसों, भैरवनने त्रिशूलनसो और प्रमथगणनने खट्वांगनसो यादव मारेहै और ब्रह्मराक्षसनने मनुष्यको और घोडानको भक्षण कियोहै ॥ २० ॥ २१ ॥ २२ ॥ और यातुधान मनुष्यनके शिरनको चबावनलगे, वेताल कपालनमें भर २ के रुधिर पीवनलगेहै ॥ २३ ॥ पिशाच तहाँ नाचनलगे, प्रेत गाँवनलगेहै और मूँडनको गेंद बनायके उडावनलगे ॥ २४ ॥ अट्टहास करते उत इतमे

धावते गजनको, रथनको चबावते रणमंडलमें दिखाई परैहै ॥ २५ ॥ और पिशाची तथा डाकिनी वा संग्राममें अपने पुत्रनकों रक्तको पान करावती मत रोआ एस कहती उनके नेत्रन पोछतीभई ॥ २६ ॥ उन्माद और कूष्मांड मुंडनकी माला बनायके श्रीमहादेवजीको निवेदन देयहें, वे मुंड स्वर्ग जानेवाले शूरनके है ॥ २७ ॥ हे नृपेश्वर ! वा समय यदुसैन्यमे हाहाकार मचोहै जब घोडा और हाथी चारों तरफको भागेहै ॥ २८ ॥ संग्राममें वडे हजारन वीर मारेगयेहे या प्रकारसों श्रीमहादेवजीके गणनको पराक्रम देखके कृष्णको पुत्र दीप्तिमान् ॥ २९ ॥ धनुषमें बाणनको लगायके परम अद्भुत विन बाणनको चलावनलगेहैं वे बाण भूत, प्रेत, विनायकनके शरीरमें प्रवेश करतेभये ॥ ३० ॥ जैसे वनमें मयूर प्रवेश करैहै, तब विन किरोडन बाणनके मारे सब भूतगण भागेहै ॥ ३१ ॥ कितनेई भूतगण संग्राममें गिरपडेहैं और कितनेई मरगयेहें और कितनेई तो विना बाणन मोर

रक्तंपिशाच्योडाकिन्यःपातयंत्यःसुतान्मृधे ॥ मारोदीरीतिवादिन्यअक्षीणिचतदामृजत् ॥ २६ ॥ उन्मादश्चैवकूष्मांडानिर्मायमुण्डभिःस्रजः॥ संयच्छंतिमहेशायशूराणांस्वर्गगामिनाम् ॥ २७ ॥ हाहाकारस्तदैवासीद्यदुसैन्येनृपेश्वर ॥ दुद्रुवंतोभयादश्वाधावंतस्तत्रदंतिनः ॥२८॥ वीराः प्रपतितायुद्धेगतामृत्युंसहस्रशः ॥ दृष्ट्वाचेत्थंगणबलंदीप्तिमान्माधवात्मजः ॥ २९ ॥ चापेनिधायविशिखान्मुमुचेपरमाद्भुतान् ॥ तेशराविवि शुस्तिग्माभूतप्रेतविनायकान् ॥ ३० ॥ कोटिशःकोटिशोराजन्यथारण्यंशिखण्डिनः ॥ ततश्चदुद्रुवुर्भिन्नाःसर्वेभूतगणाःशरैः ॥ ३१ ॥ केचि न्निपतितायुद्धेकेचिद्वैनिधनंगताः ॥ नहताश्चशरैःकेपिपतिताःपूर्वमेवच ॥ ३२ ॥ पलायितेप्रेतगणेभैरवःक्रोधपूरितः ॥ त्रिशूलीसारमेयस्थआ जगामकृतांतवत् ॥ ३३ ॥ तंदृष्ट्वाकालरूपंचभैरवंतुभयंकरम् ॥ नकोपियुयुधेतेनानिरुद्धोयुयुधेनृप ॥ ३४ ॥ अनिरुद्धःपंचशरैस्तताड भैरवंमृधे ॥ सचापिपरिघेणापिबभञ्जतद्रथंवरम् ॥ ३५ ॥ सोप्यन्यंरथमारुह्यसज्जंकृत्वाधनुर्दृढम् ॥ तताडदशभिर्बाणैरौद्रमायाविनंमृधे ॥ ३६ ॥ तैर्बाणैर्निहतःसोपिकिंचित्कश्मलतांगतः ॥ त्रिशूलंत्रिशिखंतस्मैचिक्षेपज्वलनप्रभम् ॥ ३७ ॥ शूलंसमागतंदृष्ट्वाबाणै श्चिच्छेदकार्ष्णिजः ॥ छिन्नंस्वीयंत्रिशूलंवैदृष्ट्वारुद्रसुतोबली ॥ ३८ ॥ ससृजेमाययातत्रमुखादलनमेवच ॥ तेनाग्निनाजज्वलुश्चमही वृक्षादिशोदश ॥ ३९ ॥

गिरपडेहै ॥ ३२ ॥ जब सब प्रेतोंके गण भागगये तब भैरवजी कोपसों पूर्ण भयेहै त्रिशूलको हाथमे लिये कुत्तापै विराजमान हैके आयेहैं ॥ ३३ ॥ कालके समान विकराल जिनको रूप है, तब कालकोसो जिनको रूप ऐसे भयंकर भैरवजीको आयो देखके जब इनसों कोई नही लडोहै तब इनके संग अनिरुद्धने संग्राम कियोहै ॥३४॥ तब अनिरुद्धने भैरवके पाँच बाण मारेहै तब भैरवजीने एक परिघासों अनिरुद्धजीको रथ तोर गेरोहै ॥३५॥ तब अनिरुद्धजीने दूसरे रथमें बैठके और दृढ धनुषको सज्य करके मायावी भैरवके दश बाण मारे हैं ॥ ३६ ॥ विन बाणनसों ताडन कियो भैरव कुछ कश्मलता ( खेद ) को प्राप्त भयो है फिर तीन शिखाको त्रिशूल अग्निके समान जाको प्रकाश वो अनिरुद्धको मारोहै ॥ ३७ ॥ तब अनिरुद्धने वा त्रिशूलको आयो देखके बाणनसों काटगेरौ तब भैरवने अपने त्रिशूलको कटो देखके ॥३८॥ माया करके अपने मुखसे अनल पैदा कियोहै, वा अग्निसो भूमि, वृक्ष और दशो

दिशामे जलन लगीहै ॥ ३९ ॥ और पदाती, रथ, घोडे और हाथीनके शरीर वा अग्निमें ऐसे जलन लगेहैं जैसें सेमरकी रुई जले ॥ ४० ॥ कितनेई वीर तो मसालकी नाई जलने लगे और कितनेई जलके बिलकुल भस्म हैगये सब सेनामें आग लगगई है वा समय कितनेई कृष्णको स्मरण करन लगे ॥ ४१ ॥ या प्रकार सेनाको भयातुर भई देखके धनुषधारीनमें मुख्य जो अनिरुद्ध है याने अपने धनुषमें वाण लगायोहै वा मायाको रची देखके ॥ ४२ ॥ वा गणमे अनिरुद्धने पार्जन्यास्त्रको मंत्रसहित प्रयोग कियो है और कृष्णचरणको स्मरण करतेने वो वाण चलायोहै ॥ ४३ ॥ वाण छोडतेही घटा उमडआई और वर्षा करनेलगी अग्नि शांत हैगयो और ये मालूम पडनलगी मानों पूर्ण वर्षाऋतु है ॥ ४४ ॥ मोर, कोकिला, पपीहा और सारसादिक तथा मेडका बोलनलगे और इंद्रगोप ( बीरबाहोटी ) सुशोभित भईहैं ॥ ४५ ॥ आकाशमें इंद्रधनुष परगये बिजली चमकने

पदातीनांरथानांचहयानांदंतिनांतथा ॥ जज्वलुश्चशरीराणिमंजुपुष्पप्रतूलवत् ॥ ४० ॥ केचित्प्रज्वलितावीराःकेचिद्भस्मतांगताः ॥ अग्निनापूरितंसैन्यंकृष्णंकेचित्स्मरंतिहि ॥ ४१ ॥ सेनांभयातुरांदृष्ट्वानिरुद्धोधन्विनांवरः ॥ दधारत्रिशिखंचापेज्ञात्वामायांविनिर्मिताम् ॥ ४२ ॥ मंत्रयित्वाचमंत्रेणपर्जन्यास्त्रेणसायकम् ॥ मुमोचगगनेशीघ्रंस्मरन्कृष्णपदांबुजम् ॥ ४३ ॥ शरेमुक्तेसमागत्यमेघाःप्रववृषुर्जलम् ॥ अग्निःशांतिंगतोराजन्यथाप्रावृट्तथावभौ ॥ ४४ ॥ शिखंडिनःकोकिलाश्चचातकाःसारसादयः ॥ मण्डूकाद्याश्चप्रजगुरिंद्रगोपाविरेजरे ॥ ४५ ॥ पुरंदरस्यचापेनसौदामिन्याबभौनभः ॥ प्रयासंनिष्फलंदृष्ट्वाभैरवोभैरवंरवम् ॥ ४६ ॥ चकारस्वमुखेनापिसर्वेषांत्रासयन्मनः ॥ ननादतेनब्रह्मांडंसप्तलोकैर्बिलैःसह ॥ ४७ ॥ विचेलुर्दिग्गजास्ताराराजद्भूखण्डमण्डलम् ॥ तदैवबधिरीभूताबभूवुःपतितानराः ॥ ॥ ४८ ॥ पुनश्चभैरवःक्रुद्धोहस्तंहस्तेनपीडयन् ॥ निष्पिषन्नधरंदंतैर्लेलिहानःस्वजिह्वया ॥ ४९ ॥ नेत्राभ्यांरक्तवर्णाभ्यांपश्यन्सर्पैर्विभूषितः ॥ जग्राहपरशुंतीक्ष्णंतृणीकृत्ययदूत्तमम् ॥ ५० ॥ तदैवजृंभणास्त्रेणानिरुद्धोरणकोविदः ॥ भैरवंमोहयामासश्रीकृष्णइवशंकरम् ॥ ५१ ॥ तेनास्त्रेणरणेराजन्ननिरुद्धस्यपश्यतः ॥ पपातभूतलेरौद्रोजृंभितोनिद्रितोऽभवत् ॥ ५२ ॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेभैरवमोहनंनामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

लगी तब तो भैरवने अपने परिश्रमको व्यर्थ देखके एक भयंकर शब्द कियोहै ॥ ४६ ॥ वा शब्दसों सबनको त्रास उत्पन्न भयोहे जा शब्दसो सातो लोक और अतलादि सातो बिल सहित सब ब्रह्मांड गूँजउठौ ॥ ४७ ॥ भूखंडमंडलसहित तारागण चलायमान हैगयो दिग्गज चलायमान हैगये और वा समय हजारन मनुष्य बधिर (बहेरे) हैके गिरपरेहै ॥ ४८ ॥ तब तौ फिर भैरवको कोप आयो सो दोनों हाथनको मीडके दांतनसो होठनको चबायके जीभसों दोनो गलफर चाटतो ॥ ४९ ॥ रक्तवर्ण नेत्रनसों देखतो सर्पनके भूषणनसो भूषित यदूत्तमनको तृणकी बराबर समझके एक फरसाकोही हाथमें लेतो भयोहे ॥५०॥ तब वाही समय रणकोविद अनिरुद्धने जृंभणास्त्रसो भैरवको ऐसें जृंभित कर दियोहै जैसें बाण युद्धमें श्रीकृष्णने शिवजीको जृंभित कियोहै ॥५१॥ हे राजन्! वा जृंभणास्त्रसों अनिरुद्धके देखते देखते भैरव जँभाई लेतो मोहित हैके रणभूमिमे गिरपडोहै॥५२॥इति श्रीमद्गर्ग

संहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥ गर्गजी कहेहै कि, जब भैरवकोहू निद्रित (सोयो) देखोहै तब तो मृत्युंजयको बडो कोप आयो है सो वृषभको अनिरुद्धके सन्मुख प्रेरणा कियोहै, ये वृषभ बडो शूरमानी है ॥ १ ॥ तब तो सींगनसों यादवनको मारतो भयो तब ये वृष दंतनसों और पिछारीके पांयसों सेनामें विचरन लगोहै ॥ २ ॥ सो शीघ्रतासों अपने शृंगसों संमुख खडे सुनंदनके प्रहार कियोहै तब याके शृंगनके मारे सुनंदनकी छाती फटिगई सोई ये मरगयो ॥ ३ ॥ तब अनिरुद्ध कुपित हैके हाथीपै बैठो धनुषको लिये कवच पहरे मत डरो २ ऐसें कहतो आयोहै ॥ ४ ॥ आयके वा संग्राममें कृष्णके पुत्र सुनंदनको मरे देखोहै सोई तो बडे दुःखको प्राप्त भयो, अत्यंत कंपित हैके शोकसों पूरित भयो ॥ ५ ॥ वीर सुनंदनके मरनेसें शोकमे डूबरहे अनिरुद्धसो शिवजी बोलेहे कि, हे अनिरुद्ध ! हे महाबल ! ॥ ६ ॥ शूरनको रणमें मरवो

॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ तदामृत्युंजयःक्रुद्धोभैरवंवीक्ष्यनिद्रितम् ॥ वृषभंप्रेरयामासकार्ष्णिजंशूरमानिनम् ॥ १ ॥ तदैववृषभःकोपाच्छृंगाभ्यां मारयन्यदून् ॥ दंतैःपश्चिमपादाभ्यांसेनायांविचचारह ॥ २ ॥ त्वरंजघानशृंगेणसंमुखस्थंसुनन्दनम् ॥ शृंगेणभिन्नहृदयःपपातपंचतांगतः ॥ ३ ॥ तदाऽजगामसंक्रुद्धोऽनिरुद्धोगजसंस्थितः ॥ धनुर्धरोदंशितश्चमाभैर्माभैरितिब्रुवन् ॥ ४ ॥ दृष्ट्वातत्रहतंवीरंकृष्णपुत्रंसुनन्दनम् ॥ प्राप्तोदुःखंभृशंचे त्यंतंकंपितःशोकपूरितः ॥ ५ ॥ हतेतस्मिन्महावीरेशोचंतंतंशिवोऽब्रवीत् ॥ माकुथास्त्वंरणेशोकमनिरुद्धमहाबल ॥ ६ ॥ रणमध्येपातनंचशू राणांकीर्तयेस्मृतम् ॥ तस्मात्त्वमपिसंग्रामेमयायुद्धयस्वयत्नतः ॥ ७ ॥ प्रयाताञ्चक्षस्वप्राणान्ममाग्रेयुद्धकांक्षया ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ इतितस्यवचःश्रुत्वाशोकंत्यक्त्वायदूत्तमः ॥ ८ ॥ निचखानपंचबाणैःशिवस्यशिरसिनृप ॥ नाराचास्तेमहेशस्यजटाजूटेषुनिष्ठिताः ॥ ९ ॥ दृश्यंतेगृध्रपक्षाढ्याःशाखाइववनस्पतेः ॥ ततोरुद्रःस्वकोदंडेबाणमेकंनिधायच ॥ १० ॥ चिच्छेदतेनसहसातस्यचापस्यशिंजिनीम् ॥ अनि रुद्धःपुनःशीघ्रंसज्यंकृत्वाधनुर्दृढम् ॥ ११ ॥ उग्रचापस्यचिच्छेदशिंजिनींसायकेनच ॥ ततःश्रुत्वातयोर्युद्धमद्भुतंरोमहर्षणम् ॥ १२ ॥ विमान स्थाश्चशक्राद्याआजग्मुःकौतुकान्विताः ॥ ऊचुःपरस्परंखस्थानिरीक्ष्यभयविह्वलाः ॥ १३ ॥ ॥ देवाऊचुः ॥ ॥ अमूलोकत्रयस्यापि ह्युत्पत्तिलयकारकौ ॥ एतयोश्चरणंतस्माद्विफलंरणमण्डले ॥ १४ ॥

कीर्तिके लिये होयहै यासों तुम भी मेरेसों युद्ध करो, बड़े यत्नसों ॥ ७ ॥ मेरे आगे युद्ध करनेको आये प्राणनकी रक्षा करो, गर्गजी कहें हैं ऐसे शिवजीके कहेको सुनके यदूत्तम अनिरुद्ध शोकको छोडके ॥ ८ ॥ शिवजीके शिरमें पांच बाण मारतोभयो वे पांचो बाण शिवजीके जटाजूटमें उरझगयेहें ॥ ९ ॥ वे ऐसे सुशोभित भये जैसे वृक्षमें इरगीधके पांख होयँ, तब महादेवजीने अपने धनुषमें एक बाण लगायके ॥ १० ॥ तब वा बाणसों शिवजीने अनिरुद्धकी प्रत्यंचा काटगेरी, फिरि अनिरुद्धने और प्रत्यंचा चढायके शिवजीके धनुषकी प्रत्यंचा काटगेरी तब इन दोनोंनके अद्भुत और रोमहर्षण संग्रामको सुनिके ॥ ११ ॥ १२ ॥ विमानोंमें बैठे इंद्रादिक देवता बडो कौतुक समझके आयेहैं, आकाशमे खडे हैके युद्धको देखके भयभीत हैके बोलेहैं ॥ १३ ॥ देवता बोलेहे कि, ये दोनोंही तीनों लोकनके उत्पत्ति, लयके करनवारे हैं यासों रणभूमिमें इनको युद्ध करनो निष्फल है ॥ १४ ॥

इनमेंसों कोन संग्रामको जीतेगो और कौनको पराभव होयगो ? गर्गजी कहैहैं कि, तदनंतर तीन दिन इनको युद्ध भयोहे ॥ १५ ॥ फिर शिवजीने कुपित हैके धनुष सज्य करके लोकको प्रलय करनवारे ब्रह्मास्त्रको संधान कियो ॥ १६ ॥ तब अनिरुद्धने ब्रह्मास्त्रसों याको ब्रह्मास्त्र शांत कियोहे फिर पार्वतास्त्र चलायो, अनिरुद्धने वज्रास्त्रसों शांत करदियोहै तब शिवजीने आग्नेयास्त्र चलायोहै, अनिरुद्धने पर्जन्यास्त्र चलायके शांत करौहै ॥ १७ ॥ तब शिवजीने कुपित हैके त्रिशिख त्रिशूल अनिरुद्धके ऊपर प्रहार कियोहै ॥ १८ ॥ वो त्रिशूल अनिरुद्धको और हाथीको भेदन करके पार निकरगयोहै, दोनोंनके बीचमें ऊपरको पुंख और नीचेको मुख स्थित भयोहै ॥ १९ ॥ उस युद्धमें हाथी तो मरगयो और अनिरुद्ध मूर्च्छित हैगये दोनोंकी छाती फटगई और रणभूमिमे गिरपरेहैं ॥ २० ॥ तब तो बडो भारी हाहाकार शब्द भयोहै सब यादव शिवजीके आगे रुदन

कोविजेष्यतिसंग्रामंप्राप्स्यतेकःपराजयम् ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ ततस्त्रिदिनपर्यंतंयुद्धमासीतयोर्भृशम् ॥ १५ ॥ पुनःशरासनंरुद्रःस ज्यंकृत्वारुपान्वितः ॥ ब्रह्मास्त्रंसंदधेतत्रलोकप्रलयकारकम् ॥ १६ ॥ ब्रह्मास्त्रेणतुब्रह्मास्त्रंभिदुरास्त्रेणपार्वतम् ॥ पर्जन्यास्त्रेणचाग्नेयमनिरुद्धोजहा रह ॥ १७ ॥ तदाप्रकुपितोऽत्यंतंपिनाकीप्रज्वलन्निव ॥ त्रिशिखेनत्रिशूलेनजघानकार्ष्णिनन्दनम् ॥ १८ ॥ सत्रिशूलश्चतंभित्त्वागजंभित्वा विनिर्गतः ॥ स्थितोभूच्चतयोर्मध्येऊर्द्ध्वपुंखअधोमुखः ॥ १९ ॥ गजोमृत्युंगतोयुद्धेनिरुद्धोमूर्च्छितोऽभवत् ॥ पेततुस्तौचसंलग्नौभिन्नवक्षःस्थ लौमृधे ॥ २० ॥ हाहाकारस्तदैवासीद्रुरुदुःसर्वयादवाः ॥ रुद्रस्याग्रेयथाभीतायमस्याग्रेचपापिनः ॥ २१ ॥ अनिरुद्धंनिपतितंमृततुल्यंविमू र्च्छितम् ॥ श्रुत्वाययौशंकितश्चसांबःस्कंदंविहायच ॥ २२ ॥ मूर्च्छितंयदुवीरंतुवीक्ष्यक्रोधपरिप्लुतः ॥ अश्रुपूर्णमुखःसांबःशर्वप्राहधनुर्द्धरः ॥ ॥ २३ ॥ कस्मात्करिष्यसेरुद्रदानवानांहिपालनम् ॥ हत्वानिरुद्धंसंग्रामेवीरंचैवसुनन्दनम् ॥ २४ ॥ वेदेभागवतेशास्त्रेपुराविप्रैःश्रुतंमया ॥ श्री कृष्णाख्यंपरंनित्यंशिवःसेवतिवैष्णवः ॥ २५ ॥ मृषाजातंहितत्सर्वंकार्ष्णिजेपतितेसति ॥ सुनन्दनःकृष्णसुतोसोपियुद्धेत्वयाहतः ॥ २६ ॥ वृथाकरिष्यसेयुद्धंधिक्त्वांतस्मान्महेश्वर ॥ अहंत्वांपातयिष्यामिरणेकृष्णपराङ्मुखम् ॥ २७ ॥

करनेलगे जैसै यमराजके अगारी पापीजन रुदन करे है ॥ २१ ॥ इतनेमे मरेके समान मूर्च्छित भये परे अनिरुद्धको सुनके शंका जिनके मनमें उत्पन्न भई ऐसे सांबजी स्वामिका र्तिकजीको छोडके आयेहै ॥ २२ ॥ तब यदुवीर ( अनिरुद्ध ) को मूर्च्छित परो देखके क्रोधमें पूर्ण हैके आँखोंमें जिनके अश्रु आयगये ऐसे सांबजी शिवजीसे बोले ॥ २३ ॥ हे रुद्र ! आज संग्राममें अनिरुद्धको और सुनंदनको पटककर फिर बताओ, दैत्यनको पालन कैसे करोगे ॥ २४ ॥ मैने पहले वेदमे, भागवतमे और शास्त्रमें ब्राह्मणनके मुखसों सुनोहै कि, शिवजी नित्य परब्रह्म श्रीकृष्णकोही सेवा करैहै, याहीसो शिवजी अनन्य वैष्णव कहे जातेहै ॥ २५ ॥ सो आज अनिरुद्धके गिरनेपर वो बात ( वैष्णव होनो ) झूठी हैगई, जो तुमने कृष्णके पुत्र सुनंदनको मारगेरो यासे तुमारो वैष्णवपनो जातो रह्यौ ॥ २६ ॥ यासों हे महेश्वर ! अब तुमारो युद्ध करनों व्यर्थ है, तुमे धिक है जो अब तुम

कृष्णसों बहिर्मुख हैगयोहै, अब कृष्णसे बहिर्मुख भये तुमको मै संग्राममें मारके पटकोंगो ॥ २७ ॥ ठैर ठैर देख इन क्षुरप्र बाणनसो संग्राममें मारके पटकोंगो, ये सुनके प्रसन्न हैके शिवजी बोलेहै ॥ २८ ॥ शिवजी बोले हे यादवश्रेष्ठ ! तू धन्य है, तुम जो हमसों कहौहौ सो सब सत्य है ये देव और दानव जिनकी वंदना करैहैं वेही कृष्ण मेरे नाथ है ॥ २९ ॥ कुनंदनके मरेपै और बल्वलके मूर्च्छित भयेपै हे वीर ! सहायक बनके भक्तको रक्षा करबेकोही मैं आयो हौं ॥ ३० ॥ कुछ क्रोधसों पूर्ण भयो अपने वचनके सत्य करबेको आयो मैं फिर युद्धांगणमें युद्ध करोंगो अपने भक्तको प्यार करबेकी इच्छासों ॥ ३१ ॥ शिवजीके या प्रकार कहनेपर रोषसों पूर्ण भयो सांब बडी शीघ्रतासों धनुषमे क्षुरप्रनामके जे बाण हैं तिनसों शिवजीके प्रहार कियेहै ॥ ३२ ॥ इन बाणनते शिवजीके किंचित् भी पीडा नहीं भई है जैसे मत्त गजके फूलनकी माला मारेसे नही पीडा होयहै ॥ ३३ ॥ तब शिवजीने अपनो धनुष हाथमें लियो है और बाण लगायके बडे तीक्ष्ण सांबके मारेहै या प्रकार सांबने शिवजीके और शिवजीने सांबके

क्षुरप्रैःसायकैःशीघ्रंतिष्ठतिष्ठरणेशिव ॥ एतद्वचःसमाकर्ण्यप्रसन्नःशंकरोब्रवीत् ॥ २८ ॥ ॥ शिवउवाच ॥ ॥ धन्यस्त्वंयादवश्रेष्ठसत्यंवदसिनोभवान् ॥ मन्नाथःकृष्णचन्द्रोयंदेवदानववंदितः ॥ २९ ॥ कुनंदनेचनिहतेबल्वलेमूर्च्छितेरणे ॥ सहायार्थमहंवीरभक्तरक्षार्थमागतः ॥ ॥ ३० ॥ सत्यंकर्तुंस्ववचनंकिंचित्कोपेनपूरितः ॥ करोमिप्रधनेयुद्धंभक्तप्रियचिकीर्षया ॥ ३१ ॥ इत्थंवदतिभूतेशेसांबोरोषप्रपूरितः ॥ ततांडशीघ्रंचापेनक्षुरप्रैःसायकैर्मृडम् ॥ ३२ ॥ तैर्बाणैर्निहतोरुद्रोनकिंचित्कश्मलंगतः ॥ यथामतंगजःपुष्पैर्जग्राहस्वधनुःशिवः ॥ ३३ ॥ तताडनिशितैर्बाणैर्युद्धेजांबवतीसुतम् ॥ सांबःशिवंशिवःसांबंजघ्नतुस्तौपरस्परम् ॥ ३४ ॥ दृष्ट्वायुद्धंतयोर्लोकसंहारंमेनिरेऽमराः ॥ भूतलेगगनेराजन्महान्कोलाहलोऽभवत् ॥ ३५ ॥ भीताश्चवृष्णयस्तत्रनाथंकृष्णंस्मरंतिहि ॥ ३६ ॥ तदाहरिःश्रीयदुपालकश्चज्ञात्वायदूनांचमहाविपत्तिम् ॥ रथेनतत्रागतवान्रिपुघ्नोयुक्तेनवैसूततुरंगमैश्च ॥ ३७ ॥ श्यामःकिरीटीनवकंजनेत्रोनवार्ककोटिद्युतिमादधानः ॥ कौमोदकीशंखरथांगपद्मकोदंडबाणैर्नियुतोसिधारी ॥ ३८ ॥ श्रीवत्सचिह्नेनतुकौस्तुभेनपीतांबरेणापिचमालयाढ्यः ॥ नीलालकैःकुण्डलकङ्कणाद्यैर्विभूषितःकोटिमनोजतुल्यः ॥ ३९ ॥ समुद्गलद्भिःसितफेनशीकरान्मुक्ताफलानीवचराजहंसकैः ॥ सुग्रीवमुख्यैरतिवेगवत्तरैर्हयैर्युतःसुन्दरसामगायनैः ॥ ४० ॥

परस्पर बाण चलायेहै ॥ ३४ ॥ तब इनके युद्धको देखके राजन् ! सब प्रजाने लोकनको संहार मानो है, वा समय हे राजन् ! बड़ो भारी कोलाहल भयोहे ॥ ३५ ॥ भयसों भीत हैकै सब यादव श्रीकृष्णको स्मरण करनलगेहै ॥ ३६ ॥ तब यदुवंशके पालन करनवारे भगवान् श्रीकृष्ण यदुवंशीनकी विपत्तिको जानके शत्रुनके मारनवारे शैव्य आदि अश्व जामें जुतरहे, दारुकयुक्त रथमें विराजमान हैके आप आयेहैं ॥ ३७ ॥ श्यामसुंदर किरीटको पहरैं, नवीन कमलकेसे जिनके नेत्र, उदयकालीन कोटि सूर्यके समान तेजको धारण करनवारे, कौमोदकी, गदा, शंख, चक्र, कमल, धनुष, बाण और ढाल, तरवार ॥ ३८ ॥ श्रीवत्सको चिह्न, कौस्तुभ मणि, पीतांवर और वनमालाको धारण कररहे, नील अलक और कुंडल, कंकणसों विभूषित, किरोड कामदेवके समान हैं ॥ ३९ ॥ जैसै राजहंस मोतीनको उगले वैसे श्वेत फेनके कणनको मुखसों उगलरहे, सुग्रीव आदिक अश्व सामवेदकी ऋचानके

गानेवारे घोडेनके जुते रथमें विराजमान ऐसे ॥ ४० ॥ अपने नाथ भगवान् श्रीकृष्णको आयो देखके हर्षसे विह्वल यादवननें स्वागत कियो और सुखी भयेहैं, शीतके मारे जैसें मनुष्य सूर्यको देखके प्रसन्न होयहै ॥ ४१ ॥ तब यदुसैन्यमें जय जय शब्द भयोहै और आकाशमें स्थित देवताननें पुष्प वर्षाये हैं ॥ ४२ ॥ तब सांबने सहाय करवेको आये कृष्णको देखके बड़े हर्षित हैके धनुषको पटकके पावनमें गिरपरे ॥ ४३ ॥ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामष्टात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ ॥ गर्गजी कहेहैं कि, तब श्रीकृष्णके दर्शननको करके श्रीशिवजी भयभीत है शंकित भयो मन जिनको सो अपने धनुष, त्रिशूलादिकनको छोडके बडी भक्तिसों श्रीकृष्णसों बोलेहैं ॥ १ ॥ शिवजी बोले हे विष्णो ! मेरे अविनयको दूर करो, मनको मेरे दमन करो, विषयमृगतृष्णाको शमन करो, भूतनपर दयाको विस्तार करौ और संसारसागरसों मोय पार लगाओ ॥ २ ॥ दिव्यधुनी ( नदी ) को मकरंद और परिमल ( गंध ) के परिभोगसों सत्चित् जामे आनंद,

दृष्ट्वास्वनाथंयदवोस्वागतंहर्षविह्वलाः ॥ बभूवुःसुखिनःसर्वेशीतभीतारविंयथा ॥ ४१ ॥ तदाजयजयारावोयदुसैन्येबभूवह ॥ प्रचक्रिरेपुष्पवर्षंगगनस्थाश्चदेवताः ॥ ४२ ॥ दृष्ट्वासांबस्तुश्रीकृष्णंसहायार्थसमागतम् ॥ पपातपदयोस्तस्यचापंत्यक्त्वाप्रहर्षतः ॥ ४३ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेऽनिरुद्धादिसाहाय्यार्थंकृष्णगमनंनामाऽष्टात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ कृष्णंदृष्ट्वाहरस्तत्रभीतःशङ्कितमानसः ॥ त्यक्त्वाचापत्रिशूलादीन्भक्त्याश्रीनाथमब्रवीत् ॥ १ ॥ ॥ शंकरउवाच ॥ ॥ ॐअविनयमपनयविष्णोदमयमनःशमयविषयमृगतृष्णाम् ॥ भूतदयांविस्तारयतारयसंसारसागरतः ॥ २ ॥ दिव्यधुनीमकरंदेपरिमलपरिभोगसच्चिदानंदे ॥ श्रीपतिपदारविंदेभवभयखेदच्छिदेवंदे ॥ ३ ॥ सत्यपिभेदापगमेनाथतवाहंनमामकीनस्त्वम् ॥ सामुद्रोहितरंगःक्वचनसमुद्रोनतारंगः ॥ ४ ॥ उद्धृतनगनगभिदनुजदनुजकुलामित्रमित्रशशिदृष्टे ॥ दृष्टेभवतिप्रभवतिनभवतिकिंभवतिरस्कारः ॥ ५ ॥ मत्स्यादिभिरवतारैरवतारवतावतावसुधाम् ॥ परमेश्वरपरिपाल्योभवताभवतापभीतोहम् ॥ ६ ॥

संसारके भयके खेदको छेदन करनेवारे श्रीपतिके पदारविंदको मैं प्रणाम करौहों ॥ ३ ॥ हे नाथ ! भेदके अपगम ( निवृत्ति ) में भी मैं तो आपको हूँ पन आप मेरे नहीं हो जैसे तरंग समुद्रको है परंतु तरंगनको समुद्र नहीं है ऐसेही आपके हम है, आपके बनाये हम सब ब्रह्मा, रुद्रादिक हैं परन्तु हमारो बनायो नहीं है किंतु तू स्वतः सिद्ध है ॥ ४ ॥ उखारेहै नग ( पर्वत ) जिननें ऐसो जो नगभित् ( इंद्र ) ताके अनुज अर्थात् हे इंद्रानुज ! हे दैत्यनके कुलके अमित्र ( शत्रु ) अर्थात् हे दैत्यारे ! और सूर्य चंद्रमा है नेत्र जाके ताको संबोधन है कि, हे मित्रशशिदृष्टे ! और जब आपके दर्शन करे सोही संसारको प्रभाव नहीं होयहै तब फिर कहौ आपमें या संसारको प्रभाव कैसे हैसकैहै ॥ ५ ॥ ओरहे परमेश्वर ! मत्स्यसों आदिक जे अवतार तिन अवतारनसो अवतारवाले भूमिके पालन करनवारे जे आप तिन तुम करके मैं पालन करनेयोग्य हूँ, हे प्रभो ! मैं संसारके तापसों भयभीत हौं,

आपकी शरण हौं, आप रक्षा करौ ॥ ६ ॥ हे दामोदर ! हे गुणमंदिर ! ( हे गुणालय ! ) हे सुंदर है वदनकमल जाको ! हे गोविंद ! आप संसारसमुद्रके मंथन करनेके मंदराचल, और पर है मंदर स्थान ( वैकुंठ ) जाको, मेरे दोषनको दूर करौ ॥ ७ ॥ हे नारायण ! हे करुणामय ! मैंने आपके चरणनकी शरण लीनीहै ये पट्पदी मेरे मुखकमलमें सदा निवास करौ ॥ ८ ॥ याप्रकार शिवजीने जिनकी स्तुति करी ऐसे संकर्षणके अनुज श्रीभगवान् प्रणाम कररहे, श्रीशिवजीसों सब अभिप्राय पूछते भयेहै ॥ ९ ॥ भगवान्ने कही है कि, सुनौ शिवजी मेरे कुबुद्धिपुत्रने आपको कहा अपराध कियो हौ ? जो तुमने मेरे पुत्रको तो मारगेरौ और अनिरुद्धको मूर्च्छित करदियो ॥ १० ॥ और यादवनकी सेना आपने क्यों मारी ? और आप लडबेको क्यों आयेहौ ? और आप क्यों लडेहौ ? ये सब मोसों कहिये ॥ ११ ॥ ऐसें श्रीकृष्णके कहेको महादेवजी सुनके बडे लज्जित हैकैं और बहुतकुछ

दामोदरगुणमंदिरसुन्दरवदनारविंदगोविन्द ॥ भवजलधिमथनमंदरपरमंदरमपनयत्वंमे॥७॥नारायणकरुणामयशरणंकरवाणितावकौचरणौ॥ इतिषट्पदीमदीयेवदनसरोजेसदावसतु ॥ ८ ॥ इतिस्तुतःशङ्करेणप्रीतःसंकर्षणानुजः ॥ पप्रच्छसर्वाभिप्रायंनमन्तंचन्द्रशेखरम् ॥ ९ ॥ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ किंकृतस्तेऽपराधोवैमत्पुत्रेणकुबुद्धिना ॥ यतस्त्वयाहतःसंख्येनिरुद्धोमूर्च्छितःकृतः ॥ १० ॥ हतंयदुबलंकस्मात्कस्मात्त्वंचागतोरणे ॥ कस्माद्युद्धंचकृतवांस्तन्मेव्याख्यातुमर्हसि ॥ ११ ॥ इत्थंश्रीकृष्णवचनंनिशम्यप्रमथेश्वरः ॥ उवाचलज्जितोभूत्वाविचार्यमधुसूदनम् ॥ १२ ॥ ॥ शंकरउवाच ॥ ॥ देवदेवजगन्नाथराधिकेशजगन्मय ॥ पाहिपाहिकृपाकारिन्निस्त्रपंमांकृतागसम् ॥ १३ ॥ त्वंनजानासिकिंदेवकथयिष्यामिकिंत्वहम् ॥ भक्तस्यपालनंकर्तुमाययातवमोहितः ॥ १४ ॥ अहमागतवान्देवत्वंसर्वंक्षंतुमर्हसि॥ शास्ताहंसर्वलोकस्यमानादितिमयाहरे ॥ १५ ॥ मारितासंगरेशूरावृष्णयःकृष्णदेवताः ॥ तस्मात्संतःस्वयंत्यक्त्वापरमैश्वर्यमीप्सितम् ॥१६॥ ध्यायंतेसततंकृष्णपादाब्जंतेनिरापदम् ॥ सुखंदुःखंनृणांतावद्यावत्कृष्णेनमानसम् ॥ १७ ॥ कृष्णेमनसिसञ्जातोभक्तिखड्गोदुरत्ययः ॥ नराणांकर्मवृक्षाणांमूलच्छेदंकरोतियः ॥ १८ ॥

विचारके बोले हैं ॥ १२ ॥ शिवजी बोले—हे देवदेव ! हे जगन्नाथ ! हे राधिकेश ! हे जगन्मय ! हे कृपाकारिन् ! अपराध करनवारे निर्लज्जकी मेरी रक्षाकर रक्षा कर ! ॥ १३ ॥ महाराज ! आप नहीं जानौहौ का ? भलौ मैं कहा कहौं ? मैं तेरी मायासों मोहित भयो भक्तके पालन करवेको आयोहौं ॥ १४ ॥ सो हे देव ! वा मेरे सब अपराधको क्षमा करौ कि, मैं सब लोकको शासन करनवारो हौं, या मेरे मानको निवृत्त करौ ॥ १५ ॥ कृष्ण जिनके देवता ऐसे बडे शूर यादवनको जो मैंने मारेहैं या मेरे अपराधकोहू आप क्षमा करौ, याहीसों संतजन वांछित परमैश्वर्यको त्यागकै निरंतर कृष्णके चरणकमलको जे ध्यान करैहैं तिनको कभी कोई आपत्ति नहीं आवैहैं जबतक ये जीवें कृष्णमें मन नहीं लगावैहै तबीताईं याको अनेक दुःख सुख प्राप्त होयहै ॥ १६ ॥ १७ ॥ जब मनमें कृष्णविषयक भक्तियोग खड्ग उत्पन्न होयहै तब वो भक्तियोग मनु

ष्यनके कर्मरूप वृक्षनकी जडको छेदन करैहै ॥ १८ ॥ मेरी भक्तिके बल सौंदर्य जिनको भयो ऐसे पापी जे मनुष्य है वे मेरे स्वामी यदूत्तम जे आप हौ तिनको नही मानैहैं वे सब अवश्य नरकनमें जायहैं ॥ १९ ॥ इतनी प्रार्थना करके श्रीशंकर चुप हैकै कृष्णके चरणनमें दंडकीसी नाई जायपरेहैं और आकुल हैकै आँखिनमें आंसू भरलायेहैं ॥ २० ॥ तव पाँवनमें परे शिवजीको उठायके आश्वासन कियो फिर भगवान् मिलके कृपामृतभरी दृष्टिसों देखते भयेहैं ॥ २१ ॥ फिर आपने कहीहै कि, सुनौ शिवजी ! सवी देवता अपने भक्तोंको पालन करैहैं तव फिर जो तुमने भक्तको पालन कियोहै सो तुमने कोई बुरो काम नहीं कियोहै ॥ २२ ॥ देखो मेरो हृदय तुमही और तुमारो हृदय मैं हूँ, मेरो तुमारो भेद नही है जे मंदबुद्धि है वे मेरो, तुमारो भेद देखैहै ॥ २३ ॥ हे शिव ! जे मेरे भक्त हैं वे सब तुमको प्रणाम करैहै और तुमारे भक्त सदा मोकूँ प्रणाम करैहै, जे कोई मेरे या वाक्यको नही मानैहैं वे मनुष्य अवश्य नरकमें जाय है ॥ २४ ॥ गर्गजी कहैहै कि, श्रीकृष्ण भगवान् ऐसे कहिकै पुत्र सुनंदनके मरेभयेको अपनी कृपामृत दृष्टिसों वा

मद्भक्तिबलदर्पिष्टामत्प्रभुंत्वांयदूत्तमम् ॥ नमन्यंतेचतेसर्वेयास्यंतिनिरयंध्रुवम् ॥ १९ ॥ इत्युक्त्वाशंकरस्तूष्णींभूत्वाकृष्णस्यपादयोः ॥ पपा तदंडवद्भक्त्याह्यश्रुपूर्णाकुलेक्षणः ॥२०॥ उत्थाप्याश्वास्यतंरुद्रंपाश्वेतस्तत्प्रदर्शनात् ॥ मिलित्वाभगवान्कृष्णआलुलोकसुधार्द्रदृक् ॥ २१ ॥ आहकृष्णःसुराःसर्वेकुर्वंतिभक्तपालनम् ॥ त्वयाजुगुप्सितंकर्मकिंकृतंभक्तपालने ॥ २२ ॥ ममासिहृदयेत्वंतुभवतोहृदयेह्यहम् ॥ आवयोरंतरं नास्तिमूढाःपश्यंतिदुर्धियः ॥ २३ ॥ त्वांनमंतिचमद्भक्तास्त्वद्भक्तामांसदाशिव ॥ येनमन्यंतिमद्वाक्यंयास्यंतिनरकंचते ॥ २४ ॥ इत्युक्त्वाभग वान्कृष्णोहतंपुत्रंसुनन्दनम् ॥ दृष्ट्यापीयूषवर्षिण्याजीवयामाससंयुगे ॥ २५ ॥ तत्पश्चादनिरुद्धस्यहृदयाच्छूलमेवच ॥ शनैःशनैःसमाकृष्य जीवयामासतंहरिः ॥२६॥ तत्पश्चाद्यादवान्सर्वान्निहतान्संयुगेभृशम् ॥ अजीवयत्सुधादृष्ट्याकृष्णस्तुप्रभुरीश्वरः ॥२७॥ तावत्सदुंदुभिरवंपुष्पवृ ष्टिंदिवौकसः ॥ उत्साहलक्षणांचक्रुःप्रासाद्यगरुडध्वजम् ॥२८॥ सर्वत्रैलोक्यनेतारंकृष्णंदृष्ट्वायदूत्तमाः ॥ उत्थायसंभ्रमाच्चक्रुर्जयारावंमुदान्वि ताः ॥ २९ ॥ अथोत्थितोबल्वलस्तुमहादेवेनरक्षितः ॥ क्वगतश्चानिरुद्धोवैब्रुवन्वाक्यंरुषान्वितः ॥ ३० ॥ ततःशर्वेणदैत्यस्तुबोधितोवचनैः शुभैः॥ ज्ञात्वाकृष्णस्यमाहात्म्यंमुदितोऽभून्महामनाः॥३१॥ततःप्रणम्यगोविंदंस्तुत्वादैत्यस्तुबल्वलः॥तुरगंप्रददौराजन्बहुद्रव्येणसंयुतम् ॥३२॥

संग्राममे जिवायदियोहै ॥ २५ ॥ फिर पीछै भगवानने अनिरुद्धके हृदयमेंसो धीरेधीरे त्रिशूल खैंचके निकासोहै तव अनिरुद्ध भी सजीव हैके उठवैठोहै ॥ २६ ॥ ताके पीछै जितने यादव संग्राममें मरे परेहैं विनको श्रीकृष्णने अपनी अमृतवर्षिणी दृष्टिसों सजीव करदियेहै यामें कोई आश्चर्य नही है क्योंकि, आप ईश्वर है ॥ २७ ॥ तव आकाशमें देवताननें नगाडे वजायेहै, पुष्पनकी वर्षा करीहै और वडे उत्साहसौं गरुडध्वजको प्रसन्न कियोहै ॥ २८ ॥ तव सब लोकनके नेता श्रीकृष्णको सब यादव देखके वडे संभ्रमसों उठके बैठगये और वडे आनंदित हैकै जयध्वनिको करतेभयेहै ॥ २९ ॥ तव शिवजीने जाकी रक्षा करी सो बल्वल दैत्यहू उठोहै तव ये कहतोभयो उठोहै, अरे अनिरुद्ध कहाँ गयोहै ॥ ॥ ३० ॥ तव शिवजीने शुभ वचननसो दैत्यको समुझायोहै तव ये दैत्य श्रीकृष्णके माहात्म्यको जानके महामना ये दैत्य प्रसन्न भयोहै ॥ ३१ ॥ तव ये बल्वलदैत्य गोविद श्रीकृ

ष्णको प्रणाम करतोभयो और हे राजन् ! अनेक वस्तु समेत श्रीकृष्णको घोडा लायके निवेदन कियोहै ॥ ३२ ॥ तब यज्ञियाश्वके लेके पुत्रपौत्रसहित श्रीकृष्ण सेतुकी रस्तासों पश्चिम दिशाको गयेहै ॥ ३३ ॥ कृष्णभगवान्के गयेपै श्रीशिवजीहू बल्वलदैत्यको राज्यपै बैठायके भैरवको संग लैकें कैलासको गये है ॥ ३४ ॥ या कृष्णके चरित्रको जे मनुष्य घरमें सुनैहै विनकी सहाय श्रीकृष्णभगवान् सदा करैंगे ॥ ३५ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥ गर्गजी कहैंहे तदनंतर कृष्णने छोडो जो अश्व है, पत्र जाके माथेमें बँधौ है और दोनों बगलनमें चमरसों भूषित वो अनेक देशनको नेत्रनसों देखतो अगारी चलौहै ॥ १ ॥ तब बल्वल दैत्यको जीतो सुनके अनेक देशोंके स्वामी राजानने श्रीकृष्णके भयसों काहूने नहीं पकरोहै, हे नृप ! ॥ २ ॥ या प्रकार वो घोडा या भरतखंडमें विचरतो २ हे राजेंद्र ! एक महीनामें व्रजमंडलमें आयके पोहुँचोहै ॥ ३ ॥ तब श्रीयमुनाजीके पार उतरके वृंदावनमें आयके ये अश्वरत्न एक

ततोयज्ञहयंनीत्वापुत्रपौत्रपरिवृतः ॥ सेतुमार्गेणकृष्णस्तुप्रययौपश्चिमांदिशम् ॥३३॥ कृष्णेगतेभगवतिराज्येसंस्थाप्यबल्वलम्॥कैलासंप्रययौ रुद्रःसगणस्तुसभैरवः॥३४॥ एतत्कृष्णचरित्रंतुयेशृण्वंतिगृहेजनाः ॥ तेषांसहायंभगवान्करिष्यतिसदाहरिः ॥३५॥ इतिश्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेऽनिरुद्धविजयवर्णनंनामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥३९॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ मुक्तस्तुरंगःकृष्णेनपत्रचामरभूषितः ॥ प्रययौसबहून्देशान्नेत्राभ्यांचविलोकयन् ॥१॥ बल्वलंनिर्जितंश्रुत्वानानादेशाधिपानृपाः ॥ हयंनजगृहुःप्रातंश्रीकृष्णस्यभयान्नृप ॥ २ ॥ इत्थंव्रजन्भारतेवैयदुवीरतुरंगमः ॥ एकमासेनराजेंद्रप्राप्तोभूद्व्रजमण्डले ॥ ३ ॥ ततःकृष्णांससुत्तीर्यदृष्ट्वावृन्दावनंवनम् ॥ तमालस्यतलेराजन्स्थितोभूद्धयसत्तमः ॥ ॥ ४ ॥ दूर्वांचरंतंतुरगंविलोक्यविहायगास्तेकिलगोपबालाः ॥ समाययुस्तेनृपकौतुकेनहयस्यपार्श्वेकरताडनैश्च ॥ ५ ॥ इतिपश्यत्सुसर्वेषु श्रीदामागोपनायकः ॥ जग्राहलीलयाराजश्चरंतंचंचलंहयम् ॥ ६ ॥ गोपाशेनहयंबद्ध्वागलेगोपैःपरिवृतः ॥ केनोत्सृष्टोवदन्वाक्यंनन्दस्यनिकटंययौ ॥ ७ ॥ आगतंवाजिनंदृष्ट्वानन्दोपिहर्षपूरितः ॥ तत्पत्रंवाचयित्वाऽऽहसर्वान्गद्गदयागिरा ॥ ८ ॥ उग्रसेनहयश्चैषपुरेममसमागतः ॥ पालितोह्यनिरुद्धेनमत्प्रपौत्रेणसर्वतः ॥ ९ ॥ गृह्णामियज्ञतुरगंमित्राणांमिलनायच ॥ ततःप्रपौत्रंपश्यामिकृष्णाकारंप्रियंकरम् ॥ १० ॥ इत्युक्त्वानन्दराजस्तुद्रष्टुंगोपैःपरिवृतः ॥ कथयित्वायशोदाग्रेऽभिप्रायंनिर्ययौपुरात् ॥ ११ ॥

तमालकी छायामें आयके ठेहरगयोहै ॥ ४ ॥ वहाँ हरी २ दूबको चरते घोडाको देखके गऊके चरावनवारे ग्वारिया लोग गोपनके बालक गउनको छोडके ताली बजाते बडे खेलसों घोडेके पास आयेहैं ॥ ५ ॥ या प्रकार सब गोप देखरहेहैं कि, श्रीदामा नाम गोपेश्वरने चररहे वा चंचल घोडेको आयके पकरलीनोंहै ॥ ६ ॥ गउनके रस्सासों या घोडेको नारमे बाँधके गोपनसों परिवृत अरे भाइयो ! ये घोडा कौनको ऐसे वाक्यनको कहते २ घोडेको लिये नंदबाबाके पास गयेहै ॥ ७ ॥ तब आयेभये वा घोडेको देखके नंदबाबाहू हर्षसों पूरित हैकै वा पत्रको बँचवायके बडी गद्गद वाणीसों ये बोलेहैं ॥ ८ ॥ भाईहौ ! देखो ये उग्रसेनको घोडा मेरे नगरमें आयोहै मेरे पन्ती अनिरुद्ध याके संगमें रखवारे हैं ॥ ९ ॥ सो मै या यज्ञके घोड़ाकूँ पकरूहूँ, मित्रनके मिलवेके लिये, तब कृष्णकोसो जाको आकार ऐसे प्रिय करनवारे पन्तीको देखौगो ॥ १० ॥ इतनी बातको नंदराज सुनके

गोपन समेत देखवेको यशोदाके आगे अभिप्राय कहिके पुरके बाहिर निकसेहै ॥ ११ ॥ त्योंही वाही समय भोज वृष्णि और अंधकवंशी सब यादव घोडेके पीछे लगेभये हे नृपेश्वर ! वहाँही आयेहैं ॥ १२ ॥ ये यादव नेपाल तीर्थ, मिथिलापुरी, अयोध्यापुरीको देखते बर्हिष्मतीपुरी, कन्नोजमें होते संकर्षण श्रीबलदेवजीके निवासस्थान श्रीगोकुलमें होते हे राजन् ! ॥ १३ ॥ जहाँ श्रीयमुनाजी, मथुरापुरी विराजमान है, जो श्रीकेशवजीकी पुरी है तहाँ वृंदावनमें नंदपुरमें हे नृपेंद्र ! श्रीकृष्णसहित सब यादव आयेहै ॥ १४ ॥ तब रथमें विराजमान भये श्रीनंदनंदनने नंदग्रामको देखके सब यादवनके अगारी हैके भगवान् नंदग्राममें आयेहैं ॥ १५ ॥ तहाँ आयके सब गोपनके अगारी नंदबाबाको देखेहैं, बडो भारी शृंगार कियो हाथीको अगारी खडो देखोहै ॥ १६ ॥ हे नृपेश्वर ! अनेक बाजे बजरहेहै शंखशब्द हैरहेहै, जयजय शब्द हैरहेहै, पुष्पनके आभूषण मंगल कलश और

तदेवयादवाःसर्वेभोजवृष्ण्यंधकादयः ॥ हयस्यपृष्ठतोलग्नास्तत्राजग्मुर्नृपेश्वर ॥ १२ ॥ विलोकयंतोनयपालतीर्थंतथाचमार्गेमिथिलामयोध्याम् ॥ बर्हिष्मतींचैवहिकान्यकुब्जंसांकर्षणंगोकुलमेवराजन् ॥ १३ ॥ मार्त्तंडकन्यांमथुरांपुरींचविराजतेयत्रतुकेशवश्च ॥ वृंदावनेनन्दपुरे नृपेंद्रसमागताःकृष्णयुताश्चसर्वे ॥ १४ ॥ नन्दग्रामंतत्रदृष्ट्वारथस्थोनन्दनंदनः ॥ सर्वेषामग्रतोभूत्वाह्यायर्योयादवैर्वृतः ॥ १५ ॥ ददर्शतत्रपुरतोगोपालैःपितरंहरिः ॥ संस्थितंतुपुरस्कृत्यवारणेन्द्रमलंकृतम् ॥ १६ ॥ वादित्रैःशंखशब्देश्चजयशब्दैर्नृपेश्वर ॥ पुष्पालंकारकलशलाजाद्यैःपरिभूषितम् ॥ १७ ॥ ततश्चयादवाःसर्वेनेमुर्नंदंनिरीक्ष्यच ॥ हर्षाश्रुविह्वताराजन्नुद्धवाद्याश्चतत्रवै ॥ १८ ॥ तदेवनन्दराजस्यदक्षिणांगमथास्फुरत् ॥ उवाचदृष्ट्वामनसिह्युत्तमंशकुनंनृप ॥ १९ ॥ अद्यपश्यामिनेत्राभ्यांकृष्णंकिंप्रियवादिनम् ॥ यस्मान्ममाक्षःस्फुरतिदक्षिणश्चप्रियंकरः ॥ २० ॥ मन्नेत्रगोचरःकृष्णोयदाभूयात्तदाह्यहम् ॥ गवांलक्षंप्रदास्यामिब्राह्मणेभ्योह्यलंकृतम् ॥ २१ ॥ इत्युक्त्वावचनंनंदोविररामयदा नृप ॥ तदाशृणोत्स्वपुत्रस्यागमनंव्रजवासिभिः ॥ २२ ॥ श्रीकृष्णागमनंश्रुत्वानन्दोविरहविह्वतः ॥ पश्यन्हरिंचसर्वेषांविचचाररुदन्निव॥२३॥ वदन्कृष्णेतिकृष्णेतिगिरागद्गदयाभृशम् ॥ हेकृष्णचन्द्रक्कगतोदुःखितंमांनपश्यसि॥ २४ ॥

धानकी खीलसों भूषित है ॥ १७ ॥ तब सब यादव नंदबाबाको देखके प्रणाम करतेभये और हे राजन् ! उद्धवादिक सब आनंदके सागरमें डूबगयेहैं ॥ १८ ॥ तब नंदबाबाको दक्षिण अंग फड़कनलगोहै तब हे नृप ! वा उत्तम शकुनक देखके मनमे विचार करनलगेहैं ॥ १९ ॥ कहा मैं आज प्रियवादी कृष्णको देखौंगो जो आज प्यारी बातको करनवारो मेरो दक्षिण अंग फडकैहै ॥ २० ॥ आज मेरे नेत्रगोचर श्रीकृष्ण होयँगे, कहा तब मै शृंगार करीभई एक लाख गऊ ब्राह्मणनको देउँगो जो मै कृष्णके दरशन पाऊँगो तो ॥ २१ ॥ इतनी बात नंदजी कहिके हे नृप ! जब चुप्प हैगये तब व्रजवासिनके मुखसों श्रीकृष्णको आगमन सुनोहै ॥ २२ ॥ तब श्रीकृष्णके आगमनको सुनके विरहमें डूबे नंदबाबा हरिको देखबेको सबके अगारी रोवतेसे विचरनलगेहैं ॥ २३ ॥ गद्गद वाणीसों हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! ऐसे कहते गद्गद वाणी करके बोले है, हे श्रीकृष्णचंद्र ! ऐसे कहते दुःखी मोको

नहीं देखौहौ कहा ? ॥ २४ ॥ तब पितृवत्सल श्रीकृष्ण पिता ( नंदबाबा ) को देखके रथमेंसों उतरके नंदबाबाके पाँवनमें गिरपडे हैं ॥ २५ ॥ तब बहुत दिनमें आये पुत्र कृष्णको उठायके, छातीसों लगायके, जलसों स्नान करायके आनंदमें मग्न हैगयेहैं ॥ २६ ॥ तब श्रीकृष्णके नेत्रनसों आँसूनकी धार बहीहैं, प्रेममें डूबे श्रीदामादिक अपने मित्रनको देखोहै ॥ २७ ॥ तब श्रीकृष्ण अपने एक एक मित्रनसों पृथक् २ मिलेहैं स्नेहके प्रवाहमें डूबेहैं, अहो देखौ ये भूमंडलमें भक्तनके माहात्म्य कहिबेको कोन समर्थ हैसकै हें ॥ २८ ॥ तब नंदादिक गोप और कृष्णादिक यादव रुदन करनलगेहैं, वे सब विरहमें विक्लव हैकै बोलनेकोहू समर्थ नहीं भये हैं ॥ २९ ॥ तब श्रीनेत्रमें आँसूभरके गद्गद वाणीसों प्रेमानंदमें आकुल जे सब गोप हैं तिनको आश्वासन करतेभयेहैं ॥ ३० ॥ वा समय सब गोपनने परिपूर्णतम साक्षात् जगदीश्वर कृष्णको वैसोही देखौहै जैसे कि, जब

ततोनिरीक्ष्यपितरंश्रीकृष्णःपितृवत्सलः ॥ अवप्लुत्यरथात्तूर्णंपपातचरणौपितुः ॥ २५ ॥ श्रीनन्दराजस्तनयंसमुत्थाप्यचिरागतम् ॥ स्नापयामाससलिलैःकृत्वावक्षसिनेत्रयोः ॥ २६ ॥ अक्षिभ्यांकृष्णचन्द्रस्तुमुमोचाश्रुघृणातुरः ॥ श्रीदामादीन्सखीन्दृष्ट्वापश्चात्प्रेमपरिप्लुतान् ॥ २७ ॥ पृथक्पृथक्परिरेभेकृष्णप्रेमपरिप्लुतः ॥ भक्तानांकोस्तिमाहात्म्यमहोवक्तुंधरातले ॥ २८ ॥ नन्दाद्यारुरुदुर्गोपाःश्रीकृष्णाद्याश्चयादवाः ॥ प्रवक्तुंनसमर्थास्तेसर्वेविरहविक्लवाः ॥ २९ ॥ अश्रुपूर्णमुखैःकृष्णोगोपान्गद्गदयागिरा ॥ सर्वानाश्वासयामासप्रेमानंदसमाकुलान् ॥ ३० ॥ परिपूर्णतमंसाक्षाच्छ्रीकृष्णंजगदीश्वरम् ॥ तादृशंददृशुःसर्वेयादृशोमथुरांगतः ॥ ३१ ॥ नवीननीरदश्यामंकिशोरवयसंशिशुम् ॥ शरत्प्रभातकमलकांतिमोचनलोचनम् ॥ ३२ ॥ शरत्पूर्णेंदुशोभाढ्यंशोभास्वाच्छादनाननम् ॥ कोटिमन्मथलावण्यंलीलानंदितसुन्दरम् ॥ ३३ ॥ सस्मितंमुरलीहस्तंद्विभुजंह्यतिसुन्दरम् ॥ तडिद्वस्त्रधरंदेवंमत्स्यकुण्डलिनंहरिम् ॥ ३४ ॥ चन्दनोक्षितसर्वांगंकौस्तुभेनविराजितम् ॥ आजानुमालतीमालावनमालाविभूषितम् ॥ ३५ ॥ मयूरपिच्छचूडंचसद्रत्नमुकुटोज्ज्वलम् ॥ पक्वबिंबाधिकोष्ठंचनासिकोन्नतशोभनम् ॥ ३६ ॥ एवंकृष्णस्यराजेन्द्ररूपंनेत्रैर्व्रजौकसः ॥ पपुरानन्दसंमग्नाःपीयूषंमानवाइव ॥ ३७ ॥

व्रजसों मथुराजी गये हे वा समय जैसे हे ॥ ३१ ॥ नवीन मेघके समान श्याम, किशोर अवस्थाको जैसो बालक, शरत्कालीन कमलको लज्जित करनवारे जाके नेत्र ॥ ३२ ॥ शरदऋतुके चंद्रमाकी शोभाको आच्छादन करनवारो जाको मुख, कोटि कामदेवके सौंदर्यको निंदा करनवारौ जाको सौंदर्य तासों आनंदित कियेहैं संत और सुर जाने ॥ ॥ ३३ ॥ मंद मुसकान करे, मुरलीको हाथमें लिये, दो जिनके भुजा अतिसुंदर बिजलीवत् वस्त्रको धारण करे मकर आकार कुंडल पहरे ॥ ३४ ॥ केशरिया चंदनसों सर्वांग जिनको लिप्त, कौस्तुभसों विराजित जिनको कंठ, आजानुलंबित भुजदंड, आजानु पर्यंत मालतीकी माला और वनमालासों विराजित ॥ ३५ ॥ मोरपंखनको मुकुट और उत्तम रत्नको मुकुट तासौं उज्ज्वल, पक्व कंदूरीकेसे ओष्ठ, ऊँची नासिकासों अति शोभन ॥ ३६ ॥ हे राजेंद्र ! ऐसे श्रीकृष्णके रूपको व्रजवासी आनंदमें मग्न हैके ऐसे पीयोहै जैसे

अमृतको मनुष्य पीवे ॥ ३७ ॥ तब नंदबाबाने अनिरुद्ध और सांबादि यादवनको परम प्रसन्न हेकें प्रेममें डूबरहेने अनेक आशिष दीनी हैं ॥ ३८ ॥ तब नंदबाबाने अपने पुत्र, पौत्रनसहित व्रजमें प्रवेश किये तब महामति नंद सब दुःखसों रहित भयो ॥ ३९ ॥ तब सांबादि पुत्रनसों शोभित श्रीकृष्ण रथमेंते उतर माता (यशोदा) के घरमें आनंद देते आप पधारे हैं ॥ ४० ॥ तब श्रीकृष्णने घरके द्वारपें आई यशोदाको देखीहै, रुदन करती बाष्प जाके कंठमें ता माताको आपने देख प्रणाम करीहै ॥ ४१ ॥ तब माता यशोदाने प्राणनसों प्यारे अपने पुत्रको आलिंगन कर गद्गद होकर आशीर्वाद दिये हैं ॥ ४२ ॥ तब नंदजी, उपनंद, और छे वृषभानु और वृषभानुवर ये सब श्रीकृष्ण के दर्शन करवेको आयेहै ॥ ४३ ॥ और वहां आई जो सब गोपी है, यादवनसहित श्रीकृष्णने उन सबनको यथोचित मान कीनां है ॥ ४४ ॥ तब इन सबनने प्रसन्न मुख

अनिरुद्धंततोनन्दःसांबादींश्चैनयादवान् ॥ आशिषंप्रददौराजन्प्रीतःप्रेमपरिप्लुतः ॥ ३८ ॥ ततःसर्वैश्चयदुभिःपुत्रपौत्रपरिवृतः ॥ विवेशस्वपुरं नन्दोगतदुःखोमहामतिः ॥ ३९ ॥ अवप्लुत्यरथात्कृष्णःसांबाद्यैःपरिभूषितः ॥ त्वरंस्वमातुर्भवनमानंदंप्रददन्ययौ ॥ ४० ॥ दृष्ट्वास्वमातरंकृष्णोगृहद्वारेसमागताम् ॥ रुदतींबाष्पकण्ठींतांननामप्ररुदन्हरिः ॥ ४१ ॥ यशोदातस्यजननीस्वप्राणेभ्यःप्रियंसुतम् ॥ उपगूह्यददौतस्मैगिरा गद्गदयाशिषः ॥ ४२ ॥ नन्दस्तथोपनंदश्चतथापड्वृषभानवः ॥ वृषभानुवरश्चैवह्येतेद्रष्टुंसमाययुः ॥ ४३ ॥ तत्रागतानांगोपानांश्रीकृष्णोयादवैर्वृतः ॥ यथाविध्युपसंगम्यसर्वेषांमानमादधे ॥ ४४ ॥ तेतुकृष्णस्यकुशलंपप्रच्छुर्मुदिताननाः ॥ तेषांकृष्णस्तुभगवान्पप्रच्छकुशलंपरम् ॥ ॥ ४५ ॥ ततश्चयमुनातीरेवृंदारण्येनृपेश्वर ॥ बभूवुःशिबिराःसर्वेऽनिरुद्धस्यमहात्मनः ॥ ४६ ॥ शिबिरेष्वनिरुद्धाद्याःसांबाद्याश्चोद्धवादयः ॥ निवासंचक्रिरेकृष्णःस्थितोभून्नंदपत्तने ॥ ४७ ॥ आगतेभ्यश्चसर्वेभ्योनंदःकृष्णेनसंयुतः ॥ भोजनंप्रददौराजन्पशुभ्यश्चतृणानिच ॥ ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायांहयमेधखण्डेव्रजप्रवेशोनामचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ आहूतोराधयाकृष्णःसन्ध्यायांनंदनंदनः ॥ जगामशश्वदेकांतेशीतलंकदलीवनम् ॥१॥ रंभादलैश्चंदनस्यपंकयुक्तंमनोहरम् ॥ स्फारास्फुरन्नभ्रगेहंयमुनावायुशीकरम् ॥२॥

हेकें कृष्णको कुशल पूछोहै और भगवान् कृष्णने उनको कुशल पूछौहै ॥ ४५ ॥ तब तो हे नृपेश्वर ! यमुनाजीके तीरपें वृंदावनमें अनिरुद्धके सेनाके डेरा तंबू परगयेहैं ॥ ॥ ४६ ॥ उन तंबूनमें सब अनिरुद्धादिक और सांबादिक सब यादव तथा उद्धवादिकनने तंबू डेरानमे निवास कियोहै और कृष्णचंद्रने वा रात्रिमें नंदमहलमेंही निवास कियोहै ॥ ॥ ४७ ॥ तब जे कोई अनिरुद्धादिकनके संगमे हे उननको सब खान पान दियोहै और पशु ( हाथी घोडे आदिक ) नको चारो, दानो, रातब आदि सबको सब चीज नंदबाबानेही दीनोंहै ॥ ४८ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायां चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥ गर्गजी कहेहे कि, संध्याके समय जब श्रीराधाजीने श्रीकृष्णको बुलवाई तब शीतल कदलीवनको आय राधाजीके पास गयेहैं ॥ १ ॥ जामें केलाके पत्रनको वनमे एक घर बन रह्योहे, जामें चोवा,

चंदन, छिरक रह्योहै, जामे जलकण चारौ बगल झररहेहैं और यमुनाजीको शीतल जल संबंधी पवन चलरह्योहै ॥ २ ॥ ऐसो अतिसुंदर श्रीप्रियाजीको मंदिर है परंतु वो सब प्रियाजीको विरहाग्निसों भस्मके समान मालूम परैहै ॥ ३ ॥ हे नृप ! ता मंदिरमें विराजीभइ श्रीवृषभानुनंदिनी श्रीदामाजीके शापसों श्रीकृष्णके आगमनके लिये अपने शरीरकी रक्षा करैहैं ॥ ४ ॥ तव श्रीराधाजी वनमें पधारी श्रीकृष्णको आयो सखीनके मुखसों सुनके आप आसनते उठके सब सखीनको संग लेके बडी शीघ्रतासों अपने मंदिरके द्वारपर लिवायवेके लिये आईहैं ॥ ५ ॥ श्रीकृष्णके लिये व्रजेश्वरीने अर्घ्य, पाद्य, आसन आदिक उपचार निवेदन कियेहै और श्रीव्रजेश्वरके लिये कुशल प्रश्नके वचन कहेहैं ॥ ६ ॥ परिपूर्णतम कृष्णको देखके परिपूर्णतमा राधिकाजीने विरहव्यथा दूर करी और समागमके हर्षसों पूर्ण भई हैं ॥ ७ ॥ फिर वस्त्रभूषणनसों अपनो शृंगार

एतादृशंराधिकायाःसुन्दरंमेवमंदिरम् ॥ सर्वंदुःखाग्निनानित्यंभस्मीभूतंबभूवह ॥ ३ ॥ श्रीदामशापेननृपदुःखेनवृषभानुजा ॥ तनुंरक्षतित त्रापिकृष्णागमनहेतवे ॥ ४ ॥ निशम्यकृष्णंस्ववनेसमागतंसखीमुखाच्छ्रीवृषभानुनंदिनी ॥ आनेतुमुत्थायवरासनात्त्वरंद्वारेसखीभिर्नृपसा जगामह ॥ ५ ॥ ददौह्यासनपाद्याद्यानुपचारान्व्रजेश्वरी ॥ वदंतीकुशलंवाक्यंकृष्णाकृष्णंव्रजेश्वरम् ॥ ६ ॥ परिपूर्णतमंदृष्ट्वापरिपूर्णतमा नृप ॥ जहौविरहजंदुःखंसंयोगेहर्षपूरिता ॥ ७ ॥ चकारस्वस्याःशृंगारंवस्त्रालंकारचंदनैः ॥ कुशस्थल्यांगतेनाथेशृंगारोनकृतस्तया ॥ ८ ॥ पुरातयानभुक्तंचतांबूलंमिष्टभोजनम् ॥ कृतंनशय्याशयनंकचिद्धास्यंनवाकृतम् ॥ ९ ॥ सिंहासनेस्थितंराधादेवंमदनमोहनम् ॥ हर्षाश्रूणि प्रमुंचंतीजगौगद्गदयागिरा ॥ १० ॥ ॥ राधोवाच ॥ ॥ गोकुलंमथुरांत्यक्त्वागतःकस्मात्कुशस्थलीम् ॥ वदतन्मेहृषीकेशत्वंसाक्षाद्गो कुलेश्वरः ॥ ११ ॥ क्षणंयुगसमंनाथजानामित्वद्वियोगतः ॥ घटींमन्वंतरसमांद्विपरार्द्धसमंदिनम् ॥ १२ ॥ कस्मिन्कुकालेविरहोमेबभू वचदुःखदः ॥ येनत्वच्चरणौदेवनद्रक्ष्यामिसुखप्रदौ ॥ १३ ॥ यथारामंतुसीतेवमानसंवरटेवच ॥ तथारासेश्वरंत्वांतुमानदंहिसमुत्सहे ॥ १४ ॥ सर्वंजानासिसर्वज्ञःकिंदुःखंकथयाम्यहम् ॥ शतवर्षगतंनाथवियोगोनगतोमम ॥ १५ ॥

कियोहै, जबसों आप द्वारिकाको पधारेहैं तबसों सब शृंगार त्यागदियेहै, सो कियेहैं ॥ ८ ॥ जबसों आप गयेहैं वाही दिनसों राधिकाने ताम्बूलादिक मिष्ट भोजन, शय्यापै शयन, काहूसे हँसनों ये सब छोडदियेहै ॥ ९ ॥ तब सिंहासनपै विराजे देव मदनमोहनको देखके हर्षाश्रुनको बहावती गद्गद वाणीसों बोलीहै ॥ १० ॥ राधाजी बोली महाराज ! गोकुलको और मथुराजीको छोडके आप द्वारिकाजीको कैसे पधारे ? हे हृषीकेश ! आप तो साक्षाद्गोकुलेश्वर है, ये आप मोय बताओ ॥ ११ ॥ हे नाथ ! आपके वियोगमें मैं एक क्षणको एक युग जानोंहौं, एक घडीको एक मन्वंतरके समान और एक दिनको द्विपरार्धके समान मानोंहौ ॥ १२ ॥ हाय वो कौनसी खोटी घडी ही, जामें मेरो आपसों वियोग भयो हो, जासों फिर सुखप्रद आपके चरण न दीखे ॥ १३ ॥ जैसे श्रीरामको सीताजी, और मानससरको हंसी चाहै ऐसेही मान देनवारे आप रासेश्वरको मैं चाहूँहूं ॥ १४ ॥ तुम सर्वज्ञ हौ,

सब जानोहौ मैं अपनो कहा दुःख कहौं सौ वर्ष बीतगयेहैं पर मेरो वियोग निवृत्त न भयो ॥ १९ ॥ हे राजन्! स्वामिनीजी स्वामीसों इतने वचन कहिके वियोगके दुःखमें डूबी, दुःखनको याद करती रुदन करनलगीहैं ॥ १६ ॥ तब रुदन करती प्रियाजीको भगवान् देखके प्रिय वचन बोलेहैं, अपने वचननसों प्यारीके दुःखनको शांत करतेभये ॥ १७ ॥ श्रीकृष्णजी बोले कि, हे राधे! शरीरको सुखावनवारो शोक तुमे नहीं करनो चाहिये, प्यारीजी! मेरो तेरो तेज एकही दो हैगयोहे, वास्तवसों न्यारो नहीं है ॥ १८ ॥ या बातको ऋषि जानैहै जहाँ तू है वहाँ मैंहूँ, जहाँ मैंहूँ तहाँ तू है, मेरो तुमारो कभूँ वियोग नहीं है जैसे प्रकृति, पुरुषको वियोग नहीं है ॥ १९ ॥ और जे कोई हममें तुममें भेद देखैहै वे नराधम हैं, हे राधे! वे मनुष्यदेहके अंतमे नरकनमें परैहै ॥ २० ॥ अब अगारी तुम मोकूँ अपने पासही देखोगी जैसे प्रातःकालमें चकवी अपने प्यारे

इत्युक्त्वावचनंराजन्स्वामिनीस्वामिनीपरम् ॥ वियोगखिन्नादुःखानिस्मरंतीसारुरोदह ॥ १६ ॥ दृष्ट्वाप्रियांरुदंतींतांप्रियःप्राहप्रियंवचः ॥ तस्याश्चशमयन्वाक्यैःकृष्णःकश्मलमेवच ॥ १७ ॥ ॥ श्रीकृष्णउवाच ॥ ॥ नकर्त्तव्यस्त्वयाराधेशोकश्चतनुशोपकः ॥ तेजश्चैकंद्विधाभूत मावयोर्ऋषयोविदुः ॥ १८ ॥ यत्राहंत्वंसदातत्रयत्रत्वंह्यहमेवच ॥ वियोगआवयोर्नास्तिमायापुरुपयोर्यथा ॥ १९ ॥ भेदंहिचावयोर्मध्येये पश्यंतिनराधमाः ॥ देहांतेनरकान्राधेतेप्रयांतिस्वदोपतः ॥ २० ॥ अथातस्त्वंतुमांराधेनित्यंद्रक्ष्यसिचांतिके ॥ प्रभातेचक्रवाकीवचक्रवाकं प्रियंकरम् ॥ २१ ॥ किंचित्कालेनदयितेगोपगोपीभिरेवच ॥ साकंत्वयाऽक्षरंब्रह्मश्रीगोलोकंव्रजाम्यहम् ॥ २२ ॥ ॥ गर्गउवाच ॥ ॥ माधवस्यवचःश्रुत्वागोपीभिःसहराधिका ॥ प्रसन्नापूजयामासरमेशंचरमायथा ॥ २३ ॥ श्रीराधयापुनःकृष्णोरासार्थंप्रार्थितोनृप ॥ प्रसन्नो वृंदकारण्येरासंकर्तुंमनोदधे ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखण्डेराधाकृष्णमेलनंनामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ ॥ गर्ग उवाच ॥ ॥ हेमंतेमासिपूर्वस्मिन्राकायांराधिकेश्वरः ॥ वंशींवशकरींदध्मौयथावृन्दावनेपुरा ॥१॥ ध्वनिर्बभूवतस्याश्चसर्वेषामाहरेन्मनः॥ निशम्यगोप्यःसंखिन्नाःकामखेदेनतत्रसुः ॥ २ ॥ रुंधन्नंबुभृतश्चमत्कृतिपरंकुर्वन्मुहुस्त्वंबरंध्यानाद्भंतनयन्सनंदनमुखान्विस्मेरयन्वेधसम् ॥ औत्सुक्याद्बलिभिर्बलिंचटुलयन्भोगेंद्रमाघूर्णयन्भिदन्नंडकटाहभित्तिमभितोबभ्रामवंशीध्वनिः ॥ ३ ॥

चकवाको अपने समीपमें देखैहै ॥ २१ ॥ हे प्रिये! किंचित्काल बीते पीछे गोपगोपीनको संग लैके साक्षात् अक्षर ब्रह्मस्थान गोलोकको जाऊँहौ ॥ २२ ॥ गर्गजी बोलैहैं कि, ये श्रीकृष्णके कहेको सुनके श्रीराधिका सब सखीनके सहित प्रसन्न हैके रमेशको रमा जैसे ऐसे पूजन करतीभई ॥ २३ ॥ तब श्रीराधासे कृष्ण हे नृप! रासके लिये प्रार्थना कियेगये तब प्रसन्न हैके वृंदावनमें रास करबेको तयार भयेहै ॥ २४ ॥ इति श्रीमद्गर्गसंहितायामश्वमेधखंडे भाषाटीकायामेकचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ॥ ४१ ॥ गर्गजी कहैहै कि, हे राजन्! हेमंतऋतुमें पहले महीनामें पूर्णिमामें राधिकानाथने वृंदावनमें जैसे पहले बजाई ही याहीप्रकार वशकरी वंशी बजाईहै ॥ १ ॥ ता समय सबनके मनको हरनवारी वा वंशीकी ध्वनिको सुनके कामके खेदयुक्त भई जे गोपी वे सब त्रासयुक्त होतीभई ॥ २ ॥ समुद्रके वेग रुकगये अर्थात् जलमें हिलोर आनो बंद हैके जल स्थिर

